दूसरे वर्ष सर डेविड अक्टरलोनोने दृटिश गौरवको बचानेके लिये प्रबल प्रतापसे गोर्खों पर आक्रमण किया, किन्तु वे भी कुछ विशेष हानि पहुंचा न सके। १८१६ ई०में दृटिश गवर्मेण्ट और नेपाल राजामें सन्धि हो गई, जिससे दृटिश गवर्मेण्टने कौशलक्रमसे गोर्खाके कई एक स्थान ले लिये।

सन्धिके अनुसार नेपालकी राजधानी काठमाण्डू में एक दृटिश रेसिडेण्ट रहने लगा। १८४०-४१ ई०में सिख युद्धके समय नेपालके गोर्खा भी अंगरेजके विरुद्ध अस्त्रधारण करनेके लिये प्रस्तुत थे, किन्तु दृटिश रेसिडेण्ट सुविज्ञ ब्रायण हजसन साहबके कौशलसे कोई घटना न होने पायी थी। १८३३ ई०में हजसन साहबने गोर्खा सैन्यके युद्धनिपुणताका परिचय देते हुए दृटिश गवर्नमेण्टको एक पत्र लिखा तथा नेपालसे गोर्खा सैन्य संग्रह कर दृटिश सैन्यमें नियुक्त करनेका अनुरोध किया था। दृटिश गवर्मेण्टने आदरपूर्वक इनके प्रस्तावको समर्थन किया। गोर्खा भारतवासियोंको "म्लेच्छिया" समझ कर घृणा करते हैं। पहले वे दृटिशके अधीन नोकरी करना नहीं चाहते थे, परन्तु जो गोर्खा सैन्य नेपालराज सरकारमें नियुक्त नहीं थे, वे ही हजसन साहबके कहनेसे दृटिश राज्य आनेमें स्वीकृत हुए थे। धीरे धीरे इसी तरह प्राय तीस हजार सैन्य दृटिश सेनामें भर्ती हुए। उस समय चतुर नेपाल राजाने छेड छाड की थी कि दृटिश गवर्मेण्ट नेपालसे किसीको भी ले जा नहीं सकती क्योंकि ऐसा होने पर नेपालराजका बल ह्रास होनेकी सम्भावना है। तभीसे दृटिश सरकार नेपालसे यथार्थ गोर्खा सेना संग्रह नहीं कर सकी, दृटिश अधिकारभुक्त नेपालकी तराईमें जो गोर्खा वास करते हैं, उन्हींसे उपयुक्त मनुष्य ले कर दृटिश गवर्नमेण्टके गोर्खासैन्य दल संगठित हुआ है। गोर्खा सैन्य अत्यन्त प्रभुभक्त, सत्यवादी और साहसी हैं। दृटिश सरकार गोर्खा सेनासे जितना उपकार पाती वह अकथनीय है। जङ्ग बहादुरने गोर्खा सैन्यकी सहायतासे सिपाही विद्रोहके समय दृटिश राजत्वकी रक्षा की थी। नेपाल राज्यके अधीन भी प्राय लाखसे अधिक गोर्खा सैन्य हैं।

गोर्खा—जातिविशेष। यह युक्तप्रदेशके खेरी जिलेमें रहते हैं। संख्या ८६३ से अधिक नहीं। कहते हैं, पहले वह कहूण क्षत्रिय थे, गोरखपुरसे खेरीमें जा करके रहने पर गोरखिया कहलाये। फिर गोरखिया शब्द बिगड करके गोर्खा बन गया। यह अपनेको चित्तोरसे आया हुआ बतलाते हैं। पहले छह भाई थे। जब किसी शत्रुने उन पर आक्रमण किया, सिर्फ दो भाई आ करके लड़े —चार भयभीत हो छिप करके बैठ रहे। विजयी होने पर दोनों वीर भाइयोंने अपने चार भीरु भ्राताओंको निकाल बाहर किया और उनसे अपना सब सम्बन्ध तोड लिया। इनको वंशावली भी थी परन्तु जङ्गल गोर्खोंकी असतर्कतामें आगसे जल करके भस्मीभूत हुई।

इनमें गोत्रकी बहुत कम बतला सकते हैं। विधवायें प्राय अपने पतिके किसी सम्बन्धीको ले करके रहती हैं। यह आस्तिक हिन्दू हैं। किसी अपने लोगोंके दूसरोंके हाथकी कच्ची या पक्की रसोई नहीं खाते। कहते हैं, कभी वह जमींदार थे। आजकल गोर्खा किसानी और मजदूरी करते हैं।

गोदं (क्ली०) गुद दद्‌न् निपातने साधु। अथर्व ९।७। ४।२८। १ मस्तिष्क, मगज, मस्तिकस्थ घृत, मगजका घी।

गोलअर (हि० पु०) १ गुंबद, गुंबज। २ गोलाई। ३ उद्यानमें बना हुआ गोल चबूतरा। ४ कालिब।

गोल (स० पु०) गुड अच् डस्य ल। १ वर्त्तुलाकार पदार्थ, जिसका घेरा वृत्ताकार हो, चक्रके आकारका हो। २ मदनवृक्ष, मैन फलका पेड। ३ विधवाका जारज पुत्र। ४ मुर नामकी औषध। ५ भास्कराचार्यका बना हुआ गोलाध्याय नामक ग्रन्थ। ६ वृत्त, क्षेत्रविशेष। (क्ली०) ७ मण्डल, गोलाकार पिण्ड, घटक। ८ ग्रहयोग विशेष। ग्रहकौमुदीके मतसे एक राशिमें छह ग्रहके रहनेसे गोलयोग हुआ करता है। ऐसे योगमें देवराज इन्द्र भी नाश हो सकते। मनुष्यगण राक्षस प्रकृतिके हो जाते, माता पुत्रके प्रति दया माया परित्याग करती, समस्त राजाओंका विनाश होता, वसुधामण्डल भीषण अनलमें ज्वलित हो जाता और नद नदी तड़ाग जलाशय सबके सब शुष्क पड जाते हैं। मयूरचित्रकके मतसे सात ग्रहोंके एक राशिमें आ जानेसे गोलयोग होता है। ऐसी

को नलिकामें इस तरह रखें जिससे दण्डका अग्रभाग ध्रुवाभिमुखी हो। इसके बाद दण्डके आगे सरलपथमें पूर्वाभिमुखी एक जलप्रवाह ऐसा बनावें कि उसमें गोल के नीचेका भाग उसके पश्चात् भागमें आहत हो। आघात सबको देखनेमें न आवे, इसीलिये वस्त्रसे ढांक देनेके लिये ऊपर कहा गया है कोई कोई कहते हैं कि आकाशकी नाईं प्रस्तुत करना ही वस्त्राच्छादनका उद्देश्य है। वह वस्त्र जलसे भींगने न पावे, इसीलिये उसको चिकने वस्तु द्वारा अर्थात् जिसके लेप देनेसे वस्त्र न तो जले और न भींगे ऐसे द्रव्योंसे लेपना चाहिए। गोलके चारों ओर खाईकी नाईं इस तरहकी दीवार बनी रहे जिससे क्षितिजवृत्तके सदृश उस खाईमें गोलका अधोभाग आच्छन्न रह कर दृष्टिगोचर न हो। आधार दण्डका दक्षिण भाग शिथिल करना चाहिए, नहीं तो गोल घूम नहीं सकेगा और पूर्व परिवा विभागके बाहर आदृश्य जल प्रवाह करना चाहिए।

स्वयंवह करनेका दूसरा उपाय। गोल छेद कर वहिर्गत आधारदण्डके दोनों प्रान्तमें इच्छानुसार दो या तीन जगह परिधिकी तरह नेमि (चारखी) बना कर ताड़के पत्तेसे अच्छी तरह आच्छादन करें और उसमें एक छिद्र भी रहे। इस छिद्र द्वारा परिधिका आधा भाग परिमित पारा और दूसरे अर्द्धपरिमित जल देकर पूर्ण कर दें। छिद्रको बन्द कर देना चाहिए। दण्डका अग्रभाग दोनों ओरकी नलोमें इस तरहसे रखे जिससे गोल शून्य भावसे रह सके। पारा और जलमें आकर्षणशक्ति है। दोनोंके आकर्षणसे दण्ड आपसे आप घूम जायगा और उसके आश्रित गोल भी भ्रमण करने लगा।

सिद्धान्त-शिरोमणिके मतसे गोल तीन प्रकारका है, खगोल, भूगोल और दृक्गोल। इसका विशेष विवरण उन्हीं शब्दोंमें किया गया है। किस तरहसे गोल बाँधा जाता है उसीका ब्योरा इस स्थानमें दिखलाया गया है। चिकनी, गोल तथा भागचिन्हयुक्त सीधी बाँसकी शलाकासे गोल प्रस्तुत करे। एक सुन्दरका शालवन काष्ठका डंटा तैयार कर डंटेके मध्यस्थानमें शिथिलभावसे भूगोल बांध दें। उसके बाहरमें यथाक्रम चन्द्र, बुध, शुक्र, सूर्य, मङ्गल, बृहस्पति और शनिके ग्रहगोल और उपयुक्त स्थान पर भूगोल स्थापन करना पड़ता है। इसके बाहरको नलीमें खगोल और दृग्गोल रखना चाहिए। इस गोलके यथा स्थान पर गणित-शास्त्रानुसार पूर्व-पश्चिमवृत्त दक्षिणोत्तरवृत्त और कोणवृत्तद्वय प्रभृति वृत्त या कक्षा खींचें।

पहले जिन चार वृत्तोंकी कथा लिखी गई है, उन्हींके नीचे क्षितिजवृत्त रखना चाहिए। पहले कहे हुए दक्षिणोत्तरवृत्तके मध्य उत्तर क्षितिजवृत्तके ऊपर एक ध्रुव चिन्ह और दक्षिण क्षितिजवृत्तके ऊपर एक दूसरा ध्रुव-चिन्ह अङ्कित कर दें। समवृत्त और क्षितिजवृत्तके दोनों स्थानमें सम्पात है। इसके पहलेको पूर्व सम्पात और दूसरेको पश्चिम सम्पात कहा जा सकता है। संपातसे ध्रुव-चिन्ह तक एक मण्डल करें। इसका नाम उन्मण्डल है। इसी मण्डल द्वारा दिन और रात्रिका क्षय और वृद्धि जानी जाती है। पूर्व और पश्चिम सम्पातमें संलग्न दक्षिणोत्तरवृत्तके स्वस्तिक स्थानसे दक्षिण तथा अधः स्वस्तिक स्थानसे उत्तरमें अक्षांशकी दूरी पर एक वृत्त खींचें। इसका नाम विषुवद्वृत्त है।

ऊर्द्ध और अधस्तन स्वस्तिक स्थानमें दो कील मजबूतीसे रख उन पर दृग्वलय बांधना पड़ता है। दृग्वलयको पूर्वोक्त वृत्तोंसे छोटा करना होता है। जिससे खगोलमें उसको अच्छी तरह घुमाया जा सके। यदि ग्रहगोल सिर्फ एक रहे, तो एक दृङ्मण्डल बनानेसे ही काम चल सकता है। ग्रहलोक जिस स्थान पर रहेगा, इस मण्डलको घुमा कर उसके ऊपर ले जाना पड़ता है; ऐसा होनेसे दृग्ज्या और शङ्कु (कील) प्रभृति देखने आते हैं अथवा अलग अलग आठ दृङ्मण्डल बनावें। इसीका दूसरा नाम दृक्क्षेप मण्डल है।

खगोलके ध्रुवचिन्ह स्थानमें दो नली बांध उसमें खगोलके बाहर तीन अङ्गुलकी दूरी पर दृग्गोल बनावें। खगोलवृत्त, भगणवृत्त, क्रान्ति और विमण्डल प्रभृति इस गोलमें निबद्ध रहेंगे। खगोलमें अवस्थित क्षितिज और दक्षिणोत्तरवृत्तकी नाईं दो आधारवृत्त मजबूतीसे ध्रुवदण्डमें बाँधकर उसके ऊपर समान मण्डलाकारका एक दूसरा वृत्त बनावें। इस वृत्तको बराबर बराबर साठ भागोंमें विभक्त कर चिन्हित करना पड़ता है। इसका नाम नाड़ीवृत्त है।

नाडोवृत्तके बराबर एक दूसरा वृत्त खींच कर उसमें मेषादि द्वादश राशि अङ्कित करें अर्थात् बराबर बराबर बारह भागोंमें विभक्त करके चिन्हित करें। इसके नाम क्रान्तिवृत्त है। सूर्य इसी वृत्तमें भ्रमण करते हैं। रविसे आधी छायाके अन्तर पर पृथ्वीकी छाया है। इस वृत्तमें क्रान्तिपात मेषादिका विलोम क्रमसे घूमता है। ग्रहोंका विक्षेप पात भी इसीमें भ्रमण करता है इस वृत्तमें क्रान्तिपातादि स्थान अङ्कित करना चाहिए।

इस वृत्तमें एक क्रान्तिपात चिह्न कर उसमें ६ नक्षत्रको दूरी पर एक दूसरा चिह्न करें। यह चिह्न दो नाडो वृत्तके साथ योग कर पातचिह्नके आगे तीन नक्षत्रके अन्तर पर नाडीवृत्तसे २४ अंश उत्तरमें तथा दूसरे विभागमें तीन नक्षत्रके अन्तर पर २४ अंश दूर रहे। इसी तरह बांधना चाहिए। क्रान्तिवृत्तके जैसा एक दूसरा वृत्त खींच कर उसमें राशि अङ्क और मेषादिका क्षेपपातस्थान चिह्नित करें, इसका नाम विमण्डल है। क्रान्तिवृत्त और विमण्डलके दोनों क्षेपपातमें सम्पात कर उससे ६ नक्षत्रकी दूरी पर एक सम्पात करें। क्षेपपातके आगेसे तीन नक्षत्रके अन्तर पर क्रान्तिवृत्तके उत्तरस्फुट क्षेपभाग जितना होगा, उतनी ही दूरी पर तथा उसके पश्चाद् भागमें तीन नक्षत्रके अन्तर पर क्रान्तिका उतना ही भाग दक्षिणमें स्थिर कर विमण्डलको स्थापन करना चाहिये। इसी तरह चन्द्रादि ग्रहोंके छह विमण्डल करने होते हैं। चन्द्रप्रभृति ग्रहगण विमण्डलमें भ्रमण करते हैं।

क्रान्तिवृत्तके स्फुटग्रहस्थानके नाडीवृत्तमें वक्र रूपमें जितना अन्तर होता है, उसीको क्रान्ति कहते हैं। विमण्डलके ग्रहस्थानसे क्रान्तिवृत्तसे तिर्यक् रूपमें जितना अन्तर होगा, उसे विक्षेप और विमण्डलके ग्रहस्थानमें नाडीवृत्तसे तिर्यक् अन्तरको स्फुटक्रान्ति कहते हैं।

विषुवद्वृत्त और क्रान्तिवृत्तके सम्पातको क्रान्तिपात कहते हैं। यह क्रान्तिपात एक स्थानमें स्थिर नहीं रहता, धीरे धीरे पीछेकी ओर हट जाता है, अर्थात् मेषादिके पृष्ठभागमें विषुवद्वृत्त और क्रान्तिवृत्त आपसमें मिल जाता है उसीका नाम क्रान्तिपात है।

इस क्रान्तिको स्थिर कर ग्रहका स्फुट करना होता है। क्रान्तिवृत्त और विमण्डलके सम्पातको क्षेपपात कहते हैं। ग्रहसाधन करनेमें इसकी भी आवश्यकता होती है।

भूगोलके मध्य ग्रहगोल बांधना पड़ता है। पूर्व नियमके अनुसार ग्रहगोलमें भी विषुवद्वृत्त और क्रान्तिवृत्त बांधे। क्रान्तिवृत्तको कक्षामण्डल मान कर छेद्यकोक्त विधिके अनुसार प्रतिमण्डल बांधना होता है। प्रतिमण्डलमें गणितके अनुसार मेषादिका पातस्थान करें। एक दूसरा राशि अङ्क और क्रान्तिपातचिन्ह अङ्कित करना चाहिए। इसको विमण्डल कहा जा सकता है। प्रतिमण्डल और विमण्डलके पातचिह्नमें एक सम्पात कर उसके आधेके अन्तर पर एक दूसरा सम्पात करें। पातके अगले और पिछले भागसे तीन नक्षत्र अन्तर पर प्रतिमण्डलके दक्षिण और उत्तरमें जितना अंश विक्षेप होगा, उतने अंशको दूरी पर विमण्डल स्थापन करे। इस मण्डलमें मन्दस्फुट गतिसे ग्रह भ्रमण करते हैं। मेषादिके अनुलोमसे मन्दस्फुट चिन्ह करना पड़ता है। प्रतिमण्डलसे जितने दूर पर मन्दस्फुट हो, उस स्थान पर उतना ही विक्षेप हुआ करता है। ग्रह वृत्तके सम्पातस्थ होने पर विक्षेपका अभाव होता तथा तीन नक्षत्र दूरमें रहनेसे सर्वाधिक विक्षेप होता है। मध्यस्थित कालमें अनुपात अनुसार विक्षेप स्थिर करना चाहिए।

नाडी वृत्तके उत्तर और दक्षिणमें इष्ट क्रान्ति जितनी होगी, उतनी ही दूरमें अहोरात्रवृत्त बन्धन करना है। इसको साठ बराबर बराबर भागोंमें विभक्त करे। इस मण्डलमें सूर्यकी दैनिक गति हुआ करती है।

भूगोलके जैसा ग्रहगोल भी ध्रुवदण्डसे बांधना पड़ता है, भूगोलके अधमण्डलके नीचे सूत बांधकर ग्रहकक्षाको उसमें निबद्ध करें, इस प्रकार भूगोलको दण्डमें मजबूतीसे बांध कर दण्डकी दोनों ओर बंधे हुए दोनों नलियोंमें खगोल और ग्रहगोल रख भूगोलका भ्रमण अवलोकन करे। (विशेष विवरण ... और भूगोल शब्दमें लिखा गया है।)

गोल—दाक्षिणात्यमें बिजापुर जिलेके रहनेवाले ग्वालोंकी जाति। कहीं कहीं इन्हें गोल्ल या गोल्लेर कहा करते हैं। इनमें आडवि, इनम् कुण्ण, पाकनाक और शास्त्र प्रभृति

कई एक शाखायें हैं। एक शाखा दूसरी शाखासे पान भोजन और आदान प्रदान नहीं करती। कुणगोल किसी किसी स्थानमें यादव नामसे परिचित है। ये कनाड़ी भाषामें बोलते हैं, इससे अनुमान किया जाता है कि ये लोग निजाम राज्यसे इस प्रदेशमें आये हुए हैं।

कुणगोलमें कोई भी जनेऊ धारण नहीं करता है, इन्हीं लोगोंमेंसे एक स्वजाती गुरु होता जो 'उम्मोर' कहलाता है। वह गुरु विवाहके समय उपस्थित रहता है। इनका मृत शरीर जलाया जाता है।

मुद्दे विभाल उपविभागके तालिकोट, नलतिवाद और कौर नामक स्थानमें भिङ्गिगोल नामका एक दूसरी श्रेणीका वास है। ये देखनेमें 'इनम्'से मिलते जुलते हैं। ये साधारण गृहस्थ हैं। हनुमानके मन्दिरमें याजकता करनी ही इनका प्रधान कार्य है। इनके गुरुका नाम 'सोमिर' और सोमनाथ ही इन लोगोंका कुलदेवता हैं। ये मृत शरीरको जमीनमें गाड़ते हैं। इसके सिवा निजाम राज्यसे केड्गु गो नामकी एक और शाखा है। सफेद भेड़ा या वकराका व्यवसाय ही उनकी उपजीविका है। ये लोग भी हनुमान और क्षणाकी पूजा करते तथा मृतदेह जमीनमें गाड़ रखते हैं। प्रवाद है कि जिस समय वादामी उपविभागमें मनुष्योंका वास नहीं था, उसी समय अदेवानी या अदोनी प्रदेशसे ये इस प्रदेशमें आ कर बसे हैं।

आडवि या तेलगू गोल रास्ते रास्ते औषध बेचा करते हैं। इनमें याधव, मोरि, पवार, शिन्दे, यादव और महाराष्ट्रीयोंकी पदवी देखी जाती हैं। एक ही पदवीके वर और कन्यामें विवाह नहीं चलता। ये तेलगू और मराठी भाषा बोलते हैं, कुछ कुछ हिन्दुस्तानी भाषा भी जानते हैं।

ये रविवार और मङ्गलवारको गृहदेवताकी पूजाके लिए स्नान किया करते हैं। जिसे गृहदेवता नहीं होता, वह मारुती मन्दिरमें जा पूजा करता है। विवाहके बाद ये तुलजा भवानीके सामने बकरा बलिदान देते हैं। ये मद्य, ताड़ी, गाँजा, भाँग, तम्बाकू और अफीम खाना बहुत पसन्द करते हैं।

इस जातिके मनुष्य निर्दय, अभिमानी, चतुर और अपरिष्कार होते हैं। जब ये नशा नहीं खाते तब ये कर्मठ और मितव्ययी होते हैं। कार्तिक माससे अब्दमें जब वर्षा नहीं रहती, तब ये प्रायः दो तीन महीनों तक वन वनमें ओषधियां खोज कर संग्रह करते हैं।

स्त्रियां चटाई बुनतीं और खेतीके समय पुरुषोंकी मदद करती हैं।

ये बड़े धार्मिक होते। श्रावण मासमें प्रति मङ्गलवार और शनिवारको स्नान कर मारुतीकी पूजा किया करते हैं। खण्डोब, तुलजाभवानी, मरगाइ, पारसगढ़के ललमा और मिराजके मीर साहब इनके पूज्य हैं। समाजमें किसी तरहकी घटना उपस्थित होने पर वृद्ध मनुष्यसे इसका निपटारा करा लेते हैं।

गोलक (सं० पु०) गुड़-ण्वुल् टाप् नः। १ मणिक, अलिञ्जर। २ गुड़। ३ गन्धरस। ४ कलाय, मटर। गोल स्वार्थे कन्। ५ गोलाकृति पदार्थ। ६ गोलपिण्ड। ७ काल सर्पफल। ८ रक्त सुगन्ध बोल। ९ सुगन्ध रोहिषतृण। (क्ली०) १० गोलोकधाम। ११ आंखका डेला। १२ आंखकी पुतली। १३ मट्टीका बड़ा कुण्डा। १४ पुष्पोंका निकला हुआ सार, इत्र। १५ गुम्बद। १६ रुपये रखनेकी थैली या सन्दूक। १७ रोजाना आमदनी रखनेकी थैली या सन्दूक। १८ मनुप्रोक्त विधवाके गर्भोत्पन्न जारज पुत्र। (मनु० ३।१५६) ये अपनेको गोवर्द्धन ब्राह्मण कह कर परिचय देते हैं। बम्बई प्रदेशके नासिक, पूना धारवार, बेलगांव, शोलापुर प्रभृति स्थानमें वास करते हैं। शोलापुरमें इस जातिके मुण्ड, पुण्ड और रण्ड गोलक, बेलगाम और धारावारमें कुण्डगोलक और रण्ड-गोलक एवं नासिक जिलामें इनकी कई एक शाखायें हैं। केशमुण्डनकारिणी विधवा पुत्रका नाम मुण्डगोलक, पति मृत्युके एक वर्षके मध्य विधवासे जो पुत्र उत्पन्न होता उसे पुण्डगोलक, विवाहित होनेके पहले ब्राह्मण कन्यासे दूसरे ब्राह्मण द्वारा जो पुत्र उत्पन्न होता उसे कुण्डगोलक एवं विधवा ब्राह्मणीके गर्भजात पुत्रका नाम रण्डगोलक है। इनके भारद्वाज, भार्गव, काश्यप, कौशिक, सांख्यायन, वशिष्ठ और वत्स प्रभृति गोत्र हैं। भिन्न शाखा और एक गोत्रमें इन लोगोंका विवाह नहीं होता है। ये समस्त अपनेको प्रकृत ब्राह्मण कह कर परिचय देते हैं, किन्तु

दाक्षिणात्यक उच्च श्रेणीके ब्राह्मण इन्हें शूद्र समझते हैं। इनका आहार, व्यवहार और साजसज्जा देशस्थ ब्राह्मण ब्राह्मणोंके जैसा है। (*देशस्थ ब्राह्मण देखो।*)

दूसरे ब्राह्मणोंके जैसे ये भी उपनयनादि संस्कारके अधिकारी हैं, किन्तु किसी स्थानमें ब्राह्मण इन्हें वेदपाठ करने नहीं देते।

गोलकमल (हिं० पु०) चाँदीके पत्तर परकी नक्काशी ठीक करनेकी एक तरहकी छेनी।

गोलकली (हिं० स्त्री०) दक्षिण और मध्यभारतमें होने वाली एक तरहका अंगूर।

गोलकुण्डा—(गोलगोण्डा) मन्द्राजमें विशाखपत्तन जिलेके अन्तर्गत गवर्मेण्टका एक खास तालुक। यह अक्षा० १७ २२ तथा १८ ४ उ० और देशा० ८२' एवं ८२ ५ पू०के मध्य अवस्थित है। इस तालुकमें ५१७ ग्राम लगते और १५७४२६ मनुष्योंके वास हैं। क्षेत्रफल प्राय १२६३ वर्गमील है। यह तालुक पर्वतसे घिरा है और लगभग ७२८० वर्गमील गवर्मेण्टका वनविभाग है। पहले यह जयपुर राजाके कर्तृ राज्यको भूसम्पत्ति थी। १८३५ ई०में रानीके हत्याकाण्डके बाद गवर्मेण्टने इसे दखल किया था और जमींन्दार भी कारागार भेजे गये थे। दूसरे वर्ष गवर्मेण्टने नीलाम पर इसे खरीद किया। १८४५ ई०में स्थानीय सर्दार विद्रोही हो तीन वर्ष तक गोलकुण्डाको अपने अधिकारमें रखा था। फिर भी १८५७।५८ ई०में उनके विरुद्ध सेना भेजी गई और जमींदारी गवर्मेण्टके तालुकभुक्त हुई। नर्सीपत्तनमें इसको सदर अदालत और पुलिस है। इस तालुकके एक दूसर प्रधान नगरका नाम गोलकुण्डा है। यह अक्षा० १७ ४० ४०´ उ० और देशा० ८२ ३०´५० पू०में अवस्थित है।

गोलकुण्डा—निजाम राज्यके अन्तर्गत एक ध्वंसावशिष्ट नगर और दुर्ग। यह अक्षा० १७ २२ उ० और देशा० ७८ २४ पू०में हैदराबाद नगरसे ७ मील पश्चिममें अवस्थित है। यह दुर्ग वरङ्गलके राजासे निर्माण किया गया था। राजाने १३६४ ई०में इसे गुलबर्गके मुहम्मद शाह बाह्मनी पर सौंप दिया। कुछ काल तक यह मुहम्मद नगर नामसे प्रसिद्ध था। १५१२ ई०में यह बाहमनी राजासे कुतबशाहीके हाथ चला गया। कई वर्षों तक उनकी राजधानी यहीं रही। बाहमणी वंशके अधःपतनके बाद गोलकुण्डा दक्षिणमें एक वृहत् समृद्धिशाली राज्यमें परिणत हुआ था। १६८६ ई०में औरङ्गजेबने इसे अधिकार कर अपने राज्यमें मिला लिया था। ग्रेणाइट पर्वतके शिखर पर गोलकुण्डा दुर्ग स्थापित है। यह शत्रुसे दुर्भेद्य और पूर्ण सस्कृत है। इस दुर्गसे ६०० गजकी दूरी पर प्राचीन राजाओंकी बनाई हुई बहुतसी ऊंची ऊंची मस्जिद हैं। समय पाकर इनके बहुत अंश टूट फूट गये हैं। दुर्ग चारों ओर कंगुरेदार पत्थरकी दीवारोंसे घिरा है। इसमें आठ दरवाजे लगते हैं जिनमें आजकल केवल चारही काममें लाये जाते हैं। इसके चारों ओर पानीसे भरा हुआ खंदक है। दुर्गसे आध मील दक्षिणमें कुतबशाही राजाओंके समाधि मन्दिर हैं। इनके बनानेमें बहुत रुपये खर्च हुए थे और उस समयकी चमक दमक अपूर्व थी। किन्तु औरङ्गजेबकी चढ़ाईके समय उनका अधिकांश तहस नहस हो गया। दुर्गके दक्षिणमें मुसी नामकी नदी प्रवाहित है। यहां आजकल तोपखाना है और रक्षाके लिये अरबी सेना रखी गई है। यह दुर्ग अभी निजाम राजके कोषागार और राजकारागार रूपमें व्यवहृत है।

गोलक्षण (सं० क्ली०) गोः लक्षणं, ६ तत्। गौका शुभाशुभ सूचक चिह्न विशेष। (*गो देखो।*)

गोलगप्पा (हिं० पु०) एक तरहका खानेका पदार्थ जिसे खटाईके रसमें डुबा कर खाते हैं।

गोलत्तिका (सं० स्त्री०) गवि भूमौ लत्तिकेव। वनचर स्त्रीजातीय पशुविशेष, एक तरहका जंगली मादिन पशु।

गोलदार (फा० पु०) दुकानदार, क्रय और विक्रय करनेवाला।

गोलदारी (फा० पु०) गोलादारका कार्य्य।

गोलन्दाज (फा० पु०) तोपमें गोला रख कर चलानेवाला।

गोलन्दाजी (फा० पु०) गोला चलानेका काम या विद्या।

गोलपत्ता (हिं० पु०) सूंदरा जूता।

गोलपत्ता (हिं० पु०) सुंदरवनमें पाये जानेवाला गुल्मा नामक झाड़।

गोलफल (सं० पु०) मदनवृक्ष, मैनाका पेड़।

भागी और उक्त गोकर्णनाथकी सेवाके लिये बहुतसी निष्कर जमीन दान की।

इस पवित्र भूमिके मध्यस्थलमें मन्दिर बना है और पवित्र क्षेत्रको चारो सीमा पर चार फाटक हैं जो मंदिरसे १२ कोसकी दूरी पर होंगे। पश्चिममें शाहजहानपुर जिलाका मतोद्वार, उत्तरमें भूर परगणास्थ शाहपुर द्वार, पूर्वमें खेरी जिलास्थ देवकालीद्वार, दक्षिणमें मुहम्मदी परगणाका बरखार-द्वार है। इस मन्दिरमें प्रवेश करनेके पहले यात्रियोंको उक्त चारो द्वार प्रदक्षिण करने होते हैं। इस स्थानसे दो कोसकी दूरी पर एक मन्दिरके पूर्वकी ओर बदरकुण्ड, उत्तरमें पनाह, दक्षिणमें कोर्णगड़ और पश्चिममें माइनकुण्ड आदि तीर्थ स्थान हैं।

गोलागोकर्णनाथसे ८ मीलमें भेटवा ग्राम है। इस ग्रामके निकटवर्ती अरण्यमें किसी प्राचीन नगरका ध्वंसावशेष देखा जाता। इसके मध्य फकीरकी मढी और विजना नामक स्तूप प्रधान है। उस स्तूपके निकट विष्णु और महिषमर्दिनी, दुर्गा प्रभृति देवमूर्तिका भग्नावशेष पड़ा हुआ है। बहुत स्थानमें अभी भी २० फुट ऊंचे भग्न स्तूप प्राचीर देखे जाते हैं।

गोलाघाट—आसामके शिवसागर जिलेका एक उपविभाग। यह अक्षा० २५° ४८' से २६° ५५' उ० और ८३° ३' से ८४° ११' पू०में अवस्थित है। भूपरिमाण ३०१५ वर्गमील है। इसका पूर्वीय भाग समतल है। नीची भूमिमें धान और उच्च भूमिमें चाय और ईख उपजाई जाती है। यहां धनसिरी नामकी नदी प्रवाहित है। जिसके आसपास सघन वन दृष्टिगोचर होता है। लोकसंख्या लगभग १६७०६८ है। इसमें गोलाघाट नामक एक शहर तथा ७८२ ग्राम लगते हैं। यहां विशेष कर चायकी खेती होती है।

२ उक्त उपविभागका शहर। यह अक्षा० २६° ३१' उ० और देशा० ८३° ५८' पू० में धनसिरी नदीके दाहिने किनारे अवस्थित है। यहांकी लोकसंख्या प्रायः २३५८ है। यहांसे रूई, सरसों और गुड़की रफतनी होती है और दूसरे देशोंसे अन्न, दाल, मट्टी तथा दूसरा तेल और नमकको आमदनी होती है। शहरसे ८ मीलकी दूरी पर कमरबन्द अली नामका रेलवे स्टेशन है। यहां एक साधारण कारागार, चिकित्सालय और एक उच्च श्रेणीका विद्यालय है।

गोलाङ्क (पु०) ऋषिविशेष।

गोलांगूल (सं० पु०) गोर्लाङ्गूलमिव लांगूलमस्य, बहुव्री०। १ वानरविशेष। कश्यपपत्नी क्रोधाकी कन्या हरिके गर्भमें इसकी उत्पत्ति हुई थी। (भारत १।६६ अ०)

काशीखण्डके मतमें लालमुख नील शरीर यथपति वानरको गोलांगूल कहते हैं।

गोलांगूल परिवर्तन (सं० क्ली०) राजगृहके निकटवर्त्ती एक क्षुद्र पहाड़।

गोलाधार (हिं० वि०) मूसलाधार।

गोलाध्याय (सं० पु०) भास्कराचार्य प्रणीत एक ग्रन्थ। इसमें भूगोल और खगोल प्रभृति अति विशद रूपसे वर्णित हैं।

गोलार्द्ध (सं० पु०) पृथ्वीका आधा भाग जो एक ध्रुवसे दूसरे ध्रुव तक उसे बीचो बीच काटनेसे बनता है।

गोलापूर्व—एक अत्यन्त नीच श्रेणीके ब्राह्मण। युक्तप्रदेशमें ये 'गोलापूरब' नामसे प्रसिद्ध हैं। इनकी उत्पत्तिके विषयमें बहुतोंका मतभेद है। कोई कहते हैं कि गालव ऋषिके औरस एक नीच जातिकी विधवाके गर्भसे ये उत्पन्न हुए हैं। फिर कोई कहते हैं कि चन्द्रसेन राजाके शकसेनी नामकी एक कन्या थी, उसीके गर्भसे गोलापूर्वने जन्म ग्रहण किया है।

राजा लक्ष्मणसिंहके मतानुसार ये सनाढ्य ब्राह्मणके अन्तर्गत है। इनका आचार व्यवहार ठीक उन्हींके जैसा है। इनमें विधवा विवाहकी प्रथा नहीं है। ये नीमगाछके तले अपने छोटे लड़केका मुण्डन करते हैं। जिस तरह उच्च श्रेणीके मनुष्य पीपलवृक्षको पवित्र मानते हैं उसी तरह इन लोगोंके लिए नीमका वृक्ष है।

इन लोगोंमें बहुविवाहकी प्रथा प्रचलित है। वही मनुष्य दूसरी बार शादी कर सकता है जिसकी पहली स्त्री बांझ हो अथवा उसे किसी प्रकारकी बीमारी हुई हो। नौ या दश वर्ष तककी लड़की कुंवारी नहीं रह सकती है।

सन्तानके भूमिष्ठ होने पर ये बहुत उत्सव मनाते हैं तथा बारहवें दिन स्वजातियोंको भोज देते है। ये प्रव-

को जलाते हैं। जब कोई नदी समीपमें नहीं रहती है तो ये किसी दूसरी जगह मुर्देको जलाते और उसकी थोड़ी हड्डी गङ्गाजीमें फेंकनेके लिए रख लेते हैं। ये दश दिन तक अशौच मानते और ग्यारहवें और बारहवें शास्त्रानुसार श्राद्ध करते हैं। सन्तानके जन्म लेने पर भी ये दश दिन तक अपनेको अपवित्र समझते हैं।

ये ग्रामदेवता चामुण्डादेवी तथा पथवारीदेवीकी पूजा करते हैं। इसके सिवा ये कार्त्तिक मासमें गोवर्द्धन के दिन गाय और भैंसकी तथा आश्विनमें घोड़ेकी पूजा करते हैं। ग्रह या नक्षत्रमें इनका पूरा विश्वास है जिसके लिए ये ग्रहविप्रको समय समय पर कुछ दान भी दिया करते हैं।

गोलापूर्व वैष्णव होते हैं। ये लहसुन, प्याज और गाजर इत्यादि नहीं खाते हैं। उच्च श्रेणीके ब्राह्मणोंकी नाईं ये भङ्गी, धोबी तथा चमार इत्यादि नीच जातियों से स्पर्श नहीं करते हैं। ये राजा, गुरु, पिता, बड़े भाई, ज्येष्ठ पुत्र तथा श्वसुरका नाम लेना दोष समझते हैं। विना पण्डितोंसे शुभ दिन बताए ये प्रथम बार खेत नहीं जोतते हैं। श्रावण मासकी कृष्ण सप्तमीमें वृष्टि होनेको ये शुभ और ज्येष्ठ मासकी शुक्ल सप्तमीमें बिजली दिखाई देनेको अशुभ समझते हैं। ये गाँजाको व्यवहारमें नहीं लाते हैं, किन्तु भाग और अफीम प्रायः खाया करते हैं।

गोलापूर्व खेती करके अपनी जीविका निर्वाह करते हैं। ये परिश्रमी, सच्चरित्र और अध्यवसायी होते हैं।

गोलापूर्व जैन—बुन्देलखण्ड प्रदेशमें रहनेवाली एक वैश्य जाति। ये दिगम्बर जैनधर्मके पालक और घी कपड़े आदिका व्यापार करते हैं।

गोलायपुर—युक्तप्रदेशके शाहजहानपुर जिलेके पवायन तहसीलके अन्तर्गत एक अति प्राचीन ग्राम। ग्रामकी अवस्था देखनेसे ही मालूम पड़ता है कि एक समय यहां समृद्धिशाली नगर था। यहां खेरा या स्तूपके भीतरमें बड़ी बड़ी ईंट, मील और मबूके पत्रादि तथा बौद्ध राजाओंके समयकी अति प्राचीन मुद्रा पायी गयी है। किसीके मतसे चीन परिव्राजक फाहियनका वर्णित हिलो नामक स्थान यहीं पर था एवं बुद्धके कपालकी एक खंड अस्थि यहींके दागोवमें रखी हुई थी। तवारीख फिरोजशाही और आइन-ई-अकबरी पढ़नेसे जाना जाता है कि तेरहवीं शताब्दीसे सोलहवीं शताब्दी तक उस गोलामें कान्त गोलाकी सदर अदालत थी।

गोलाम (सं॰ पु॰) गां भूमिं लासयति प्रकाशयति गो लस णिच् अण् उपपदसमास। शिलीन्ध्र, छत्रा, गोबर छत्ता।

गोलि—कृष्णा जिलेके पालनाडा तालुकके अन्तर्गत एक प्राचीन ग्राम जो तुम्मिकोटसे ४ मील उत्तरपूर्वमें अव स्थित है ग्रामके दक्षिण पश्चिम भागमें एक पुरातन दुर्ग और चारों तरफ कई एक भग्न प्राचीन मन्दिर है। इसी स्थान पर विश्वामित्रने यज्ञ किया था, आज भी उसका होमकुण्ड विद्यमान है। यहांके महेश्वर और हनुमान स्वामीके मन्दिरमें शिलालिपि उत्कीर्ण है। इस ग्राममें प्राचीन असभ्य वासियोंके समाधिप्रस्तर देखे जाते हैं।

गोलिका (सं॰ स्त्री॰) चोगटा एक जंगली वृक्ष।

गोलियाना (हिं॰ क्रि॰) किसी चीजको गोल बनाना।

गोलिह (सं॰ पु॰) गोभिः लिह्यते लिह घञर्थे क। १ छत्रिका, छाता। २ कालमुष्कवृक्ष मोखा।

गोलिहल्लि—बेलगाम् जिलेके अन्तर्गत एक ग्राम। यह बिदिनगरसे एक मील दक्षिणमें अवस्थित है। यहां कल्मेश्वर, रामलिङ्ग, और सिद्धलिङ्गके तीन विख्यात मन्दिर हैं। कल्मेश्वर मन्दिरके निकट २य चालुक्यराज सोमेश्वर या भूलोकमल्लके राजत्व समयमें (११ ६ ११३८ ई॰में) कदम्बवंशके किसी अधीन राजाकी दो हुई एक प्रशस्ति है। ग्रामके बाहर यादव-मन्दिरके सामने एक खोदा हुआ शिलाफलक देखा जाता है। उस शिला फलकके मध्य भागमें शालुकसे ढको हुई एक लिङ्गमूर्ति है। इसके बाद और बासव और सूर्य तथा दाहिनी ओर वत्स युक्त गो और चन्द्रकी मूर्ति खोदी हुई है। उस फलकमें गोआके कदम्बराज पर्माडीके राजत्वकालमें (११४७-७५) प्रदत्त शासनादिका उल्लेख है। उक्त गोपक (गोआ)के राजा भी जनपदविशिष्ट कोङ्कण और २२ हजार ग्रामयुक्त पलसिग या हलसीके ऊपर आधिपत्य करते थे। वे किट्टमप्प गाडी जिलेके ईश्वर की सेवाके लिए बहुत धन और जमीन दान कर गए हैं।

गोली (हिं० स्त्री०) १ वर्तुलाकार पिण्ड, वटिका, वटिया। २ दवाईकी वटिका, वटी। ३ लड़कोंके खेलनेका काँच या मिट्टीका गोलपिण्ड। ४ गोलीका खेल। ५ पशुओंका एक रोग। ६ पीले या बदामी रंगकी गाय। ७ मदककी गोली। ८ छोटा घड़ा।

गोली—मुजफ्फर नगर जिलेमें रहनेवाली एक जाति। इनकी संख्या बहुत थोड़ी है। ये लुनिया जातिके अन्तर्गत है।

गोलीढ़ (सं० पु०) गोभिर्लिह्यते लिह-क्त। घण्टा पाटलि, एक तरहका शाक।

गोलेर—पञ्जाबके काङ्गरा जिलेके अन्तर्गत डेरा तहसीलका एक राज्य। भूपरिमाण २५ वर्गमील है। प्रवाद है कि काङ्गरेके कतोच राजा हरिचन्द शिकार करते समय किसी एक कुएंमें गिर पड़े। इनके साथियोंने, राजाका पता न पा कर सोचा कि वे कहीं मार डाले गए। अन्तमें उन्होंने लौट कर राजाके उत्तराधिकारीको राज्यसिंहासन पर अभिषिक्त किया। कुएंसे निकाले जाने पर राजा हरिचन्दने राज्यका दावा न किया, वरन उन्होंने अलग ही गोलेर नामकी एक राजधानी स्थापित की और वे वहीं रहने लगे। समयके फेरसे कुछ काल तक यह राज्य शाहजहां, अकबर तथा सिखोंके अधिकार भुक्त रहा। अन्तमें अङ्गरेजके अधिकारमें आ जानेसे वहांके प्राचीन राजा शमशेरसिंहको २० ग्रामोंकी एक जागीर मिली थी। आज भी वह जागीर उनके भतीजे रघुनाथसिंह भोग कर रहे हैं। जागीरकी आय लगभग २६०००) रुपये हैं।

गोलैंदा (देश०) महुवेका फल, कोइंदा।

गोलोक (सं० पु०) गोभिर्ज्योतिभिः परिव्याप्तः लोकः मध्यपदलो०। १ एक परमधाम, एक सुन्दर पवित्र विष्णु या कृष्णका वास स्थान, ब्रह्माण्डके अन्तर्गत समस्त लोकके ऊपर एक लोक। अनेक पुराण और तन्त्रमें गोलोकका वर्णन देखा जाता है। ब्रह्मवैवर्तपुराणके मतसे वैकुण्ठके ऊपर गोलोक अवस्थित है। इसका आयत पचास करोड़ योजन है। गोलोक अगम्य और अनिर्वचनीय विष्णुके अभिप्रायसे वायुके ऊपर बसा हुआ है। इस स्थानमें एक मनोहर नदी है। उस नदीके तीर पर भांति भांतिके मुक्ता, माणिक्य, परशमणि प्रभृति बहुमूल्य रत्न पाये जाते हैं। इसके दूसरे पारमें एक विशाल पर्वत है जिसके मनोहर एक शृङ्ग है। इस पर्वतकी ऊंचाई एक करोड़ योजन, चौड़ाई दश करोड़ योजन और शैलप्रस्थका परिमाण लगभग पचास करोड़ योजन माना गया है। यह पर्वत गोलोककी दो बारके रूपमें अवस्थित है। इसके शिखर पर दश योजन विस्तृत एक रासमण्डल है। इस रासमण्डलके मध्य एक हजार पुष्प उद्यान और एक हजार कोटिरत्नमण्डप हैं। मनोहारिणी गोपाङ्गना रात दिन रासमण्डल घिरी हुई रहती हैं।

पर्वतके बाहर विरजा नदीके तीर पर एक सुन्दर वन है। यह वन राधिका और कृष्णका क्रीड़ा स्थान वृन्दावन नामसे विख्यात है। इसके बाद ही गोलाकार गोलोकपुरी है। इसकी चौड़ाई तथा लम्बाई एक करोड़ योजन है, चारों ओर रत्नमय दीवारसे घिरा है। इसके चार गोपुर या प्रधान द्वार हैं। प्रत्येक द्वार पर असंख्य गोप द्वार रक्षा कर रहे हैं। इस पुरीके मध्य कृष्णभृत्य गोपोंके पचास करोड़, कृष्णभक्त सौ करोड़ और कृष्णपार्षदोंके मनोज्ञ नाना प्रकारके रत्नसे जड़े हुए एक करोड़ आश्रम है। इसके अलावा कृष्णकी प्यारी गोपियां और उनकी दासियोंके भी अनेक आश्रम हैं। जो मनुष्य शत जन्म तपस्या कर पवित्र हो गये हैं, कृष्णभक्ति जिनके हृदयमें दृढ़ और निश्चल रूपसे अवस्थित है, कर्मफलकी आशा न करते हुए जो सिर्फ ईश्वरके संतोषके लिये सांसारिक समस्त कर्तव्य कर्मका अनुष्ठान करते, जो सोते, जागते और स्वप्न अवस्थामें भी कृष्णकी मूर्त्तिको ध्यानमें रखते तथा जो दिन रात "राधाकृष्ण, राधाकृष्ण" जप किया करते, उन्हीं भक्तोंके रहनेके लिये महार्घ रत्ननिर्मित एक लाख घर प्रस्तुत है। भक्तोंके पाञ्चभौतिक शरीर छोड़नेके बाद ही वे गोलोक जा उक्त गृहोंमें वास कर सकते हैं। इसके बाद एक विशाल अक्षयवट है जिसका मूल पचास योजन और ऊपरका भाग उसका द्विगुण है। इस वटवृक्षमें एक हजार स्कन्ध और असंख्य शाखायें हैं। इसके फल रत्नमय हैं। नीचेमें रत्नमयी वेदी भी है। इसमें रत्नमय फल लगते हैं। वृक्षके मूलके पास

वैदिक ग्रन्थ पढ़नेमें गोल्डष्टुकरका बड़ा ही प्रेम और यत्न था। एक अभिनव वैदिक ग्रन्थ पालेनेसे ही आहार निद्रा छोड़ कर एकचित्त हो उसे पाठ करते थे एक दिन इन्होंने हठात् इण्डिया-आफिस पुस्तकालयमें एक पुस्तक बाहर की, पुस्तककी तालिकामें उसका नाम तक भी लिखा नहीं था। इन्होंने कौतुहलसे उस ग्रंथको पढ़ कर देखा कि वह कुमारिलभट्टका मानवकल्पसूत्र है। इसके पहले उस ग्रन्थके विषयमें कोई कुछ नहीं जानता था, अतएव इस नवीन आविष्कारसे उत्साहित हो इन्होंने उस संस्कृत ग्रन्थकी प्रतिकृति और उसकी भूमिकामें पाणिनि-व्याकरण, मीमांसादर्शन और वैदिक क्रियाकाण्ड सम्बन्धमें बहुत गवेषणा पूर्ण एक प्रबन्ध निकाला था। इसके बाद इनके पाणिनिका कालनिरूपण और उसके समालोचना-विषयक ग्रन्थ प्रकाशित हुए। इन्होंने संस्कृत भाषामें कितनी दूर तक पाण्डित्य लाभ किया था और ये कितने सैकड़ों संस्कृत ग्रन्थ पढ़ कर उनकी अपूर्व समालोचना करनेमें साहसी हुए थे, वह उक्त दोनों ग्रन्थोंके पढ़नेसे ही जाना जाता और विस्मय होना पड़ता है। इस समय ये लण्डनके विश्वविद्यालयमें संस्कृत अध्यापक हुए थे।

लण्डनकी संस्कृत ग्रन्थप्रचारिका सभाके ये सभापति थे। उक्त सभाके यत्नसे इन्होंने माधवाचार्यका जैमिनीय न्यायमाला-विस्तर नामका एक बड़ा ग्रन्थ प्रकाश किया था। एक उत्कृष्ट संस्कृत और अंगरेजी अभिधान प्रकाश करनेकी इनकी इच्छा हुई थी, किन्तु अकाल मृत्यु होनेसे उक्त अभिधानका "अ" अक्षरका कुछ अंश प्रकाश हो कर बन्द हो गया।

सर्वदा मानसिक परिश्रम और गहरी चिन्तासे उन्हें कासरोग उत्पन्न हुआ। इसी रोगसे ५८ वर्षकी अवस्थामें १८७१ ई०को ६ मार्चको लण्डन नगरमें इनका देहान्त हुआ।

उनके दया, उदारता तथा अनेक तरहके सद्गुण थे। भारतवासियोंके प्रति उन्हें यथेष्ट अनुराग था। जब इस देशका कोई युवक विलायत पढ़नेके लिये जाता तो गोल्डष्टुकर उसे पुत्रवत् स्नेह करते और सर्वदा सदुपदेश देते थे।

उनकी मृत्युके बाद उनके बनाये हुए दूसरे दूसरे संस्कृत साहित्यविषयक प्रबन्ध प्रकाशित हुए हैं।

गोवक (सं० पु०) एक तरहका छोटा बगला।

गोवत्स (सं० पु०) गोर्वत्सः ६-तत्०। १ गोका वत्स, बछड़ा। २ प्रभासके अन्तर्गत एक पवित्र तीर्थ।

(प्रभासखण्ड)

गोवत्सादिन् (सं० पु०) गोवत्सं अत्ति गोवत्स-अद-णिनि उपस०। भेड़िया।

गोवध (सं० पु०) गवां वधः ६-तत्०। गोहिंसा, गोहत्या, गायका मारना। (गाहत्या देखो।)

गोवन—निकुम्भवंशीय। एक राजा, कृशाराजके पुत्र।

गोवन्दना (सं० स्त्री०) महादेवा, एक तरहका वृक्ष।

गोवन्दनी (सं० स्त्री०) गवि भूमौ वन्द्यते वन्द कर्मणि ल्युट्-ङीप्। १ प्रियंगू, एक तरहका पौधा जिसका बीज सुगन्धित होता है। २ पीतदण्डोत्पल, एक किस्मका पौधा।

गोवपुष्प (सं० वि०) चमकीला। २ गोआकारका।

गोवर (सं० क्ली०) शुष्क गोमय चूर्ण। भावप्रकाशमें लिखा है कि गोशालामें गौके खुरसे चूर किये हुए गोमयको 'गोवर' कहते हैं। पारदशोधनमें यह सर्वोत्कृष्ट है।

गोवरडङ्गा—वङ्गके २४ परगणाके वारासात उपविभागका एक नगर; अक्षा० २२° ५३' उ० और देशा० ८८° ४' पू० मध्य यमुना नदीके पूर्व कूल पर अवस्थित है। लोकसंख्या प्रायः ५८६५ है। चीनी, गुड़ और पाटके व्यवसायके लिये यह स्थान प्रसिद्ध है। ऐसा प्रवाद है कि श्रीकृष्णचन्द्रजी इसी स्थान पर गो चराते थे। इसके पासका गायपुर ग्राम गोपीपुरका अपभ्रंश है जो श्रीकृष्ण सहेली गोपियोंके नाम पर रखा गया है। यहां अङ्गरेजी विद्यालय, औषधालय, पुलीस और म्युनीसीपालिटी है।

गोवरपुट (सं० क्ली०) औषध पुटविशेष।

गोवराट (सं० क्ली०) कपाटके निम्नस्थ काठ, किवाड़के नीचेकी लकड़ी जिसके ऊपर किवाड़के पार्श्वस्थित अवलम्बन काठ संयोजित रहता है। गृह लेपनके समय उस काठमें अकसर गोवर लग जाता है इसलिये उसका नाम 'गोवराट' पड़ा।

गोवर्णी (सं० स्त्री०) अश्वगन्धा।

गोवर्धन (स० क्ली०) गवां वर्द्धन, ६ तत्०। १ गौओंकी वृद्धि, गायकी बढ़ती। वृध करणे ल्युट् ६ तत्०। गिरियज्ञविशेष। गोवर्द्धनको गा वर्द्धयति गो वृध णिच ल्यु। ३ वृन्दावनस्थ एक पर्वत। श्रीकृष्णचन्द्रजीने भयानक शिलावृष्टिसे वृन्दावनवासी गोपोंको बचानेके लिये उक्त पर्वतको अपने हाथके कनिष्ठ अङ्गुल पर उठाया था। यह पर्वत अनादि एवं श्रीकृष्णका अतिशय प्रिय है। हरिभक्तिविलासमें लिखा है कि कार्त्तिक मासको शुक्ल प्रतिपद तिथिमें पूर्वाह्णको इसकी पूजा करना वैष्णवोंका मुख्य कर्त्तव्य है। (१६।१०)

इस प्रतिपद्‌के साथ अमावस्याका समान आदर है। जिस दिन प्रतिपद्‌के साथ अमावस्याका योग रहता है उसी दिन गवोत्सव करना उचित है। परविद्ध तिथिमें करने पर भी स्त्री, पुत्र और धनकी हानि होती है।

निर्णयामृतधृत "या कुहू प्रतिपन्मिश्रा तत्र गा पूजयेत् च" इत्यादि पौराणिक वचनमें भी अमावस्यायुक्त प्रतिपदमें ही गोवर्धनपूजाका विधान देखा जाता है। पद्मपुराणका मत है कि उस दिवसमें वृन्दावनवासी वैष्णवगणको गोवर्द्धनपूजा करना उचित है। दूसरे स्थानके वैष्णवोंको गोमय द्वारा गोवर्द्धन पर्वतका निर्माण कर उसकी पूजा करना चाहिये। भक्ति पूर्वक गोवर्द्धनकी पूजा और प्रदक्षिण करनेसे गोलोकमें हरिके निकट रह बहुत तरह के सुख लाभ होते हैं। पूजाका मन्त्र—

"गोवर्द्धन धराधार गोकुल त्राणकारक।
विष्णुबाहुकृतोच्छ्राय गवां कोटिप्रदो भव॥" (हरिभक्तिविलास)

गोवर्द्धन—मथुरा जिलेके अन्तर्गत एक प्राचीन नगर और पवित्र तीर्थस्थान। यह मथुरा जिलेके पश्चिम प्रान्तमें पहाड़के ऊपर अक्षा० २७ ३०´ उ० और देशा० ७७ २८´ पू०में अवस्थित है। लोकसंख्या प्राय ६७३८ है। यहां यथेष्ट प्राचीन हिन्दुकीर्ति देखी जाती है। जिनमेंसे हरिदेवका मन्दिर प्रसिद्ध है। अकबरके राजत्वकालमें अम्बराधिप राजा भगवान्दासने उक्त मन्दिरका निर्माण किया था। भरतपुराधिप रणधीरसिंह और बलदेवसिंहके समाधिमन्दिर भी देखने लायक हैं। यहांके मानसी नामक सरोवरमें स्नान करनेके लिये दूर दूर देशसे यात्री आते हैं।

यह शहर मानसीगङ्गा नामक एक सुन्दर तालाबके चारों ओर पड़ता है। दिवालीके उपलक्षमें यहां भारी उत्सव मनाया जाता है। प्रवाद है कि यहां श्रीकृष्णचन्द्र जी वास करते थे और उन्हींके नाम पर 'शहरका' नाम गोवर्द्धन पड़ा है। यहां राजा यशवन्तसिंहका एक समाधिभवन है। शहरके उत्तर कुसुम सरोवर नामक एक सुन्दर कृत्रिम झीलके किनारे सूरजमलके बहुतसे समाधिभवन हैं जो उनके लड़के जवाहिरसिंह द्वारा निर्माण किये गये हैं। शहरकी आय लगभग २२०० रु० है। यहां किसी प्रकारका व्यापार नहीं होता है। यहां केवल एक प्राइमरी स्कूल है।

गोवर्द्धन—१ ताजिक पद्मकोष नामक ज्योतिर्ग्रन्थकार। २ नामावली नामका संस्कृत अभिधान रचयिता। ३ श्रीपतिपद्धति नामक ज्योतिःशास्त्रकार। ४ एक प्राचीन अलङ्कार शास्त्रके रचयिता।

५ तत्त्वचिन्तामणिदीधितिके टीकाकार। ६ एक तैलङ्ग पण्डित, घनश्यामभट्टके पुत्र। इन्होंने वेदान्तचिन्तामणि रुक्मिणीचम्पू और १८६६ ई०को षट्कर्पटटीका रचना की है। ७ वैशेषिकसूत्रका सम्बन्धोपदेश नामका ग्रन्थके टीकाकार। ८ एक जैन शास्त्रकार। (वृहत् चरन)

९ मेदिनीकार उद्धृत एक प्राचीन कोषकार।

१० एक हिन्दी कवि। इनकी बनाई हुई बहुतसी कवितायें पाई जाती हैं।

गोवर्द्धनाचार्य—एक विख्यात प्राचीन कवि, नीलाम्बरके पुत्र, बलभद्रके भ्राता और उदयनके गुरु। इन्होंने आर्यासप्तशती नामक एक सुन्दर संस्कृत काव्य रचा है।

गोवर्धन उपाध्याय १ उद्वाहचन्द्रिका नामक संस्कृत ग्रन्थकार। २ गोवर्द्धनकविमण्डन नामक संस्कृत ग्रन्थकार।

गोवर्द्धनगिरि—१ वृन्दावनके निकट एक प्रसिद्ध पर्वत। ऐसा प्रवाद है कि श्रीकृष्णचन्द्रजीने इस पर्वतको उंगली पर धारण किया था। (गोवर्द्धन देखो।)

२ महिसुर राज्यके सागर तालुकके अन्तर्गत सिमोगा जिलेका एक पहाड़। यह अक्षा० १४° १०´ उ० और देशा० ७४ ४० पू० पर स्थित है। इसका दूसरा नाम कमलाचल है। इसके ऊपर महिसुर राजाओंसे

निर्मित सुरम्य विष्णुमन्दिर, गार्गीया प्रपात और एक सुदृढ़ दुर्ग है।

गोवर्द्धनदास—छन्दोमञ्जरीके एक टीकाकार।

गोवर्द्धनदीक्षित त्रिपाठी—एक विख्यात वेदज्ञ पण्डित। ये वेणीदासके पुत्र थे। इनके बनाये अग्निष्टोमप्रयोग, ज्योतिष्टोमसौदुगात्रप्रयोग, वाजपेयसर्वपृष्ठाप्तोर्यामौदुगात्रप्रयोग और सप्तसोमसंस्था-पद्धति प्रभृति ग्रन्थ पाये जाते हैं।

गोवर्द्धनधर (सं० पु०) गोवर्द्धनं वृन्दावनस्थ पर्वतं धरति धृ-अच्। श्रीकृष्ण। श्रीकृष्णके गोवर्द्धन धारणकी कथा हरिवंशमें इस तरह वर्णित है—वृन्दावनके गोपगण प्रतिवर्ष वर्षाकालमें इन्द्रकी अर्चना किया करते थे उनका विश्वास था कि इन्द्रकी पूजा करनेसे उन लोगोंके गौमें किसी प्रकारका विघ्न नहीं होगा। श्रीकृष्णचन्द्रजीके वृन्दावन आने पर वे (गोपगण) एक वर्ष बड़े उत्साहके साथ इन्द्रोत्सवका आयोजन कर रहे थे। उसी समय श्रीकृष्णने उन्हें इन्द्रपूजा करनेसे मना किया और तत्क्षण गोवर्द्धनपूजा करनेकी आज्ञा दी। उस वर्षमें इन्द्रोत्सव नहीं मनाया गया, वरन् कृष्णकी आज्ञाको शिरोधार्य कर उन्होंने गोवर्द्धनकी ही पूजा की। उनके इस व्यवहारसे सुरपति इन्द्रने क्रोधित हो मेघगणको वृन्दावन ध्वंसके लिये बुलाया। मेघ इन्द्रके आदेशानुसार वृन्दावन पर शिलावृष्टि और वज्रपात करने लगे। गोपगण इस उत्पातको एक क्षण भी सह्य न कर रोते रोते कृष्णके निकट उपस्थित हुवे। उसी समय श्रीकृष्णचन्द्रजीने गोपकुल और गोकुलकी रक्षा करनेके लिये गोवर्द्धन पहाड़को अंगली पर उठा कर उन लोगोंके ऊपर धारण किया। ऐसा करनेसे सभीको आश्रय मिला। इसी तरह श्रीकृष्णने सात दिन पर्यन्त पर्वतको अङ्गुल पर रखा था। जब इन्द्रानुचर मेघने देखा कि सात दिन सात रात्रि तक अविश्रान्त शिलावृष्टि और वज्रपात होने पर भी वृन्दावनवासियोंका कोई अनिष्ट न हुआ तब वे उसी समय अपने कार्यको छोड़ इन्द्रके पास लौट आये। (हरिवंश ७६ अ०) महाभारतके सभापर्वमें भी कृष्णके गोवर्द्धन धारणका अल्प प्रसङ्ग है।

गोवर्द्धनधारिन् (सं० पु०) गोवर्द्धनं धारयति धारि णिनि। श्रीकृष्ण।

गोवर्द्धननाथ—एक हिन्दी कवि। इनका बनाया हुआ सुन्दरीतिलक नामावली ग्रंथ हिन्दुस्तानी समाजमें आदरणीय है।

गोवर्द्धनपणक भट्ट—वेदान्तसारसंग्रह नामक एक उत्कृष्ट वेदान्तिक ग्रन्थ प्रणेता।

गोवर्द्धन पाठक—एक विख्यात पौराणिक। इन्होंने १४७४ ई०को मलयखानके आदेशसे पुराणसर्वस्व नामक संस्कृत ग्रन्थ प्रणयन किया है।

गोवर्द्धन मिश्र—एक विख्यात नैयायिक। ये बलभद्रके पुत्र, विश्वनाथ और पद्मनाभके कनिष्ठ भ्राता थे। इन्होंने तर्कभाषाप्रकाश और तर्कसंग्रहके न्यायबोधिनी नाम्नी टीका रचना की है।

गोवर्द्धन योगीन्द्र—योगचन्द्रिकाके रचयिता।

गोवर्द्धनरङ्ग—१ आमोदविद्रावण नामक संस्कृत ग्रन्थकार। २ वृन्दावनवासी एक नैयायिक, इन्होंने तर्कसंग्रहके न्यायार्थलघुबोधिनी नामकी टीका रचना की है।

गोवर्द्धनवैद्य—चिकित्सालेश और रोगप्रदीप नामक संस्कृत वैद्यक ग्रन्थकार।

गोवर्द्धन श्रोत्रिय—द्रौपदीवस्त्रहरण नामक संस्कृत काव्यके प्रणेता।

गोवर्द्धनानन्द—एक प्राचीन संस्कृत कोषकार।

गोवशा (सं० स्त्री०) वशा वन्ध्या, गौः कर्मधारये वशाशब्दस्य परनिपातः। वन्ध्यागाभी, बाँझ गाय।

गोवाट (सं० क्ली०) गवां वाटं, ६-तत्। गोशाला, गोष्ठ, गौ रहनेकी जगह।

गोवारि (सं० क्ली०) गोमूत्र, गायका मूत।

गोवाल (सं० पु०) गोवालः, ६-तत्। १ गौका रोम, गायका रोआँ।

गोवास (सं० पु०) गवां वास, ६-तत्। १ गौका वास-स्थान, गोशाला, गोष्ठ।

गोवासदासन (सं० पु०) प्राच्य देशविशेष, पूर्वीय देश।

गोवासन (सं० पु०) गां वासयति वस-णिच्-ल्यु, तत्, ६-तत्। ब्राह्मणविशेष, गोपालक मुनिविशेष। (भाग ३।३३ अ०)

गोवि (सं० पु०) सङ्कीर्ण रागका एक भेद।

गोवि—मध्यएशियास्थ जलहीन एक विस्तृत मरुभूमि।

मङ्गोलीय भाषामें "गोवि" शब्दसे मरुका बोध होता है, उसीसे इस विस्तृत भूभागका नाम पड़ा है। यह अक्षा० ३० से ५० उ०, तथा देशा० ७५ से ११८ पू०में स्थित, श्याम और मङ्गोलीय पर्यन्त विस्तृत है। चीनदेशमें कभी कभी बालूकी वृष्टि हुआ करती है। लोगोंका विश्वास है कि वहो बालू यहां आ जम जाता है।

गोविकर्त्त (सं० पु०) गां विकृन्तति वि कृत अण् उपस०। १ गोघातक, बूचर, कसाय। २ कपक हलचलानेवाला।

गोविकर्त्त (सं० पु०) गां विकृन्तति वि कृत तृच्, ६ तत्। गोहिंसक, गोको मारनेवाला।

गोविट् (सं० स्त्री०) गोमय, गोबर।

गोवितत (सं० पु०) गावो वितता यत्र बहुव्री०। गोभूयिष्ठ अश्वमेध यज्ञ। (भारत १४।८० अ०)

गोविदांपति (सं० पु०) गा वेदवाणी विदन्ति गोविदो वेदज्ञास्तेषां पति, अलुक समास। परमेश्वर।

गोविनत (सं० पु० गावो विनता यत्र, बहुव्री०। अश्वमेध। (शतपथब्राह्मण १३।४।४।२८)

गोविन्द (सं० पु०) गां वेदमयीं वाणीं गां भूमिं स्वर्गं धेनुं वा विन्दति गो विद श। १ श्रीकृष्ण। हरिवंश प्रभृतिमें गोविन्द शब्दकी अनेक तरहकी व्युत्पत्ति देखी जाती है। हरिवंशमें लिखा है कि श्रीकृष्ण वृन्दावनमें रह कर बहुतसे गौओंका प्रतिपालन करते थे, इसी कारण 'गोविन्द' इस तरहकी व्युत्पत्तिके अनुसार इन्द्रने उनका नाम गोविन्द रखा। विष्णुतिलकका मत—

गोविन्दाभोमिन्दे ........ ।
........ तत्वतः ॥'

ब्रह्मवैवर्त पुराणका मत—

"........"

विन्दतीति विन्द पालकः स्वामी वा, गवां विन्द पालक ६ तत्। २ गवाध्यक्ष, गौओंका अध्यक्ष। ३ वृहस्पति। ४ परब्रह्म। धार्मिक हिन्दूगण द्विभुजमुरलीधर गोविन्द मूर्त्तिकी पूजा करते हैं। इनका ध्यान यों है—

"........ ।
........ ॥
........ ।
........ ॥'

पूजाका मन्त्र— ओं ........ स्वाहा।

५ वेदान्तवेत्ता, तत्त्वज्ञ। ६ गोमेदमणि।

गोविन्द—१ राष्ट्रकूट वंशीय एक राजा। २ निकुम्भ वंशीय एक राजा। ३ शङ्कराचार्यके गुरु और गौड़पादके शिष्य।

४ षडगुरुशिष्यके एक गुरु। ५ भोजप्रबन्धवर्णित एक कवि। ६ आत्मतत्त्वविवेकके एक टीकाकार। ७ गणेशगीताके एक टीकाकार।

८ एक विख्यात आलङ्कारिक और टीकाकार। इन्हों ने नलोदयटीका, शिशुपालवधटीका, सभ्याभरणटीका, कुमारदेवके शालिवाहन सप्तशतीकी टीका एवं छन्दोदर्पण नामक संस्कृत ग्रन्थ रचे हैं। ९ एक प्रसिद्ध कवि। (........)

१० जन्मदीपक और तिथिनिर्णय नामक संस्कृत ग्रन्थकार।

११ नाड़ीप्रकाश नामक संस्कृत वैद्यक ग्रन्थकार।

१२ तालदश प्राणदीपिका नामक सङ्गीतशास्त्रकार।

१३ परमार्थविवेक नामक वैदान्तिक ग्रन्थप्रणेता।

१४ एक विख्यात ज्योतिर्विद्। इन्होंने संस्कृत भाषा में बालवृद्धिप्रकाशिनी, विवाहप्रकरण और संस्कारप्रकरण नामकी ज्योतिर्ग्रन्थ रचना किये हैं।

१५ पूजाप्रदीप नामक भक्ति शास्त्रकार।

१६ वृहस्पति सव प्रयोग और आश्वलायनीय प्रायश्चित्तप्रयोग रचयिता।

१७ मानसोल्लास नामक संस्कृत ग्रन्थप्रणेता।

१८ एक प्रसिद्ध वैद्यक ग्रन्थकार। इन्होंने रससार, रसहृदय और सन्निपातमञ्जरी नामके संस्कृत चिकित्सा ग्रन्थ प्रणयन किये हैं।

१९ मतादिनिर्णय नामका ज्योतिर्ग्रन्थकार।

२० हलायुध और मधुसूदन प्रभृतिके शिष्य, शाङ्खायनश्रौतसूत्रीय महाव्रतका एक टीकाकार।

२१ कल्ह कवीश्वरके पुत्र, सम्वित्प्रकाश नामक ज्योतिःशास्त्रकार।

२२ जुवरनिवासी गदाधरके पुत्र। इन्होंने १६८२ ई० को कुण्डमार्त्तण्ड नामक संस्कृत ग्रन्थ प्रणयन किये हैं।

२३ भट्ट रङ्गाचार्यके एक पुत्र संस्कृत भाषामें गोपालमोमार्णव नामका भाण रचयिता।

२४ विट्ठलदेवज्ञके पुत्र, प्रश्नसार नामक ज्योतिर्ग्रन्थ बनानेवाले।

२५ एक नैयायिक। इनके पिताका नाम नारायण था इन्होंने न्यायशास्त्रके बालबोध नामकी टीका रचना की है।

२६ गोविन्दाचार्य नामका ख्यात, अष्टश्लोकीके एक व्याख्याकार।

२७ सिक्खोंके १० गुरुओंमेंसे एक। (गुरुगोविन्द देखो।)

२८ एक मशहूर कवि। इन्होंने हिन्दी भाषामें अनेक सी कवितायें बनाई हैं जिनमेंसे दो नीचे दी जाती हैं—

"मोहन सुबासबिन्द पर मकरन्द सिटिक आवो न रहै।
ना है ओर भाइनि भाव परत है सिर अईं रसन लुभाई॥
अलक सिरक फुलन अविल छवि एक हमका जांपे बरनो न जाई।"
गोविन्द प्रभुको गाति न दर गति बनि रसिक चूड़ामणि आई॥
"लाल प्यारी अति विलक्षण बन किधौं सुहाग।
त्रिविध समुन सुगन्ध शीतल विविध कथा रची
जाने मदन मोहन मिश्रा जाग॥
बैठे कुंजन द्वार [illegible] कोकिल भरि भरि आवत
नयन नियाल तव अनुराग।
दूनौं बचन सुनि प्रेम व्याकुल भई किधौं जाय
गोविन्द प्रभुको मीठो उदय दाग॥"

**गोविन्द अटल**—एक विख्यात हिन्दी कवि।

**गोविन्द अभिराम**—हिन्दीके एक कवि। इनकी रची हुई एक कविता नीचे दी जाती है—

"बजा गोपालको आज बाजै।
बहुत तान तरङ्ग मधुर धुन सप्त सुरको गाजै॥
लाग धीर कुल बान बाज डर सुध बुध बाजत सुनत सब भाजै।
रसिक गोविन्द अभिराम श्याम सौं मिल सब सघर गाजै॥"

**गोविन्दकूट** ( सं० पु० ) पर्वतविशेष।

**गोविन्दगञ्ज**—बङ्गालके बगुड़ा जिलेके अन्तर्गत एक ग्राम। यह अक्षा० २५° ८' २५" उ० और देशा० ८८° २८' पू०के मध्य करतोया नदीके कूल पर अवस्थित है। इसके निकट ही प्राचीन वर्द्धनकोट नगरका ध्वंसावशेष देखा जाता है।

**गोविन्दगढ़**—१ पञ्जाब प्रदेशके पटियाला राज्यके अन्तर्गत अनाहदगढ़ निजामतकी पूर्वीय तहसील। यह अक्षा० २९° २३' से ३०° ३०' उ० और देशा० ७४° ४१' से ७५° ३१' पू० में अवस्थित है। भूपरिमाण ८६८ वर्गमील और लोकसंख्या प्रायः १४६४१७ है। इस तहसीलमें भटिण्डा नामक शहर और १८६ ग्राम लगते हैं। यहांकी आय दो लाख रुपयेसे अधिक है।

२ मध्य-भारतके रेवा राज्यके अन्तर्गत हुजूर तहसीलका एक शहर। यह अक्षा० २४° २६' उ० और देशा० ८१° १८' पू० समुद्रपृष्ठसे १२०० फुट ऊंचे पर अवस्थित है। लोकसंख्या प्रायः ५०७२ है। पहाड़के समीप होने तथा जङ्गलोंसे घिरे रहनेके कारण गोविन्दगढ़का दृश्य अत्यन्त मनोहर लगता है। यहां एक डाकघर विद्यालय तथा चिकित्सालय है।

३ राजपूतानेमें अलवर राज्यके अन्तर्गत इसी नामकी तहसीलका शहर। यह अक्षा० २७° ३०' उ० और देशा० ७७° पू० अलवर शहरसे पूरबमें पड़ता है। यहांकी लोकसंख्या प्रायः ४८३८ है। १८०५ ई०का महाराव राजा बख्तावरसिंहका निर्माण किया हुआ एक दुर्ग है जो इस शहरसे आध मील उत्तरमें अवस्थित है। रोशनी तथा स्वास्थ्य विभागका प्रबन्ध म्युनिसिपालिटीके हाथ है। गोविन्दगढ़ तहसील १८वीं शताब्दीमें जाटोंके अधीन था, लेकिन १८०३ में महाराव राजा बख्तावर सिंहने महाराष्ट्रकी सहायतासे उन्हें निकाल भगाया और तहसीलको अपने अधिकारमें कर लिया, यह अलवरके अधीन आ रही है। इस शहरमें एक डाकघर और वर्नाक्युलर स्कूल है।

**गोविन्दगढ़**—अमृतसर नगरके उत्तर-पश्चिममें अवस्थित एक दुर्ग। यह अक्षा० ३१° ३०' उ० और देशा० ७४° ४५' पू०में है। सिख जातिके पवित्र अमृतसर नगरमें तीर्थयात्रियोंके आश्रयके लिये राजा रणजित्सिंहने १८०८ ई०को यह दुर्ग निर्माण किया था। १८५७ ई०में सिपाहीविद्रोहके बाद यह दुर्ग अंगरेजोंके अधिकारमें आ गया।

**गोविन्दघोषठाकुर**—इनका प्रकृत नाम गोविन्दचन्द्रघोष था। ये "घोषठाकुर" नामसे प्रसिद्ध हैं। ये अग्रद्वीपके प्रसिद्ध गोपीनाथ विग्रहके प्रकाशक थे।

कोई कहता है कि अग्रद्वीपके निकट ही काशीपुर विष्णुतलामें घोषठाकुरका वास था किसीका मत है कि देवगावतलामें उनका जन्म स्थान रहा, अभी तक भी

घोषउपाधिके बहुतसे कायस्थ रहते हैं। फिर कोई बोलते हैं कि घोषठाकुर उत्तरराढ़ी कायस्थ थे। स्त्रीके मरनेके बाद कोई सन्तान नहीं रहनेके कारण ये उदास हो गङ्गातीर पर अग्रद्वीपके निकट आ वास करते थे। एक दिन चैतन्यदेव भक्तमण्डलीके साथ जाह्नवी तीर पर पहुंचे, इस समय गोविन्द उनसे आ मिले। नवीन सन्यासीकी तेजोमय अपूर्व मुखश्री देख गोविन्दका चित्त पिघल गया। वे महाप्रभुके चरणों पर गिर रो रो कर कहने लगे, 'प्रभो!—मैं संसार नहीं चाहता। धन मान तथा ऐश्वर्य कुछ नहीं चाहता, सिर्फ आपके चरण कमलोंकी सेवा करना चाहता हूं।' तब गौराङ्गदेव उन्हें संसारके अनेक प्रलोभन दिखाने लगे। गोविन्द तनिक भी विचलित न हो बोले, "धन, मान, ऐश्वर्य दूर रहे, मुझे अब इनसे कुछ भी प्रयोजन नहीं है। दया करके आप अपने चरणमें स्थान दीजिए।" ऐसा कहते हुए उन्होंने चैतन्य महाप्रभुका पैर जोरसे पकड़ा। गोविन्दको प्रकृत भक्त समझ महाप्रभुने उनसे आलिङ्गन किया और कहा, "यदि निष्काम व्रत पालन करनेमें समर्थ हो तब मेरे साथ रह सकते हो।" गोविन्दने बहुत उल्लाससे उनका पदरेणु ग्रहण किया और निष्काम व्रतपालनमें मग्नमन हुए।

चैतन्यदेव बङ्गालसे पैदल हो अग्रदीप आये। यहां ने भोजनादिके बाद मुखशुद्धि न पाकर भक्तगणसे बोले, "आज मालूम पड़ता है कि मुखशुद्धि नहीं हुई है।" इस पर शिष्योंने कुछ भी उत्तर न दिया तब गोविन्दने हाथ जोड़ कर प्रार्थना की, 'प्रभो! मेरे पास एक हर्रेतकी है यदि आज्ञा हो तो सेवामें अर्पण करूं।'

चैतन्यदेव हंस कर बोले, "गोविन्द! तुम्हारी भक्तिको मानकर अत्यन्त आह्लादसे ग्रहण किया किन्तु आजसे हो तुम मेरा साथ छोड़ दो।'

गोविन्दको सहसा वज्राघात सा मालूम पड़ा और वे रो रो कर कहने लगे, देव! इस दासने कौनसा अपराध किया जिससे ऐसा कठोर आदेश दिया गया है?'

चैतन्यदेवने स्नेह पूर्वक उत्तर दिया, "गोविन्द! तुम यथार्थ भक्त और हरिकृपाके अधिकारी हो, किन्तु निष्काम व्रत पालनका अधिकारी नहीं हो, अभी तक भी तुम्हारी विषयवासना दूर नहीं हुई है। अब भी तुम्हें सञ्चय स्पृहा मौजूद है। इसी लिये कहता हूं कि घर लौट जाओ, हरिकी आराधना करो, उसीसे तुम्हारी मुक्ति होगी।"

दीर्घनिश्वास लेते हुए गोविन्द सजल नयन हो बोले, 'मैं कुछ नहीं चाहता, सर्वस्व तिलाञ्जलि दी है, संसार लौट कर नहीं जा सकता हूं।'

चैतन्यदेवने भक्तको आलिङ्गन करते हुए कहा, "तुमने सर्वस्व परित्याग किया है सही, किन्तु अब भी तुम्हें विषम कण्टक रह गया है। आज तुमने हर्रेतकी सञ्चय की है, कल्ह, फिर एक नवीन प्राप्ति करनेकी इच्छा होगी इसी कामनाको बाधक जानो। तुम घर लौट जाओ इसीमें कुशल है। जिस दिन तुम्हारे जीवनमें अलौकिक घटना घटेगी, उसी दिन मुझसे भेंट पाओगे। यदि कोई अनूठी चीज पाओ तो उसे यत्नपूर्वक रखो उसीसे तुम्हारी आशा पूर्ण होगी।"

इस तरह गोविन्दको शोकसागरमें डुबाते हुए आप अग्रद्वीप छोड़ चल बसे। एक दिन भक्त गोविन्द गङ्गा जलसे शुद्ध हो ध्यानमें मग्न थे। उसी अवस्थामें किसी चीजने उनकी पीठ पर तीनबार धक्का दिया। अन्तमें उन्हें मालूम पड़ा कि यह सिर्फ सूतदारका एक छोटा काठ है। किन्तु उसे उठानेके समय जान पड़ा कि वह सामान्य काष्ठ स्वाभाविक गुरुत्वकी अपेक्षा सौ गुना भारी है ऐसा क्यों होता है। विस्मयसे गोविन्दके मनमें एक अपूर्व भाव उत्पन्न हो आया। वे कुटी पर लौट आये, परन्तु मनका सन्देह दूर नहीं हुआ। रात्रिकालमें गोविन्दने स्वप्न देखा कि, शङ्खचक्रगदाधर मानों उनसे कह रहे हैं, "गोविन्द! मत भूलो! मत भूलो! उस काठको उठा लाओ। महाप्रभु यहां रहें हैं आने पर उन्हींको दे देना।' गोविन्दकी निद्रा टूट गई, उन्होंने देखा कि चारों ओर घोर अन्धकार छाया हुआ है। वे उसी समय अन्धकारमें गङ्गाके किनारे पहुंचे वहां जा कर उन्होंने देखा कि वह लकड़ी उसी स्थान पर पड़ी है। बहुत यत्नसे उस काठको कन्धे पर रख धीरे धीरे अपनी कुटीको आये। उस रात गोविन्दको तनिक

"कनक छरी सी कहनाद कुण्डलाञ्चित अंगरे।
केलि कीन्हें यमुन कृष्णको लाकना कल अंगरे ॥
केसरी कटि कसबु कन्दर कुच कंचन दामरे।
कहि यान . । गोप नवनि कवित दास गोविंद नामरे ॥"

गोविंददीक्षित – एक संस्कृत ग्रन्थकार। इन्होंने अपत्नीकाधाननिर्णय और काम्येष्टिप्रयोगकी रचना की है।

गोविंदद्वादशी (सं० स्त्री०) गोविंदप्रिया द्वादशी मध्यपदलो० पुष्यानक्षत्रयुक्त फाल्गुन मासकी शुक्ल द्वादशी। ब्रह्मपुराणमें लिखा है कि इस दिन उपवास करनेसे समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं। लोकव्यवहारमें यह तिथि आमर्दकी द्वादशीसे भी प्रसिद्ध है। पापनाशिनी-माहात्म्यका मत है कि फाल्गुण मासमें आमर्दकी व्रत करनेसे विष्णुलोकको प्राप्ति होती है। प्रभासखण्डके मतसे शुक्ला एकादशीमें उपवासी रह कर द्वादशीके दिन नदी तड़ाग या दीर्घिका (कूप) में स्नान करना उचित है और उसके बाद पर्वत, वन अथवा अन्य किसी दूसरे स्थानमें (जहां आमर्दकी वृक्ष पाया जाय वहां) उपस्थित हो हरिकी पूजा कर समस्त रात्रि जाग कर व्यतीत करनी चाहिये। एक जलपूर्ण कमण्डलु भी सद्ब्राह्मणको दान दे। हविष्य करके सारी रात जाग कर हरिकथा श्रवण करें। ऐसा करनेसे मनुष्य समस्त पापोंसे मुक्ति लाभ कर सकते और पाञ्चभौतिक शरीर पतन होने पर ही निर्वाण (मोक्ष) लाभ करते हैं। (हरिभक्तिवि०)

गोविंदनाथ—शङ्कराचार्यके गुरु और गौड़पादके शिष्य। ये एक प्रसिद्ध योगी थे। सर्वदर्शनसंग्रहमें इनका मत उद्धृत है।

गोविंदनायक—एक शैवशास्त्रकार।

गोविंदन्यायवागीश—प्रसिद्ध वासुदेव सार्वभौमवंशीय एक विख्यात नैयायिक।

गोविंदपण्डित–१ एक प्रसिद्ध ज्योतिर्विंद। इन्होंने संस्कृत भाषामें ज्योतिषरत्नसंग्रह, यामलानुसारिग्रन्थ, उत्पलपरिमलटीका, मुहूर्तचिन्तामणिकी पीयूषधारा नाम्नी टीका तथा नीलकण्ठताजिककी सरला नामकी टीका प्रणयन की है।

२ रामपण्डितके पुत्र, श्राद्धपद्धति नामका स्मृतिसंग्रहकार।

गोविंदपन्थी— वैष्णवोंका एक सम्प्रदाय। इनके गुरु गोविन्द दास थे जिनकी कब्र फैजाबाद जिलेके अहरौली ग्राममें है।

गोविंदपुर—१ मानभूम जिलाके अन्तर्गत उत्तरीय उपविभाग। १८५१-५२ ई०को यह एक स्वतन्त्र उपविभागरूपमें संगठित हुआ। यह अक्षा० २३° ३८' तथा २४° ४' उ० और देशा० ८६° ७' एवं ८६° ५०' पू०के मध्य अवस्थित है। इसका भूपरिमाण ८०३ वर्गमील है। १८७०-७१ ई०को यहां सिर्फ दो फौजदारी अदालत स्थापित हुए थे।

२ बंगालके अन्तर्गत मानभूम विभागका एक सदर। यह अक्षा० २३° ५०' उ० और देशा० ८६° ३२' पू०में अवस्थित है। यहांकी लोकसंख्या २७७१२२ है। इस सबडिवीजनमें दामोदर और बराकर नदीके मध्य त्रिभुजाकृति एक स्थान है। इसकी पश्चिम सीमा छोटा नागपुर है। उत्तर और पूर्वमें खुला मैदान है जो कुछ पहाड़ियोंके रहनेसे ऊंचा नीचा है। इसमें १२४८ ग्राम लगते हैं, जिसमें गोविन्दपुर ही सदर है, इसके सिवा और कोई शहर नहीं है। झरियाकी कोयलेकी खान भी इसी उपविभागके अन्तर्गत है।

३ कलकत्ताके दक्षिण अभी जहाँ फोर्ट विलियम दुर्ग है उसको समतलभूमि और समस्त अंग पूर्व समयमें गोविंदपुर नामसे मशहूर था। (कलकत्ता देखो।)

गोविंदपुरम्—तञ्जोर जिलेके अन्तर्गत एक ग्राम जो नरसरावपेटासे ५ मील दक्षिण-पूर्वमें स्थित है। इस ग्रामके पश्चिम एक मंदिरमें बहुतसी प्रतिमूर्तियां और दो खोदित शिलालिपि है। ऐसा सुना जाता है कि द्वादश शताब्दीमें किसी चोलराजसे यह मंदिर निर्माण किया गया था। इस ग्राममें कृष्णदेवरायसे प्रतिष्ठित एक विष्णु मंदिर है। इस मंदिरके प्रवेशद्वार पर तेलगू भाषामें लिखा हुआ एक शिलाफलक दृष्ट होता है।

गोविन्दप्रभु—ये भी अच्छे कवियोंमें गिने जाते थे। यों तो इन्होंने बहुतसी कवितायें रची है लेकिन यहां पर सिर्फ एक ही दी जाती है—

"कहा करौ बैकुण्ठ ही जाय

जहाँ तहाँ कुञ्जनतर चहुँ कोकिल मद युत धन बायु बहार।
जहाँ वहाँ सुमोहन अरु वन अन फुल फूल न पुरत मधुप अमाय।
सारस हंस मोर जहाँ कोकिल तहाँ बतवे कोमल सोहाय।
जहाँ वहाँ तन वृन्दावन दीपन गोपीन सन यथोचित काय।
गोविन्द प्रभु गोपी चरणनकी हजरत तनिकहो जाय बताय ॥

गोविन्दभट्ट—१ आत्मावबोध नामक वेदान्त ग्रन्थके रचयिता।

२ तिथिनिर्णय नामका स्मृतिसंग्रहकार।

३ पराशरसंहिताके एक भाष्यकार।

४ मीमांसा मङ्गल्यकौमुदी नामक स्मृतिसंग्रहकार।

५ राजचन्द्रयश प्रबन्ध नामक संस्कृत काव्यरचयिता।

६ वृत्तरत्नाकरके एक टीकाकार।

७ एक विख्यात अलङ्कारशास्त्रवित्, केशवके पुत्र और रुचिकरके वैमात्रेय भ्राता। इन्होंने काव्यप्रदीप नामका काव्यप्रकाशकी टीका रचना की है। काव्यप्रदीप पहले पहल श्रीहर्षने लिखना आरम्भ किया था। किन्तु उनकी मृत्यु होने पर उनके शत्रु गोविन्दने इसे पूर्ण किया। ८ वेदान्तसूत्रके एक वैष्णवीय भाष्यकार।

गोविन्दभट्ट—एक जैन ग्रन्थकार। ये जातिके कायस्थ थे। इनका बनाया हुआ एक ग्रन्थ "पुरुषार्थानुशासन" प्राप्त है। इनके श्रीकुमार कवि, सत्यवाक, देवरवल्लभ, उद्यत भूषण, हस्तिमल्ल कवि और वर्द्धमान कवि ये छह पुत्र थे और सभी उद्भट विद्वान् थे। इनमें से विक्रान्तकौरव आदि नाटकोंके कर्त्ता हस्तिमल्ल प्रसिद्ध हैं।

गोविन्दभट्टाचार्य चक्रवर्त्ती—बङ्गदेशीय, एक विख्यात पण्डित, इन्होंने संस्कृत भाषामें समासवाद और पदार्थखण्डन-टीका लिखी है।

गोविन्द महामहोपाध्याय—एक विख्यात पण्डित। इन्हें 'बुधमालावधूत' नामकी एक और उपाधि है। इन्होंने अधिकरणमाला नामका एक उत्कृष्ट संस्कृत दर्शनग्रन्थ प्रणयन किया है।

गोविन्दमिश्र—१ पद्यावलीधृत एक प्राचीन कवि।

२ आनन्दतीर्थ रचित ब्रह्मसूत्रभाष्यके एक टीकाकार।

गोविन्दराय—कल्याणपुरके चालुक्यवंशीय एक राजा, वीरसत्याश्रयके पिता। (चालुक्य देखो।)

गोविन्दराज—१ एक विख्यात पण्डित, माधवभट्टके पुत्र। इन्होंने मानवधर्मशास्त्रकी टीका और मञ्जरी नामकी याज्ञवल्क्यस्मृतिकी टीका रचना की है।

२ सुभाषितावलीधृत एक प्राचीन कवि।

३ तैत्तिरीयोपनिषद्‌का एक भाष्यकार।

४ रामायणचम्पू और राजवंश नामक संस्कृत काव्यकार।

५ मयूरशतककीव्याख्या और शृङ्गारतिलकका 'भूषण' नामक टीकाकार।

गोविन्दराम—१ गोविन्दविलास नामक वेदान्त ग्रन्थके रचयिता।

२ कुमारसम्भवके धीररञ्जनिका नामक एक टीकाकार

३ देवीमाहात्म्य और गङ्गासहस्र नामक एक टीकाकार।

४ रामदेवके पुत्र, महिम्नस्तवप्रकाशिकाके रचयिता।

५ राजस्थानके एक विख्यात कवि, इन्होंने सुन्दर हिन्दी कवितामें "हारावती" नामक हरवंशीय राजपूत राजगणोंका इतिहासको रचना की है।

गोविन्दराम शिरोमणि—एक बङ्गदेशीय पण्डित। इन्होंने शब्ददीपिका नामक मुग्धबोधकी टीका रची है।

गोविन्दरामसेन नाड़ीज्ञान नामक संस्कृत वैद्यक ग्रन्थकार।

गोविन्दयज्व—अद्वैतादित्य नामक वेदान्त ग्रन्थ रचयिता।

गोविन्द विद्याविनोदभट्ट—एक विख्यात संस्कृत ग्रन्थकार। इन्होंने भागवतसार, क्रमदीपिकातन्त्रकी टीका और त्रिपुरासारसमुच्चयका पदार्थप्रकाश नामकी टीका रची है।

गोविन्दशर्मन्-वेदान्त कथारत्न नामक वैदान्तिक ग्रन्थकार।

गोविन्दशास्त्री—१ आचारसारहस्य नामक संस्कृत ग्रन्थकार। २ अच्युततीर्थका नामान्तर। १७४८ ई०को इनका देहान्त हुआ था।

गोविन्दशेष—काशीरामके शेष यज्ञेश्वरके पुत्र। एक विख्यात वेदवित्। इन्होंने बौधायनीय दर्शपूर्णमासप्रयोग, बौधायनीय अग्निष्टोमप्रयोग सोमप्रयोग और विनतानटव्यायोग नामक कई एक धार्मिक ग्रन्थोंकी रचना की है।

गोविन्दस्वामिन् १ एक परमवैष्णव और विख्यात कवि, भक्तिमाहात्म्य नामक प्राचीन वैष्णव ग्रंथमें इनका माहात्म्य विस्तार रूपसे वर्णित है। २ एक वैदिक पण्डित बौधायणीय धर्मसूत्र और ऐतरेय ब्राह्मणके एक भाष्यकार। माधवीय धातुवृत्तिमें इनका मत उद्धृत है।

गोविन्दा (सं० स्त्री०) जीवन्धरस्वामीकी पत्नी।

जीवंधरस्वामी देखो।

गोविंदाचार्य—१ शङ्कराचार्यके गुरु। शंकराचार्य देखो। २ एक फारसी और संस्कृतभाषावित् पण्डित। इन्होंने अध्यात्मरामायणका फारसी अनुवाद किया था।

गोविन्दानंद—१ अर्थरत्नप्रभा नामक जातकार्णवके टीकाकार। इनकी उपाधि "कविकाञ्चनाचार्य" थी।

२ एक विख्यात स्मृतिशास्त्रवित्, गणपतिभट्टके पुत्र। इन्होंने क्रियाकौमुदी, दानकौमुदी, वर्षकौमुदी, शुद्धिकौमुदी, श्राद्धकौमुदी, गोविंदानंदीय धर्मशास्त्र एवं शूलपाणिके प्रायश्चित्तविवेकके तत्त्वकौमुदी नामकी टीका प्रणयन की है।

गोविन्दिनी (सं० स्त्री०) प्रियङ्गु।

गोविन्दु (सं० त्रि०) गवां विन्दुः, ६-तत्। गोलम्भक, ग लाभ करनेवाला।

गोविराटी (सं० स्त्री०) शारिका पक्षी।

गोविष (सं० स्त्री०) गोर्विट्, ६-तत्। गोविष्ठा, गोमय, गोबर।

गोविषाण (सं० क्ली०) गोर्विषाणं, ६-तत्। गौके शृङ्ग, गायका सींग।

गोविषाणाह्वा (सं० स्त्री०) बबूलवृक्ष।

गोविषाणिक (सं० पु०) गोविषाणं साधनतया अस्त्यस्य गोविषाण-ठन्। गोविषाण निर्मित वाद्यविशेष, गोशृङ्गका बना हुआ एक तरहका बाजा।

गोविष्ठा (सं० स्त्री०) गोर्विष्ठा, ६-तत्। गोमय, गोबर।

गोविसर्ग (सं० पु०) गोर्विसर्गः, ६-तत्। १ गोपरित्याग। २ प्रातःकाल, सुबह, तड़का।

गोवीथि (सं० स्त्री०) गवां ग्रहाणां वीथिर्मार्गविशेषः, ६ तत्। ज्योतिर्विद्गण अश्विनी प्रभृति तीन तीन नक्षत्रमें एक एक वीथि या पथ कल्पना करते हैं। नक्षत्रमण्डलमें सर्वसम्मत नौ वीथि हैं, जिनमेंसे हस्ता, चित्रा और स्वाती इन तीन नक्षत्रोंमें जो वीथि हो उसे गोवीथि कहते हैं। किसी किसी ज्योतिषीके मतसे अश्विनी, रेवती, पूर्वभाद्र और उत्तरभाद्र इन चार नक्षत्रोंमें गोवीथि हुआ करती है। (वृहत्संहिता ६।२)

गोवीर्य (सं० क्ली०) गवां वीर्यं, ६-तत्। गौका वीर्य।

गोवृन्द (सं० क्ली०) गवां वृन्दं, ६-तत्। गोसमूह, गौका झुण्ड।

गोवृन्दारक (सं० पु०) गौर्वृन्दारक इव उपमितस०। श्रेष्ठ गौ, सुंदर गोरू।

गोवृष (सं० पु०) गोषु वर्षति रेतः सिञ्चति वृष-क। १ श्रेष्ठ वृष, अच्छा सांढ़। गोश्च वृषश्च तौ माटग्वं नामत्यस्य गोवृष·श्च। २ न्यायविशेष। ३ शिवजी।

गोवृषध्वज (सं० पु०) शिव, महादेव।

गोवृषभ (सं० पु०) श्रेष्ठ वृष, सुंदर बैल या सांढ़।

गोवेष्ट (सं० क्ली०) शोसक धातु, सीसा। (Lead)

गोवैद्य (सं० पु०) गौरिव वैद्यः। १ मूर्ख वैद्य। गोवैद्यः चिकित्सकः, ६-तत्०। २ गोचिकित्सक गौका वैद्य।

गोव्यच्छ (सं० त्रि०) गौके निकट गमनशील, वह जो गौके पास जाता हो।

गोव्याधिन (सं० पु०) गोत्रप्रवर्त्तक एक ऋषि।

गोव्याघ्र (सं० पु०) गौ और बाघ।

गोव्रज (सं० पु०) गवां व्रजः, ६-तत्०। १ गोसमूह, गायका झुण्ड। गावो व्रजन्त्यत्र व्रज आधारे क। गो-गतिस्थान, गोष्ठ, गोशाला। २ दानवविशेष।

गोव्रत (सं० क्ली०) गोषु व्रतम्, ६-तत्०। एक प्रकारका व्रत जो गोहत्याके प्रायश्चित्तके लिये किया जाता है। इस व्रतमें गोव्रतिन्को केश मुण्डन कर एक मास तक किसी गौके पीछे घूमना पड़ता है। गायको ठहरानेके लिए एक मुहूर्त्त भी कोशिश करना निषेध है। हां, यदि वह अपनी ही इच्छासे ठहरे तो व्रती खड़ा हो सकता है, अन्यथा उसके पीछे पीछे चलना पड़ता है। गायके अवसन्न हो जाने अथवा किसी आपत्तिमें पड़ जानेसे उसे उद्धार तथा रक्षा भी करनी पड़ती है। गोसूत्रमें स्नान करना एवं केवल गोदुग्ध पी कर ही जीवन

धारण करना पड़ता है। एक मास पर्यन्त उक्त नियमके अनुष्ठानको गोव्रत कहते हैं। गाव्रत शब्दमें विशेष विवरण देखो।

गोव्रतिन् (स त्रि०) गोव्रतमस्यास्ति अनुष्ठेयतया गोव्रत इनि। गोव्रत आचरण करनेवाला।

गोहा—यशोर जिलाके सुन्दरवन विभागके अन्तर्गत एक ग्राम। यह कपोताच नदी कूल पर अवस्थित है। पूर्व समयमें यह बहुजनाकीर्ण रहा, ध्वंसावशिष्ट बृहत् वास भवनादि आज भी उसका परिचय देते हैं। इस ग्रामकी रक्षाके लिये कपोताच नदी पर एक पुल है।

गोश (फा० पु०) १ सुननेकी इन्द्रिय, कान। (स्त्री०) २ पर्दानशीन, जो स्त्री सदा घरमें ही रहती, किसी दूसरे पुरुषके समक्ष बाहर नहीं होती हो।

गोशकृत् (सं० क्ली०) गो शकृत् ६ तत्०। गोमय, गोबर।

गोशत (स० पु०) १०० गौओंका टाना।

गोशपेच (फा० पु०) कानमें पहनेका जेवर।

गोशफ (स० पु क्ली०) गो शफ, ६ तत्०। गोका खुर।

गोशमायल (फा० पु०) कानके पास लटका रहता हुआ मोतियोंकी लड़ीका गुच्छा जो पगड़ीमें एक ओर लगा रहता है।

गोशमाली (फा० स्त्री०) १ कान उमेठनी। २ ताड़ना, कड़ी चेतावनी।

गोशर्य (स० पु०) शर्या शीर्णा गोर्यत्र, बहुव्री०, विशेषण स्य परनिपातश्छांदस। इहत् सर्प, अजगर।

गोशवारा (फा० पु०) १ खज्जक नामका पेड़। २ कुण्डल, कानका बाला। ३ सीपका बड़ा मोती। ४ पगड़ीका किनारा जो कलाबतूसे बुना रहता है। ५ तुर्रा, कलगी, सिरपेच। ६ जोड़, मिजान।

गोशा (फा० पु०) १ कोण, कोना। २ एकान्तस्थान, जहां कोई न हो। ३ तरफ, दिशा, ओर। ४ धनुषकोटि, कमानकी दोनों नोंके।

गोशाड्वल (स० पु०) अग्निपर्णी।

गोशाल (स० क्ली०) गवां शाला, ६-तत्। विकल्पे क्लीव त्वञ्च। गोशाला, गौके रहनेका घर।

गोशाला (सं० स्त्री०) गो:शाला, ६ तत्। गोष्ठ, गोठ, गौओंके रहनेका स्थान।

गोशिशरा—कौशाम्बी नगरका उपनगर। कौशाम्बी देखा।

गोशीर्ष (स० पु०) गो: शीर्षमिव शीर्षं यस्य, बहुव्री०। १ एक पर्वतका नाम जो देखनेमें ठीक गोशृङ्गाकृति की है। २ चन्दनविशेष, जो उक्त पर्वत पर उत्पन्न होता है। ३ एक प्रकारका अस्त्र। (क्ली०) गोशीर्ष, ६ तत्। गोमस्तक, गौका मस्तक।

गोशीर्षक (स० पु०) गो शीर्षमिव कायति कै क। १ द्रोणपुष्पीवृक्ष। गोशीर्ष स्वार्थे कन्। २ श्वेतचन्दन।

गोशृङ्ग (स० पु०) गो शीर्षमिव शृङ्ग शीर्षभागो यस्य, बहुव्री०। १ ऋषिविशेष। (ब्र०पु० प्रभावखण्ड) २ एक पर्वत। रामायणमें लिखा है कि इस पर्वत पर मंदेह नामके बहुतसे राक्षस रहा करते थे। ये क्षुद्राकृति अथवा एक हाथ परिमाणके ऊंचे थे। रात्रिके समय ये टहलने बाहर निकलते और सांसारिक कार्य किया करते थे, किन्तु रात्रिके अवसान होने पर पुन जलमें छिप जाते और सूर्यास्त होने पर बाहर निकल आते थे। ये बड़े दुष्ट और दुराचारी रहे, इनके शापसे इस अवस्थाको प्राप्त हुवे थे। यह पर्वत बौद्धोंके धर्म-ग्रन्थमें एक पुण्य शैल कह कर वर्णित है। स्वयम्भुपुराणमें लिखा है कि सत्ययुगमें इस पर्वतका नाम पद्मगिरि, त्रेतायुगमें वज्रकूट, द्वापरमें गोशृङ्ग और वर्तमान कलियुगमें गोपुच्छ पड़ा है। (स्वयम्भुपुराण १ अ०)

महाभारतमें भी इस पर्वतका उल्लेख है। चीनपरिव्राजक युएनचुयाङ्गने "किउ शि लि किया" नामसे इस पर्वतका उल्लेख किया है। (क्ली०) गोशृङ्ग, ६ तत्। गौका शृङ्ग, गौका सिंग। (पु०) गोशृङ्ग तदाकारोऽस्यस्य गोशृङ्ग अच्। ४ बब्बूर वृक्ष, बबूलका पेड़। ५ हिन्दुओंके एक तरहका सामरिक यन्त्र।

गोश्त (फा० पु०) मांस, आमिष।

गोश्रुति (पु०) वैयाघ्रपद्य गोत्रोत्पन्न एक ऋषि।

गोश्व (स० पु०) गौयाश्वश्च इतरेतरद्वन्द्व। गौ और अश्व, बैल और घोड़ा।

गोसखि (स० पु०) गौ सखा यस्य, बहुव्री०, छांदसत्वात् सत्व। १ दुग्धसे मिश्रित मधु। २ वह मनुष्य जिसका गौ ही सखा हो।

गोषड्गव (स० क्ली०) गवां षट्क गो षड्गवच। गोषट्क, गौकी छः संख्या, छः गाय।

गोषणि (सं॰ त्रि॰) गां सनोति ददाति सन दाने इन् वा षत्वं ।। गोदाता, जो गाय दान करता हो।

गोषदु (सं॰ त्रि॰) गवि वाचि सीदन्ति सद-क्विप्-पूर्वपदात् षत्वं । जो बात बोलनेमें तुतलाता हो।

गोषदादि (सं॰ पु॰) गोषत् आदिर्यस्य, बहुव्रो॰। पाणिनीका एक गण। गोषद, इपेला, मातरिश्वन्, देवस्यला, देवीगयः कणास्या, खरेष्ठा, देवीधियः, रक्षोहण, युञ्जान, अञ्जन, प्रभूत, प्रतुर्त्त, कृशानु और गोपद इन सबको गोषदादि गण कहते हैं।

गोषन (सं॰ त्रि॰) गां सनोति सन्-विच्। गोदाता गाय दान करनेवाला।

गोषा (सं॰ त्रि॰) गां सनोति षन्-विट्। गोदाता, जो गौ दान करता हो।

गोषाति (सं॰ स्त्री॰) गो भावे क्तिन गवां षातिः, ६-तत्। इत्वञ्च। १ गोलाभ। २ गोदान।

गोषादी (सं॰ स्त्री॰) गां सादयति सद-णिच्-अण् उपस॰ सत्वं गौरादित्वात् ङीष्। पक्षिविशेष, कोई चिड़िया।

गोषुचर (सं॰ त्रि॰) गोषु चरति चर-ट अलुक्स॰। गोमध्ये विचरण, गौके साथ चलनेवाला।

गोषुयुध् (सं॰ त्रि॰) गोषु युध्यत इति युध् क्विप् अलुक्स॰। जो गौके लिए लड़ता हो।

गोष्क्तिन् (सं॰ पु॰) एक ऋषिका नाम।

गोषेधा (सं॰ स्त्री॰) गोरिव सेध उल्लेधो यस्याः, बहुव्रो॰। पूर्वपदात् षत्वं। दुर्लक्षणा स्त्री, खराब चाल चलनकी औरत।

गोष्टानदी—मन्द्राजमें गोदावरी जिलाके अन्तर्गत नदीविशेष। कोई कोई इसे गोस्तनी अर्थात् गोदुग्धप्रवाहित नदी कहते हैं। इसका जल हिन्दुओंके लिए पवित्र माना गया है। वायुपुराणीय गोस्तनीमाहात्म्यमें इसकी पवित्रताकी कथा वर्णित है। यहांकी जमीन उर्वरा बनानेके लिए नदीमें खाल काट कर निकाली गई है।

गोष्टोम (सं॰पु॰) गोसंज्ञः स्तोमोऽत्र, बहुव्रो॰, षत्वञ्च। १ स्तोमविशेष, प्रार्थनामार्ग, भक्तिका रास्ता। २ यागविशेष।

गोष्ठ (सं॰ क्ली॰) गावस्तिष्ठन्त्यत्र गो-स्था-क। १ गोशाला, गौओंके रहनेका स्थान। (क्ली॰) गोष्ठी बहुजनाः कर्तृतया अस्त्यस्य गोष्ठी-अच्। २ श्राद्धविशेष, जो कई मनुष्य मिल कर करते हैं, गोष्ठीश्राद्ध। ३ परामर्श, सलाह। ४ दल, मण्डली।

गोष्ठकुक्कुट (सं॰ पु॰) १ भासपक्षी। २ काकविशेष, एक तरहका कौवा।

गोष्ठज (सं॰ त्रि॰) गोष्ठे जायते गोष्ठ जन-ड। १ गोष्ठजात, जो गोशालासे उत्पन्न हो। (पु॰) २ एक ब्राह्मणका नाम।

गोष्ठपति (सं॰ पु॰) गोष्ठस्य पतिः, ६ तत्। गोष्ठका अध्यक्ष, प्रधान गोरक्षक।

गोष्ठशाला (सं॰ स्त्री॰) सभाभवन, वह स्थान जहां कोई सभा होती हो।

गोष्ठश्व (सं॰ पु॰) गोष्ठे श्वा समासे अच्। १ गोष्ठ अवस्थित कुक्कुर, वह कुत्ता जो सदा गोशालामें रह दूसरों पर भूकता है। २ परहिंसक, वह मनुष्य जो केवलमात्र घरही पर रह दूसरेको हिंसा किया करता है।

गोष्ठश्वन् (सं॰ पु॰) गोष्टस्य श्वा, ६-तत्। गोष्ठश्व देखो।

गोष्ठागार (सं॰ क्ली॰) गोष्ठस्य सभाया बहुजनस्थानस्य आगारं, ६-तत्। १ सभागृह, सभा करनेका घर। २ जिस घरमें बहुत मनुष्य वास करते हों। गोष्ठस्य गोप्रचारस्थानस्य आगारं, ६-तत्। ३ गोप्रचार स्थानका घर।

गोष्ठाध्यक्ष (सं॰ पु॰) गोष्ठस्याधाक्षः, ६-तत्। गोष्ठपति देखो।

गोष्ठान (सं॰ क्ली॰) गोः स्थानं, ६-तत्, पूर्वपदात् षत्वं। १ गोप्रचारस्थान, गोष्ठ।

गोष्ठाष्टमी (सं॰ स्त्री॰) गोपाष्टमी देखो।

गोष्ठि (सं॰ स्त्री॰) गावो वाग्विशेषास्तिष्ठन्त्यत्र स्था बाहुलकात् कः, ६-तत्। गोष्ठी देखो।

गोष्ठिक (सं॰ त्रि॰) गोष्ठ्यां भवः गोष्ठी-इकन्। गोष्ठीसम्बन्धीय।

गोष्ठी (सं॰ स्त्री॰) गावोऽनेका वाचस्तिष्ठन्त्यत्र स्था-क गौरादित्वात् ङीष्। १ सभा, बहुतसे लोगोंका समूह। २ परस्परालाप, वार्त्तालाप, बातचीत। ३ परामर्श, सलाह। ४ पोष्यवर्ग। ५ समूह, झुंड। ६ एक ही अङ्कका रूपक या नाटक, जिसमें ५ या ७ स्त्रियां और ८ या १० पुरुष हों।

गोष्ठीपति (सं॰ पु॰) गोष्ठीनां पतिः, ६-तत्॰। १ परि-

वारका स्वामी, घरका मालिक। २ समापति या समाजपति।

राढ़ी ब्राह्मणोंकी कुलाचार्यकारिकामें लिखा है—

"कुलीना यान्ति यस्यान्नं [illegible] ।
कुलीनाय सुतां दत्वा स गोष्ठीपतिरुच्यते ॥"

कुलीन और श्रोत्रियगण जिसका अन्न भोजन करते, जो अपनी कन्याको कुलीनको दान करते, उन्हें गोष्ठीपति कहते हैं।

गोष्ठीपतिका लक्षण—नानाशास्त्रविशारद, रसिक, काव्यानुरागी, निर्दोष, कुलभूषण कुलज्ञ और भागवत कथा श्रवणपरायण।

वङ्गीय कुलाचार्योंके ग्रन्थोंमें लिखा है कि गाङ्गुली वंशमें लक्ष्मीकान्त मजुमदार, मुखुटीवंशमें मदनभट्टाचार्य, इसके बाद उसी वंशमें गन्धर्व राय, बन्द्य वंशमें शुभराज खान तथा चट्ट वंशमें अनन्त भट्टाचार्य, ये पांच मनुष्य प्राचीन गोष्ठीपति थे। अभी राढ़ी ब्राह्मणोंमें बहुतसे गोष्ठीपति देखे जाते हैं।

पाश्चात्य वैदिकोंमें हरिहरकी सन्तान कोई गोष्ठीका पद मिला करता था।

दक्षिणराढ़ीय कायस्थोंकी कुलाचार्यकारिकाके मतसे कायस्थ गोष्ठीपतिका लक्षण—नीतिज्ञ, कुलकर्मठ मान्य, गण्य धार्मिक, कुलीनप्रतिपालक, कुलमर्यादाकारी, दाता, सद्वंशीय और सम्मौलिक।

कायस्थकुलीनके कुलाचार्य ग्रन्थमें इन समस्त गोष्ठीपतियोंके नाम यों हैं—

प्रथम १२वीं पर्यायमें सुबुद्धि खाँके पुत्र श्रीमन्त राय १३वीं पर्यायमें पुरन्दर खाँ, १४वीं पर्यायमें उनके पुत्र केशव खाँ, १५वीं पर्यायमें केशवके पुत्र श्रीकृष्ण विश्वासखास, १६वीं पर्यायमें दयाराम पाल, १७वीं पर्यायमें उनके पुत्र रामभद्रपाल, १८वीं पर्यायमें उन्हींके पुत्र, १९वीं पर्यायमें पालवंशीय कन्यासे विवाह कर किङ्करसेन, २०वीं पर्यायमें किङ्करसेनको वंशीय कन्यासे विवाह कर गोपीकान्तसिंह चतुर्धुरी २१वीं पर्यायमें गोपीकान्त वंशके रामकान्तसिंह, २२वीं पर्यायमें रामकान्त वंशकी कन्यासे अपने दत्तकपुत्र गोपीमोहनका विवाह देते हुए राजा नवकृष्ण, २३वीं पर्यायमें राजा गोपीमोहन, २४वीं पर्यायमें उनके पुत्र परम पण्डित राजा राधाकान्त देव गोष्ठीपति हुए थे।

गौड़ब शाबली पढ़नेसे जाना जाता है कि—

वङ्गज कायस्थोंमें चन्द्रद्वीपके सिर्फ वसुवंशीय राजा बराबर समाजपति या गोष्ठीपति होते थे। उसके बाद वसु वंशके अन्तिम राजा प्रेमनारायणके कोई पुत्र न रहनेसे उनके भांजा उदयनारायणमित्र और उसी वंशके चन्द्रद्वीपके राजा वङ्गज कायस्थोंके गोष्ठीपति होते आ रहे हैं।

उत्तरराढ़ीय कायस्थोंमें राजा बल्लालसेनके समसामयिक व्यासिंह वंशके राजा लक्ष्मीधर पहले "कायस्थ गुरु" या सभापति हुए थे। इसी वंशमें दीवान गङ्गागोविन्दसिंह पैदा हुए थे। गङ्गागोविन्द देखो। राजा लक्ष्मीधर वंशके प्रधान मनुष्य ही सभापति या गोष्ठीपति हुआ करते थे। किन्तु बहुत स्थानोंमें उत्तर राढ़ीय वंशके राजा अपनेको उक्त समाजोंके सभापति या गोष्ठीपतिके जैसा परिचय देते हैं।

वैद्य भरतमल्लिककी कुलपञ्जिकाका मत है कि विनायक सेन ही पहले पहल गोष्ठीपति हुए थे। इसी वंशके राजा बराबर गोष्ठीपति हुआ करते थे, अन्तमें ढाकाके नवाब राजवल्लभ और उसी वंशके प्रधान व्यक्ति गोष्ठीपति हुए। कुलीनवंश देखो।

**गोष्ठीश्वर** (सं० पु०) उद्गुम्बर।

**गोष्ठेक्ष्वेडिन्** (सं० पु०) गोष्ठे क्ष्वेडते क्ष्विड-णिनि पात्रेसमितादित्वात् अलुकसमा०। प्रगल्भ आत्मश्लाघी, वह मनुष्य जो अपनी झूठी बड़ाई करता हो।

**गोष्ठेगल्भ** (सं० पु०) गोष्ठे गल्भते गर्वं करोति गल्भ-अच्। प्रगल्भ।

**गोष्ठेपटु** (सं० त्रि०) पात्रेसमितादित्वादलुक्समा०। प्रगल्भ, वह जो सिर्फ घरहीमें शूर हो।

**गोष्ठेपण्डित** (सं० त्रि०) पूर्ववत् अलुक्समा०। प्रगल्भ, जिसका पाण्डित्य घरहीमें चले बाहरमें किसीमें आदर न पाता हो।

**गोष्ठेप्रगल्भ** (सं० त्रि०) पूर्ववत् अलुक्स०। प्रगल्भ जो सभास्थलमें अपनी प्रगल्भता प्रकाश करता है।

**गोष्ठेशय** (सं० त्रि०) गोष्ठे गोस्थाने शेते शी-अच् अलुक्

सया०। जो मनुष्य गोव्रत अनुष्ठानके लिये गोशालामें शयन करता हो।

गोष्ठेशूर (सं० पु०) अलुक्‌स०। प्रगल्भ।

गोष्ठ्य (सं० त्रि०) गोष्ठे भवः यत्। १ गोष्ठोत्पन्न, जो गोशालामें उत्पन्न हो। (पु०) २ रूपविशेष।

गोष्पद (सं० क्ली०) गोः पदं, ६-तत्, गावः पद्यन्ते गच्छन्ति अस्मिन् देशे गो-पद-अच्। १ गौके खुरचिन्ह-परिमित स्थान, गौके खुरके इतना बड़ा गड्ढा। २ गोपदजात गर्त्त, वह गर्त्त जो गोखुरसे हो गया हो। ३ गोसेवित स्थान, वह स्थान जहां गौ सर्वदा आते जाते हों। ४ गो कर्तृक असेवित स्थान, वह स्थान जहां गौओंका गमनागमन न हो। ५ प्रभासक्षेत्रस्थित एक तीर्थ। स्कन्दपुराणमें लिखा है कि सरस्वती प्रभासक्षेत्रमें पांच स्रोतमें प्रवाहित है। सरस्वती पञ्चम स्रोत और न्यङ्कुमतीके तीरके मध्य-का स्थान गोष्पद नामक तीर्थसे ख्यात है। इस तीर्थ-का दर्शन और इसमें स्नानादि करनेसे समस्त पाप नाश होते हैं। पूर्व समयमें यह तीर्थ रुद्रगया नामसे प्रसिद्ध रहा; किन्तु कलिकालमें यह गोष्पद कहलाने लगा। क्षीरोदसमुद्र मथे जाने पर कई एक लोकमाता गाभी (गाय) उत्पन्न हुई थीं। वे एक समय तीर्थ भ्रमणके लिए बाहर निकलीं। देवगण इनके तीर्थयात्राके अनु-यात्रिक हुवे थे। वे गौएं अनेक तीर्थपर्यटन कर अन्त-को रुद्रगयामें उपस्थित हुईं। उनमेंसे प्रधान गौ नन्दिनी का एक पद शिलाफलक पर पड़ गया। यह देख कर नन्दिनीने चिल्ला कर देवगणसे कहा "हे देवगण! मेरा एक पद शिलाफलक पर पड़ गया, इस पर पड़ा हुआ चिन्ह ठीक गगनाङ्गनमें उदित चन्द्रबिम्बका जैसा मालूम पड़ने लगा। अतः मेरे आदेशसे चराचर त्रैलोक्य आज से इस तीर्थको गोष्पद नामसे उल्लेख करें।" नन्दिनीके आदेशसे उसी दिनसे उसका नाम गोष्पद हुआ है और रुद्रगया नाम सदाके लिये विलुप्त हो गया।

(स्कन्दपुरा० प्रभासखण्ड)

गोष्पदीकृत (सं० त्रि०) गोष्पद-च्वि। जो गौके पद चिन्ह तुल्य बनाया गया हो।

गोस (सं० पु०) गां जलं स्यति सो-क। १ बोल, चार-जल एक तरहका झाड़ जिससे गोंद निकलता हो। २ उषाकाल, प्रातःकालमें दो घड़ी पहलेका समय। ३ प्रभात, प्रातःकाल, सवेरा।

गोसड़े (देश०) कपासके पौधोंका एक रोग।

गोसखि (सं० पु०) गौः सखा अस्य, बहुव्री०। गौसे जिस-को सहायता होती हो।

गोसदन (सं० क्ली०) शयनगृह, सोनेका घर।

गोसङ्ख्य (सं० पु०) गाः सङ्ख्यष्टे गो-सम्-चक्ष-क। गोप, ग्वाला, गौ गिननेवाला।

गोसङ्ख्यातरी (सं० पु०) गोसङ्ख्य देखो।

गोसङ्ग (सं० पु०) प्रभात, सुबह।

गोसत्र (सं० पु०) गोभिः कृतं सत्रं। यज्ञविशेष, गवा-मयन यज्ञ। गवामयन देखो।

गोसदृक्ष (सं० पु०-स्त्री०) गोः सदृक्षः, ६-तत्। १ पशु-विशेष, नील गाय। (त्रि०) २ गोसदृश, गोतुल्य, गाय, बैल।

गोसनि (सं० त्रि०) गां सनोति ददाति सन-इन् पक्षे षत्वाभावः। गोषणि देखो।

गोसदाय (सं० त्रि०) गोः संददाति गो-सम्-दा अण्। गोदाता, जो गोदान करता हो।

गोसम्प्रदाय (सं० त्रि०) गां सम्प्रददाति गो-सं-प्र-दा-अण्। गोदाता, गौ दान करनेवाला।

गोसम्भवा (सं० स्त्री०) गोरिव सम्भवो लोमादिरूपाकृति र्यस्याः, बहुव्री०। १ श्वेतदुर्वा, उजली घास। (त्रि०) सम्भवत्यस्मात् सं भू अपादने अप् गोः सम्भव उत्पत्तिस्थानं यस्याः, बहुव्री०। २ गोजात, जो गौसे उत्पन्न होता हो। गोलोमिका।

गोसर्ग (सं० पु०) गावः सृज्यते यत्र काले सृज आधारे घञ्। प्रातःकाल, वह समय जब गौयें चरनेके लिये खोले जाते हैं।

गोसर्प (सं० पु०-स्त्री०) गोधा, गोह नामक जन्तु।

गोसव (सं० पु०) गौः सुरते हिंस्यतेऽत्र गो-सू आधारे अप्। गोमेध यज्ञ। गोमेध देखो।

गोसशश (सं० पु०) गोस एव शशः तत्तुल्यः। बोल, एक-तरहका झाड़ जिससे गोंद निकलता है।

गोसहस्र (सं० क्ली०) गवा सहस्रं दातव्यतया यथा यत्र, बहुव्री०। तुला प्रभृति सोलह महादानोंमेंसे एक महा-

दान। मत्स्यपुराणमें लिखा है कि, पुण्यतिथि, युगादि या मन्वन्तरमें यह दान किया जाता है। तुलापुरुषदानके जैसा सबसे पहले लोकपालोंको आवाहन करना चाहिए और उसी नियमके अनुसार पुण्याहवाचन और होम करे। ऋत्विक्, मण्डपसज्जा, भूषण, आच्छादन प्रभृति और लक्षणयुक्त एक वृषको वेदीके मध्य लाना चाहिए। वेदीके बाहर एक हजार गौको वस्त्र तथा माल्यद्वारा भूषित कर रखे। गौओंके शृङ्ग सुवर्णमय और खुर रौप्यमय होना चाहिए। इसके बाद इन गौओंमेंसे दश गौओंको मण्डपमें ले जाकर वस्त्र तथा मालासे सुशोभित करे। सुवर्णका छोटा घण्टा, काँसेका दोहनपात्र, सुवर्णतिलक, हेमपट्ट रेशमी कपड़ा, माल्य, गन्ध, हेमरत्नमय शृङ्ग, चामर, पादुका, जूता, छत्र और आसन ये समस्त द्रव्य गौके साथ देने होते हैं। दश गौओंके मध्य एक काञ्चनमय नन्दिकेश्वरकी मूर्त्ति भी रहे। उसे भी रेशमी वस्त्रादिसे सुशोभित करे। इस तरह वृष और गौओंको भूषित कर मण्डपमें रखे जानेके बाद पुण्यकाल आने पर सर्वौषधि जलसे स्नान और कुसुमाञ्जली ग्रहण कर निम्नलिखित मन्त्र पाठ करना चाहिए। मन्त्र यथा—

> 'नमोऽस्तु विश्वमूर्तिभ्यो विश्वमातृभ्य एव च।
> लोकाधिवासिनीभ्यश्च रोहिणीभ्यो नमो नमः॥
> गवामङ्गेषु तिष्ठन्ति भुवनान्येकविंशतिः।
> ब्रह्मादयस्तथा देवा रोहिण्यः पान्तु मातरः॥
> गावो मे अग्रतः सन्तु गावः पृष्ठत एव च।
> गावः शिरसि मे नित्यं गवां मध्ये वसाम्यहम्॥
> यस्मात्त्वं वृषरूपेण धर्म एव सनातनः।
> अष्टमूर्त्तेरधिष्ठानमतः पाहि सनातन॥'

यह मन्त्र पढ़ कर नन्दिकेश्वर गुरुको दान दे। इसके साथ साथ एक गाय और अनेक तरहके उपकरण भी देने पड़ते हैं। उन दश गौओंमेंसे एक एक गो यज्ञ करानेवालेको दान करना चाहिए और याजक तथा गुरुकी अनुमति ले कर दूसरे दूसरे ब्राह्मणोंको एक एक गौ दान करें। एक मनुष्यको दो गो कदापि दान न दे। इस दानके पहले तीन दिन वा एकाहमें एक दिन सिर्फ दूध खा कर रहना पड़ता है। दूसरे दूसरे दानके जैसे इसके पहले भी इन्द्रियसंयम, शिवादिपूजा और याजकोंका वरण करना होता है। इस तरह गोसहस्र दान करनेसे समस्त पाप नष्ट होते हैं। जो उपरोक्त रीतिसे गोसहस्र दान करते वे किङ्किणीजाल परिवृत सुवर्ण रथ पर चढ़ देवलोक जा कर सुखसे काल क्षेपण कर सकते हैं। एक मन्वन्तर पर्यन्त वहां पुत्र पौत्रादियोंके साथ रह कर शिवपुर जाते हैं। उनके पितृकुलके एकसौसे अधिक तथा मातामह कुलके भी उतने ही पुरुष पापसे मुक्ति लाभ करते हैं। वे एक सौ कल्प तक शिवलोकमें वास कर भूमण्डलमें राजचक्रवर्त्ती हो जन्मग्रहण कर सकते तथा इस जन्ममें शिवभक्त होते हैं। एकसौ अश्वमेध और वैष्णवयोग अवलम्बन कर संसार बन्धनसे छुटकारा पाते हैं। जो गोसहस्र दान करते हैं, समस्त पितृलोक उन पर सन्तुष्ट रहते हैं। पितृलोकके रहनेवाले पितृगण गोसहस्रदाताकी प्रशंसाके लिये सर्वदा निम्न दो श्लोक पाठ किया करते हैं—

> 'अपि स्यात् स कुलेऽस्माकं पुत्रो दौहित्र एव वा।
> गोसहस्रप्रदो भूत्वा नरकादुद्धरिष्यति॥
> तस्य [illegible] ...स्माकमपि सदा तस्यैव च।
> स [illegible]...ध्यात् स तारयिष्यति॥'

इस श्लोकसे जाना जाता है कि जो मनुष्य गोसहस्र दाताके भृत्य हैं और जो भक्तिपूर्वक आद्योपान्त गोसहस्र दान देखते हैं उनके पितृकुल तथा मातृकुलका भी उद्धार हो जाता है। (मत्स्यपु० २०८ अ० और हेमाद्रिदानखण्ड)

आथर्वण गोपथब्राह्मणमें गोसहस्रकी विधि इस तरह लिखी हुई है—गोशालेमें जलके समीप एक स्थान परिष्कार कर बहुतसा पुराना जलानेका काष्ठ उस जगह रखे। बाद विधिके अनुसार अग्निस्थापन कर होम करें। पहले [illegible] मन्त्र द्वारा और उसके बाद "[illegible]" इत्यादि मन्त्र द्वारा होम करना चाहिये। अग्निके पश्चिम भागमें तीर्थोदकसे परिपूर्ण एक कलसी रख '[illegible]' इत्यादि मन्त्र पाठ करके दश गौओंको स्नान करावें। इसके बाद सहस्र गौओंका भी अभ्युक्षण कर उस गौके स्नान जलसे '[illegible]' इत्यादि मन्त्र पाठपूर्वक राजाको अभिषिक्त करना होता है। तत्पश्चात् '[illegible]' मन्त्रसे अञ्जन अभ्यञ्जन और अनुलेपन कर सहस्र गौओंके आगेकी गायको अलङ्कृत करें, और '[illegible]' इत्यादि मन्त्र पाठपूर्वक गौको

प्रिय भक्ष्य द्रव्य खानेके लिये दें। सहस्रतमी गौको स्पर्श करते हुए "हिरण्मया" इत्यादि मन्त्र जप करना पड़ता है। "मया गाव" ! तेना मयहम्" इस मन्त्रसे अर्घ्य दान तथा फिर भी गौओंको स्पर्श कर 'म.नित्यप्रति गृह्णात्' मन्त्र महस्र वार जप करते हुए समस्त गौओंकी प्रदक्षिण पूर्वक नम स्कार करें और ब्राह्मणोंकी स्वस्ति वाचन करा कर दान दे दें। सहस्रतमी गाय और वस्त्रयुगल तथा दक्षिणाके लिये दश गायें यागकर्त्ता ऋत्विकको देनी पड़ती हैं। इस तरह गोसहस्रदान करनेसे सात पुरुषोंके किये हुए सप्त जन्मके पाप नाश होते हैं। (गोपथब्रा०) दूसरे दूसरे पुराणमें भी इसका विधान है। गवां सहस्रं, ६-तत। २ सहस्र गौ, हजार गायें।

गोसहस्री (सं० स्त्री०) गोसहस्रं तद्दानफलं विद्यते अत्र गोसहस्र-अच् गौरादित्वात् ङीप्। १ मङ्गलवारयुक्त अमावस्या। मङ्गलवारको अमावस्या होने पर उसको गोसहस्री कहते। इस दिन गङ्गास्नान करनेसे महस्र गोदान करनेका फल होता है। २ सोमवारयुक्त अमावस्या। इस दिन अरुणोदयकालसे स्नानकाल तक मौन रह स्नान करनेसे गोसहस्रदानका फल होता है।

गोसा (हिं० पु०) गोइंठा, उपला।

गोसाइँ (हिं० पु०) गोस्वामी देखो।

गोसाती (फा० स्त्री०) पाल उतार लेने पर भी जहाजके चलनेमें बाधा डालनेवाली हवा।

गोसाद (सं० त्रि०) गां सादयति गो-सद-णिच् अण् उप०-स०। गो चालक, गौको चलानेवाला।

गोसादिन् (सं० त्रि०) गां सादयति सद्-णिच्-णिनि, ६-तत्। गोसारथी, गोचालक, गौके चलानेवाला।

गोसारथी (सं० पु०) गो: सारथिः, ६-तत्। गोचालक वह जो गौको चलाता हो।

गोसी (देश०) एक प्रकारकी नाव जो समुद्रमें चलती है। इसमें २से लेकर ७ तक मस्तूल होते हैं।

गोसीपरवान (देश०) जहाजके मस्तूलमें पालके ऊपरी छोरको छटा बढ़ानेकी एक लम्बी छड़।

गोसुत (सं० पु०) वछड़ा, गौका बच्चा।

गोसूक्त (सं० पु०) अथर्ववेदका एक अंश। उसमें ब्रह्माण्डकी रचनाको गौके रूपमें वर्णन किया गया है।

गोसूत्रिका (सं० स्त्री०) गोवन्धनरज्जु, गो बांधनेकी डोरी।

गोसेवा (सं० स्त्री०) गो: सेवा, ६-तत्। गोपरिचर्या, गायकी सेवा।

गोसैयाँ (हिं० पु०) प्रभु, नाथ, मालिक।

गोस्तन (सं० पु०) गोस्तन इव गुच्छो यस्य, बहुव्री०। १ फूलका गुच्छा। २ चार लड़ीका हार। गो: स्तन, ६-तत्। ३ गायका स्तन।

गोस्तना (सं० स्त्री०) गो: स्तन इव फलमस्याः, बहुव्री०, स्वाङ्गत्वात् वा ङीष् भावपक्षे टाप्। द्राक्षा, दाख, मनक्का।

गोस्तनाकारा (सं० स्त्री०) खजूरका वृक्ष।

गोस्तनी (सं० स्त्री०) गोस्तन-इव फलमस्याः, बहुव्री०, स्वाङ्गत्वात् ङीष्। १ द्राक्षा, किशमिश। २ कपिलद्राक्षा, अंगुर। गो: स्तना इव स्तना यस्याः, बहुव्री०। ३ कार्त्तिककी अनुगामिनी मातृकाओंमेंसे एक।

गोस्तनीभव (सं० पु०) द्राक्षाका आसव, मनक्काका रस।

गोस्तोम (सं० पु०) गोनामकः स्तोमः विकल्पपक्षे यत्वाभावः। अग्निष्टोम यागका एक अङ्ग। गोष्टोम देखो।

गोस्थान (सं० क्ली०) गो: स्थानं, ६-तत्। गोठ, गोशाला, गौका स्थान।

गोस्थानक (सं० क्ली०) गोस्थान स्वार्थे कन्। गोष्ठ, गुहाल, गोशाला।

गोस्थानी—विशाखपत्तन जिलाके गजपतिनगरसे निर्गत एक नदी जो प्रायः ४८ मील दक्षिण-पूर्वको बहती हुई कोनाड़के निकट समुद्रमें मिल गई है। इसके तीर पर गजपतिनगर और अन्य ग्राम अवस्थित हैं।

गोस्रव (सं० पु०) गोमूत्र।

गोस्वलु (पु०) शाकल्यके एक शिष्यका नाम।

गोस्वामिन् (सं० पु०) गवां स्वामी, ६-तत्। १ गौका अधिपति। गवां इन्द्रियाणां स्वामी, ६-तत्। २ उपाधिविशेष। पूर्वकालमें जो यति आराधना कर इन्द्रियोंको जय कर लेते अर्थात् जो इन्द्रियोंके वशीभूत नहीं रहते, उन्हें 'गोस्वामी' का उपाधि मिलता था।

गोस्वामिन्—१ गोस्वामी उपाधिभूषित अमरकोषके बाल-

बोधिनी नामके टीकाकार। २ माधवभट्टाचार्यके प्रसिद्ध गादाधरी नामक सुवृहत् न्यायग्रन्थके टिप्पणीकार। ३ नारायणचरित्रमाला, भक्तिरसामृत और भागवतके टीकाकार। ४ तिथिवल्लि नामके ज्योतिर्ग्रन्थकार।

गोस्वामिस्थान (स० क्ली०) गोस्वामिनां यतीनां वास योग्य स्थान, ६ तत्। हिमालयके एक विख्यात शृङ्ग जिस पर बैठ यति आराधना किया करते थे।

गोह (स० पु०) गुह्यतेऽत्र गुह आधारे घञ् बाहुलकात् उत्वाभाव। गृह, घर।

गोह (हि० स्त्री०) सरीसृपविशेष, छिपकलीकी जातिका एक जङ्गली जन्तु। इसका संस्कृत पर्याय—गोधा, गोधि, निहिका गोधिका और दारुमस्याहा है। अंगरेजोंमें इसे इगुआना (Iguana) कहते हैं। गोह तीन प्रकारकी होती है—Varanus flavescene, V draceana, V nebulosus। दो तरहकी आगरा अञ्चलमें और शेष पूर्व द्वीपपुञ्जमें पायी जाती है। प्रथम दो तरहकी गोह दो फुट लम्बी होती और रात्रिकालमें छिपकर घर में प्रवेश करती तथा घरके पालित पक्षियोंको खा कर भाग जाती है। इसका चमड़ा बहुत मोटा और मजबूत होता है। यह देखनेमें ठीक नेवले जैसी होती है। इसके फुफकारमें विष रहता है। इसके दंशन करने पर पहले शरीरका मांस गलने लगता और तब समस्त अङ्गमें विषका प्रवेश हो जानेसे मनुष्य पञ्चत्वको प्राप्त होता है। इसका चमड़ा मजबूत और मोटा रहनेके कारण पूर्व समयमें लड़ाईके समय उंगलियोंकी रक्षा करनेके लिये इसके दस्ताने बनते थे। कोई कोई मुसलमान तथा जङ्गली जातियां गोहका मांस खाती हैं। अमेरिकाके वेष्ट इण्डीज द्वीपवासी इसका मांस लवणाक्त कर भिन्न भिन्न देशोंमें रफ्तनी करते हैं। भारतवर्षमें इसका मांस सुरा घृत मिश्रण कर एक प्रकारका स्नेहद्रव्य प्रस्तुत किया जाता जो क्षयकास रोगीके लिये एक फलकर महौषध है। इस जंतुसे एक तरहका तेल भी निकलता है। सिंहलवासी तामिल जातियोंका विश्वास है कि जीवन्त गोहकी जिह्वा काट कर यदि खाई जाय तो क्षयकासरोग आरोग्य हो जाता है।

वैद्यशास्त्रके मतसे इसके मांसका गुण—वात, श्वास और कासनाशकारी है। इसका मांस पाक करने पर मधुर, कषाय, कटुरसयुक्त, पित्तनाशक, रक्त और शुक्रवृद्धिकर एवं बलकारक होता है।

गोहत्या (स० स्त्री०) गोर्हनन गो हन क्यप् तकारश्चान्तादेश। (हनस्त च पा।३।१।१०८) लोकव्यवहारात् स्त्री त्व ततश्च टाप्। गोवध गायका कत्ल करना। अग्निपुराणमें लिखा है कि राग, द्वेष और अनवधानतासे अपने या दूसरे द्वारा प्राणियोंके संहारके लिए जो काम किया जाता है उसीको कत्ल या वध कहते हैं।

'प्राणवियोगफलकव्यापारो हननं स्मृतम्
रागाद्द्वेषात् प्रमादाद्वा स्वतः परत एव वा।' (अ० पु०)

शास्त्रकार और संग्रहकारोंने ज्ञानकृत या अज्ञानकृत दो तरहकी गोहत्या निरूपण की है। 'इस गौको मैं संहार करूंगा' ऐसी इच्छासे जो गोहत्या की जाती है उसको ज्ञानकृत गोवध कहते हैं। "यह गो है ऐसा ज्ञान रहने पर भी यदि गोवध करनेकी इच्छा न रहे तो भी अभिष्ट सिद्धिके लिये जो गोहत्या की जाती है उसको अज्ञानकृत गोवध कहते हैं। फिर भी गोहत्याके दो भेद हैं, एक साक्षात् दूसरा परम्पराकृत या असाक्षात्। पत्थर, लाठी, शस्त्र या किसी दूसरे हथियारसे यदि बलपूर्वक गौ वध किया जाय तो उसे साक्षात् गोहत्या कहते हैं और रस्सीमें बंधी रहनेसे यदि गायकी मृत्यु हो जाय तो उस जगह असाक्षात् गोहत्या कही जा सकती है। गोहत्याके लिये जो सब प्रायश्चित्त निरूपित हैं साक्षात् गोवधमें हत्याकारियोंको वे समस्त प्रायश्चित्त करने पड़ते हैं। असाक्षात् गोवधमें हत्याकारीके लिये एक चतुर्थांश प्रायश्चित्त निर्दिष्ट है। शास्त्रकारोंने जिस तरहके गोपालनका विधान निरूपण किया है उस तरहसे पालन करने पर भी यदि गाय मर जाय तो उसे अपालन निमित्त गोवध कहते हैं। (प्रायश्चित्ततत्त्व)

मैं इसका प्रायश्चित्त, प्रायश्चित्त और ... शब्द देखो।

प्राचीन हिन्दूशास्त्रमें अनेक तरहके कार्य भी गोहत्या नामसे कई एक भेद उल्लेख किया गया है जो पारिभाषिक शब्द कहलाते। 'विप्रदण्डसोद्यतो ति विप्राय... इत्युपचर्यते।' (शब्दार्थ० ... १।१।१८) इत्यादि स्मृतियोंके मतसे वे समस्त कार्य आतिदेशिकी गोहत्या कह कर निरू-

पित है। यथा—गोको खाने या जल पीनेके समय बाधा देना, गो और ब्राह्मणके बीच हो कर जाना, गोको डंडासे मारना, बैलको गाड़ीमें जोतना, उच्छिष्ट द्रव्य गोको खाने देना वृषवाहकोंका पौरोहित्य करना या यजमान होना, अग्निमें पैर रखना, पैरसे गोको मारना, स्नानके बाद बिना पैर धोये घरमें प्रवेश करना, शुष्क पादसे अर्थात् बिना पैर धोये भोजन करना, पैर भिंगे रहते शयन करना, कट्टर ब्राह्मणोंका दिनमें दो बार खाना, विधवा स्त्रियोंके हाथ भोजन करना, योनिव्यवसायमें जीविकानिर्वाह करना, सन्ध्या नहीं करना, पर्वकाल (त्योहार) में पितृगण और पुण्यतिथिमें देवताओंकी अर्चना न करना, अतिथि सत्कार न करना, अपने स्वामी और कृष्ण भगवान्से भेद समझना (वैष्णवकुलकामिनियोंके लिये), स्वामीको कटुवाक्य कहना, गोमार्ग पर गड्ढा करना, तड़ाग या उसके ऊर्ध्वभाग पर शस्य बोना, अर्थलोभ या अज्ञानसे गोवध प्रायश्चित्तका न लेना, सवेशीको रीतिके अनुसार पालन न करना, गोको किसी तरहका दुःख देना, प्राणी देवपूजा, अनल, जल, नैवेद्य, पुष्प और अन्न लङ्घन करना, झूठ बोलना, प्रतारणा, देवता या गुरुद्वेष करना, देवप्रतिमा, गुरु या ब्राह्मणोंको प्रणाम न करना, इन सब कार्योंको आतिदेशकी गोहत्या कहते है।

(ब्रह्मवै० प्रकृति० २०।१४९-१८१)

स्थलविशेषमें गोहत्या विधेय है या नहीं, इसका विचार उपस्थित होने पर हिंसाकी विधेयता और अविधेयता मानना आवश्यक है।

हिन्दूशास्त्रके मतानुसार हिंसा मात्र ही पापजनक और अविधेय है। प्राणीहिंसासे इस लोकमें नरकसा कष्ट भोगना पड़ता है। इसी कारण प्राचीन सामाजिक नियमकर्त्ता या धर्मशास्त्रप्रणेता आर्यगण "माहिंस्यात् पुरुष जगत्" इस यजुर्वेदीय उपदेशवाक्य अवलम्बन करते हुए शास्त्रोंमें हिंसाकी अविधेयता तथा हिंसाकारियोंको इस लोक और परलोकमें जो सब यन्त्रणायें भोगने पड़ते हैं, उनका लिपिबद्ध किया है। वेद, स्मृति, इतिहास, पुराण और उपपुराण प्रभृति हिन्दूशास्त्रोंमें हिंसाको अविधेय कह कर माना है। इसमें तनिक भी मतभेद या व्यवस्था भेद दीख नहीं पड़ता। धर्मशास्त्र और वेदमें जिस तरह हिंसाको अविधान बतलाया है, उसी तरह फिर कहीं कहीं हिंसाका विधान भी देखा जाता है। यथा 'अश्वमेधेन यजेत स्वर्गकामः' अर्थात् स्वर्गकामनासे अश्वमेध यज्ञ किया जाता है इत्यादि। इस स्थान पर अब आपत्ति इस बातकी उठती है कि, वेद और धर्मशास्त्रमें एक बार हिंसाका निषेध बतलाया और फिर हिंसाका विधान भी किया गया है। इसमें एक दूसरेसे विरोध होनेकी सम्भावना है। प्राचीन ऋषियोंने इसको मीमांसा कर विधिवाक्यको दो तरहका बतलाया है एक सामान्य और दूसरा विशेष। कोई विशेष बात न ले कर जो विधिवाक्य है उसे सामान्य तथा किसी विशेष स्थल या विषयके लिये जो विधिवाक्य है उसे विशेष कहते हैं।

सामान्य और विशेष देखो।

सामान्यविधि विशेषविधिको जगह छोड़ दिया करती है। इस स्थान पर "माहिंस्यात् पुरुषं जगत्" अर्थात् इस जगत्के प्राणीमात्रकी ही हिंसा नहीं करनी चाहिए। इस लिये विशेषविधिका विषय परित्याग कर सामान्य विधिकी प्रवृत्ति होनेसे इस जगह सामान्य विधिवाक्यका ऐसा अर्थ हुआ है। अश्वमेध प्रभृति यज्ञमें जिन जिन पशुओंकी हिंसाका उल्लेख है, उन्हें छोड़ दूसरे प्राणीकी हिंसा नहीं करनी चाहिए, ऐसा होनेसे परस्पर विरोध नहीं रहता है। पशुहिंसाके जितने विधान कहे गये हैं, उन्हें वैधहिंसा और इनके अतिरिक्त हिंसाको अवैध हिंसा कहते हैं। वैधहिंसासे पाप नहीं होता और उसका कोई प्रायश्चित्त भी नहीं है। शास्त्रमें जो समस्त पाप या प्रायश्चित्त निरूपित हैं, वे सिर्फ अवैधहिंसाके लिये बतलाये गये हैं। ऊपरमें जो कुछ कहा गया है वह मीमांसादर्शनका मत है, स्मृतिसंग्रहकारोंने इसी मतको अवलम्बन किया है। वर्तमान समय यही मत प्रचलित है। लेकिन सांख्य और पातञ्जल इसे स्वीकार नहीं करते, उनके मतसे वैधहिंसामें भी पाप होता है।

प्राणीहिंसा देखो।

अब इस जगह कहना यह है कि जिस तरह अश्वमेधयज्ञमें अश्वहिंसाका विधान है, उसी तरह मनु प्रभृति शास्त्रमें गोमेधयज्ञमें गोहत्याका भी विधान देखा जाता है इस लिये गोहत्या भी विधेय है। गोमेध देखो।

वर्तमान समयमें गोमांसप्रिय अहिन्दू शास्त्र मीमांसा का गूढ़ार्थ न जान कर अथवा अपना मत प्रचलित रखने के लिये कहा करते हैं कि, गोहत्या हिन्दूशास्त्रानुमोदित है। इस लिये हिन्दुओंका गोमांस खानेमें किसी तरह की आपत्ति नहीं है क्योंकि मधुपर्कमें गोहत्या करनेका विधान प्रायः सभी शास्त्रोंमें देखा जाता*। है 'महोक्षं वा महाजं वा श्रोत्रियायोपकल्पयेत्।' (याज्ञ० १।१०९) अर्थात् श्रोत्रिय अतिथि होने पर उसे बड़ा बैल या बड़ा छाग खानेके लिये दिया जाता था।

प्राचीन संस्कृत ग्रन्थ पढ़नेसे भी जाना जाता है कि पूर्व समय श्रोत्रिय अतिथिगण मधुपर्कमें दिये हुए मवेशी को खाते थे। सूर्यकुलपुरोहित वशिष्ठजी जब महर्षि वाल्मीकिके आश्रम गये थे तो उन्हें मधुपर्कमें एक बछड़ा दिया गया। वशिष्ठने बहुत आदरसे उसका मांस खाया था। इसके सिवा जिस तरह यज्ञविशेषमें छागादि मारने का विधान है उसी तरह गोमेधयज्ञमें गो मारनेका भी विधान देखा जाता है।

फिर भी वैदिक सूत्रकारोंका मत है कि अन्त्येष्टि कालमें एक गोवध करना चाहिए। लेकिन यदि कोई विघ्न हो जाय तो गायके सम्मुखका आधा पैर तोड़ कर उसके ऊपर मिट्टीका प्रलेप देवे और तीन बार चिता प्रदक्षिण करा कर उसे छोड़ देना चाहिए। आश्वलायन श्रौतसूत्रके मतसे निहत गौको चर्बी 'अग्ने' इत्यादि मन्त्र पाठ कर मृत मनुष्यके मस्तक और चक्षु पर रखी जाती है। "अग्नि" इत्यादि मन्त्र पढ़ कर उस गायका हृदय, गायके दोनों हाथों पर और उसके मांसादि मृतके दूसरे अङ्ग पर रखना चाहिए। लेकिन यदि गौ न रहे तो गौ के मांसादिके बदले यव और धान्यचूर्ण तथा चर्बीको जगह पिष्टक देने होते हैं।*

तैत्तिरीय आरण्यकका मत है कि गौ न मार कर उस के बदले मृतदेहके साथ एक छाग बांध कर लाना चाहिए। इन्हीं प्रमाणोंसे बहुत मनुष्य गोहत्याका अनु समर्थन किया करते हैं।

यथार्थमें यदि शास्त्रीय मीमांसा करनी हो तो किस समय और किस मनुष्यके प्रति किस उद्देश्यसे शास्त्रकारों ने कैसा विधान किया है, उसके प्रति विशेष लक्ष्य रखना चाहिए। प्राचीन धर्मशास्त्रमें जितने भी विधान देखे जाते वे खास कर एक मनुष्य या एक कालके लिये नहीं हैं। सत्ययुगमें मानवोंके सात्त्विकभाव और प्रताप अधिक थे, उसी समयके लिये एक तरहका विधान था, दिनों-दिन मानवप्रकृतिकी सात्त्विकताकी न्यूनता और शक्ति ह्रासके साथ साथ व्यवस्था तथा विधानका भी तारतम्य होता आ रहा है। सत्ययुगसे द्वापरके शेष काल तक मधुपर्कमें पशुवध और गोमेधयज्ञमें गोहिंसा प्रभृतिकी प्रथा प्रचलित थी एवं उस हिंसाको वैधहिंसा कहा जाता था। किन्तु उस समय भी अवैध गोहिंसाका कठिन प्रायश्चित्त और ज्ञानपूर्वक गोहत्या करनेसे हिंसाकारियोंको सामाजिक नियमसे दण्ड मिला करता था। द्वापरके शेषकाल में धर्मशास्त्रवित् परिणामदर्शी ऋषियोंने मिल कर कलि कालके लिये जो नियम बनाये हैं, मधुपर्कमें पशुवध और गोमेधयज्ञ निषिद्ध है।* अतएव हिन्दूधर्मशास्त्रके मत से कलियुगमें किसी तरहकी गोहिंसा विधेय नहीं है। अज्ञानसे गोहत्या करने पर यथाविहित प्रायश्चित्त कर लेनेसे पाप नाश होता एवं हिंसाकारी समाजमें व्यवहार्य हो सकता है किन्तु ज्ञान पूर्वक गोहत्याकारियोंका कोई निस्तार नहीं है।

निर्णयसिन्धुप्रणेता कमलाकर कहते हैं कि धर्म-शास्त्रमें लिखा है कि — 'अस्वर्ग्यं लोकविद्विष्टं धर्ममप्याचरेन्न तु' अर्थात् शास्त्रविहित होने पर भी जो कार्य अत्यन्त दुःखजनक या स्वर्गप्रतिकूल है तथा जो कार्य अधिकांश मनुष्योंको समझमें अनभिमत है, उसका आचरण कदापि न करना चाहिए। अतएव धर्मशास्त्रके मतसे

* Journal of the Asiatic Society of Bengal (1870) Vol XXXIX Pt I p 216-25

* प्रायश्चित्तविधानञ्च विप्राणां मरणान्तकम्।
संसर्गदोषः पापेषु मधुपर्के पशोर्वधः॥
दत्तौरसेतरेषान्तु पुत्रत्वेन परिग्रहः।
एतानि लोकगुप्त्यर्थं कलेरादौ महात्मभिः।
निवर्तितानि कर्माणि व्यवस्थापूर्वकं बुधैः।
समयश्चापि साधूनां प्रमाणं वेदवद्भवेत्॥
(हेमाद्रि परिशिष्टखण्ड)

* [illegible]
[illegible] (वृहन्नारदीय)

कलिकालमें मधुपर्कमें गोवध और गोमेधयज्ञ निषिद्ध है इसके अनुष्ठानसे पाप होता है।

शास्त्रमें इस तरह गोहत्या निषिद्ध और गौके प्रति विशेष यत्न और सम्मान प्रदर्शनकी कथा लिखित रहनेसे सात्विक हिन्दूगण गोहत्याके विशेष विरोधी हैं और इसी लिये गोहत्याकारी विधर्मियोंके साथ बहुत दिनोंसे विवाद विसम्वाद और सैकड़ों हत्याकाण्ड हुआ करते हैं।

मुसलमानोंके राजत्व कालमें गोहत्या ले कर सर्वदा वादानुवाद हुआ करता था। आइन-अकबरी और मुन्तखब् उत्तवारिख पढ़नेसे जाना जाता है कि इसी लिये प्रजावत्सल अकबर बादशाहने गोहत्याकी प्रथा कुछ कालके लिये उठा रखी थी। लेकिन हिन्दूविद्वेषी औरङ्गजेबके समयमें यह प्रथा फिर भी विशेषरूपसे प्रचलित हो गई थी। उस समय हिन्दू मुसलमानोंमें गोहत्या ले कर जैसा भीषण काण्ड हुआ था वह वर्णनातीत है। भारतमें हिन्दूके समक्ष गोहत्या न की जाय इसके लिये दिल्लीश्वर शाह आलमने एक नियम प्रचार किया था। बङ्गालमें भी गोहत्या ले कर हिन्दू और मुसलमानोंमें कैसा द्वेष था और बङ्गालके नवाबोंने इसके प्रतिविधानके लिये किस तरह चेष्टा की थी वह गुलाम हुसेनके बनाये हुए 'सियार उल् मुताखिरीन' नामक इतिहास पढ़नेसे ही जाना जाता है।

गोहद—मध्यभारतमें ग्वालियर राज्यके अन्तर्गत एक नगर। यह अक्षा० २६° २६´ उ० और देशा० ७८° २७´ पू० पर ग्वालियरसे इटावा जानेके पथ पर तथा सिन्धकी सहायक नदी वैसलीके दाहिने किनारे अवस्थित है। नगर अच्छी तरहसे सुगठित और सुरक्षित है। लोकसंख्या प्रायः ५३४३ है। पूर्व समयमें यह एक जाट सर्दारकी राजधानी थी। इसके वंशज अभी धौलपुरमें राज्य करते हैं। १७०७ से १७३८ ई० तक यह फिर भदुरिया राजपूतके अधीन रहा, किन्तु इसके दूसरे वर्षमें राना भीमसिंह पुनः इसे अपने अधिकारमें लाये। १७७९ ई०में गोहदके राणा और सिन्धियामें लड़ाई छिड़ी। उस समय वृटिश गवर्मेंटने गोहदके राणाका पक्ष ले ग्वालियर जीत कर राणाको दे दिया। लेकिन थोड़े दिनके बाद ही सिन्धियाने रानाको मार भगाया और ग्वालियर राज्यको अधिकारमें लाया। ये इतनेहीसे सन्तुष्ट न हुए, परन्तु गोहद नगर पर भी चढ़ाई कर दी। १८०३ ई०के बन्दोबस्तके अनुसार गोहद नगर ग्वालियर राज्यमें मिला लिया गया और गोहदके रानाको इसके बदले धौलपुर राज्य मिला। गोहदमें चारों ओर पत्थरके ऊपर मट्टीकी दीवार है। यहांका दुर्ग बहुत बड़ा और उसकी चोटी बहुत ऊंची है। पहले यहां अद्भुत मनुष्योंका वास था। लेकिन दिनों दिन नगरका ह्रास होता जा रहा है। यहां एक स्कूल, डाकबङ्गला तथा एक पुलिस घर है।

गोहन् (सं० त्रि०) गां हन्ति गो हन्-क्विप्। १ गोहन्ता, गौका मारनेवाला, कसाई, बूचर। (पु०) २ मेघस्थित जलभेदक इन्द्र।

गोहन (सं० त्रि०) गूहति संवृणोति गुह ल्यु, छान्दसत्वात् दुत्वाभावः। १ सम्वरक, छिपानेवाला। (क्ली०) २ गोमय, गोबर।

गोहन (हिं० पु०) १ साथी संग, रहनेवाला। २ सङ्ग, साथ।

गोहना (गौना) युक्तप्रदेशके गढ़वाल जिलेका एक ह्रद (झील) यह अक्षा० ३०° २२´ उ० और देशा० ७९° २८´ पू० गोहना नामके ग्रामके पास अवस्थित है। बाढ़के समय इससे अधिक पानी हो जानेके कारण इसके पास ही एक सेतु भी बना दिया गया है।

गोहनियां (हिं० पु०) संगी, साथी।

गोहन्न (सं० क्ली०) हद पुरीषोत्सर्गे क्त हन्नं गोर्हन्नः, ६-तत। गोमय, गोबर।

गोहमुख (सं० पु०) भारतवर्षस्थ एक पर्वत। भागवतमें यह गोकामुक नामसे उक्त है और विष्णुपुराणमें इसका नाम गोहमुख रखा गया है।

गोहर (सं० पु०) १ गोहरण गौका चुराना।

गोहर (हिं० स्त्री०) १ विसखोपड़ा नामक जंतु।

गोहरा (हिं० पु०) सुखा हुवा गोबर, जो जलावनके काममें आता है।

गोहराना (हिं० क्रि०) पुकारना, बुलाना, शब्द करना।

गोहरीतकी (सं० स्त्री०) गोर्हरीतकीव हितकारीत्वात्। विल्ववृक्ष, बेलका पेड़।

गोहरौर (हिं० पु०) पथे हुवे कंडोका ढेर।

गोहला (सं० स्त्री०) गोधाप देखो।

गोहलोत (हि० पु०) राजपूतोंकी एक शाखा। गहलौत देखो।

गोहन (सं० क्ली०) गोमय, गोबर।

गोहमम (देश०) एक प्रकारका वृक्ष।

गोहान—१ पञ्जाब प्रदेशके रोहतक जिलेकी एक तहसील। यह अक्षा० २८ ५७ तथा २९ १७ उ० और देशा० ७९ २६ एवं ५२ पू० मध्य अवस्थित है। यहांकी लोकसंख्या प्रायः १४७०८५ और भूपरिमाण ३२६ वर्गमील है। इसमें गोहाना बडोदा और बुटाना नामके तीन शहर तथा ७८ ग्राम लगते हैं। यहांसे आय दो लाखसे अधिक रुपयेकी है।

२ पञ्जाबमें रोहतक जिलेके अन्तर्गत गोहान तहसीलका सदर। यह अक्षा० २९ ८ उ० और देशा० ७६ ४७ पू०में अवस्थित है। लोकसंख्या प्रायः ६५६७ है। यहां सुप्रसिद्ध मुहम्मद घोरकी सङ्गी शाह जिया उद्दीन मुहम्मद नामक एक मुसलमान साधुकी कब्र है। उन्हींके उपलक्षमें प्रतिवर्ष मेला लगता है। यहां पार्श्वनाथ देवका मन्दिर, सदर कचहरी, थाना डाकघर और विद्यालय है।

गोहार (हि० स्त्री०) १ पुकार, दुहाई। २ हल्ला गुल्ला, शोर, चिल्लाहट।

गोहारी (हि० स्त्री०) १ गोहार। २ वह धन जो कोई हानि पूरी करनेके लिये हो।

गोहालिका (सं० स्त्री०) लताविशेष।

गोहिंसा (सं० स्त्री०) गोहिंसा, ६ तत्। गोहत्या, गोवध, गोका मारना।

गोहित (सं० पु०) गोषु हितं, ६ तत्। १ विल्व, बेलका पेड। २ घोषा नामकी लता। ३ विष्णु। (त्रि०) ४ गोहितकारक, गोकी भलाई करनेवाला।

गोहिर (सं० क्ली०) गुह बाहुलकात् इरच्। १ पाद मूल, एडी। (पु०) २ अधम जातिका घोडा।

गोही (हि० स्त्री०) १ दुराव, छिपाव। २ गुप्तवार्त्ता, छिपी हुई बात। ३ महुवेका बीज। ४ फलोंका बीज गुठली।

गोहुवन (हि० पु०) एक तरहका विषधर सर्प।

गोहेरा (हि० पु०) विसखोपरा नामक विषैला जन्तु।

गोहेलवाड—बम्बई प्रदेशके काठियावाडका करद राज्य। गोहेल राजपूतोंके नाम पर इस स्थानका नामकरण हुआ है। इसकी राजधानी भवनगर है, राजधानीके नामसे यह भवनगर कह कर प्रसिद्ध है। यहांके राजगण गोहेल राजपूतवंशीय हैं। लोकसंख्या प्रायः ५८१०७९ और भूपरिमाण ४०१० वर्गमील है। यहांकी आय ५५२७७८७) रुपयेकी है।

गोह्य (सं० त्रि०) गुह वा ण्यत्। १ गुह्य, गोपनीय, छिपाने लायक। २ अप्रकाश्य, जिसका प्रकाश करना उचित नहीं। ३ संवरणीय।

गौं (हि० स्त्री०) १ सुयोग, मौका, घात, दांव। २ प्रयोजन, मतलब, गरज।

गौंच (हि०) गौंच देखो।

गौंट (देश०) उत्तर और पश्चिम भारतमें होनेवाला एक तरहका छोटा वृक्ष। इसकी लकडी पीलापन लिये बहुत कडी होती है।

गौंटा (हि० पु०) प्रजाकी भलाईके लिये या परोपकार धर्म आदिके विचारसे जमींदार कर्त्तक खर्च। २ छोटा गांव, छोटी बस्ती।

गौ (सं० स्त्री०) गाय, गैया। गौ देखो।

गौकक्ष (सं० त्रि०) गौकक्षस्य छात्र, गौकक्ष्य अण् यलो पश्च। गौकक्षका छात्र, गौकक्ष्यका विद्यार्थी।

गौकक्ष्य (सं० पु० स्त्री०) गोकक्षस्य अपत्यं गोत्रापत्यं गोकक्ष गर्गादित्वात् यञ्। गोकक्ष नामक गोत्रापत्य, गोकक्षका वंशज।

गौकक्ष्यायणि (सं० पु० स्त्री०) गौकक्ष्यस्य अपत्यं गौकक्ष्य तिकादित्वात् फिञ्। गौकक्ष्यका अपत्य।

गौकाक्ष (सं०) गोकाक देखो।

गौख (हिं० स्त्री०) १ खिडकी, झरोखा। २ दालान या बरामदा।

गौखा (हि० पु०) झरोखा, गौख।

गौखी (हि० स्त्री०) जूता।

गौगा (अ० पु०) १ शोर, गुल, हल्ला। २ जनश्रुति, अफवाह।

गौग्गुलव (सं० त्रि०) गुग्गुलौ भव। गुग्गुलु अण्। गुग्गुलमें उत्पन्न, जो गुग्गुलमें पैदा हुआ हो।

गौङ्गव ( सं० क्लो० ) सामभेद।

गौचरिक ( सं० त्रि० ) गोचरे भवः गोचर-अण्। गोचर-पात, जो गोचरसे उत्पन्न हुआ हो। गोचर देखो।

गौचरी ( हिं० स्त्री० ) गाय चरानेका कर। जमींदार गौ चरनेके लिये थोड़ी जमीन छोड़ देता और उसके बदले अपनी प्रजासे कर लिया करता है।

गौच ( सं० पु० ) गोचा हिमालयपत्नयाः अपत्यं गोचो बाहुलकात् यत्। हिमालयके पुत्र, मैनाक।

गौञ्जिक (सं० पु०) गुञ्जा परिमाणविशेषः तां अर्हति शील-मस्या गुञ्जा ठक्। स्वर्णकार, सोनार।

गौड़ ( सं० पु० ) एक विस्तृत प्राचीन जनपद या देश। शक्तिसङ्गमतन्त्रमें ऐसा लिखा है कि, वङ्गदेशसे लगा कर भुवनेश्वरकी सीमा तक गौड़देश कहाता है। (१) और वहांके लोग सब शास्त्रोंमें विशारद होते हैं। शक्तिसङ्गमके अनुवर्त्ती हो कविकङ्कणने "धन्यराजा मानसिंह, विष्णुपदाम्भोजभृङ्ग, गौड़वङ्ग उत्कल अधिप।" ऐसा लिख कर गौड़राज्यको वङ्ग और उड़िष्यासे पृथक् बताया है।

परन्तु ई० ११वीं शताब्दीमें कृष्णमिश्रने अपने प्रबोधचन्द्रोदयनाटकमें अनुपमा राढ़ापुरीको भी गौड़राज्यके अन्तर्गत कहा है। (२) वर्तमानमें वर्द्धमान और उसके दक्षिण हिस्सेको लोग "राढ़ा" या "राढ़" कहा करते हैं। ऐसे तो कृष्णमिश्रके मतसे वर्द्धमान आदि स्थान भी गौड़राज्यके अन्तर्गत समझे जांयगे।

इसके अलावा ७वीं शताब्दीमें वराहमिहिरने ऐसा लिखा है कि, गौड़, पौण्ड्र, वङ्ग और वर्द्धमान सब पृथक् पृथक् जनपद हैं। (३)

कूर्मपुराण तथा लिङ्गपुराणमें यह लिखा है कि सूर्यवंशीय श्रावस्तिपुत्र वंशकने गौड़देशमें श्रावस्ती नगरी रची थी। श्रावस्तीका वर्तमान नाम शेटमहेट है जोकि अयोध्याके अन्तर्गत है। अयोध्यामें गोण्डा नामका एक बड़ा जिला है, उसका नाम भी गौड़ है, यही कूर्म और लिङ्गपुराण वर्णित गौड़देश है। (४) गोण्डा देखो।

विष्णुशर्माके हितोपदेशमें लिखा है—

"अस्ति गौड़विषये कौशाम्बी नाम नगरी।"

गौड़राज्यमें कौशाम्बी नामकी नगरी है। कौशाम्बीका वर्तमान नाम कोसाम् है, यह इलाहाबाद जिलेमें है। कौशाम्बी देखो।

ईस्वीकी नौवीं, दशवीं और ग्यारवीं शताब्दीमें उत्कीर्ण राष्ट्रकूट और चेदिराजाओंके ताम्रशासन तथा शिलालेखोंसे जाना जाता है कि,—चेदि, मालव और बरार राज्यके सीमान्तमें एक गौड़देश था। गौड़ देखो।

राजतरङ्गिणीमें भी (४।४६५) लिखा है—

"पञ्चगौड़ाधिपान् जित्वा श्वशुरं तदधः व्यधात्।"

अर्थात्—काश्मीरराज जयादित्यने पञ्चगौड़के राजाओंको जीत कर श्वशुरको उनका अधीश्वर बना दिया था।

कविकङ्कणके पूर्ववर्ती माधवाचार्यने अपने दुर्गा-माहात्म्यमें अकबर बादशाहका परिचय देते समय लिखा है कि—

"पञ्चगौड़ नाम स्थान पृथ्वीमें सार है।
अकबर नामका राजा अर्जुन अवतार है॥"

स्कान्दपुराणीय सह्याद्रिखण्डमें भी लिखा है—

"सारस्वताः कान्यकुब्जा उत्कला मैथिलाश्च ये।
गौड़ाश्च पञ्चधा चैव पञ्चगौड़ाः प्रकीर्तिताः॥" (उत्तरार्द्ध १ अ०)

सारस्वत अर्थात् सरस्वतीके किनारेके, कन्नौज, उत्कल, मिथिला और गौड़के रहनेवाले ब्राह्मणोंको पञ्चगौड़ कहते हैं। उपरोक्त प्रमाणसे ऐसा मालूम होता है कि, गौड़ नामका देश एक ही नहीं था, बल्कि पांच थे। उनमेंसे सरस्वतीनदीप्रवाहित कुरुक्षेत्रमें एक था, इलाहाबाद और कान्यकुब्जके बीचमें एक, अयोध्यामें एक, मिथिला और वङ्गदेशके बीचमें एक तथा वर्तमान उड़िषा और मध्यप्रदेशके अन्तर्गत गोण्डावानाके बीचमें एक, इस प्रकार पाँच गौड़ थे। इन पञ्चगौड़के अधिवासी ब्राह्मण हो बादमें सारस्वत, कान्यकुब्ज गौड़,

(१) "वङ्गदेशं समारभ्य भुवनेशान्तगं शिवे।
गौड़देशः समाख्यातः सर्वशास्त्रविशारदः॥"

(२) "गौड़राष्ट्रमनुत्तमं निरुपमा तत्रापि राढ़ापुरी।"

(३) "उदयगिरि-भद्र-गौड़क-पौण्ड्रोत्कल काशि-मेकलाम्बष्ठाः।
एकपद-ताम्रलिप्तिक कौशलक वर्द्धमानाश्च॥
आग्नेय्यां दिशि कौशलकलिङ्गवङ्गोपवङ्ग जठराङ्गाः।"
(बृहत्संहिता १४।६-८)

(४) "श्रावस्तिश्च महातेजा वंशकस्तु ततोऽभवत्।
निर्मिता येन श्रावस्ती गौड़देशे द्विजोत्तमाः॥" (कूर्म और लिङ्गपु०)

मैथिल और उत्कल नामसे प्रसिद्ध हुए । *

उक्त पञ्चगौड़ोंमें मिथिला और वङ्गदेशके बीचके गौड़राज्यको सब ही जानते हैं। इतिहासमें भी यही गौड़राज्य प्रसिद्ध है, दूसरे गौड़राज्योंका उल्लेख नहीं है। पहिले इस गौड़राज्यका आयतन कितना बड़ा था, यह नहीं कहा जा सकता ।

बाणभट्टके श्रीहर्षचरितमें लिखा है कि,—राज्यवर्द्धन और हर्षवर्द्धनके समयमें गौड़में नरेन्द्रगुप्त नामके एक राजा थे । चीनपरिव्राजक युएनचुयाङ्गने बौद्धद्वेषी शशाङ्क नामसे उस राजाका उल्लेख किया है। कर्णसुवर्ण-में शशाङ्ककी राजधानी थी ।

उक्त चीनपरिव्राजकने पौण्ड्रवर्द्धन और कर्णसुवर्ण इन दोनोंको भिन्न भिन्न राज्य बतलाया है। कर्णसुवर्ण देखो।

बाणभट्टने हर्षचरितमें कर्णसुवर्णके राजाको ही गौड़राज कहा है। इसी गौड़राज नरेन्द्रगुप्तने हर्षके भाई राज्यवर्द्धनको मार डाला था। ईस्वीकी छठी शताब्दीके अन्तमें यह घटना हुई थी, अर्थात् सातवीं शताब्दीके अन्तमें नरेन्द्रदेव मारे गये।

राजतरङ्गिणीके पढ़नेसे मालूम होता है कि, सातवीं शताब्दीके अन्तमें काश्मीरराज ललितादित्यने गौड़राज्य जय किया था और गौड़राज काश्मीर चले गये थे। उसके बाद आठमी शताब्दीमें काश्मीरराज जयादित्य गौड़राज्यमें आये थे, उस समय गौड़के राजा जयन्त थे और उनकी राजधानी पौण्ड्रवर्द्धनमें थी । राजतरङ्गिणी और युएनचुयाङ्गके भ्रमणवृत्तान्तके पढ़नेसे जाना जाता है कि, ईस्वीकी ७वीं शताब्दीमें यह गौड़राज्य भी कई भागोंमें विभक्त था। परन्तु आठवीं शताब्दीमें पौण्ड्रवर्द्धनके राजा जयन्त दामादकी सहायतासे सारे गौड़के अधीश्वर हुए थे और उन्होंने एकक्षत्र राजा होकर आदिशूर उपाधि ग्रहण की थी ।

प्राचीन कुलाचार्य हरिमिश्रकी राढ़ीय कारिकामें लिखा है—आदिशूरके वंशधरोंने बहुत दिनों तक गौड़में राज्य किया था । ये सब ही ब्राह्मण्यधर्मावलम्बी थे। इनके बाद पालवंशीय देवपाल राजा हुए थे । पालवंशीय राजाओंकी ताम्र और शिलालिपियोंसे ज्ञात होता है कि, देवपालके ताऊ धर्मपालने इन्द्रराजको पराजय किया था। सम्भव है कि, इन्होंने ८४० या ८४१ ई०-में गौड़राज्य अधिकार किया हो और इसी लिए आदिशूर वंशका अधःपतन हुआ हो। पालवंशीय राजाओंकी राजधानी भी पौण्ड्रवर्द्धनमें थी ।

इससे पहिले लिख आये हैं कि, आदिशूर पञ्चगौड़के अधीश्वर हुए थे, उनके समयमें वङ्ग और राढ़ भी गौड़राज्यके अन्तर्गत था । परन्तु पालवंशीय राजाओंके शेष समयमें वङ्ग और राढ़ गौड़ या पौण्ड्रवर्द्धन राज्यके अन्तर्गत नहीं था । तिरुमलयगिरिके शिलालेखसे मालूम होता है कि दिग्विजयी राजेन्द्रचोलके समयमें (ई० १०वीं शताब्दीमें) उत्तरराढ़, दक्षिणराढ़, वङ्ग और पुण्ड्रभुक्ति ये सब पृथक् पृथक् स्वतन्त्र राज्य थे। उस समय उत्तर-राढ़के राजा महीपाल, दक्षिणराढ़के रणशूर *, वङ्गदेशके गोविन्दचन्द्र और पुण्ड्रभुक्ति † या पौण्ड्रवर्द्धनके धर्मपाल राजा थे । महाराज राजेन्द्रचोलने उक्त राजाओंको परास्त किया था (१)।

* शब्दकल्पद्रुममें स्कन्दपुराणीय वचन उद्धृत कर "सारस्वताः कान्यकुब्जा गौड़मैथिलिकोत्कलाः । पञ्चगौड़ा इति ख्याता विन्ध्यस्योत्तरवासिनः ॥" इतना उद्धृत किया गया है। परन्तु विन्ध्याचलोत्तरवासिनः यह पाठ असङ्गत जान पड़ता है क्योंकि इसमें तो यदि, मालव और बरारके सीमान्त तो उत्कल और मैथिलके बीचका प्राचीन गौड़का सम्बन्ध देखते भिन्न हो जाता है। ऐसी दशामें सह्याद्रिखण्डका पाठ ही सङ्गत मान म पड़ता है।

* ये रणशूर सम्भवतः आदिशूरके वंशके कोई राजा होंगे। गौड़ाध्यायीके पास शुन्‌या परगनामें एक प्राचीन कायस्थराजवंश है, उनका कहना है कि, आदिशूर वंशीय कोई राजा बल्लालकी दर्पसे निर्दिष्ट थे, उसी मौके पर पालवंशियोंने गौड़राज्य दखल कर लिया था। आदिशूर वंशीय राजाने मार्गमें यह खबर सुनी और राढ़के दक्षिणांशमें उन्होंने आश्रय लिया। शुन्‌या-वाले ये कायस्थ उन्हींके वंशधर हैं। यदि यह बात सच हो तो ईस्वीकी १०वीं शताब्दीके अन्तमें और ११वीं शताब्दीके प्रारम्भमें आदिशूर वंशीय रणशूर दक्षिणराढ़का शासन करते थे, यह भी असम्भव नहीं है।

† सुप्रसिद्ध प्राचीनलिपिविद् हुल्ट्‌श साहबने "दण्डभुक्ति" पढ़ा है, परन्तु सम्भवतः "दण्ड" न हो कर "पुण्ड्र" होगा।

(१) हुल्ट्‌श साहबने उक्त तिरुमलयके शिलालेखकी प्रतिलिपि प्रकाशित की है। (F Hultzsch's South Indian Inscriptions Vol I p 95) उक्त प्रतिलिपिकी भूमिकामें हुल्ट्‌श साहबने लिखा है—'Takkana Ladam and Uttira Ladam are Northern and South Lata (Gujrat) the former was taken from a certain Ranasur" (p 97)

इसके थोड़े ही दिन बाद सेनवंशीय प्रथम राजा विजयसेन, राढ़से आ कर गौड़ाधिपति हुए थे। उनके वंशके राजा गौड़ेश्वर नामसे प्रसिद्ध है। गौड़देश बहुत पुराना है, परन्तु उस समय भी इसका गौड़ ही नाम था, इसका कोई विशेष प्रमाण नहीं मिला। विजयसेनके पूर्ववर्ती राजा पौण्ड्रवर्द्धन, कर्णसुवर्ण आदि नगरोंमें रहते थे। कर्णसुवर्ण, पौण्ड्र आदि शब्द देखो।

विजयसेनके पुत्र बल्लालसेनने गङ्गाके किनारे गौड़ नामके नगरमें अपनी राजधानी स्थापन की थी। उनके पुत्र महाराज लक्ष्मणसेनने उस नगरका नाम लक्ष्मणावती रखा था। फिर उन्होंने नवद्वीपमें दूसरी एक राजधानी स्थापित की थी। जिस प्रकार हिन्दू राजा अपनेको गौड़ेश्वर कह कर परिचय देते थे, उसी प्रकार सेनराजके परवर्त्ती मुसलमान राजगण लखनौति या लक्ष्मणावतीके अधिपति कह कर अपना परिचय दिया करते थे। उस समयके सब ही मुसलमानी इतिहासोंमें गौड़का मुसलमान अधिकृत भूभाग 'लखनौती' राज्यके नामसे वर्णित हुआ है। परन्तु आज तक भी वह नगर गौड़ नामसे प्रसिद्ध है।

अभी मालदह जिलेमें गङ्गाके प्राचीन गर्भमें अक्षा० २४° ५४' उ० और देशा० ८८° ८' पू०में वह प्राचीन गौड़ अवस्थित है, जो इस समय बाघ, भालूओंका जंगल हो रहा है।

हरिमिश्रकी प्राचीन कारिकामें लिखा है कि, लक्ष्मणसेनके पुत्र राजा केशवसेनने यवनोंके भयसे गौड़राज्य छोड़ दिया था। इससे मालूम होता है कि, केशवसेनके राजत्वकालमें ही मुहम्मद-ई-बख्तियारने गौड़राज्य अधिकार किया था।

मुसलमानोंके अत्याचारोंसे सेनराजाओंकी प्रतिष्ठित यहांकी तमाम हिन्दु कीर्तियां विलुप्त हो गई थीं। गौड़में जिस जगह सेनराजगण रहते थे, मुसलमानोंने उसका चिह्न तक नहीं छोड़ा। इस नगरके दक्षिणांशमें "पातालचण्डी" और उत्तरांशमें "फुलवाड़ीदरवाजा" इन नामोंको देख कर प्रततत्त्वविद् कनिङ्गहाम साहबने अनुमान किया है कि, सेनराजाओंके समयकी प्राचीन गौड़राजधानी इस अंशमें और उत्तर-दक्षिणमें करीब ४ वर्गमील तक विस्तृत थी। इसमें गङ्गास्नानघाट, लोहगड़, धर्मपुर, व्यासपुर और राजचन्द्रपुर आदि नामोंके रहनेसे ऐसा मालूम होता है कि, यहां हिन्दुओंका वास था। फुलवाड़ीदरवाजेमें एक पुराना दुर्ग है। आइन-ए-अकबरीमें आबुलफजलने लिखा है कि, "गौड़के दुर्गके निर्माता बल्लालसेन हैं।" इससे अनुमान किया जा सकता है कि, फुलवाड़ीका प्राचीन दुर्ग बल्लालसेनका बनाया हुआ है। फुलवाड़ी दरवाजेसे ४ मील उत्तरमें बल्लालवाड़ी नामकी एक जगह है। इसके चारों तरफ ऊंची दीवार है। शायद इसी स्थानमें बल्लालसेन कभी कभी रहते भी थे।

इस नगरमें १६०० गज विस्तृत "बड़सागर" नामका एक ह्रद है। बहुतोंका कहना है कि इतनी बड़ी भील बङ्गालमें दूसरी नहीं है। यह भी सेनराजाओंकी एक पुरानी कीर्ति है। बड़सागरको छोड़ कर पावकोसके करीब जानेसे कमलावाड़ी नामका एक ग्राम पड़ता है, यहां गौड़ोंकी अधिष्ठात्री देवी "गौड़ेश्वरी"-का मन्दिर है। पुण्यप्रदा द्वारवासिनीके नामसे यह स्थान प्रसिद्ध है। अभी तक प्रतिवर्ष जेठ माससें यहां मेला भी लगता है।

मुसलमानोंके आधिपत्यके समय गौड़, बङ्गालके सब नगरोंसे ज्यादा समृद्धिशाली था। उस समय गौड़ नगर उत्तर-दक्षिणमें ७ मील और पूर्व-पश्चिममें २ मीलके करीब

---

उन्होंने मूल तामिलमें "तक्कण-लाडम" और 'उत्तिर-लाडम्' शब्द देख कर (गुजरातके) दक्षिणलाट और उत्तरलाटका निश्चय कर लिया, परन्तु यह सिद्धान्त अमौलिक ज्ञात पड़ता है। राजेन्द्रचोलने किस समयमें गुजरात पर अधिकार किया था, उसका कोई विशेष प्रमाण नहीं मिलता। उक्त शिलालिपिमें "बङ्गालदेश" के साथ साथ "तक्कण-लाडम" और उत्तिरलाडम्" का भी उल्लेख है। सिंहलके प्रसिद्ध पालिग्रन्थ 'महावंश'में बङ्गराज्यके अन्तर्गत 'लाड़' नामके स्थानका वर्णन देखनेमें आता है। पहिले लिखा जा चुका है कि, ईस्वीकी ग्यारहवीं शताब्दीमें रचे हुये प्रबोधचन्द्रोदयनाटकके मतसे "राढ़ापुरी" गौड़राज्यके अन्तर्गत है। बंगदेशीय प्राचीन कुलाचार्योंके ग्रन्थोंमें और वर्तमान बंगसमाजमें उत्तरराढ़ीय, दक्षिणराढ़ीय, बङ्गजा, वारेन्द्र आदि स्थानानुसार श्रेणीविभाग प्रचलित हैं। इस देशके कुलाचार्योंका विश्वास है कि, गौड़ाधिप आदिशूरके समयसे ही ये श्रेणी विभाग चले आये हैं। इत्यादि कारणोंसे राजेन्द्रचोलके शिलालेखमें लिखे हुए 'तक्कण लाडम्' और उत्तिर-लाडम्" का अर्थ दक्षिणराढ़ और उत्तरराढ़ जान कर ही बिना किसी सन्देहके ग्रहण किये गये।

था। कुल भूपरिमाण १३ वर्गमील था। उपनगरों सहित यदि मान रखा जाय तो करीब २० से ३० वर्ग मील तक विस्तृत था। यहां ६-७ लाख आदमियोंका वास था। मिन्हाजकी तवकत-ए नासिरीके मतसे (११९८ ई०में) ब-ख्तियार पुत्रने यहां शासनदण्ड स्थापन किया था। १२०५ ई०में उनके हत्याकाण्डके बाद दिल्ली के अधीनतामें मुसलमान नवाबोंने १२८६ ई० तक यहां रह कर मुसलमानअधिकृत गौड़राज्यका शासन किया था। सम्राट् बलवनकी मृत्युके बाद नासीरुद्दीन बगरा खाँने यहांका स्वाधीन राज्य अधिकार किया था। कुतुब्-उद्दीन् आइबेककी मृत्युके बाद इमाम् उद्दीनने अपना गियाम उद्दीन नाम रख कर स्वाधीनतासे यहांका राज्य किया था। उन्होंने यहांकी फुलवाड़ीसे एक कोसकी दूरी पर दक्षिणकी ओर एक मजबूत किला बनवाया था और देवकोटसे कांकजोल तक ऊंचा बांध बना कर रास्ता बनवाई थी। यह सड़क करीब २७ कोस तक गई है।

१३२६ ई०में दिल्लीश्वर मुहम्मद तुगलकने लक्ष्मणावती पर आक्रमण किया था। उस समय यहांके सुलतान बहादुरशाहको पुनः दिल्लीकी अधीनता स्वीकार करनी पड़ी थी। इसी समयमें सुवर्णग्राममें और भी एक स्वाधीन राजधानी स्थापित हुई थी।

१३३८ ई०में हाजी इलियास स्वाधीन बन गये थे। दिल्लीके बादशाह फिरोजशाहने इनकी राजा पर दो बार हमला किया था, पर कुछ कर न सके थे। फिरोज-शाहके आक्रमण करनेके समय हाजी इलियास पाण्डुआ में रहते थे। उनके पुत्र सिकन्दरने गौड़को छोड़ कर पाण्डुआमें राजधानी की थी। इससे गौड़में लोकसंख्या कुछ घट गई थी।

१४४२ ई०में प्रथम मामूद पुनः आ कर गौड़में राजधानी स्थापित की थी। इसके बाद शेरशाहके आक्रमणकाल तक बङ्गालके मुसलमान राजा यहीं रहते थे। शेरशाहके समयमें गौड़का दूसरा नाम जिवतावाद भी था। फिर हुमायुनने इसका नाम बखताबाद रखा था। इस समयमें टेण्डरा नामक स्थानमें फिर राजधानी स्थानान्तरित हुई थी।

बङ्गदेशीय नवाबोंमें आपसमें युद्ध होनेके कारण धीरे धीरे गौड़देश श्रीहीन हो गया था और वहांकी प्रजा भी घट गई थी। इस पर भी आफगानवंशीय बङ्गालके शेष स्वाधीन राजा दाउद खाँने गौड़राजधानीको न छोड़ सके थे। १५७५ ई०में दाउद खाँके पूर्ण रूपसे पराजित होने पर अकबरके सेनापति मुनिम् खाँने गौड़ अधिकार किया था। यही बङ्गदेशके शासनदण्डका मुख्य सदर बनानेकी भी बात चीत चली थी। मोगलोंके राजप्रतिनिधि हमेशा गौड़ नगरमें आ कर रहा करते थे। बादमें १६३९ ई०में शाहसुजाने जब राजमहलमें राजधानी स्थापित की, तब लोग धीरे धीरे गौड़को छोड़ कर अन्यत्र जाने लगे। इस प्रकारसे बहुत दिनोंका पुराना गौड़ महानगर क्रमशः जनहीन हो कर अब जंगली जानवरोंका रहनेका जङ्गल हो गया है।

गङ्गाके स्रोतसे इस नगरका पश्चिमका भाग बिल्कुल धुल गया है और दूसरे हिस्सेमें कदम रसूल कोतवाली दरवाजा, दाखिल दरवाजा, फिरोजमोनार, गुण-मन्त, लत्तन, तांतीपाड़ा और सोना नामकी बड़ी बड़ी मसजिदें तथा बड़ी बड़ी अट्टालिकाओंका भग्नावशेष पड़ा है, जो मुसलमानोंकी मस्तिष्का और बङ्गदेशके शिल्पि-योंके पुरुषकी पराकाष्ठा दिखला रहा है।

गौड़का प्रसिद्ध दुर्ग बुढ़ी गंगाके किनारेके फुलवाड़ी किला और कोतवाली दरवाजेके बीचमें अवस्थित है। इसको चारों तरफ बहार दीवारी और उसके बाद गहरी खाई है। यह प्राचीर ३० फुट ऊंची और तलेमें १६० फुट चौड़ी है। खाई भर जाने पर २०० फुट विस्तृत होती है। प्राचीर पर अब बड़े बड़े जंगली पेड़ उत्पन्न हो गये हैं। खाईमें काफी सरकण्डे और बड़े बड़े मगर देखनेमें आते हैं।

किसी किसीका अनुमान है कि, १म मामूदने और उनके उत्तराधिकारियोंने यह दुर्ग बनवाया था। इस किलेके दो प्रधान द्वार हैं उनमेंसे उत्तरके प्रवेशद्वारका नाम दाखिल या सलामी दरवाजा है। यद्यपि इसका अधिकांश नष्ट हो गया है, पर तोभी जितना है उससे उस इंटसे बने हुए किलेकी कारीगरीका काफी परिचय मिलता है।

किलेके पूर्वके दरवाजेका नाम लचछिप्पि है। यहां की खोदी हुई लिपिसे मालूम होता है कि, हिजिरा सं० ८१८ (१५१२ ई०) में गौड़ाधिप हुसेन शाहने उस दरवाजेको बनवाया था। उत्तरद्वारको जाते समय बीच में चन्द-दरवाजा और नीम-दरवाजा नामके दो प्राचीन द्वार मिलते हैं, जो हि० सं० ४७६ (१४६६ ई०)-में सुलतान बारबकशाहके बनाये हुए हैं।

गौड़के ध्वंससे आविष्कृत पारस्यभाषाके शिलालेखसे मालूम होता है कि,—६०० वर्ग गज ऊंचा फिरोज मीनार ८८५ हिजरामें, ताँतीपाड़ाको मसजिद ८८० हिजरामें, नतन मसजिद ८८८ हि०में, गुणमन्त मसजिद ९३२ हि०में तथा बड़सोना मसजिद और कोतवाली दरवाजा ६२७ हिजरामें बना था।

फिरोजमीनारके दक्षिण-पूर्व में 'पियासबाड़ी" नाम की एक बड़ी पुष्करिणी है। इसका पानी नुनखरा और बहुत ही गन्दा है। आइन ए-अकबरीमें ऐसा लिखा है कि, पहिले अपराधियोंको सिर्फ उसी तालाबका पानी पिलाया जाता था और उसे पी-पी कर वे मर जाया करते थे।

गौड़के पार्श्ववर्त्ती उपनगरोंमें भी मुसलमानोंकी काफी कीर्तियां मिलती हैं। उनमेंसे फिरोजपुरकी (८९८से ९२८ हिजराकी बनी हुई) छोटी सोना-मसजिद और निजामत उल्लाकी बारहद्वारी तथा सादुल्लापुरकी (७५० की बनी हुई) सेख आखिसिराजकी कब्र और (६४१ हि०की बनी हुई) फनफनिया मसजिद हो मुख्य है।

गौड़नगरका अधिकांश भाग जङ्गल हो गया था। थोड़े ही दिन हुए होंगे गवर्मेण्टने उसे साफ करानेके अभिप्रायसे वहां सामान्य करमें प्रजा बसा दी है। अब वहाँ खेत बोये जाते हैं और धीरे धीरे जङ्गल भी साफ होता जाता है (२)।

(२) विध्वस्त गौड़ नगरका विस्तृत विवरण जाननेके लिए निम्नलिखित पुस्तकें देखनी चाहिए,—H. Creighton's Ruins of Gaur, Ravenshaw's Gaur, Martin's Eastern India, Vol. II., Journal Bengal Asiatic Society, Vols XLI and XLII, A Cunningham's Arch Sur. Reports, Vol XV. 39-76, W. W. Hunter's Imp. Gaz Calcutta Review, Vol. LXIX July.

(त्रि०) गुड़स्य विकार गुड़-अण्। २ गुड़विकार-बखड़, आमव आदि जो गुड़से बनता हो।

"गुडस्य हता मद्यस्य पौना गौडं सुरासवम्।" (भारत १।४४ अ०)

३ रागविशेष, देवगिरि और गान्धारके योगसे उत्पन्न हुए समस्त राग। इसका पञ्चम वादो और ऋ, ग, ध, नि, कोमल होता है। यह राग वीर और शृङ्गाररसमें रात्रिके समय गाने योग्य है। यह मेघरागका पुत्र है और किसी किसीके मतसे श्रीरागका पुत्र है।

(सं० रत्नाकर)

४ एक धर्मशास्त्रकार और प्राचीन वैयाकरण। नोरस्वामी और कमलाकरने इनका उल्लेख किया है।

गौड़क (सं० पु०) गौड़निवासी, गौड़देशका रहनेवाला।

गौड़ देखो।

गौड़कम्ब (सं० पु०) वन्यघोटकविशेष, एक तरहका जङ्गली घोड़ा।

गौड़कायस्थ—पश्चिम अञ्चलके कायस्थ जातिकी एक शाखा।

कायस्थ देखो।

गौड़तगा—युक्तप्रदेशमें रहनेवाले ब्राह्मणोंकी एक जाति। देहली, रोहिलखण्ड और दोआबमें ये बहुत देखे जाते हैं। इनका कहना है कि जनमेजय सर्पसत्र करनेके लिए गौड़देशसे बहुत ब्राह्मणोंको लाया था, यज्ञ की समाप्ति पर जनमेजयने उन्हें पारितोषिक स्वरूप दान करनेको इच्छा की। किसो किसीने दान लेनेसे अस्वीकार किया, किन्तु थोड़ोंने भूमिदान लिया था। वे जिन्होंने भूमि दान ग्रहण किया था, ब्राह्मणधर्म त्याग कर कृषिकार्यमें लग गए। इसी 'त्याग'के अपभ्रंशसे उनका "तग" या तगा" नाम हुआ है। जिन्होंने अपनी उपाधि और ब्राह्मणवृत्ति नहीं छोड़ी थी, वे ही गौड़ब्राह्मण नामसे विख्यात हुए। कोई कोई इसे स्वीकार नहीं करते कि गौड़ब्राह्मण गौड़देशसे आए हुए थे। वे बोलते हैं कि, हरियाणा और बिकानीर अञ्चलमें उनके पूर्वपुरुष रहते थे।

दोआबके उत्तरवासी गौड़तगा अपनेको गौड़ ब्राह्मणसे सम्पूर्ण भिन्न बतलाते हैं।

इनके कई एक श्रेणीभेद हैं। यथा—मङ्गल, तितवाल, महेश्वर, वसियान्, दत्तियान्, करावाल, मुक्त, दीक्षित, अर्द्धमलि और दभ।

देशमें अञ्चलमें गौड़ ब्राह्मण और गौड़तगाके मध्य आदान प्रदान प्रचलित है, लेकिन दूसरे स्थानोंमें ऐसा नहीं है। मेरठ और मुरादाबाद अञ्चलमें बहुतसे इसलाम धर्मावलम्बी गौड़तगा देखे जाते हैं।

गौड़नट—गौड़ और नटके योगसे बना हुआ एक राग। (सङ्गीतरत्नाकर)

गौड़पाद (सं॰ पु॰) एक प्रसिद्ध वेदान्तिक, शङ्कराचार्यके गुरुके गुरु और गोविन्दनाथके गुरु। इन्होंने माण्डूक्योपनिषद्‌कारिका, अनुगीताभाष्य, उत्तरगीताभाष्य, सांख्य कारिकाभाष्य, नृसिंहतापिनीभाष्य और देवीमाहात्म्यके चिदानन्दविलास नामकी टीका रचना की है।

कुमारिल शब्द देखो।

गौड़पार्श्व—बौद्धमत नामक संस्कृत ग्रन्थप्रणेता।

गौड़पुर—एक शहरका नाम। गौड़ देखो।

गौड़भृत्यपुर (सं॰ क्ली॰) एक प्राचीन नगर।

गौड़मल्लार (सं॰ पु॰) गौड़ और मल्लारके योगसे उत्पन्न एक राग जो वर्षाऋतुमें रातके दूसरे पहरमें गाया जाता है। इसका स्वरग्राम इस प्रकार है—ऋ ग म प ध नि स। (सङ्गीतरत्नाकर)

गौड़राजपूत—राजपूतोंके छत्तीस कुलोंमेंसे एक। प्रसिद्ध ऐतिहासिक टाड साहबके मतसे वङ्गके स्वाधीन हिन्दू राजा इसी गौड़राजपूतवंशके थे। युक्तप्रदेशमें सब जगह गौड़राजपूतोंका वास है, इनमेंसे बहुत जमीन्दार हो गये हैं। पूर्व समयमें ये स्वाधीन थे। बुर्हान उलमुल्क, सादत खां प्रभृतिके समय गौड़राजपूत मुसलमानोंके ऊपर बहुत अत्याचार किया करते थे, अन्तमें वे पूर्ण रूपसे पराजित हुए। टाड साहबके मतसे गौड़राजपूतोंमें पांच शाखा हैं, लेकिन युक्तप्रदेशके गौड़राजपूत भाट गौड़, बामन गौड़ और चमार गौड़ सिर्फ ये ही तीन शाखा मानते हैं। कठरिया नामकी एक चौथी श्रेणी भी देखी जाती है। चमारगौड़का कथन है कि किसी समय जब वे लोग विपदमें पड़े थे, उस समय उनकी एक गर्भवती स्त्रीने किसी एक चमारके घर जा आश्रय लिया था। चमारने उसे सहायता दी थी इस कारण नव जात शिशुका नाम भी चमारगौड़ पड़ा। भाट और बामनगौड़ भी इसी तरह आश्रय पा कर भी कृतज्ञता प्रकाश न की थी, इसी लिये वे चमारगौड़की अपेक्षा कुलमर्यादामें नीचे गिने जाते हैं। चमारगौड़ अपनेको चौहान या चिमनगौड़ भी कहा करते हैं। इनका कहना है कि, इस जातिमें चौहान नामके एक राजा और चिमन नामके एक मुनि थे, उन्हींके नाम पर ये अपना परिचय देते हैं। चमारगौड़में फिर राजा और राय नामके दो भेद हैं। इन दोनोंमें आदान प्रदान चलता है। हिमालयस्थ क्षणुवार, सुखेत मन्दी, केओन्थल प्रभृति स्थानोंके राजा अपनेको गौड़राजपूतके जैसा परिचय देते हैं। वे कहते हैं कि उनके पूर्वपुरुष वङ्गदेशसे जा वहां वास करते हैं।

Vol VI 160

गौड़वास्तूक (सं॰ पु॰ क्ली॰) गौड़जात वास्तूक मध्य पटली॰। चिल्लीशाक।

गौड़ब्राह्मण—दश तरहके ब्राह्मणोंमेंसे एक। गौड़ और ब्राह्मण देखो। युक्तप्रदेश और विहारमें इस श्रेणीके ब्राह्मण रहते हैं।

गौड़ब्राह्मणोंका कथन है कि, वे गौड़ राज्यसे उत्तर-पश्चिममें जा बसे हैं। गौड़तगा देखो। दिल्लीमें भी इनकी सख्या अधिक है। कनौजिया प्रभृति श्रेणियोंकी अपेक्षा ये अनेकांशमें मूर्ख हैं। हिन्दीजातिमालामें इनकी छह शाखायें हैं—गौड़, परोक, सनौन्, खण्डेलवाल, सारस्वत और सन्दरेल। किन्तु कोई कोई गौड़ ब्राह्मण उक्त शाखायें स्वीकार नहीं करते हैं, उनके मतसे गौड़ ब्राह्मणोंमें ४२ विभाग हैं जिनमेंसे आध, गुगद, कैथल, गूजर, धरम और मिश्रगौड़ प्रधान गिने जाते हैं।

गौड़सारङ्ग—गौड़ और सारङ्गके योगसे बना हुआ एक राग। यह ग्रीष्मऋतुमें दो पहरसे पहले गाया जाता है।

गौड़सीधु (सं॰ पु॰) गुड़कृत तीव्रमद्य, गुड़का बना हुआ एक तरहकी तेज शराब।

गौड़ाचार्य—वर्त्तमान युगके एक प्रधान आचार्य।

गौड़ाभिनन्द—एक कविका नाम।

गौड़ारस (सं॰ पु॰) शूलरोगका औषध। रससिन्दूर ५ भाग, मृतलौह ५ भाग, शतावरी, आमलकी एवं गुड़ूचीकाथमें तीन दिन भावना देनी चाहिये। चार रत्ती परिमाणकी मात्राका प्रतिदिन घृत और मधुके साथ सेवन करनेसे शूलरोग नाश होता है।

गौड़ासव ( सं० पु० ) गुड़कृत आसव, गुड़का बना हुआ शराब।

गौड़िक ( सं० त्रि० ) गुडे भवः गुड़-ठक्। १ गुड़ोत्पन्न, गुड़से बना हुआ। ( पु० ) गुडे साधुः गुड़-ठञ्। २ इक्षु, ऊख, केतारी। गौड़ गुड़विकारः साधनतया अस्त्यस्य गौड़-ठन्। ३ मद्यविशेष, गुड़से बनी हुई शराब।

गौड़ी ( सं० स्त्री० ) गुड़स्य विकारः गुड़-अण् स्त्रियां ङीप्। १ गुड़से बनी हुई एक तरहकी शराब। इसका पर्याय—वाल्कली है। इसका गुण—तीक्ष्ण, उष्ण, मधुर, वातनाशक, पित्त, बल, कान्ति और तृप्तिकर, दीपन और पथ्य है। (राजनि०)

हारीतके मतसे इसका गुण—कषाय, मधुर, अम्ल, शीतल, सन्दीपन, शूलरोगनाशक, रुचिकर, त्रिदोष, अजीर्ण, पाण्डु, आमय और अर्श नाशक है। (१११ अ०)

तन्त्रमतमें इसकी प्रस्तुत प्रणाली यों है—वञ्जुल वृक्ष की छालका चूर्ण २० सेर धातकीफूल या नारियल फूल २ सेर, हरीतकी और वहेड़ा ८ निष्क, चिता और त्रिकूट ( लवणविशेष ) १ निष्क, इन समस्त द्रव्योंके साथ गुड़ मिला कर एक पात्रमें रखते एवं अनुलोम और विलोम-क्रमसे १०८ बार हस्त द्वारा संचालन करते हैं। तीन दिन तक इसी तरह करना पड़ता है। तत्पश्चात् १० दिन तक पाक करना चाहिये। इसीको गौड़ी कहते हैं। कुलार्णव ५म उल्लास।

मनुके मतसे इसका सेवन ब्राह्मणोंके लिये अविधेय है। वृहस्पतिका कथन है कि गौड़ी मदिरा ग्रहण करने पर ब्राह्मणको तप्तकृच्छ्र, पराक और चान्द्रायण व्रत करना चाहिए।

राजनिघण्टुका मत है कि सिद्धि, गजपिप्पली, दधि और गुड़ मिला कर पाक करनेसे गौड़ीमद्य प्रस्तुत होता है।

आत्रेयसंहिताके मतसे धातकीफूलमें अधिक परिमाण गुड़ मिलाने पर गौड़ीमदिरा बन जाता है। इसका गुण—तीक्ष्ण, उष्ण, मधुर, वातनाशक, बल और पित्तवृद्धिकर, कान्ति और तृप्तिजनक, पथ्य, अग्नि और कामवर्द्धक है।

२ काव्यमें एक प्रकारकी रीति। शरीरके अवयव संस्थानके न्याय पदसंयोजनाको काव्यकी रीति कहते हैं। रीतिके चार भेद हैं-वैदर्भी, गौड़ी, पाञ्चाली और लाटिका जिस रचनामें ओज गुणप्रकाशक अनेक वर्ण एवं दीर्घ समास आते हैं, उसे गौड़ी रीति कहते। गौड़वासीगण इस रीतिको अपने व्यवहारमें अधिक लाते हैं। इसीसे इसका नाम गौड़ी पड़ा। ३ संपूर्ण जातिकी एक रागिणी जो रातके पहले पहरमें गाई जाती है। कुछ लोग इसे कल्याण रागका एक भेद मानते हैं। यह वीर और शृङ्गाररसके वर्णनके लिये बहुत उपयुक्त होती है।

गौड़ीय (सं० त्रि०) गौड़देशसम्बन्धी, गौड़देशका।

गौड़ीया ( सं० स्त्री० ) गौड़ी रीति गौड़ी देखा।

गौड़ेश्वर ( सं० पु० ) कृष्णचैतन्यस्वामी जिन्हें गौराङ्ग महाप्रभु भी कहते हैं।

गौण ( सं० त्रि० ) गुणादागता गौणी तत आगतः गौणी-अण्। १ गौणी लक्षण द्वारा जिस अर्थका ज्ञान हो उसे गौण कहते हैं। २ अप्रधान, जो प्रधान या मुख्य न हो। ३ सहायक, सञ्चारी। ४ गुण सम्बन्धीय।

गौणकाल ( सं० पु० ) गौणोऽमुख्यः कालः। मुख्यकालके कर्तव्य कर्मका करने योग्य कालान्तर।

गौणचान्द्र ( सं० पु० ) गौणोऽप्रधानश्चान्द्रश्चान्द्रमासः कर्मधा०। कृष्ण प्रतिपद्से पौर्णमासी पर्यंत तीस तिथिको गौणचान्द्र मास कहते हैं। थोड़े धर्मशास्त्रकार गौणचान्द्रमास स्वीकार नहीं करते, जो कोई स्वीकार करते हैं उनके मतसे भी विन्ध्य पर्वतके दक्षिणमें इस मासका चलन नहीं है। विन्ध्यदेशके उत्तरमें गौणचान्द्र और मुख्यचान्द्र इन दो प्रकारके मासोंको व्यवस्था है।

मुख्यचान्द्र देखो।

गौणिबिम्बी ( सं० स्त्री० ) बिम्बीभेद।

गौणिक ( सं० त्रि० ) गुणे रूपादौ साधुः गुण-ठक्। १ गुणसाधन। २ सत्व, रज, तम आदि गुणोंसे संबंध रखनेवाला। ३ गुणवेत्ता, गुणी। ४ गुणप्रतिपादक ग्रन्थको अध्ययन करनेवाला। ( पु० ) गुण एव गुण अङ्गुल्यादित्वात् स्वार्थे ठक्। ५ गुण।

गौणी ( सं० स्त्री० ) गुणं सादृश्यमधिकृत्य प्रवृत्ता गुण-अण्-ङीप्। १ अस्सी प्रकारकी लक्षणाओंमेंसे एक लक्षणा जिसमें सिर्फ किसी एक वस्तुका गुण ले कर दूसरेमें

आरोपित किया जाता है। लक्षण देखो। २ लोणिकाशाक। ३ मन शिला। (वि०) ॥ अप्रधान, साधारण, जो मुख्य न मानी जाय।

गौण्य (स० क्ली०) गोणस्य भाव गोण यत्। १ गुणता, गुणत्व, गुणका धर्म। (पु०) २ कशेरुक, कसेरुघास।

गौरुल्लपाडेम्—नेल्लूर जिलेके मध्य समुद्रके उपकूलवर्त्ती एक ग्राम। यह नेल्लूर नगरसे प्राय १७ मील उत्तरपूर्वमें अवस्थित है। यहांके रहनेवाले इस स्थानको रामतीर्थ कह कर मानते हैं। यहां एक प्राचीन और भग्न शिव मन्दिर है जिसके प्रवेशद्वारके ऊपर अस्पष्ट अक्षरमें एक शिलाफलक उत्कीर्ण है। वह अक्षर किस भाषाका है इसका निरूपण नहीं किया जा सकता है। मन्दिरसे एक मील दूर गांवके बीच हो कर वकि इम खाल प्रवाहित है।

गौतम (स० पु०) गोतमस्य ऋषिरपत्य गोतम अण्। १ गौतम ऋषिके वंशज। २ भरद्वाज मुनि। ३ सप्तर्षि मण्डलके ताराओंमेंसे एक। ४ अहल्याका पुत्र शतानन्द। ५ कृपाचार्य। कृपाचार्य देखो। गोतम्या' पालित अपत्य गोतमी बाहुलकात् अण्। ६ गोतमीसे प्रतिपालित शाक्य मुनि। इसका पर्याय—शाक्यमुनि, शाक्यसिंह, सर्वार्थ सिद्ध, शौद्धोदनि, अर्कबन्धु, मायादेवोसुत, स्वजित, श्वेत केतु, धर्मकेतु, महामुनि, पद्मपाणि, सर्वदर्शी, महाबोधि, महाबल, बहुसम, त्रिमूर्ति, सिद्धार्थ और शक है। ७ रामायण, महाभारत और पुराणों आदिके अनुसार एक ऋषि जिन्होंने अपनी स्त्री अहल्याको इन्द्रके साथ अनुचित सम्बन्ध करनेके कारण शाप देकर पत्थर बना दिया था। बाद अहल्याने भगवान् रामचन्द्रजीके चरण स्पर्शसे ही उद्धार पाया था। ८ एक स्मृति शास्त्रकार। कुलमणि, मस्करी, हरदत्त प्रभृति पण्डितगणने गौतमस्मृतिकी टीका लिखी है। गौतमका बनाया हुआ पितृमेधसूत्र प्रभृति वैदिक ग्रन्थ पाये जाते। ९ दानचन्द्रिकाके रचयिता। १० एक न्यायशास्त्रकार। ११ बुद्धदेवका एक नाम। १२ नासिकके निकटका एक पर्वतका नाम जहांसे गोदावरी नदी निकली है। १३ क्षत्रियोंका एक भेद। गौतम राजपूत देखो। १४ भूमिहारोंका एक भेद। १५ दिगम्बर जैनियोंके चौबीसवें तीर्थङ्कर महावीर स्वामीके गणधर। १६ स्थावर विषभेद। एक जैन ग्रन्थकार। इन्होंने प्रतिक्रमण टीका (श्लो० ३०००) और सम्बोधपञ्चासिका नामके दो ग्रन्थ रचे हैं।

गौतमगणधर—दिगम्बर जैन मतानुसार आजसे करीब २४५० वर्ष पहले जब कि भगवान महावीर स्वामीको केवलज्ञानकी प्राप्ति हुई थी, उस समय इन्द्र समस्त देवों सहित मध्यलोकमें आया और उनके समवसरणकी रचना कराई। इसके बाद भगवान्की दिव्यध्वनि खिरने लगी, परन्तु बिना गणधरके उसका अर्थ कौन समझावे। तब इन्द्रने अवधिज्ञानसे जाना कि, इन्द्रभूति नामक एक ब्राह्मण पण्डित जो कि गौतम नामसे प्रसिद्ध है, वह जिन-धर्मसे विरुद्ध चार वेद, अठारह पुराणादिक समस्त शास्त्रोंका ज्ञाता है। उसको किसी प्रकारसे बहका कर यहां लाऊं तो भगवान्का दर्शन करते ही वह जैनधर्म धारण करके भगवान्का गणधर बन जायगा। इस पर इन्द्रने एक कठिन श्लोक बना कर वृद्धब्राह्मणका स्वरूप धारण किया और जहां गौतम अपने ५०० शिष्योंको पढा रहा था, वहां पर गया और बोला—"मैं वर्द्धमान स्वामीका शिष्य हूं, वे एक श्लोक बता कर तत्काल ही ध्यानमें बैठ गये, मुझे इस श्लोकका अर्थ तक नहीं बताया, लाचार आपका नाम सुन कर आया हूं, कृपा कर आप इसका अर्थ बता दीजिये।" गौतमने कहा कि 'हम तुम्हारे श्लोकका अर्थ तो बता देंगे, पर तुम्हें हमारा शिष्य बनना पडेगा।" इन्द्रने ऐसा मञ्जूर कर लिया। इसी समय एक शिष्य बोल उठा कि—"यदि हमारे एक श्लोकका तुम्हारे गुरु अर्थ बता देंगे तो हम ५०० शिष्य उनके शिष्य बन जांयगे।" इसके बाद गौतमने इन्द्रसे श्लोक पूछा। इन्द्र इस प्रकार बोला—

'त्रैकाल्य द्रव्यषट्क नवपदसहित जीव [illegible]।
[illegible] पञ्चास्तिकाय व्रतसमिति [illegible] भेदाः ॥
[illegible] विधिमहितमल [illegible] ।
प्रत्येति श्रद्दधाति जिनवचन [illegible] ॥'

इस श्लोकको सुन कर इन्द्रभूति (गौतम) बड़े विचार में पड गया। तीन काल कौनसे, छह द्रव्य और नौ पदार्थ कौनसे? ये सब किस ग्रन्थमें हैं? इत्यादि शङ्काओंका कुछ निर्णय न कर सके। बहुत सोच विचारके बाद

गौतमने इन्द्रसे कहा "चल, तेरे गुरुके पास ही इसका अर्थ बताऊंगा।" इन्द्र तो यह चाहता ही था कि, किसी प्रकार यह समवसरणमें पहुंचे। इसके बाद गौतम अपने ५०० शिष्यों तथा अपने वायुभूति और अग्निभूति नामके दोनो विद्वान् भ्राताओं सहित समवशरणमें जानेको तयार हो गया। इन दोनों भ्राताओंके भी प्रत्येकके पाँच पाँचसौ शिष्य थे। समवसरणमें पहुंचनेके पहिले ही दरवाजे पर "मानस्तम्भ" देखा। इसके देखते ही सबका मान गलित हो गया, तब नम्रतापूर्वक समवसरणमें जा कर उसकी विभूति और भगवान्‌को देख कर उनके मिथ्या विचार सब नष्ट हो गये। भक्तिसे तीन प्रदक्षिणा दे कर नमस्कार किया और १००८ नामोंसे उनकी स्तुति कर मनुष्यसभामें जा कर बैठ गये। इसके बाद इन्द्रभूति (गौतम) ने भगवान्‌से धर्मोपदेश देनेके लिए प्रार्थना की। इस पर महावीर स्वामीने सप्तभङ्गी न्याय जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्ष इन सात तत्त्वोंका और सम्यक्त्व आदिका सविस्तृत वर्णन किया। उपदेशके सुननेसे गौतम आदिको वैराग्य उत्पन्न हुआ। उसी समय दोनों भ्राता और ५०० शिष्यों सहित गौतमने दिगम्बरी दीक्षा धारण कर साधु हो गये। गौतमको उसी दिन अवधि और मनःपर्ययज्ञानकी प्राप्ति हुई और उन्होंने महावीरस्वामीके प्रथम गणधर हो कर द्वादशांग वाणीकी रचना की। इस प्रकार गौतम-गणधरकी उत्पत्तिका इतिहास जैनशास्त्रोंमें पाया जाता है।

महावीरस्वामीके इन्द्रभूति, वायुभूति, अग्निभूति, आदि ११ गणधर थे। महावीरस्वामीके मुक्ति गये पीछे (२४४८ वर्ष हुए है) कुछ वर्ष बाद गौतमस्वामी भी केवलज्ञान पूर्वक श्रीसम्मेदशिखर (जो कि हजारीबाग जिले में है)से मोक्ष गये हैं। इस महान् पर्वत पर इनका मन्दिर भी बना है। (श्रीमहावीरपुराण, मोक्ष कल्याण प्रकरण)

**गौतमपुरा**—मध्यभारतके इन्दोर राज्यके अन्तर्गत इन्दोर जिलेका शहर। यह अक्षा० २२° ५८' उ० और देशा० ७५° ३५' पू०में इन्दोर शहरसे ३२ मील उत्तर-पश्चिम और राजपूताना-मालवा-रेलवेके चम्बल ष्टेशनसे ३ मील पर अवस्थित है। लोकसंख्या प्रायः ३१०२ है। कहा जाता है कि यह शहर १७६६ में मल्हारराव होलकरकी स्त्री गौतमबाई द्वारा स्थापित किया गया है और उन्हींके नाम पर शहरका नाम गौतमपुर पड़ा है। यह कपड़े में छींट छापनेके व्यवसायके लिये प्रसिद्ध है। गौतमबाईका बनाया हुआ यहां अचलेश्वर महादेवका एक वृहत्‌मंदिर है। इसके अलावा यहां स्कूल और चिकित्सालय भी है।

**गौतमराजपूत**—चन्द्रवंशीय राजपूत जातिकी एक शाखा। यह जाति राजपूतोंके छत्तीस कुलोंसे न्यारी है। बुन्देलखण्ड, बनारस, गाजीपुर आयामा, सूतापूर, कोरा, कुठियागुमीर, बिन्दकी, फतेपुर, परगणा, जाजसी, सेलिमपुर, इस्लामनगर, देवगांव, निजामाबाद और गोरखपुरके अन्तर्गत अतरोलिया, महोलो, अरवाबाद आदि स्थानोंमें इनका वास है।

किसी समयमें इन गौतम वंशीयराजपूतोंने निम्न दोआबमें स्वाधीन भावसे राज्य किया था। कोरा परगणाकी रिन्दी नदीके किनारेमें जो आर्गल ग्राम है, उसमें इनकी राजधानी थी। वर्तमानमें यद्यपि उनके वंशधरोंकी क्षमताका ह्रास हो गया है, पर तो भी वे आज राजसम्मानसे समादृत होते हैं। ये कहते हैं कि, "हम लोग पहले ब्राह्मण थे। हमारे पूर्व पुरुष शृङ्गी ऋषि, कन्नौजके गहरवाड़राजके निमन्त्रण करने पर पुत्रों सहित राजसदनमें पहुंचे। राजाने मुनिके पुत्र शृङ्गीऋषिको अपनी कन्या व्याह दी, और कन्नौजसे कोरा तकके समस्त ग्राम दहेजमें दिये थे। राजकन्याके साथ विवाह करनेसे वे राजपूतोंमें शामिल किये गए।"

इनमें राजा, राणा, राव और रावत् ये चार श्रेणियां हैं। राजाश्रेणीके समाजपति आर्गलमें, रावोंके बरहाणपुरमें, राणाओंके चिलोमें और रावतोंके समाजपति भाजपुरमें रहते हैं।

अर्द्धगौतम नामकी और भी एक राजपूतोंकी श्रेणी है, यह श्रेणी पहिले जिनवर राजपूतके नामसे प्रसिद्ध थी। इन लोगोंने आर्गलके राजाको सतरञ्ज खेलना सिखाया था, इस पर राजाने इनको बिन्दकी परगणेमें २८ गाँव दिये थे। तब हीसे ये लोग अर्द्धगौतम कहलाते हैं।

गोरखपुरके गौतमराजपूतोंका कहना है कि, किसी

समय सारा बुन्देलखण्ड इनके अधिकारमें था।

जौनपुर और उसके पूर्वांशलके गौतमराजपूत सोम वंशी, वचगोती, वन्धलगोता, राजवार और राजकुमार आदि अन्यान्य श्रेणियोंके साथ विवाहका सम्बन्ध रखते हैं। और दोयाबके गौतमराजपूत भादौरिया, कच्छवाह, राठोर, गहलोत, चौहान, तूयार आदि भिन्न भिन्न श्रेणियोंमें कन्या दान करते हैं।

आजिमगढ़के गौतमराजपूतोंने इस्लाम धर्म ग्रहण कर लिया है।

गौतमसम्भवा (सं० स्त्री०) गौतमाय तद्वचनाशाय सम्भवति सम्भू अच्। गोदावरी नदी। गोदावरी देखो।

गौतमस्वामी—गौतमगणधर देखो।

गौतमी (सं० स्त्री०) गौतमस्य इयं गौतम अण् ङीप्। १ दुर्गा। २ गौतम महर्षियों स्त्री, अहल्या। ३ राक्षसी विशेष। ४ गोदावरी नदी। ५ गोरोचन। गौतमस्यापत्यं स्त्री गौतम अण् ङीप्। ६ कृपी, गौतमवंशीय शरद्वान्की कन्या। (भागवत ९।२१।३६) ७ गायत्रीस्वरूपा महादेवी। (देवी भा० १२।६।७०) ८ गौतम प्रणीत न्याय-विद्या।

गौतमीपुत्र—१ अन्ध्रवंशीय एक राजा, शिवस्वामीके पुत्र। वायुपुराणके मतसे इन्होंने २१ वर्ष एवं ब्रह्माण्डपुराणके मतमें ३४ वर्ष तक राज्य किया। नासिकमें गौतमपुत्रके समयका शिल्पमय अति सुन्दर एक कन्दरा है। २ वाकाटक वंशीय एक पराक्रान्त राजा, वाकाटक महाराज रुद्रसेनके पिता। इन्होंने भारशिवके महाराज भवनागकी कन्यासे विवाह किया था। वाकाटक देखो।

गौतमीय (सं० त्रि०) गौतमस्येदं गौतम छ। गौतम सम्बन्धीय।

गौतमेश्वर (सं० पु०) गौतम ईश्वर प्रभुर्यस्य, बहुव्री०। तीर्थविशेष। (मत्स्यपुराण)

गौत्त—भारतके दक्षिणपश्चिमका एक प्राचीन राजवंश। ई०को ११वीं और १३वीं शताब्दीमें ये लोग अपनेको महामण्डलेश्वर कह कर अपना परिचय दिया करते थे। फ्लीट साहबका अनुमान है कि, यह गौत्तवंश सोमवंशीय राजाओंकी और सम्भवतः शाखा है। ये लोग पश्चिमके चालुक्यराजके कर देनेवाले राजा थे; और सम्भवतः धारवार जिलेमें तथा महिसूर राज्यमें इनका वास था। क्योंकि, धारवार जिलेके चौड़दामपुर ग्रामको चारों तरफ और महिसूरके हालविट नगरमें, चालुक्यके राजा छठे विक्रमादित्यके समयमें (१) १०७५में ११२६ ई०के भीतरके शिलालेखोंमें और उनके बादके राजाओंके समय में (२) ११७६ से ८० तक, (३) ११८१ ८२, (४) ११८७ ८८, (५) ११८१ ८२, (६) १२१३ १४, (७) १२३७ ३८, (८) १२६२ से ६३ ई० तकके सब मिलाकर करीब आठ शिलालेखोंमें इन गौत्तसामन्त राजाओंका परिचय मिलता है।

गौत्तम (सं० पु०) गच्छतीति ग गात्रमुत्तायति उद् तम अच स्वार्थे अण्। स्थावरविषभेद।

गौदन्तेय (सं० त्रि०) गोदन्तस्य ढ गोदन्त ढक्। गोदन्त चन्दनसम्बन्धीय।

गौदानिक (सं० त्रि०) गोदान कर्मास्य गोदान ठक्। १ गोदानाख्य ब्रह्मचर्य। गोदाने उक्त ठक्। गोदानोक्त कर्म, गोदान करनेका काम।

गौदुमा (हिं० वि०) गोवदुम गायकी पूंछके आकारका।

गौधार (सं० पु०) गोधाया अपत्य गोधा आरक्। गोधा पुत्र, गोह जन्तुकी सन्तान।

गौधूम (सं० त्रि०) गोधूमस्य विकारः गोधूम अण्। गोधूमका विकार, गेहूंसे तैयार किया हुआ, रोटी इत्यादि।

गौधूमी (सं० स्त्री०) गोधूमस्य निव गोधूम खञ्। गोधूम उत्पन्न होनेका उत्तम खेत गेहूं उपजनेकी अच्छी जमीन।

गौधेय (सं० पु०) गोधाया अपत्य गोधा ढक्। गोधिका जात। गोहकी सन्तान।

गौधेर (सं० पु०) गोधाया अपत्य गोधा द्रक्। गोधिकाजात, गोह नामक जन्तुका बच्चा।

गौधेरक (सं० पु०) गौधेर एव गौधेर स्वार्थे कन्। गौधेर देखो।

गौधेरकायणि (सं० पु०) गौधेरस्य अपत्य गौधेर फिञ् कुक् च। गौधेर देखो।

गौन (हिं० पु०) गमन देखो।

गौनई (हिं० स्त्री०) गायन गान, गीत।

गौनर्द (सं० त्रि०) गोनर्दे देशे भव गोनर्द अण्। १ गोनर्द देशवासी, गोनर्द देशके रहनेवाले। (पु०) २ पतञ्जलि मुनि।

गौन्दी—दाक्षिणात्यवासी जातिविशेष जो गवन्दि नामसे ख्यात है। गवन्दि देखो।

गौनहाई (हिं० वि०) जिसका गौना हालमें हुआ हो।

गौनहार (हिं० स्त्री०) दुलहिनके साथ उसके ससुराल जानेवाली स्त्री।

गौना (हिं० पु०) द्विरागमन, मुकलावा। विवाहके बादकी एक प्रथा, जिसमें वर अपने ससुरालमें जाता और कुछ रीति रस्म पूरी करके वधूको अपने साथ वर ले आता है।

गौपत्य (सं० क्ली०) गोपतेर्भाव: गोपति-यक्। गोपतिभाव, गोस्वामित्व, गौका अधिकार।

गौपवन (सं० पु०) १ एक ऋषिका नाम। इनका जन्म मधुकाण्ड वंशमें हुवा था। (क्ली०) २ सामभेद।

गौपाड़ा—सन्ताल परगनेके अन्तर्गत एक प्रधान ग्राम जो गिरिशृङ्ग पर अवस्थित है। यहां सिर्फ पहाड़ी जाति वास करती है।

गौपायन (सं० पु०) गोपकी सन्तान।

गौपालपशुपालिका (सं० स्त्री०) गोपालपशुपालयोर्भाव, गोपाल-पशुपाल-वुञ्। १ गोपाल (ग्वाला) तथा पशुपालनेका धर्म। २ ग्वाला और पशुपालनेका काम।

गौपिक (सं० पु०-स्त्री०) गोपिकाया अपत्यं गोपिका-अण्। गोपिकाका अपत्य, ग्वालिनकी सन्तान।

गौपिलेय (सं० त्रि०) गोपिल चातुरर्थिक ढक्। गोशाछिपाने लायक।

गौपुच्छ (सं० त्रि०) गोपुच्छमिव गोपुच्छ-अण्। गायकी पूंछके आकारका।

गौपुच्छिक (सं० त्रि०) गोपुच्छेन क्रीतं गोपुच्छ-ठञ्। जो गोपुच्छ द्वारा खरीदा गया हो।

गौप्तेय (सं० पु०-स्त्री०) गुप्ता वैश्यजातीया स्त्री तस्या: अपत्यं गुप्ता-ढक्। वैश्य जातिकी स्त्रीकी सन्तान।

गौमत (सं० त्रि०) गोमत्यां भव: गोमती-अण्। गोमती नदीमें उत्पन्न।

गौमतायन (सं० त्रि०) गोमती चातुरर्थिक फञ्। जो गोमती नदीमें उत्पन्न हो।

गौमयिक (सं० त्रि०) गोमय चातुरर्थिक ठञ्। गोमय निवृत्त प्रभृति।

गौमायन (सं० पु०-स्त्री०) गोमिनो गोत्रापत्यं गोमिन्-फञ्, टिलोपश्च। गोमीका गोत्रापत्य, गोदडकी सन्तान।

गौमुख (हिं० पु०) गोमुख देखो।

गौमुखी (हिं० स्त्री०) गोमुखी देखो।

गौमेद (सं० पु०) गोमूत्रके रङ्गका एक तरहका रत्न।

गौर (सं० पु०) गुड् गतौ र निपातनं साधु। १ चन्द्रमा। २ श्वेतसर्षप, उजला सरसों। ३ धवहृक्ष, धव नामका पेड़। ४ पीतवर्ण, पीला रंग। ५ श्वेतवर्ण, उजला रंग। ६ अरुणवर्ण, लाल रंग। (त्रि०) ७ पीतवर्ण विशिष्ट, पीले रंगका। ८ श्वेतवर्णयुक्त। (पु०) ९ चैतन्य महाप्रभु। (क्ली०) १० पद्मकेसर। ११ कुङ्कुम, एक तरहका पौधा। १२ स्वर्ण, सोना। (पु०) १३ परिमाणविशेष, याज्ञवल्क्यके अनुसार ८ त्रसरेणुको १ लिक्षा, ३ लिक्षाका एक सरसों, ३ सरसोंका १ गौर होता है। (पु०-स्त्री०) १४ एक प्रकारका मृग जिसके खुर बीचसे फटे नहीं होते। १५ एक पर्वत जो ब्रह्माण्डपुराणके मतसे कैलासके उत्तरमें है। (त्रि०) १६ विशुद्ध, स्वच्छ, निर्मल। (पु०) १७ करञ्जहृक्ष। १८ खदिर। १९ हरिताल।

गौर (अ० पु०) १ सोचविचार, चिन्तन। २ ध्यान, ख्याल।

गौरक (सं० पु०) १ गिरिमृत्तिका, गेरू मिट्टी। २ लाक्षादि तैल। ३ लावपक्षी, लावा नामकी चिड़िया।

गौरकदम्ब (सं० पु०) कदम्बका पेड़।

गौरक्ष्य (सं० क्ली०) गोरक्षस्य भाव: कर्म वा। १ पाशुपाल्य, गोकी रक्षा, वैश्यकर्म विशेष।

गौरखर (सं० पु०) वन्यगर्दभ, जंगली गदहा।

गौरखटी (सं० स्त्री०) श्वेतखटिका, सफेद मट्टी, खड़िया मिट्टी।

गौरग्रीव (सं० पु०) गौरी ग्रीवा अस्त, बहुव्री०। १ देशविशेष जिसका उल्लेख कूर्मविभागके मध्यभागमें है। (त्रि०) २ तद्देशवासी, उस देशका रहनेवाला।

गौरग्रीवीय (सं० त्रि०) १ गौरग्रीवसम्बन्धीय। २ गौरग्रीववासियोंकी सन्तान।

गौरचणक (सं० पु०) धवलचणहृक्ष।

गौरचन्द्र (सं० पु०) महाप्रभु चैतन्यदेव।

गौरचन्द्र गजपतिनारायणदेव—गञ्जामके अन्तर्गत किमि-

दिकाके एक राजा जगन्नाथनारायणदेवके पुत्र।

गौरजीरक (सं॰ पु॰) गौरश्चासौ जीरकश्चेति। श्वेतजीरक सफेद जीरा। इसका संस्कृत पर्याय अजाजी, श्वेतजीरक, कणाह्वा, कणजीर, कणा, मितदीप्य, दीर्घकणा, सिता जाजी और गौराजाजी है। इसका गुण—शीतल, रुचिकर, कटु, मधुर, दीपन, कृमि, विष और आध्माननाशक एवं चक्षुका हितकर है। (भावप्र॰)।

गौरता (सं॰ स्त्री॰) १ गोराई, गोरापन। २ सफेदी।

गौरतित्तिरि (सं॰ पु॰ स्त्री॰) श्वेतवर्ण तित्तिरिपक्षी, सफेद रङ्गकी तीतर चिड़िया।

गौरत्वच् (सं॰ पु॰) गौरोत्वक् यस्य, बहुव्री॰। इङ्गदीवृक्ष, एक तरहका पेड़।

गौरद्रु (सं॰ पु॰) हरिद्रावृक्ष, हल्दीका पेड़।

गौरधान्य (सं॰ क्ली॰) शालिधान्यविशेष, एक प्रकारका धान।

गौरपाषाण (सं॰ क्ली॰) श्वेतखटिका, खड़िया मिट्टी।

गौरपृष्ठ (सं॰ पु॰) गौरं पृष्ठं यस्य, बहुव्री॰। यमराजके सभासद् एक राजा (भारत सभा)

गौरबाजार—वीरभूमके अन्तर्गत एक गण्डग्राम। टेगा वल्ली नामक संस्कृत भूवृत्तान्तमें यह गौराङ्गवीथि नामसे वर्णित है।

गौरमाल्य (सं॰ पु॰) गिरिज मधुकवृक्ष, पर्वत पर उत्पन्न महुवेका पेड़।

गौरमुख (सं॰ पु॰) गौरं विशुद्धं मुखं यस्य, बहुव्री॰। १ महर्षि शमीकका एक शिष्य। (त्रि॰) गौरं मुखं यस्य, बहुव्री॰। २ श्वेतवर्ण मुखविशिष्ट, जिसका चेहरा सफेद हो।

गौरमृग (सं॰ पु॰-स्त्री॰) नित्यकर्मधा॰। गौरवर्ण मृगविशेष, उजले रङ्गका मृग (हरिण)।

गौररम्भा (सं॰ स्त्री॰) सुवर्णकदलीवृक्ष, एक तरहका केलेका पेड़।

गौरव (सं॰ क्ली॰) गुरोर्भाव गुरु-अण्। १ महत्त्व, बड़प्पन। २ गुरुता भारीपन। ३ सम्मान, आदर, इज्जत। ४ उत्कर्ष। ५ अभ्युत्थान। ६ गुरुका काम। ७ काफज रोग। (त्रि॰) गुरोरिदं गुरु-अण्। ८ गुरु सम्बन्धीय।

गौरवर्णवती (सं॰ स्त्री॰) हरिद्रा, हल्दी।

गौरवल्ली (सं॰ स्त्री॰) प्रियङ्गु लता।

गौरववत् (सं॰ त्रि॰) गौरवमस्त्यस्य गौरव मतुप् मस्य व गौरवविशिष्ट, जिसको गौरव हो।

गौरवा (सं॰ पु॰) चटकपक्षी।

गौरवासन (सं॰ क्ली॰) गौरवेण इत्तमासन मध्यपदलो॰। उत्कर्ष सूचक आसन।

गौरवाहन (सं॰ पु॰) गौरं गौरवर्णं वाहनं यस्य, बहुव्री॰। एक राजाका नाम। इनका दूसरा नाम श्वेतवाहन था।

गौरवित (सं॰ त्रि॰) गौरव सञ्जातमस्य गौरव तारकादित्वादितच्। पूज्य, आदरणीय, सम्मान करनेके लायक।

गौरव्रीहि (सं॰ पु॰) गौरशालि, सफेद धान।

गौरशाक (सं॰ पु॰) गौरं शाकोऽस्य, बहुव्री॰। मधुकवृक्ष, एक प्रकारका महुवेका पेड़।

गौरशाखी (सं॰ पु॰) जलमधुक, एक तरहका जलमहुवा।

गौरशालि (सं॰ पु॰) नित्यकर्मधा॰। शालिधान्यविशेष, एक तरहका सुगन्धित धान।

गौरशिरस् (सं॰ त्रि॰) गौरं शिरोऽस्य, बहुव्री॰। १ शुक्लवर्ण केशयुक्त, जिसके मस्तकका बाल उजला हो गया हो। (पु॰) २ राजनीतिशास्त्रके प्रणेता एक मुनि। इनका बनाया हुआ नीतिशास्त्र वर्तमान समयमें दुष्प्राप्य है। महाभारतमें नीतिशास्त्र-प्रणेतृगणके मध्य इनका नाम भी उल्लेख है।

गौरषष्टिक (सं॰ पु॰) षष्टिकशालिधान्यभेद, सफेद साठीधान। इसका गुण—रुच्य, शीतल, दीपन, वृष्य, पथ्य, दीपन तथा वीर्यवृद्धिकर है।

गौरसर्षप (सं॰ पु॰) गौरश्चासौ सर्षपश्चेति कर्मधा॰। १ श्वेतसर्षप, सफेद सरसों। इसका पर्याय—अन्वय सिद्धार्थ, भूतनाशन, कटुस्नेह, ग्रहघ्न, कण्डुघ्न, राजिकाफल, तीक्ष्णक, दुराधर्ष, रक्षोघ्न, कुष्ठनाशन, सिद्धप्रयोजन, सिद्धसाधन और सितसर्षप है। इसका गुण-कटु, तिक्त, उष्ण, वात, रक्त, ग्रह, त्वक्, दोष, विष और व्रणनाशक एवं रक्तपित्त और अग्निवृद्धिकर है। (भावप्रकाश) मनुके अनुसार इसके द्वारा सोमशुद्धि करनेका विधान है। २ परिमाणविशेष। मनुके मतसे ८ त्रसरेणुको १ लिक्षा ३ लिक्षाका १ राज तथा ३ राजसर्षपका १ गौरसर्षप माना गया है।

गौरसुवर्ण (सं० क्लो०) गौरं शुभ्रः सुवर्णं उत्कृष्ट वर्णो यस्य, बहुव्री०। एक प्रकारका साग, जो चित्रकूटके तर स्थानोंमें अधिकतासे होता है। इसकी पत्तियां सुनहले रंगकी छोटी छोटी और सुगन्धित होती हैं। हाथमें लेकर मलनेसे ये चूर चूर हो जातीं और उससे बहुत अच्छी गन्ध निकलती है। इसका पर्याय—स्वर्ण, सुगन्धिक, भूमिज, वारिज, ह्रस्व गन्धशाक, कटुशृङ्गाल और चूर्णशाकाङ्क है और गुण—शीतल, कफ, पित्त, ज्वर, दाह, रुचि, भ्रान्ति और श्रमनाशक तथा पथ्य है।

गौरा (सं० स्त्री०) गौर टाप्। १ विशुद्धा स्त्री, गौर रंगकी स्त्री। २ पार्वती, गिरिजा। ३ हरिद्रा, हल्दी। ४ सुवर्णकदलीवृक्ष, एक तरहका केलेका पेड़, जिसका फल सुनहले रंगका होता है। ५ श्वेतसर्षपवृक्ष, सफेद सरसोंका गाछ। ६ एक रागिणी जिसको कुछ मनुष्य श्रीरागकी स्त्री मानते हैं। ७ गोरोचना।

गौरा—युक्तप्रदेशके गोरखपुर जिलान्तर्गत देवरिया तहसीलका एक शहर। यह अक्षा० २६° १७' उ० और देशा० ८३° ४३' पू०में अवस्थित है। लोकसंख्या प्रायः ७८६५ है। यहां चीनीका व्यवसाय होता है।

गौराङ्ग (सं० पु०) गौरं श्वेतं पीतं वा अङ्गं यस्य, बहुव्री०। १ विष्णु। इन्होंने युगावतारमें श्वेत और पीत वर्ण शरीर धारण किया था इसीसे इनका नाम गौराङ्ग पड़ा। (भागवत० १० स्क०) गौरं विशुद्धं अङ्गं यस्य, बहुव्री०। २ श्रीकृष्ण। ३ शचीके पुत्र चैतन्य महाप्रभु। चैतन्यदेव देखो। (त्रि०)। ४ गौरवर्ण देहविशिष्ट, जिसके शरीरका चमड़ा सफेद हो। (क्ली०) गौरञ्च तत् अङ्गञ्चेति कर्मधा०। ५ गौरवर्ण शरीर। गरुड़पुराणके मतानुसार कुष्माण्डनालके क्षार और कुष्माण्डकी छालको हल्दीके साथ चूर्ण कर और महिषविष्ठामें वेष्टन करके थोड़ी आगमें उबाल कर लेना चाहिए। इसके लगानेसे शरीर गौरवर्णका हो जाता है।

गौराङ्गदिहि—बङ्गालमें बाँकुड़ा जिलाकी गिरिश्रेणी। यह अक्षा० २३° २६' उ० और देशा० ८६° ४८' ४५" पू०में अवस्थित है। बांकुड़ासे रघुनाथपुरके रास्ते तक १२ कोसके मध्य तीन पर्वत इसी नामसे ख्यात है। पर्वत प्रायः ३०० फुट ऊंचा और जंगलमय है।

गौराङ्गी (सं० स्त्री०) छोटी इलायची।

गौराजाजी (सं० स्त्री०) श्वेतजीरक, सफेद जीरा।

गौराट (सं० पु०) श्वेतखदिर, सफेद खैर।

गौराटिका (सं० स्त्री०) शारिकापक्षी, मैना।

गौरादि—(सं० पु०) गौर आदिर्यस्य गणस्य, बहुव्री०। पाणिनिका एक गण। इसके उत्तर स्त्रीलिङ्गमें ङीष् होता है। गौर, मत्स्य, मनुष्य, शृङ्ग, पिङ्गल, हय, गवय, मुकय, ऋष्य, पुट, तूण, द्रुण, द्रोण, हरिण, कोकण, काकण, पटर, उणक, आमल, आमलक, कुवल, बिम्ब, बदर, फर्करक, ककर, तर्कार, शर्कार पुष्कर शिखण्ड, शलद, शष्कण्ड, सनन्द, सुषम, सुषव, अलिन्द, गडुल, पाण्डुश, आढ़क, आनन्द, आश्वत्थ सृपाट आखक आपच्चिक, शष्कुल, सूर्य, सूर्म, शूर्प, सूच, यूष, पूष, यूथ सूप, मेथवल्लक, धातक, मल्लक, मालक, मालत, माल्वक, वेतस, वृक्ष, द्रुम, अतस, उभय, भृङ्ग मह, मठ, छेद, पेश, मेद श्वन्, तक्षन्, अनडुही, अनड्वाही, एषण (करणमें), देह, देलन, काकादन, गवादन, तेजन, रजन, लवण, औद्गाहमानि, गोतम, गौतम, पारक, अयःस्थूण, अयस्थूण, भौरिकि, भौलिकि, भौलिङ्गि, यान, मेध, आलम्बि, आलजि, आलब्धि, आलक्षि, केवाल, आपक, आरट, नट, टोट, नोट, मूलाट, शातन, पोतन, पातन, पाठन, पानठ, आस्तरण, अधिकरण, अग्रहायण, आग्रहायण प्रत्यवरोहिन्, सेचन, सुमङ्गल, (संज्ञामें) अण्डर, सुन्दर, मण्डल, मन्थर, मङ्गल, पट, पिण्ड, षण्ड, ऊर्द, गुद, शम, सूद, आर्द, ह्रद, पाण्ड, भाण्ड, लोहाण्ड, कदर, कन्दर, कदल, तरुण, तलुन, कल्माष, बृहत्, महत्, सोम, सौधर्म, रोहिणी (नक्षत्रमें), रेवती (नक्षत्रमें), विकल, निष्फल, पुष्कल, कटी, पिप्पल्यादि (पिप्पली, हरितकि, हरीतकी, कोशातकी, शमी, वरी, शरी, पृथिवी, क्रोष्ट्री, मातामही, पितामही,) इनको गौरादिगण कहते हैं। गौरादि आकृतिगण।

(पा० ४।१।४१)

गौरार्द्रक (सं० पु०) नित्यकर्मधा०। स्थावरविष, यथा अफीम संखिया और कनेर।

गौराभ (सं० पु०) हरिद्रावृक्ष, हल्दीका पेड़।

गौरामलक (सं० क्लो०) १ परिणतामलक, पक्का अमड़ा। २ प्राचीनामलक।

गौरावस्कन्दिन (स० पु०) गुणैरिट गौरव गुरुपत्नीरूप कलत्र तदास्कन्दति गौरव आ स्कन्द णिनि पृषोदरादित्वात् वर्णविकारे साधु। अगम्यागामी, दुष्ट।

गौराश्व (स० पु०) गौरोऽश्वोऽस्य बहुव्री०। १ एक राजाका नाम जो यमकी सभाके सभासद् हैं। २ अर्जुन। (त्रि०) ३ जिसके गौरवर्णका घोड़ा हो।

गौरास्य (स० पु० स्त्री०) गौरमास्य यस्य, बहुव्री०। नील वानर, एक तरहका बन्दर, जिसका मुख लाल तथा शेष अङ्ग कृष्णवर्णका होता है।

गौराहिक (स० पु० स्त्री०) गौरश्चासौ अहिश्चेति कर्मधा० स्वार्थे कन्। विषशून्य एक तरहका सर्प, विषहीन सांप।

गौरि (स० पु०) गौरस्यापत्यं गौर-इञ्। आङ्गिरस ऋषि।

गौरिक (स० त्रि०) गौरो वर्णोऽस्त्यस्य गौर ठन्। १ श्वेतवर्ण युक्त, जिसका शरीर श्वेतवर्णका हो। (पु०) २ श्वेतसर्षप सफेद सरसों।

गौरिका (स० स्त्री०) १ जलमधूक, जलज महुवा। २ शारिका पक्षी। ३ अष्टवर्षीयकन्या, आठ वर्षकी लड़की।

गौरिकी (स० स्त्री०) गौर्येव गौरी स्वार्थे कन् ह्रस्वश्च। अष्टवर्षीया कन्या, आठ वर्षकी लड़की।

गौरिणी (स० स्त्री०) क्षुद्रविशेष एक तरहकी झाड़।

गौरिमत् (स० त्रि०) गौरीं मन्यन्ते मन क्विप् ६ तत्। ह्रस्वश्च। गौरीतीर्थ।

गौरिमती (स० स्त्री०) गौरीमत् ङीप्। गौरीतीर्थस्थ एक नदी, गौरीतीर्थमें बहनेवाली एक नदीका नाम।

गौरिया (हिं० स्त्री०) १ एक प्रकारका जलपक्षी जिसका सिर भूरा और गर्दन सफेद होती है। ऋतुके परिवर्तनके साथ साथ इसकी चोंचका रंग भी बदला करता है। २ मट्टीका बना हुआ एक छोटा हुक्का। ३ एक प्रकारका मोटा वस्त्र।

गौरिल (स० पु०) गौरो वर्णोऽस्य गौर बाहुलकात् इलच्। १ श्वेतसर्षप, सफेद सरसों। २ लोहचूर्ण।

गौरिवीत (स० क्ली०) गौरीवीतिना दृष्ट गौर वीति अण्। सामविशेष।

गौरिवीति (स० पु०) गौर्या वेदवाचि वीतिर्विशेषगतिरस्यस्य, बहुव्री०। ऋषिविशेष, शक्ति मुनिके पुत्र। (शतपथ० १२।८।३।७)

गौरी (स० स्त्री०) गौर ङीष्। १ गौरवर्णा, गोरी स्त्री। २ पार्वती, हिमालयकी कन्या। ३ अष्टवर्षीया कन्या, आठ वर्षकी लड़की। ४ हरिद्रा, हल्दी। ५ दारुहरिद्रा, दारुहल्दी। ६ गोरोचना, गोरोचन। ७ वरुणपत्नी। ८ प्रियङ्गुवृक्ष। ९ पृथिवी। १० नदीविशेष। ११ सूर्यवंशीय प्रसेनजित् राजाकी स्त्री जो स्वामीके शापसे नदी हो गई थी। उस नदीका नाम बाहुदा रखा गया है। (हरिवंश) १२ बुद्धशक्तिविशेष, बुद्धकी एक शक्तिका नाम। १३ मञ्जीष्ठा, मजीठ। १४ श्वेतदूर्वा, सफेद दूब। १५ मल्लिका पुष्पवृक्ष। १६ तुलसी। १७ सुवर्ण कदली, सुनहले रंगका केला। १८ आकाशमांसी। १९ सफेद रंगकी गाय। २० गुड़से बनी हुई शराब, गौड़ी। २१ चमेली। २२ रागिणीविशेष। हनुमानके मतसे यह मालव रागकी पत्नी, भरतके मतसे मालकोषकी और ब्रह्माके मतसे श्रीरागकी पत्नी है। यह आसावरी और जयन्तीके योगसे उत्पन्न हुई है। इसके आरम्भ और समाप्तिका स्वर षड्ज है। इस रागिणीकी मूर्ति—कुमारी, मुख चन्द्रमासा सुन्दर तोतेकी नाईं मुखमें दाड़िमका बीज धारण किये हुए उपवनमें वास करती है। (सङ्गीतदामोदर)

उदाहरण—

स० ग म० ध नि स।
नि ध प म ग ऋ स। (कल्लीनाथ)
नि स ऋ० म प०। (रा० वि)
स० ग म० ध नि। (सं० सौ)
स ऋ ग म० ध नि।—(सं० ना)

२३ माध्यमिक वाक्। २४ दमिमती स्त्री। २५ गङ्गा २६ शरीरकी एक नाड़ी।

गौरीकल्प (स० पु०) कल्पभेद, ब्रह्माका छब्बीसवां दर्यो।

गौरीकान्त (स० पु०) गौर्याः कान्त ६ तत्। महादेव, शिवजी।

गौरीकान्तसार्वभौम भट्टाचार्य—एक वङ्गदेशीय विख्यात पण्डित। इन्होंने अनेक संस्कृत ग्रन्थ रचे हैं। जिनमेंसे आनन्दलहरीटीका, केशवकी तर्कभाषाकी भावार्थदीपिका नाम्नी टीका, तर्कसंग्रहटीका, मुक्तावली और गौरीकान्तीय नामक न्यायग्रन्थ प्रसिद्ध है।

गौरीकेश (सं० पु०-क्लो०) अभ्रधातु, अबरक।

गौरीखण्ड—एक पुण्य जनस्थान। (रेवाखण्ड)

गौरीगुरु (सं० पु०) गौर्यागुरुः, ६-तत्। १ हिमालय।

गौरीचन्दन (सं० पु०) लालचन्दन।

गौरीज (सं० क्लो०) गौर्यास्तद्रजसो जायते गौरी-जन-ड। १ धातुविशेष, अभ्रक, अबरक। २ गन्धक। (पु०) ३ कार्त्तिक। ४ गणेश।

गौरीजेय (सं० क्लो०) अभ्रधातु, अबरक।

गौरीतक्र (सं० क्लो०) गौर्या विहितं तक्रं, मध्यपदलो०। सुगन्धिद्रव्य और मसालायुक्त तक्रविशेष। लवण, मिर्च, शूंठ, जीरा, नारङ्गज (नारंगी), दारचीनी और इलायचीके चूर्णको मट्ठेके साथ मिला कर घृत और हींग द्वारा धूपित करें, इसीको गौरीतक्र कहते हैं।

गौरीतेज (सं० क्लो०) अभ्रधातु, अभ्रक, अबरक।

गौरीदत्त—वाग्मतीतीर्थयात्राप्रकाश नामक संस्कृत ग्रन्थकार।

गौरीदार—काठियावाड़के झल्लार प्रदेशके अन्तर्गत एक क्षुद्र राज्य। एक करद भूम्याधिकारी इस राज्यके कुछ ग्रामोंके ऊपर अपना आधिपत्य करते हैं। राज्यकी आय १२०००) रु०की है जिसमेंसे १०१०) रु० वृटिश गवर्मेंटको और ६१०) रुपये जुनागड़के नवाबको कर स्वरूप देने पड़ते हैं।

गौरीनाथ (सं० पु०) गौर्यानाथः, ६-तत्। १ महादेव। २ तर्कपल्लव नामक न्यायग्रन्थरचयिता।

गौरीपति (सं० पु०) गौर्याः पतिः, ६-तत्। १ शिव। २ दामोदरके पुत्र जिन्होंने १६४० ई०को आचारादर्शकी टीका रचना की थी।

गौरीपाषाण (सं० क्लो०) शुक्लपाषाण, फुलखली।

गौरीपुष्प (सं० पु०) गौरी हरिद्रेव पीतं पुष्पं यस्य, बहुव्री०। १ प्रियङ्गु नामका वृक्ष। २ श्वेत करवीरका पुष्प, सफेद कनेलका फूल।

गौरीपुत्र (सं० पु०) गौर्याः पुत्रः, ६-तत्। १ कार्तिक। २ गणेश।

गौरीपुर—आसाममें ग्वालपाड़ा जिलेकी चिरस्थायी प्रबन्धकृत जमीन्दारी। यह अक्षा० २५° ३८' तथा २६° १८' उ० और देशा० ८८° ५०' एवं ९०° ६' पू०में अवस्थित है। इसमें घुरला, जामीरा, मकरमपुर, कालु मालपाड़ा तथा और दूसरे दूसरे छोटे परगने लगते हैं। यहांका भूपरिमाण ५८३ वर्गमील है। जमीन्दारका पारिवारिक वास स्थान गौरीपुर ग्राममें है जो धुवड़ीसे ६ मील उत्तरमें पड़ता है। यहां एक हाइ स्कूल और एक चिकित्सालय है। यहां पाट, अनाज और कपड़का व्यवसाय होता है।

गौरीपूजा (सं० स्त्री०) गौर्याः पूजा, ६-तत्। गौरीमूर्तिधारिणी देवीकी पूजा।

गौरीबेंत (सं० पु०) एक प्रकारका बेंत।

गौरीभर्त्तृ (सं० पु०) गौर्या भर्त्ता, ६-तत्। शिव।

गौरीमन्त्र (सं० पु०) गौरीका मन्त्र। यथा—

"ह्रीं गौरि! रुद्रदयिते! योगेश्वरि! सवर्मफट्।
इति त. षोडश वर्णोऽयं मन्त्रः सद्भिरुदीरितः॥"

गौरीरज (सं० क्लो०) गन्धक।

गौरीललित (सं० क्लो०) गौरी हरिद्रेव ललितं। हरिताल, हड़ताल।

गौरीवर (सं० पु०) गौर्या वरः, ६-तत्। शिव।

गौरीवरशर्मा—देवीमाहात्म्यका विद्वन्मनोरमा नामक एक टीकाकार।

गौरीव्रत (सं० क्लो०) व्रतविशेष। पुराणमें लिखा है कि यदि महिलागण इस व्रतको करके गौरीपूजा करें तो उन्हें आशानुरूप पति लाभ होते हैं। कुशध्वजकन्या वेदवतीने सबसे पहले यह व्रत किया था। व्रतके फलानुसार दूसरे जन्ममें जगत्पति रामचन्द्रजी इसके स्वामी हुवे थे।

वेदवती देखो।

गौरीश (सं० पु०) गौर्याः ईशः, ६-तत्। पार्वतीपति, शिवजी।

गौरीशङ्कर (सं० पु०) १ महादेव। २ हिमालयका सर्वोच्च शृङ्ग जो आज कल एवरेष्ट कहलाता है। हिमालय देखो।

गौरीशङ्कर उदयशङ्करयाज्ञिक—भावनगरके एक प्रधान राज

मन्त्री। सामान्य अवस्थासे मनुष्य कहां तक अपनी उन्नति कर सकता है, इस घोर कलिकालमें भी मनुष्य आत्मोन्नतिके गुणसे प्राचीन आर्य ऋषियोंके समान उन्नत हृदय बन सकता है, इस पाश्चात्य सभ्यताके प्रबल स्रोतमें बहते हुए भी मनुष्य किस तरह अपने प्राचीन जातीय भावकी रक्षा कर सकता है, ये सब बातें गौरीशङ्कर उदयशङ्करकी जीवनीसे जानी जा सकती हैं। जिस समय भावनगरके राजा बहुत कर्जदार हो गये थे, जूनागढ़के नवाबके साथ उनका कुछ झगड़ा चल रहा था, ब्रटिश गवर्मेण्टकी भी भावनगर राज्य पर कड़ी दृष्टि थी, ऐसे सङ्कटमय समयमें युवक गौरीशङ्कर भावनगर राज्यके मन्त्री हुए थे। उनकी विद्या, बुद्धि और अपूर्व शासननीतिके गुणसे थोड़े ही दिनोंमें उक्त राज्यकी समस्त विपत्तियोंका लोप हो गया। देश विदेशके सब ही राजपुरुष उनकी मुक्तकण्ठसे प्रशंसा करने लगे। बम्बईके गवर्नर एलफिन्ष्टोनसे लगा कर लार्ड रिये (Lord Reay) तक जितने गवर्नर हुए हैं, वे सब ही इनका आदर करते थे। ब्रटिश गवर्मेण्टने उनकी कार्यकुशलता पर प्रसन्न हो कर उन्हें कमाण्डर आफ दी ष्टार आफ इण्डीया (C S I) की उपाधि दी थी।

सिर्फ इतना ही नहीं, बल्कि बम्बईके गवर्नर लार्ड रिये (Lord Reay) ने उनके साथ मुलाकात करके यह भी कहा था कि,—

"यह प्रसिद्ध पुरुष मानो सरलताकी प्रतिमूर्ति ही है। इनके अकपट, निर्मल और पवित्र हृदयके उच्च भावोंसे तथा विशुद्ध प्रतिभासे मैं विमुग्ध हो गया हूं। राज्यके सुशृङ्खलताकी रक्षाके लिए इन्होंने गांवोंमें सिपाहियोंका और विचारका अच्छा बन्दोबस्त किया है और दुष्ट जमीन्दारोंके उत्पीड़नसे प्रजाको बचाया है। एक व्यक्तिसे सर्वसाधारणका जितना उपकार हो सकता है, इन गौरीशङ्करने उतना कर दिखलाया है।"

करीब पचास वर्ष तक राजकीय कार्योंमें लगे रहने बाद १८७९ ईस्वीमें जनवरीकी १३ तारीखमें इन्होंने मन्त्रित्व छोड़ दिया था। उस समय इनकी उमर ७४ वर्षकी थी। इससे थोड़े ही दिन पहिले ये अपने इष्टमित्रोंसे यह कहा करते थे कि,—'गृहस्थमें रह कर जो कुछ करना चाहिये था, सो सब ही कर लिया। अब मुझे कुछ भी आकांक्षा नहीं, मैंने गृहस्थका सारा सम्बन्ध छोड़ देनेका सङ्कल्प कर लिया है। इतने दिनों तक मैं दूसरोंके कार्योंमें फंसा हुआ था, मैंने अपना काम कुछ भी न कर पाया। अब मैं अपना ही काम करूंगा। हमारे पूर्वजोंने आखिरी जीवनमें जो पथ अवलम्बन किया था, मैं भी उसी वेदान्त और उपनिषत् प्रदर्शित मार्गका अनुसरण कर आत्मोन्नतिके लिए प्रयत्न करूंगा। मैं इस आखिरी जीवनको निर्जन स्थानमें रह कर सन्यास व्रत ग्रहणपूर्वक बिताऊंगा।"

मन्त्रित्व छोड़ कर वे वेदान्त और उपनिषद्की आलोचनामें प्रवृत्त हुए। सब दा ही वे इनमें लीन रहते थे। इस प्रकार १८८७ ई०में उन्होंने संसारसे सर्वदाके लिए विदा होनेके लिए अपने इष्टमित्रोंको आह्वान किया। उस दिन उनके इष्टमित्रोंके सिवा बहुतसे अन्य जन भी वहां आये थे। वृद्ध गौरीशङ्करने सबको यथायोग्य आशीर्वाद देते हुए कहा—"चतुर्थ आश्रममें प्रवेश करूंगा मैं सन्यासी होऊंगा। जिससे भविष्यत्में फिर मुझे इस असार संसारमें न आना पड़े, जिससे भगवान् मुझे सर्वदाके लिए निर्वाणमुक्ति दें ऐसा प्रयत्न करूंगा।"

उनके मित्रोंने उनसे सैकड़ों बार अनुरोध किया कि आप गृहस्थाश्रम न छोड़ें, मोह बढ़े, ऐसे दृश्य भी बहुतसे दिखलाये, कितने प्रलोभन दिखलाये, परन्तु उनका उत्साहित उज्ज्वल हृदय विचलित न हुआ। उन्होंने स्त्री, पुत्र, इष्टमित्र, धनधान्यादिका मोह छोड़ वानप्रस्थका अवलम्बन किया।* १८९१ ई०में १ली दिसम्बरमें उन्होंने निर्वाण लाभ किया था।

गौरीशिखर (सं० क्ली०) गौरीप्रिय शिखर, मध्यपदलो०। एक तीर्थस्थान। पार्वती पर्वतके जिस शिखर पर बैठ कर तपस्या करी थीं वही गौरीशिखरतीर्थ नामसे प्रसिद्ध है। इसका दूसरा नाम गौरीशङ्कर है।

'ततस्तु पश्चात् प्रविशेत् तडाग्यास्ता प्रासाद गौरीशिखर 'सार्वसमः।'"

(कुमार)

* Gauri Sankar Udaysankar C S I by L. U Yajnik. Bombay 1889 इस ग्रन्थमें गौरीशङ्करकी विस्तृत जीवनी लिखी है।

गौरीसर ( पु० ) हंसराज नामको बूटो, समलपत्ती।

गौरीसुत ( सं० पु० ) गौर्याः सुतः, ६-तत्। १ आठ वर्ष में जिसका विवाह हुआ हो ऐसी स्त्रीके गर्भजात पुत्र। २ कार्तिकेय। ३ गणेश। ४ श्यामालाष्टकके रचयिता।

गौरीहार—मध्यभारत एजेन्सीके बुन्देलखण्डके अन्तर्गत एक छोटा राज्य। यह अक्षा० २५° १४´ तथा २५° २६´ उ० और देशा० ८०° १२´ तथा ८०° २१´ पू०के मध्य अवस्थित है। इसके पूर्वांशमें बान्दा जिला और हमीरपुर, उत्तर और पश्चिममें बान्दा तथा दक्षिणमें छत्रपुर राज्य है। भूमिपरिमाण ७२ वर्गमील और लोकसंख्या ७७६० है। इस राज्यकी वार्षिक आमदनी २७०००) रुपये है।

यहांका सर्दार जिझोतिया ब्राह्मण हैं। पूर्व समयमें इस वंशके आदि पुरुष महापुर ग्राममें रहते थे। राजाराम तिवारी अजयगढ़के राजा गुमानसिंहके अधीनमें रह कर बान्दा जिलेके भुरगढ़ दुर्ग पर शासन करते थे। परन्तु अली बहादुरकी चढ़ाईके समय अर्थात् जब बुन्देलखण्डमें अराजकता फैली थी तब ये गुमानसिंहके विरुद्ध हो लुटेरोंके सर्दार हो गये। गुमानसिंह इन्हें अपने वशमें न कर सके। बाद बुन्देलखण्ड अङ्गरेजोंके हाथ आ जाने पर उन्होंने राजारामको पकड़नेकी चेष्टा की। इस पर राजारामने अंगरेजोंसे निवेदन किया कि बुन्देला सर्दारोंको जैसा अधिकार मिला है यदि वैसा ही अधिकार मुझे भी मिले तो मैं सन्धि स्थापनको तयार हूं। गवर्मेंटने भी इसे स्वीकार कर १८०७ ई०में गौरीहारका राज्य इन्हें अर्पण किया। १८४६ ई०में राजारामका देहान्त हुआ और उनके उत्तराधिकारी राजधर रुद्रसिंह तिवारी राज सिंहासन पर बैठे। उन्होंने १८५७ ई०में सिपाही विद्रोहके समय अङ्गरेजोंकी सहायता की थी। इसमें उन्होंने अंगरेज गवर्मेंटसे राय बहादुरकी उपाधि, १००००) रुपयोंको पोषाक और दत्तकग्रहणके लिये भी एक सनद पाई थी। रुद्रसिंहके बाद पृथ्वीपालसिंह गद्दी पर बैठे। उनका जन्म १८८६ ई०में हुआ था और उन्होंने १९०४ ई० तक राज्य किया। इस राज्यमें २२ ग्राम लगते हैं।

२ उक्त राज्यका प्रधान नगर। यह अक्षा० २५° १६´ उ० और देशा० ८०° १४´ पू०में अवस्थित है।

गौरुतल्पिक ( सं० त्रि० ) गुरुतल्पं गुरुपत्नीं गच्छति गुरुतल्प-ठक्। गुरुपत्नीगामी, गुरुकी स्त्रीके साथ सम्भोग करनेवाला।

गौरेया ( हिं० स्त्री० ) गोरिया देखो।

गौर्जर ( सं० पु० ) १ मेषशृङ्ग, भेंडका सींग। २ गुर्जर देशवासी।

गौर्य ( सं० क्ली० ) तमालपत्र।

गौर्यश्मा ( सं० पु० ) शुक्लपाषाण, खड़िया मट्टी।

गौर्यामल ( सं० क्ली० ) अभ्रक, अबरक।

गौलक्षणिक ( सं० त्रि० ) गोलक्षणं वेत्ति गोलक्षण-ठक्। १ जो गौरुका लक्षण जानता हो। गोलक्षणं तत्प्रतिपादकं ग्रन्थमधीते गोलक्षण-ठक्। २ जो गौलक्षण प्रतिपादक शास्त्र अध्ययन करता हो।

गौलन्द ( सं० पु० ) गोलन्द ऋषिके छात्र।

गौलन्द्य ( सं० पु०-स्त्री० ) गोलन्दस्य गोत्रापत्यं गोलन्द गर्गादि यञ्। गोलन्द ऋषिके वंशज।

गौला ( सं० स्त्री० ) गौर टाप्, रस्य लत्वं। हिमालयकी कन्या, गौरी, पार्वती, गिरिजा।

गौलाङ्कायन (सं० पु० स्त्री०) गोलाङ्कस्य गोत्रापत्यं गोलाङ्क-फञ्। गोलाङ्क ऋषिके वंशज।

गौलि—बम्बई प्रदेशके खान्देश जिलेके मध्यवर्ती एक राज्य। यह नितान्त पर्वतमय और जङ्गलसे परिपूर्ण है। यहांके जंगलमें बड़े बड़े काष्ठ पाये जाते हैं। २ दाक्षिणात्यकी गोपजाति। गावली देखो।

गौलिक ( सं० पु० ) गुड़ साधुः गुड़-ठक् डस्य लः। मुष्ककवृक्ष, एक तरहका पेड़।

गौलोमन् (सं० त्रि०) गोलोमेव गोलोमन् प्रकरादि अण्। गोलोम सदृश, गौके रोएंके समान।

गौलगुलव ( सं० त्रि० ) गुग्गुलु सम्बन्धीय, जो गुग्गुलसे उत्पन्न हो।

गौल्मिक ( सं० पु० ) गुल्मे नियुक्तः गुल्म-ठक्। गुल्म स्थानमें नियुक्त सेनाविशेष, चौकसी देनेवाला एक सिपाही।

गौल्य ( सं० क्ली० ) गुड़स्य भावः गुड़-ष्यञ् डस्य लः। १ माधुर्य, मीठारस। २ एक तरहको शराब। ३ चिकनो सुपारी। ( स्त्री० ) ४ बिम्बीलता, कंदरुकी नामकी लता।

गौशकटिक (स० त्रि०) गोशकट सम्बन्धीय, जिसे बैलकी गाडी हो।
गौशतिक (स० त्रि०) गोशतमत्यास्ति गोशत ठञ्। जिसके एक सौ गो हो।
गौशृङ्ग (स० त्रि०) सामभेद, एक प्रकारका सामगान।
गौश्य (स० पु० स्त्री०) गुश्मिके व गज।
गौपूक्त (स० क्ली०) सामभेद।
गौपूक्ति (सं० पु०) एक मुनिका नाम।
गौष्ठ (स० त्रि०) गोष्ठा भव गोष्ठी फकादि अण्। जो गोशालासे उत्पन्न हो।
गौष्ठीन (स० क्ली०) पूर्व भूत गोष्ठ गोष्ठ खञ्। पहले जिस स्थान पर गुहाल था, पुराना और त्यक्त गोशाला।
गौसम (हि० पु०) कोसम नामका पेड।
गौसहस्रिक (स० त्रि०) गोसहस्रमस्यास्ति गोसहस्र ठञ्। जिसके एक हजार गौ हो।
गौह (स० त्रि०) गुहस्येद गुह अण। १ गुहसम्बन्धीय। २ जो गुह द्वारा निर्वृत्त हो।
गौहर (फा० पु०) मोती, मुक्ता।
गौहलव्य (स० पु०) गुहलोर्कर्पर्गोलापत्य गुहलु गोर्यादि यञ्। गुहलु नामक ऋषिके व गज।
गौहलव्यायनी (स० स्त्री०) गौहलव्य-ङीय, लोहितादित्वात् फ। गुहलु नामक ऋषिकी वंशोत्पन्ना स्त्री।
गौहाटी—पूर्वीय बङ्गाल और आसामके कामरूप जिलेका एक शहर। यह अक्षा० २६ ११ उ० और देशा० ९१ ४५ पु० पर ब्रह्मपुत्र नदीके दाहिने किनारे अवस्थित है। आसाममें यह सब नगरोंसे बडा है। पहले यही नगर प्राग्ज्योतिषपुर नामसे प्रसिद्ध था। उस प्राचीन नगरके पूर्व कीर्ति का ध्व सावशेष ब्रह्मपुत्र नदीके दोनों कूल पर विद्यमान है। हिन्दू राजाओंके समयसे लेकर ब्रटिश गवर्मेंटके १८७४ ई० तक यहीं आसाम राज्यका प्रधान सदर था। उक्त वर्षमें यह सदर उठ कर खासी पहाडके सिलङ्ग नगरमें गया। दक्षिणो गौहाटीसे शिलङ्ग तक एक पक्की सडक गई है। उत्तर और दक्षिण गौहाटीकी लोकसंख्या प्राय १४२४४ है। सोलहवीं शताब्दीसे पहलेका कोई इतिहास इस शहरका नहीं पाया जाता है। सोलहवीं शताब्दीमें यह कोचराज्यके अन्तर्गत था। सतरहवी शताब्दीमें मुसलमान और अहोमने इस पर आक्रमण किया और लगभग पचास वर्ष तक शहर उन्हींके अधिकारमें रहा। १७८१ ई०मे मुसलमान कामरूपसे भगाये गये और तभीसे गौहाटी निम्न आसामके अहोम शासकका वासस्थान हो गया। १७८६ ई०में जब मोआमरियाने रङ्गपुर दखल किया तब उन्होंने अपनी राजधानी गौहाटीमें स्थापन की। १८२६ ई०में जब आसाम ब्रटिस गवर्मेंटके अधिकारमें आया तब गौहाटी आसाम राज्यका प्रधान सदर था। यह अब भी आसामकी तराई जिले के कमिश्नर और जजका प्रधान सदर है। यहां एक चिकित्सालय, विश्वविद्यालय और कारागार है जिसमें केवल २५२ कैदी रखे जाते हैं।

यहांसे सदर उठ जाने पर भी गौहाटी आसाममें प्रधान वाणिज्यस्थानमें गण्य है। यहांसे कुछ दूर प्रसिद्ध कामाख्या और उमानन्द तीर्थ है। कामरूप और कामाख्या देखो।
ग्धि (स० स्त्री०) अद क्तिन् वेदे घसादेश उपधालोपश्च। भक्षण, भोजन।
ग्ना (स० स्त्री०) गम बाहुलकात् ना डिश्च। १ स्त्री, औरत। २ देवपत्नी, देवताओंकी स्त्री। ३ वाक्य। ४ वेद।
ग्नावत् (स० त्रि०) ग्ना अस्त्यस्य ग्ना मतुप् मस्य वः। १ स्त्रीयुक्त, सपत्नीक, जो स्त्रीको कहीं साथ ले जाता हो। २ स्तुतिवाक्यविशिष्ट।
ग्नास्पति (स० पु०) ग्नाया पति, ६-तत्। निपातनात् सुट्। १ देवपत्नीका पति। २ छन्दका पति।
ग्नास्पत्नी (स० स्त्री०) स्त्रियोंकी पालयित्रीदेवी। स्त्रियोंकी रक्षा करनेवाली देवी।
ग्मन्—ग्ध्मन् देखो।
ग्मा (स० स्त्री०) पृथिवी, दुनिया।
ग्याबिर (देश०) कीकरकी जातिका एक पेड। इस पेडके पत्तों और लकडियोंसे पपडिया खैर बनाया जाता है।
ग्यान (हि० पु०) ज्ञान देखो।
ग्यारस (हि० स्त्री०) एकादशी तिथि।
ग्यारह (हि० वि०) दश और एक।
ग्रथन (स० क्ली०) ग्रन्थ बाहुलकात् क्यु न लोप। १ ग्रन्थन, जोडना, गूथना। २ तत्वशास्त्रप्रसिद्ध साध्य

(अकोआ) और वेतके पत्तोंका चमड़े पर लेप करना चाहिये। अथवा सेकचन्द वृक्षके त्वग्हीन कन्दको पीस कर सर्वदा लेप करते रहना चाहिये। पक जाने पर उसे फोड़ देना चाहिये और वनस्पतिके क्वाथसे धोना चाहिये। यष्टिमधु (मुलहटी)-के साथ तिलकी बुकनीका लेप करा कर घावको साफ करके उस पर काकोल्यादि गण सहित पाचित घृतका प्रयोग करना उचित है।

श्लेष्माजन्य ग्रंथिरोगमें वमन और दस्त करा कर ग्रंथि में गरमी पहुंचानी चाहिये। फिर उसे अंगूठेसे या लोहेसे मर्दन करके बैठा देना चाहिये। इसके बाद वैची, अमलतास (आरग्वध), श्वेतगुञ्जाकी जड़, कड़आ कद्दू, अकवन (मदार), भार्गी (वरङ्गी), और करञ्ज (कण्टकरेजी) इन सबको मिला कर प्रलेप करना चाहिये। मर्मस्थानके सिवा दूसरी जगहमें गांठ हो तो उसे तुरत चिरवा कर भीतरका मल निकलवा देना चाहिये।

रक्तजन्य ग्रंथिरोगमें ग्रंथिको जला कर शीघ्र ही व्रण-चिकित्साके विधानानुसार चिकित्सा करनी चाहिये। मांसकन्दी उन्नत और वृहत् ग्रंथि होने पर इस तरहकी चिकित्सा करें अथवा पक जाने पर उसे चीर कर हित-कर कषायसे प्रचालित करें। प्रचुर क्षार, घृत और शहदके साथ घनी संशोधनी वस्तु द्वारा संशोधन करना चाहिये। पीछे विड़ङ्ग-पाठा और हलदीके साथ तैल पाक करके उस पर प्रयोग करना चाहिये।

मेदजन्य ग्रंथिरोगमें तिलकी खरका लेप करके ऊपर-से दुहरे कपड़े से बाँध देना चाहिये या लोहेके टुकड़े को गरम करके उस पर लगा देना चाहिये। दारुहल्दीका लेप कर गरम लाखका सेक देना भी ठीक है। फोड़ कर भीतरका मेद निकाल कर दग्ध करना चाहिये। अथवा पक जानेके बाद फोड़ कर मूत्रद्वारा धोना उचित है। बादमें पिष्ट, तिल, मञ्जीमिट्टी आदिको लवण और हरतालके साथ मिला कर घी और मधुके साथ गाढ़ा करके प्रयोग करना चाहिये। इस प्रकार जब घाव साफ हो जाय, तब उस पर नाटा-करौंटा, डहर-करौंदा, गुञ्जा (शोणकाँड़च चिरमिति), हिङ्गोटा और वंशनील इन सबको गोमूत्रके साथ मिलाकर तेल बनाना चाहिये और उसे लगाते रहना चाहिये। इस प्रकारकी चिकित्सा-से ग्रंथि रोगका नाश होता है। (सुश्रुत चिकित्सा० १८ अ०)

ग्रन्थिक (सं० क्लो०) ग्रन्थिरिव कायति ग्रन्थि-कै-क। १ पिप्पलीमूल, पिपरामूल। २ ग्रंथिपर्ण नामक वृक्ष, गठिवन। ३ गुग्गुल। ४ करीर। ग्रंथिना कौटिल्येन कायति ग्रंथि-कै-क। ५ दैवज्ञ। ६ माद्रीके तनय सह-देव। ७ अर्जुनवृक्ष।

ग्रन्थिका (सं० स्त्री०) १ ग्रंथिपर्ण, गठिवन। २ वच।

ग्रन्थिकोप (सं० पु०) ग्रंथिपर्ण नामका पेड़।

ग्रन्थिखेड़ (सं० क्लो०) गन्धमातृका।

ग्रन्थिच्छेदक (सं० पु०) ग्रंथीनां छेदकः, ६-तत्। जालिक, गाँठ काटनेवाला, गांठकट्टा, गिरहकट।

ग्रंथित (स० त्रि०) ग्रंथि-क्त। गुम्फित, गूंथा हुआ, जोड़ा हुवा, गाँठ दिया हुवा।

ग्रन्थितक (सं० पु०) शूकरोग।

ग्रन्थित्व (सं० क्लो०) ग्रंथिर्भावः। ग्रंथिका भाव, गूथने-की क्रिया।

ग्रन्थिदल (सं० पु०) चोरक नामका गन्धद्रव्यविशेष।

ग्रन्थिदला (सं० स्त्री०) ग्रंथिर्दलेऽस्याः, बहुव्री०, टाप्। १ मालाकन्दकी जड़। २ चोरक। ३ ग्रंथिपर्ण।

ग्रन्थिदूर्वा (सं० स्त्री०) ग्रंथिप्रधाना दूर्वा शाकपार्थि-वादि, मध्यपदलो०। दूर्वाविशेष, गाँडर दूब।

ग्रन्थिन् (सं० त्रि०) ग्रंथस्तदर्थो वा ज्ञेयतया अस्त्यस्य ग्रन्थ-इनि। १ ग्रंथयुक्त, गांठदार, जिसमें गांठ लगी हो। २ ग्रंथार्थवित्, जो ग्रंथका अर्थ समझता हो। ३ ग्रंथ-कर्ता, किताब बनानेवाला।

ग्रन्थिनी (सं० स्त्री०) कदलीवृक्ष, केलेका पेड़।

ग्रन्थिपत्र (सं० पु०-क्लो०) ग्रन्थिप्रधानं पत्रमस्य, बहुव्री०। चोरक नामका गन्धद्रव्य।

ग्रन्थिपर्ण (सं० क्लो०) ग्रंथौ पर्णान्यस्य ग्रंथियुक्तानि पर्णान्यस्य वा बहुव्री०। वृक्षविशेष, गठिवन नामका पेड़। इसका संस्कृत पर्याय—शूक, वर्हिपुष्प, स्थौणेय, कुक्कुर वर्ही, पुष्प वर्ह, शूकवर्ह, स्थौणेयक, कुशपुष्प, गुल्मक, विशीर्णाख्य, क्षारामगुच्छक, वर्हि, शुकपुच्छ, शुकच्छद, ग्रंथिक, काकपुष्प, नीलपुष्प, सुगन्ध और तैलपर्णक है। इसका गुण—तिक्त, तीक्ष्ण, कटु, उष्ण, दीपन, लघु,

कफ, वात, विष, श्वास, कण्डू और दोगन्ध्यनाशक है। इसके लेपन करनेसे शरीरकी रूक्षता, अलक्ष्मी, राक्षस और ज्वर नाश हो जाते हैं। (राजवल्लभ) इस जातिका वृक्ष नेपाल अञ्चलमें उत्पन्न होता है। इसका वर्तुला-कार ग्रन्थियुक्त अग्र बनियेकी दूकान पर बेचा जाता जो गठियाला कहलाता है। इस वृक्षसे नीलवर्ण शुका कार केशरका गुच्छा निकलता जो देखनेमें बहुत सुन्दर लगता है। इसका पुष्प कुकशिमा पुष्पके जैसा होता और पत्ते शूकपत्तीके डैनेके सदृश होते हैं। इस वृक्षके नोलर गके पुष्प फट कर छत्राकारमें रूईकी तरह इधर, उधर हवामें उड़ जाते हैं।

— (पु०) २ चौरग्र नामक गन्धद्रव्य।

ग्रन्थिपर्णक (स० पु०) ग्रन्थिपर्ण स्वार्थे कन्। ग्रीवास।

ग्रन्थिपर्णा (स० स्त्री०) ग्रन्थिपर्ण टाप्। अतुका लता।

ग्रन्थिपर्णी (स० स्त्री०) ग्रन्थिपर्णा गौरादित्वात् ङीष्। गण्डदूर्वा, गांडर दूब।

ग्रन्थिफल (स० पु०) ग्रन्थियुक्त फलमस्य, बहुव्री०। कपित्थवृक्ष, कैथका पेड़। २ मदनवृक्ष, मैनफलका पेड़। ३ माकुरण्ड वृक्ष।

ग्रन्थिबन्धन (स० क्ली०) ग्रन्थेर्बन्धन, ६ तत्। विवाहके समय वर और कन्याके वस्त्रोंके परस्पर गांठ देकर बांधनेकी क्रिया, गठबन्धन। २ जन्मतिथिमें गोरोचना युक्त सूत्र बन्धन।

ग्रन्थिबर्हिन् (स० पु०) ग्रन्थि बर्हति बर्ह स्तुतौ ग्रन्थि बर्ह णिनि। ग्रन्थिपर्ण वृक्ष, गठिवनका पेड़।

ग्रन्थिभा (स० स्त्री०) अस्थिस हारवृक्ष, हड जोड़ाका पेड़।

ग्रन्थिभेद (स० पु०) ग्रन्थि वस्त्रादि ग्रन्थि भिनत्ति ग्रन्थि भिद् अण् उपपदस०। चौरविशेष, गठकटा, गिरहकट। मनुका मत है कि गठकटा चोरका प्रथम बार अङ्गुलि छेदन, द्वितीयबार हस्त और पद छेदन तथा तृतीयवार चोरी करनेसे वध करना उचित है।

(मनु० ९।२७७)

ग्रन्थिमत् (स० त्रि०) ग्रन्थिरस्त्यत्र ग्रन्थि मतुप्। १ ग्रन्थियुक्त, गाठदार। (पु०) २ अस्थिस हारिवृक्ष। इसका संस्कृत पर्याय—अस्थिस हारी, वज्राङ्गी और अस्थि शृङ्खला है। इसका गुण वात श्लेष्मा, कृमि और दुर्गन्ध नाशक, अस्थियोगकारी, उष्ण, सारक, अर्शरोग और पित्तवर्द्धक, रूक्ष, स्वादु, लघु, वृष्य और पाचन है।

(भावप्रकाश)

ग्रन्थिमत्फल (स० पु०) ग्रन्थिमत्फल यस्य, बहुव्री०। मान्दारका पेड़।

ग्रन्थिमान् (स० पु०) अस्थिस हारवृक्ष।

ग्रन्थिमूल (स० क्ली०) ग्रन्थि गुणवत् मूलमस्य, बहुव्री०। १ रसुन, सलगम, गाजर, मूली आदि मूल जो गांठोंके रूपमें पृथ्वीके भीतर होते हैं। २ लहसुन। ३ ताल-मूली, मूसल।

ग्रन्थिमूला (स० स्त्री०) ग्रन्थिबहुल मूलं यस्याः बहुव्री०। टाप्। मालादूर्वा, मालादूब।

ग्रन्थिल (स० त्रि०) ग्रन्थिर्विद्यतेऽस्य ग्रन्थि लच्। १ ग्रन्थि-युक्त, गाठदार, गठीला। (क्ली०) २ पिप्पलीमूल, पिपरा-मूल। ३ आर्द्रक, अदरक। (पु०) ४ कटाय नाम-का कण्टीला वृक्ष। पूर्व समयमें इसकी लकड़ीसे यज्ञ-पात्र बनते थे। ५ करीरका वृक्ष। ६ विल्ववृक्ष, बेलका पेड़। ७ चोरक नामका गन्धद्रव्य। ८ चौराइका साग। ९ विकङ्कटवृक्ष, बैंचीका गाछ। १० आलू।

ग्रन्थिला (स० स्त्री०) ग्रन्थिल टाप्। १ भद्रमुस्ता, भद्र मोथा। २ माला दूर्वा, माला दूब। ३ गाडर दूब।

ग्रन्थिवर्ही (स० पु०) ग्रन्थिपर्णवृक्ष, गठिवनका पेड़।

ग्रन्थिविसर्प (स० पु०) विसर्परोगभेद, गेंठियाकी बीमारी।

ग्रन्थिसहता (स० स्त्री०) एक तरहकी लता।

ग्रन्थिहर (स० पु०) ग्रन्थि हरति हृ-अच्। अमात्य, मन्त्री।

ग्रन्थीक (स० क्ली०) ग्रन्थिक पृषोदरादित्वात् साधु। पिप्पलीमूल, पिपरामूल।

ग्रप—ग्रस देखा।

ग्रभ (स० पु०) ग्रभ (वैदिकधातु) अप्। ग्रहण, पकड़।

ग्रभण (स० क्ली०) ग्रभ-ल्युट्। ग्रहण, पकड़।

ग्रभणवत् (स० त्रि०) ग्रभण विद्यतेऽस्य ग्रभण-मतुप् मस्य व। ग्रहणविशिष्ट।

ग्रभीत् (स० त्रि०) ग्रभं तृच्। ग्रहीता, ग्रहण करने योग्य, पकड़ने लायक।

ग्रस (सं० क्रि०) १ निगलना। २ मुखसे पकड़ना।
ग्रसन (सं० क्ली०) ग्रस-भावे ल्युट्। १ भक्षण, निगलना। २ पकड़, ग्रहण। ३ ग्रास, कौर। ४ एक असुरका नाम। ५ राहु द्वारा चन्द्रमा या सूर्यका ग्रास। ६ ग्रहणविशेष।
ग्रसना (हिं० क्रि०) १ ग्रसन करना, बुरीतरह पकड़ना। २ सताना।
ग्रसपति (सं० पु०) मनुष्यमुखको आकृतियाँ जो पत्थर पर खोदी रहती है।
ग्रसमान (सं० त्रि०) ग्रस्-शानच्। ग्रास करनेवाला, जो किसी चीजको पकड़ कर निगल जाता हो।
ग्रसिष्ठ (सं० त्रि०) अतिशयेन ग्रसिता ग्रसित-इष्ठन्। भक्षयितृतम, जो अधिक निगलता हो।
ग्रसिष्णु (सं० त्रि०) ग्रस-इष्णुच्। १ गहनशील। (पु०) २ परब्रह्म।
ग्रस्त (सं० त्रि०) ग्रस कर्मणि क्त। १ भक्षित, खाया हुवा। २ पीड़ित। ३ ग्रसित, पकड़ा हुवा। ४ भक्षक, खानेवाला।
ग्रस्तास्त (सं० पु०) ग्रस्त एवास्तः। ग्रहण लगने पर चन्द्रमा या सूर्यका विना मोक्ष हुए अस्त होना।
ग्रस्ति (सं० स्त्री०) ग्रस-क्तिन्। ग्रास, सूर्य या चन्द्रमामें ग्रहण लगना।
ग्रस्तोदय (सं० पु०) ग्रस्तस्य-उदयः, ६-तत्। राहुग्रस्त चन्द्र या सूर्यका उदय होना, चन्द्रमा या सूर्यका उस अवस्थामें उदय जाना जब कि उन पर ग्रहण लगा हो।
ग्रस्य (सं० त्रि०) ग्रस कर्मणि बाहुलकात् यत्। भक्षणीय, खाने लायक।
ग्रह (सं० पु०) गृह्णाति गतिविशेषान् ग्रह-अच्। १ सूर्यादि ज्योतिष्क पदार्थ। हम जो आकाशमें ज्योतिष्क देख रहे हैं, वे सब ही प्रवह वायुपर अवस्थित हैं। प्रवहवायु लगातार घूमती ही रहती है, उसके आधार पर ज्योतिष्कमण्डल भी घूमा करता है। प्राचीन हिन्दूज्योतिर्विद्‌गण इस ज्योतिष्कमण्डलको प्रधानतः दो भागोंमें विभक्त कर गये हैं,—एक श्रेणीको ग्रहमें और दूसरीको नक्षत्रमें। जो ज्योतिष्क हमारे निकटवर्ती हैं और जिनकी गति, उदय, अस्त आदिको प्राचीन ज्योतिर्वेत्ताओंने अपने असाधारण प्रतिभाबलसे उद्भावित यन्त्र और गणित द्वारा स्थिर किया है, उनको ग्रह कहते हैं और जो ज्योतिष्क बहुत दूर हैं तथा जिनकी गति आदिका उस समय निर्णय नहीं हुआ था, वे नक्षत्र कहलाते हैं। इससे मालूम होता है कि गृह्यन्ते यन्त्रादिना यथायथं दृष्टिगोचरो भवन्ति (ग्रह कर्मणि अप्) अर्थात् यन्त्रादिसे जिनका स्वरूपादि मालूम पड़ सके, उसका नाम ग्रह है—ऐसी व्युत्पत्तिके आधार पर कुछ ज्योतिष्कोंको ग्रह नामसे उल्लेख किया गया है। परंतु प्राय किसी ग्रंथमें इसका उल्लेख नहीं मिलता कि, जिससे समझा जाय कि प्राचीन ज्योतिर्वेत्ताओंका क्या अभित है और किस व्युत्पत्तिके आधार पर कौनसी संज्ञा दी गई है।

ग्रह कितने हैं, इस विषयमें भी पहिलेसे मतभेद चला आ रहा है। वराहमिहिरके मतसे सूर्य, चन्द्र, मङ्गल, बुध, वृहस्पति, शुक्र और शनि ये सात ग्रह हैं। राहु और केतु पातविशेष है, ग्रह नहीं। वराहका मत ग्रहण कर सारदातिलकमें भी सात ग्रहोंका उल्लेख है।

"लोकान् खड्गेन् स्वरान् धातुन् मुनीन् द्वीपान् ग्रहानपि।
समिधः सप्तसञ्जाताः सप्तजिह्वा हविर्भुजः॥" (४,स्दाति० १५०)

सूर्यसिद्धान्त और सिद्धान्तशिरोमणि ग्रंथमें खगोलकी सात ग्रहकक्षाएं निरूपित की गयी हैं। राहु और केतुकी कक्षाओंका कोई भी उल्लेख नहीं मिलता।

खगोल राहु और केतु देखो।

इस देशमें प्रचलित कुछ फलित ज्योतिषोंके मतसे राहु और केतु भी ग्रहोंमें गिने जाते हैं। उनके मतानुसार ग्रह नौ हैं। नीलकण्ठताजकमें इन नौ ग्रहोंके अतिरिक्त मुथहा नामके और एक ग्रहका उल्लेख है, परन्तु सब फलित ज्योतिषोंमें मुथहाका कोई उल्लेख नहीं पाया जाता। मुथहा देखो।

आर्यभटके मतसे पञ्जर वा ज्योतिष्कमण्डल निश्चल है। उनका किसी प्रकारका हलन-चलन नहीं होता। पृथिवीके भ्रमण करनेसे ऐसा मालूम पड़ता है कि ज्योतिष्क भ्रमण कर रहे हैं।

पाश्चात्य ज्योतिर्वेत्ताओंके वर्तमान सिद्धान्तानुसार नभोमण्डलमें जो अनन्त ज्योतिर्गण विद्यमान हैं, उनके साधारण नाम ये हैं—Star (तारा), सूर्य, चन्द्र, पृथिवी, नक्षत्र इत्यादि इत्यादि। तारागण लक्षणभेदसे Sun

(सूर्य), Planet * (ग्रह), Satellite † (उपग्रह), (पारिपार्श्विक वा चन्द्र) Fixed planet ‡ (नक्षत्र या अचला तारा), Comet (धूमकेतु), Meteor (उल्का), Nebula (नीहारिका) इन श्रेणियोंमें विभक्त है।

जिस सूर्यके उज्ज्वल आलोकके प्रकाश और अप्रकाशसे दिन और रातका भेद मालूम पड़ता है, वह गतिशून्य है और अपने स्थानमें अचल भावसे अवस्थित है। उस सूर्यको पृथिवी और पृथिवीवत् और भी बहुतसे तारा सदैव प्रदक्षिण किया करते हैं। इनमें पहिले § बुध (Mercury) उसके बाद क्रमसे शुक्र (Venus), पृथिवी (Tellus) वा (Earth), मङ्गल (Mars), फिर बहुसंख्यक क्षुद्र तारे और उसके बाद वृहस्पति (Jupiter), शनि (Saturn) इउरानस् (Uranus) (१) और नेपचुन् (Neptune) (२) हैं। इन तारोंको (Planet) (ग्रह) कहते हैं। उक्त मङ्गल और वृहस्पतिके मध्यमें जो २२१ क्षुद्र तारे आविष्कृत हुए हैं, उन्हें क्षुद्र ग्रह या कनिष्ठ ग्रह (Asteroids, planetoids या Minor planets) कहते हैं। जिस तरह पृथिवीको एक चन्द्र प्रदक्षिण करता है उसी प्रकार शनिको आठ, इउरानस् और वृहस्पतिको चार चार तथा नेपचुनको एक चन्द्र प्रदक्षिण करता है। इन चन्द्रमाओंके दूसरे नाम उपग्रह या पारिपार्श्विक ग्रह (Satelites) हैं। ये अपने अपने ग्रहोंकी प्रदक्षिणा देते समय उन ग्रहोंके साथ मानो रज्जुबद्ध हो कर सूर्यकी प्रदक्षिण देते हैं। इसी प्रकार आठ मुख्य और २२१ कनिष्ठ या छोटे ग्रह हैं, अर्थात् २२९ ग्रह हैं और १८ उपग्रह या चन्द्र हैं। सब समेत २४७ ग्रहोपग्रह सूर्यको प्रदक्षिण करते हैं। इन घूमने वालोंको सूर्यका ग्रहदल वा परिवार कहते हैं। इसी प्रकार अनन्ताकाशमें अनन्त सूर्य हैं और उनमें प्रत्येकका एक एक ग्रहदल वा परिवार है। यह शेषोक्त ग्रहदल यद्यपि आज तक भली भांति दृष्टिगोचर नहीं हुआ परन्तु तब भी उनका रहना सम्भव जान पड़ता है। कालान्तरमें दूरवीक्षणयन्त्रकी दृष्टिसीमा शक्ति वृद्धि होने पर उसका आविष्कार हो सकता है। उक्त सूर्यपुञ्ज अचल तारा या नक्षत्र (Fixed Star) के नामसे प्रसिद्ध है और ये ही असंख्य ज्योतिष्करूपसे आकाशमें खचित हैं। हमारे इस सूर्यके ग्रहदलको सम्बन्ध निबद्ध और सूर्यके साथ उसका सम्बन्ध नियमबद्ध इसकी जो एक प्रणाली है, उसे Planetary system (ग्रहक्रम या ग्रहपद्धति) कहते हैं। सूर्य, ग्रहदल और धूमकेतु सबसमष्टिको सौरजगत् (Solar system) कहते हैं। और अयन देखो।

बुध, शुक्र मङ्गल, वृहस्पति, शनि इत्यादिको पुरातन ग्रह कहते हैं, क्यों कि, ये प्रायः सब ही प्राचीन सभ्यजातिके विज्ञात हैं। सर्वसमस्य ग्रहोंको क्रान्तिग्रह (Zodiacal planets) कहते हैं, कारण ये क्रान्तिरेखाके उर्द्धाध ८० अंश व्यास स्थानमें सञ्चालित होते हैं। सिरिज़ (Ceres), पैलेस् (Pallas), जुनो (Juno), भेष्टा (Vesta), आष्ट्रेया (Astraea) आदि कनिष्ठ ग्रहोंको अतिक्रान्त ग्रह (Ultra Zodiacal planets) कहते हैं, क्यों कि ये क्रान्तिकी उक्त सीमाके बहिर्भूत हैं। पृथिवी और सूर्यके बीचके बुध और शुक्रको अपरग्रह (Inferior) तथा पृथ्वीके बाद अर्थात् पृथिवीकी अभिमुखसे दूरस्थ मङ्गल, वृहस्पति, शनि इउरानस् और नेपचुनको परग्रह (Superior planets) कहते हैं और वृहस्पति आदि ग्रहोंको Major planets कहते हैं। पृथिवी तथा उसकी भांतिके बुध और शुक्र ये तीन ग्रह सूर्य और कनिष्ठग्रहोंमें अवस्थित हैं। इनको पार्थिवग्रह (Terrestrial planets) भी कहा जाता है।

सूर्य एक बड़ा अद्भुत विशाल गोलपिण्डाकार पदार्थ

---

* [illegible] ग्रह [illegible]

† [illegible] पारिपार्श्विक [illegible]

‡ [illegible] Fixed Star [illegible] सूर्य और [illegible]

§ बुध और [illegible] (Vulcan) [illegible]

(१) [illegible] (Herschel) [illegible] Georgium [illegible]

(२) [illegible]

है। यह आलोक, उत्ताप और सर्ववीर्यका आधार है। मध्याकर्षण ( Gravitation ) और प्रक्षेपिका (Tangential) की शक्तिद्वारा ग्रहगण स्व स्व कक्षाच्युत न हो कर, चक्राभास ( Elliptical ) मार्गसे क्रान्तिके समतल देशगत न होते हुए अपनी अपनी कक्षासे क्रान्तिको दो दो बिन्दूमें भेद कर तिर्यग्‌रूपसे घूमते रहते हैं। इस प्रकार घूमते रहनेसे ग्रह एक प्रदक्षिणामें एक बार सूर्यके पास और एकबार दूरतम स्थानमें जाता रहता है।

पृथिवी जिस प्रकार गोल, ज्योतिशून्य और सूर्यालोकसे आलोकित है तथा अपनी ध्रुवयष्टिके चारों तरफ फिरती रहती हैं, उसी प्रकारकी चाल ग्रहोपग्रहोंकी भी है।

ग्रहकक्षा और ग्रहसम्बन्धी जितने ज्ञातव्य विषय निर्णयार्थ हैं, उनके विषयके सात मौलिक तत्त्व जानने पड़ते हैं और उसको Seven elements of the orbit कहते हैं।

१। कक्षाके गरिष्टव्यासका ( Major axis) दैर्घ्य।

२। ग्रहकी केन्द्रापसारिता ( Eccentricty ) जिससे उसका (कक्षाकी) वास्तविक आकार निर्णीत हो।

३। ग्रह सूर्यके पास रहते समय उस ग्रहको ध्रुवक ( Longitude of the perihelion ) कहते हैं।

४। क्रान्तिमें कक्षाके तिर्यक् स्थितिका परिमाण ( Inclimation of the orbit to the ecliptic).

५। ग्रहके पातका ध्रुवक ( Longitude of the ascending mode of a planet )।

६। ग्रहके सूर्यावर्तनका समय (भगण ) ( Periodic time.)।

७। किसी निर्दिष्ट समयमें ग्रहका ध्रुवक ( Longitude of a planet at a given epoch ); जिसको Longitude of the epoch भी कहते हैं।

इन सब बातोंसे ग्रह सम्बन्धी सब गणनाएं हो सकती हैं। इस लिए इनकी सारणी ( Synoptical table ) बनाना ज्योतिर्विदोंका एक प्रधान कर्तव्य है।

यन्त्रवेधसे जो ग्रहतत्त्व आविष्कृत हुए हैं वह केप्लरके निकाले हुए ग्रहगति सम्बन्धीय नियम ( जिसको कि Kepler's laws कहते हैं ) तथा निउटन् द्वारा आविष्कृत मध्याकर्षणके नियम है।

केप्लरके तीन नियम इस प्रकार है—

१। प्रत्येक ग्रहकी कक्षा एक एक ( Ellipse ) है, चक्राभास दो ( Focal points ) है और अन्यतरमें सूर्य अवस्थित है।

२। ग्रहका योजकसूत्र ( Radius vector ) (अर्थात् सूर्यसे ग्रहलग्नसूत्र ) ग्रहकी गति पर समकाल समायतनको रचना करता है।

३। किसी ग्रहके ( Time of revolution ) भगण कालका वर्ग और सूर्यसे माध्यमिक दूरका ( Mean distance ) घन, इन दोनोंका जो मान ( Ratio ) है वह सब ग्रहोंके वैसे मानके समान ही है।

मुख्य मुख्य ग्रहोंमें परस्पर तथा सूर्यके साथ तुलना कर उनके विषयोंमें बहुतसी जानने योग्य बातें नीचे लिखी जाती हैं।

| नाम | पिण्ड व्यासकी मील | वर्ष परिमाण | सूर्यसे दूर, नियुत मील | पृथिवीसे दूर, नियुत मील | ध्रुवयष्टिमें चक्रावर्तन | पृथिवीके पिण्डका परिमाण १ होनेसे उसका कितना गुणा हो |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | ८६६४०० | .............. | .............. | ९१.९ | ६०७ घ, ४८मि | १३१०००० |
| बुध | ३०३० | ८७.९६९ | ३६ | ५६.९ | २४ $५\frac{१}{२}$ | ०,५६ |
| शुक्र | ७५०० | २२४ दिन | ६७.२ | २५.७ | २३. $२१\frac{१}{२}$ | ०,९२० |
| पृथिवी | ७९१८ | ३६५ " | ९२.९ | .......... | २३. ५६ | |
| मङ्गल | ४२६२ | ६८७ " पार्थिव वर्षका | १४० | ४८.६ | २४. $३७\frac{१}{२}$ | ०,१५२ |
| बृहस्पति | ८५०० | १२ गुणा | ४७८ | ३९०.४ | ९ $५५\frac{१}{२}$ | १३,९ |
| शनि | ७००० | ऐ ३० गुणा | ८७२ | ७९३.१ | १०. $१४\frac{१}{२}$ | ८४९ |
| इउरास | ३३००० | ऐ ८५ गुणा | १७५२ | १६८९. | ९. ३० | ५९ |
| नेपचून | ३६००० | ऐ १०० गुणा | २७५० | २६९८.४ | .......... | १०२ |

छोटे छोटे ग्रहोंके सम्बन्धमें उनकी क्षुद्रता प्रयुक्त अनेक तत्त्व तो अब तक प्रकाशित नहीं हुए, परन्तु उनमें वृहत्तम २०० और क्षुद्रतम २० मीलसे ज्यादा न होंगे। बहुतसे लोग अनुमान करते हैं कि, उनमें कोई कोई तो युगके ग्रहके परस्परके आघातसे टूट कर खण्ड खण्ड हो गये हैं। परन्तु यह अनुमानमात्र ही है। ज्योतिर्विदों ने खास खास यन्त्रों और गणनाओंकी सहायतासे सूर्य आदि अनेक ग्रहोपग्रह तथा किस किसी नक्षत्र निर्मेय पदार्थके और उनके भार सम्बन्धी परिचय दिये हैं।

सूर्य आदि शब्दमें विशेष देखो।

२ बालकके अनिष्टकारक स्कन्द आदि रोग। कुमार शब्द देखो। ग्रह भावे अप्। ३ ग्रहण, आदान। ४ अनुग्रह। ५ निर्बन्ध। "अवश्य भवो ऽनवग्रहग्रहा।" (नैषध) ६ रणोद्यम। ७ मलबन्ध। ८ चन्द्रग्रहण या सूर्यग्रहण। "एकराव परित्यज्य कुर्यात् पापविग्रह ग्रहे।" (ज्योतिस्तत्त्व) ९ नव संख्या, नौकी संख्या।

ग्रहक (स॰ पु॰) ग्रह कर्त्तरि अच् स्वार्थे कन। ग्राहक, ग्रहण करनेवाला।

ग्रहकक्षा (स॰ स्त्री॰) वह वृत्ताकार पथ जिस पर ग्रह भ्रमण करता है (Orbit)।

ग्रहकल्लोल (स॰ पु॰) ग्रहेषु-कल्लोल इव। राहु नामक ग्रह।

ग्रहकुष्माण्ड (स॰ पु॰) पुराणानुसार एक प्रकारकी देव योनि।

ग्रहगणित (स॰ क्ली॰) ग्रहाणां तद्गत्यादीनां गणित यत्र बहुव्री॰। ज्योतिषशास्त्रका वह स्कन्ध जिसमें ग्रहोंका विवरण उल्लेख है।

ग्रहगति (स॰ स्त्री॰) ग्रहाणां गतिः, ६ तत्। ग्रहगणका गमन, ग्रहोंका अपनी कक्षा पर घूमना।

ग्रहगन्ध (स॰ पु॰) ग्रहस्य गन्ध, ६-तत्। गन्धक देखो

ग्रहगोचर (स॰ पु॰) ग्रहस्य गोचर ६-तत्। जन्म प्रभृति राशिमें ग्रहगणोंकी गतिविशेष। गोचर देखो।

ग्रहचिन्तक (स॰ पु॰) ग्रहान् चिन्तयति चिन्ति ण्वुल्, ६ तत्। दैवज्ञ, ज्योतिषी।

ग्रहण (स॰ क्ली॰) ग्रह भावे ल्युट्। १ स्वीकार, मञ्जूरी २ ज्ञान, समझ। ३ आदर, इज्जत। गृह्यतेऽनेन ग्रह करणे ल्युट्। ४ हस्त, हाथ। ५ इन्द्रिय। गृह्यतेऽसौ, ग्रह कर्मणि ल्युट्। ६ शब्द, आवाज। ७ इन्द्रिय। ८ उपराग।

राहु द्वारा चन्द्र वा सूर्यके आच्छादन या ग्रासको ग्रहण कहते हैं। भारतमें बहुतसे लोगोंको विश्वास है कि सिंहिका नामकी कोई राक्षसी रही। राहु उसीका पुत्र है। पहले इसके हस्तपदादि सभी अवयव थे। समुद्र मथनके पीछे कौशलसे इन्होंने अमृत पी लिया। उसीसे विष्णुने चक्रसे इसका मस्तक काटा था। अमृतके गुणसे वही कटा हुआ मस्तक चिरदिनको अविकृत रहा। चन्द्र और सूर्यकी बात पर विष्णुने राहुका शिर काटा था। राहुका खण्डितमस्तक पूर्व अपकारको भूल न सका, मुंह फाड करके उन्हें निगल डालनेको आगे बढा। अन्तको कोई उपाय न देख करके ब्रह्माने विधान किया कि अमावस्याविशेषमें सूर्य और पूर्णिमा विशेषमें चन्द्रको वह एक बार खा सकेगा, दूसरे किसी भी समय नहीं। खण्डित राहुमस्तकको यही करना पडा। इसीसे उपयुक्त दिनमें वह चन्द्र और सूर्यको ग्रास करता है। इसीका नाम ग्रहण है। राहु देखो।

भारतवासी ग्रहणके समय शङ्ख घण्टा बजाते हैं। लोग समझते हैं कि शङ्ख घण्टा बजानेसे राहु डर करके शीघ्र उन्हें छोड जावेगा।

गणितवित् पण्डित इसमें कोई बात नहीं मानते। बृहत्सं हितामें लिखा है कि आकाशचारी राहु शरीर धारी, मस्तकाकृति या मण्डलमय होनेसे भगणार्ध पर या ६ राशि दूर रहते ग्रहण पड नहीं सकता। राहुकी गतिकी स्थिरता न रहनेसे गणना द्वारा किस प्रकार उस की उपलब्धि होगी। राहुको मुख पुच्छ आदि आकार-विशिष्ट माननेसे अमावस्या पूर्णिमा भिन्न अन्य समय भी ग्रहण लग सकता है। वह यदि सर्पाकार रहता, तो कभी मुख और कभी पुच्छ प्रभृति दूसरे किसी अवयव द्वारा ग्रहण पडता। अतएव राहु किसी प्रकार आकार-विशिष्ट अथवा अनियतगामी नहीं होता। वह अन्धकार मय छाया विशेष है। (बृहत्सं हिता ५ अ॰)

भास्कराचार्यके मतमें सूर्यप्रभृति सभी ग्रहोंकी एक एक कक्षा होती है। ग्रह नियत गतिसे अपनी अपनी कक्षामें अनवरत भ्रमण करते हैं। सूर्यकी कक्षाके

नीचे चन्द्रकी कक्षा है। अमावस्याके दिन सूर्य और चन्द्र एक ही राशिमें रहते हैं। मेघके सूर्य किरणको आच्छादन करने पर जैसे सूर्य नहीं देख पड़ता, चन्द्र द्वारा आच्छादित सूर्य भी भूमण्डलवासियोंसे छिपा रहता है। चन्द्रमण्डल द्वारा सूर्यके ऐसे ही आच्छादनका नाम सूर्यग्रहण है। सूर्यकी गतिसे चन्द्रकी गति अधिक होती है। अवश्य चन्द्र पश्चिम दिक्से जा करके क्रमशः सूर्यके निकट पहुंच करके उसको ढांप लेता है। इसीसे सूर्यग्रहणमे पश्चिम दिक्को स्पर्श होता है। चन्द्रकी गति अधिक रहनेसे चन्द्रमण्डल शीघ्र ही उसको अतिक्रम करके पूर्व और सरक जाता है। अतएव सूर्य-ग्रहणमें पूर्व दिक्को ही मोक्ष होता है। दृष्टिपरिच्छेदक वा क्षितिज वृत्तसे वाहर कोई पदार्थ देख नहीं पड़ता। एवं चन्द्रमण्डल भी सूर्यमण्डलसे परिमाणमें वहुत छोटा है। खगोल देखो। सूर्य ग्रहणके समय चन्द्र जिनकी दृष्टिपरिच्छेदक रेखाके वीच रह करके सूर्यको आच्छादन करता, उनको सूर्य देख नहीं पड़ता। किन्तु उसी समय चन्द्र जिनकी दृष्टिपरिच्छेदक रेखाके वाहर जाता उनको परिष्कार सूर्य देखनेमें आता है। इसी कारणसे एक देशमें सूर्यग्रहण पड़ते भी अपर देशमें वह नहीं होता। जिस प्रकार मेघमण्डल जिनकी दृष्टिपरिच्छेदक रेखाके अन्तर्वर्ती रहता, उनके लिये सूर्य अदृश्य है और जिनके दृष्टिपरिच्छेदकके वाहर पड़ता, उनको सूर्य देखनेको मिलता है।

अपने मस्तक पर आकाशमण्डलमें उत्तरसे दक्षिण पर्यन्त एक सरल रेखा कल्पना करनेसे उसको मध्यरेखा कह सकते है। कोई ग्रह मध्यरेखाके पूर्व वा पश्चिम जितनी दूर रहता उसको नति और दृष्टिपरिच्छेदकके वाहर जितने अन्तर पर अवस्थिति करता उसको लम्बन कहना पड़ता है। अमावस्याके अन्त समय सूर्य पूर्व वा पश्चिमको झुकता और उसी समय चन्द्र उसको आच्छादन करता है। इसी कारणसे भूमध्यस्थ दर्शक सूर्यको देख नहीं सकते। किन्तु भूपृष्ठस्थ दर्शक दृष्टिपरिच्छेदकके अधोभागमें चन्द्र लम्बित रहनेसे सूर्यको देखा करते है। (सिद्धान्तशिरोमणि गोलाध्याय० ग्रहण २ अ०)

अमावस्या विशेषको पृथिवी, चन्द्र और सूर्य एक सतमें ग्रथित जैसे ऊर्ध्वाधो भावसे अवस्थित करते हैं। पृथिवी और सूर्यके मध्यस्थित चन्द्रमण्डलकी छाया पृथिवीके जिस स्थान पर पड़ती, वहांके लोगोंके सूर्य देखनेमें नहीं आता। चन्द्र उनकी दृष्टिको यवनिकाकी भांति अवरोध कर लेता है। अतएव वह सूर्यको ग्रस्त पाते हैं। जिस स्थान पर चन्द्रमण्डलको छाया नहीं पड़ती, वहां लोग सूर्यको देखा करते हैं।

किसी वर्तुलाकार पदार्थका एक भाग सूर्यकिरणसे उद्भासित होने पर उसके विपरीत भागमें सूच्याकार छाया पड़ती है। पृथिवी गोलाकार और शून्यमार्गमें अवस्थित है। राशिचक्रस्थित ग्रह उसीकी गतिके अनुसार उसीके बीचमें घूमते हैं। खगोल और भूगोल देखो। जिस समय ज्योतिर्मय सूर्य हमारी दृष्टिपरिच्छेदक रेखाके मध्य रह करके पृथिवीका उपरि भाग आलोकित करता, हमारे दृष्टिपरिच्छेदकके वाहर गगनमण्डलके किसी स्थान पर पृथिवीकी सूच्याकार छाया पड़ती है। ऐसे ही सूर्यके हमारे दृष्टिपरिच्छेदकसे वाहर रह करके भूमण्डलका तलपृष्ठ आलोकित करने पर हमारे दृष्टिपरिच्छेदकके मध्य किसी गगनमें वह छाया पतित होती है। पृथिवी और सूर्य देखो।

सूर्यकी गतिके अनुसार पृथिवीकी छाया भी सर्वदा पूर्वाभिमुख चला करती है। इसीसे उसकी गति सूर्यके समान है। पृथिवीच्छाया अपेक्षा शीघ्रगामी चन्द्र स्वीय गतिके अनुसार पृथिवीकी छायामें प्रवेश करने पर उससे वह म्लान पड़ जाता है। इसीका नाम चन्द्रग्रहण है। (वासनाभाष्य गोलाध्याय, ग्रहणवासना ४ श्लोक) पूर्णिमाके समय पृथिवी, चन्द्र और सूर्यके मध्य अवस्थान करती है। वह सूर्य जिस ओर रहता, चन्द्र उसके विपरीत भागमें पड़ता अर्थात् पूर्णिमाको सूर्यसे ६ राशि अन्तर पर चन्द्र अवस्थान करता है। चन्द्रका जो भाग जितनी देर तक पृथिवीकी छायाके बीच रहता, उसमें उतनी ही देर तक सूर्य किरण नहीं पड़ता, सुतरां वह अदृश्य रहता है। चन्द्र शीघ्रगामी होनेसे पूर्व दिक्से जा करके क्रमशः पृथिवीकी छायामें प्रवेश करता है। इसीसे चन्द्रग्रहणमें पूर्व दिकको स्पर्श होता है। फिर चन्द्र शीघ्रगतिमें क्रमशः पूर्वदिकको पृथिवीको छायासे निकल जाने पर पश्चिममें मोक्ष पाता

है। चन्द्रग्रहणमें छादक (पृथिवीच्छाया) और छाद्य (चन्द्र) एक राशिको एक ही कलामें रहनेसे लम्बन वा नति नहीं होती। इसीसे सभी स्थानोंके लोग समान भावसे चन्द्रग्रहण देख सकते हैं। (गोलाध्याय ग्रहणवासना वासनाभाष्य) ग्रहणके समय अर्धग्रस्त चन्द्रका विषाण वा कोटिद्वयकी कुण्ठता और अपेक्षाकृत बहुतसे समय चन्द्रग्रहणकी स्थिति होनेसे सूर्यच्छादकसे चन्द्रका छादक बृहत् होता है। सूर्यग्रहणमें अर्धग्रस्त सूर्यका विषाण वा कोटिद्वयकी तीक्ष्णता और ग्रहण स्थिति अल्प काल होनेसे सूर्यच्छादक अपेक्षाकृत छोटा पड़ता है। (गोलाध्याय ग्रहणवासना)

वराहमिहिरके मतसे चन्द्रग्रहणमें चन्द्र पृथिवीच्छाया और सूर्यग्रहणमें सूर्यमण्डलमें प्रवेश करता है। इसी कारण पश्चिम दिक्से चन्द्रग्रहण और पूर्व दिक्से सूर्य ग्रहण नहीं लगता। जिस प्रकार वृक्षकी छाया सूर्यके आलोकमें क्रमसे एक ओरको बढ़ती, वैसे ही सूर्यके आवरणसे पृथिवी छाया भी दिन दिन दीर्घ पड़ती है। जब सूर्यके सप्तम राशिमें चन्द्र अवस्थान करता और सूर्यसे उत्तर वा दक्षिणको अधिक नहीं चलता, तब वह पूर्वाभिमुख जा कर पृथिवीकी छायामें घुसता है। सूर्यग्रहणके समय सूर्यसे अधः स्थित चन्द्र पश्चिमदिक्से आ कर मेघकी भांति उसको ढांक लेता है। इसीसे सूर्यग्रहण सब देशोंमें बराबर नहीं पड़ता। यह शास्त्रका सद्भावमात्र लगता कि राहु चन्द्र वा सूर्यको ग्रास करता है। (बृहत्संहिता ५।८०)

अब बात यह है कि ज्योतिषकोंका वह मत अर्थात् राहु नामक असुरका चन्द्र वा सूर्यको ग्रास न करना माननेसे प्राचीन शास्त्रोंके साथ विरोध होता है। वेद तथा पुराण प्रभृति सभी शास्त्रोंमें लिखा है कि राहु, सूर्य और चन्द्रको ग्रास करता है—

"स्वर्भानुर्ह वा आसुरः सूर्यं तमसा विव्याध।" (माध्यन्दिनी श्रुति)

"सर्वं गङ्गासमं तीर्थं सर्वे ब्रह्मसमा द्विजाः।

सर्वं भूमिसमं दानं ग्रहणे चन्द्रसूर्ययोः॥" (पुराण)

यहां विरोध मिटानेके लिये शङ्कराचार्य लिखते हैं कि चन्द्रग्रहणके समय राहु पृथिवीकी छायामें घुसके चन्द्रको और सूर्यग्रहणके समय चन्द्रमण्डलमें प्रवेश करके सूर्यको आच्छादन करता है। ब्रह्माके वरसे तमोमय राहु ऐसे ही सूर्य और चन्द्रको ढांप लेता है। (गोलाध्याय) प्राचीन ज्योतिर्विद् श्रीपतिने भी इसी मतको माना है। (श्रीपति) बृहत् संहिताके मतमें राहु नामक किसी असुरको ब्रह्माने वर दिया है कि ग्रहणके समय लोग जो होम करेंगे, उसके अंशसे तुम सन्तुष्ट होगे। इसी कारण ग्रहणके समय राहुका सान्निध्य होनेसे यह कल्पना की जाती है कि वह चन्द्र वा सूर्यको ग्रास करता है। (बृहत्संहिता ५।८०) वास्तविक पक्षमें यह किसी प्राचीन वैज्ञानिक मतसे सिद्ध नहीं होता, किसी जीव वा खण्डित मस्तकके चन्द्र वा सूर्यको खा जानेका नाम ग्रहण है। (राहु देखो।) सूर्य और चन्द्रमण्डलका व्यास, पृथिवीकी छायाका परिमाण तथा इनकी गति प्रभृति अच्छी तरह न समझनेसे ग्रहणका कारण और सम्बन्ध तथा स्थिति, मोक्ष एवं स्पर्श क्यों कर मालूम पड़ेगा। सूर्यसिद्धान्तमें ऐसा लिखित हुआ है—

जो सूर्यमण्डल हमको देख पड़ता उसका व्यास परिमाण ६५०० योजन और चन्द्रका व्यास ४८० योजन है। सूर्य और चन्द्रके व्यासको उनकी स्पष्ट गतिसे गुण करके मध्यगति द्वारा भाग करनेसे जो निकलेगा, वही यथाक्रम सूर्य तथा चन्द्रका स्पष्ट व्यास ठहरेगा। (सूर्यसिद्धान्त ४) हमें आकाशमण्डलमें चन्द्रको छोड़ करके जो ग्रहबिम्ब देख पड़ते, अतिशय दूरस्थ होनेसे प्रकृत कक्षामें कोई नहीं मिलते। सभी ग्रह अधःस्थ चन्द्रकी कक्षामें दृष्ट होते हैं। इसीसे चन्द्रकी कक्षामें सूर्यका व्यासपरिमाण स्थिर किया जाता है। वास्तविक पक्ष पर अपनी कक्षामें केवल चन्द्र ही घूमता है। सूर्य वा दूसरे ग्रहका चन्द्रकक्षाके साथ योग नहीं होता। (सूर्यसिद्धान्त ४।२ श्लो रङ्गनाथ) पूर्वप्रदर्शित सूर्यमण्डलके स्पष्ट व्यासको सूर्यभगण द्वारा गुण करके चन्द्रभगणसे बांटने पर जो लब्ध होता, चन्द्रकी कक्षामें सूर्यका व्यासपरिमाण ठहरता है। चन्द्रके व्यास (४८० योजन) और चन्द्र कक्षास्थ सूर्य व्यासको १५से बांटने पर जो लब्ध होता, वही चन्द्र सूर्यके बिम्बव्यासको परिमाण कला है। (सूर्यसिद्धान्त ४।६)

भूगोलके परिमाणसे सूर्यमण्डलका परिमाण अधिक है। इसी कारण सूर्यकी विपरीत दिक्को सूचोकी

भांति पृथिवीकी छाया क्रमसे बढ़ करके चंद्रमण्डलको अतिक्रम करती है। इसके परिमाणको स्थिर करनेका उपाय यह है—चंद्रकी स्पष्ट गतिको सूव्यास (१५८१ योजन) द्वारा गुण करके चंद्रकी मध्यगति (०।०।७६०। ३४।५२) से बांटने पर जो लब्ध होगा, वही सूची अर्थात् पृथिवीच्छायाका परिमाण माना जावेगा। (सूर्यसिद्धांत ४।४)

इसी पृथिवीच्छायाका एक भाग घोर अन्धकारमय है। प्राचीन गणिताचार्य उसको तम नामसे उल्लेख करते हैं। अपर भागमें आलोकका थोड़ा-बहुत सद्भाव रहनेसे उतना अन्धकार नहीं रहता।

पृथिवी व्यास और सूर्यका स्पष्ट व्यास दोनोंके अन्तर-को चंद्रविम्बके मध्यव्यास (४८०) द्वारा गुण करके सूर्य-के मध्यव्यास (६५००) से बांटने पर जो लब्ध होगा, तम वा भूच्छायाके अन्धकारमय अंशका परिमाण योजन निकलेगा। (सूर्यसिद्धांत ४।५) इसको १५ से भाग करने पर भूच्छायाका कलापरिमाण आता है।

अमावस्याको सूर्यग्रहण और पूर्णिमाको चन्द्रग्रहण लगता है। परन्तु सभी अमावस्याओं वा पूर्णिमाओंको ग्रहण नहीं पड़ता। इसीसे सूर्यसिद्धान्त प्रभृतिमें यह जाननेका सहज उपाय लिखा है-किस दिनको ग्रहणको सम्भावना हो सकती है। ग्रहण गणना करनेको सबसे पहले देखना होगा, उस दिन ग्रहण लग सकता है या नहीं। सम्भव होनेसे गणना किया करते हैं।

सूर्यके विपरीत भागमें पृथिवीकी छाया पड़ती है। पृथिवीकी यह छाया सूर्यसे ६ राशिके अन्तर पर रहती है। चन्द्रपात (राहु) और पृथिवीच्छाया कुछ अंश न्यूनाधिक वा समान रहनेसे चन्द्रग्रहण और सूर्यके साथ समान वा कुछ अंश न्यूनाधिक होनेसे सूर्यग्रहण पड़ता है। (सूर्यसिद्धांत ४।६) अमावस्याके समय सूर्यस्फुटके साथ पात स्फुटके १० अंश न्यूनाधिक होनेसे सूर्य-ग्रहण और पूर्णिमाको चन्द्रस्फुटके सहित पात स्फुटका १३ अंश अन्तर आनेसे चंद्रग्रहण लग सकता है। (ज्योति०)

सूर्यसिद्धान्तके टीकाकार रङ्गनाथने कहा है कि चंद्रग्रहणमें १२ अंश और सूर्यग्रहणमें ७ अंश न्यून वा अधिक होनेसे भी ग्रहण पड़ सकता है। (सूर्यसिद्धांत ४।६ टी० रङ्गनाथ) आधुनिक अङ्गरेज ज्योतिर्विदोंके मतमें पात स्थानसे १७ अंश २१ कला दूर सूर्य और ११ अंश ३४ कला दूर चन्द्र रहनेसे ग्रहण होता है। दूसरे ज्योतिष-कोंके मतमें रवि जिस नक्षत्र के जिस पादमें अवस्थिति करता, उसी नक्षत्रके उसी पादके पूर्वापर त्रिपादके मध्य राहु वा केतु आनेसे सूर्यग्रहण और चन्द्र जिस नक्षत्रके जिस पादमें अवस्थित होता, उसी नक्षत्रके उसी पादके चतुष्पादके मध्य राहु वा केतु पड़नेसे चन्द्रग्रहणको सम्भा-वना होती है। (ज्योति०)

मतान्तरसे जिस नक्षत्रमें सूर्य रहता, उससे गणनाके चतुर्दश नक्षत्रमें चन्द्र आनेसे चद्रग्रहण और कृष्णपक्षकी तृतीयाको माम नक्षत्र पड़नेसे उसकी अपेक्षा गणनामें त्रयोदश नक्षत्र जिस दिन पड़ेगा, सूर्यग्रहण लगेगा। (ज्योति०)

ग्रहणगणना—सुमेरुसे लङ्का पर्यन्त कल्पित सरल रेखाका नाम मध्यरेखा है। गणितके अनुसार ग्रहणका जो समय ठहरता, मध्यरेखाके पूर्वभागमें उस समयसे पहले और उसके पश्चाद् भागमें उसी समयसे पीछे ग्रहण देख पड़ता है। (ज्योति०)

ग्रहणगणना करनेमें जिस दिनको उसको सम्भावना आती, उस दिनकी पूर्णिमा वा अमावस्याके अन्तिम समय-का दिनवृन्द, रवि चंद्रका तात्कालिक स्फुट और गति निरूपण की जाती है। फिर दिनोंको २०से भाग करने पर जो लब्ध होता, पात वा राहु स्फुटका अंशादि कह-लाता है। दिनोंको दोबारा ६से गुणा करके १८८से बांटने पर जो आवेगा, वह पूर्व प्राप्त अंशादिमें मिलाया जावेगा। दूसरे किसी स्थान पर लब्धपिण्डको १५०से भाग करके जो लब्ध होता, राहु स्फुट अंशादिकी विक-लाओंमें मिलाना पड़ता है। स्फुटके अंशोंको ३०से बांट करके लब्ध अङ्कको पुनर्वार १२से भाग करने पर जो अवशिष्ट रहता, राश्यादि ठहरता है। इसी राश्यादिको ३।३।१२।५२ क्षेपसे निकाल डालने पर जो अवशिष्ट बचता, राहुका स्फुट पड़ता है। इसका अपर नाम स्फुटपात है। (ज्योति०)

चन्द्रग्रहणगणना—पूर्णिमाके अन्तिम समयका राश्यादि स्फुटपात जो आवेगा, उसको तत्कालके रविस्फुटके राश्यादिसे घटाने पर बचनेवाला अंशादि ०से गुण

करनेके पीछे कलाके साथ मिलानेसे आनेवाला अङ्क ४१से गुण करके गुणफलको दो स्थानोंमें रखना चाहिए। फिर उसके एक स्थानोय अङ्कको १६से बाटते हैं। इससे लब्ध होनेवाले अङ्कको द्वितीय स्थानके अङ्कसे घटाने पर जो बचता, उसको एक स्थान पर रखना पड़ता है। तत् सामयिक रविगति कलादिको १३४से गुण करने पर जो फल मिलता उसका पूर्व अङ्कके साथ योग लगता है। इस युक्ताङ्कसे १८६५ कम करने पर जो अवशिष्ट आवेगा वही अङ्क उस कालकी चन्द्रगति द्वारा बाँटा जावेगा। इससे जो बचता, उसको ४३।२०से घटाने पर निकल नेवाला अङ्क ग्रास ठहरता है। लब्धाङ्क ४३।२०से अधिक होने पर ग्रहण नहीं पड़ता। इस ग्रासाङ्कको दो स्थानोंमें रखना चाहिये। फिर उनमें एकको १२से गुण करते और दूसरेमें १० जोड़ देते हैं। इसके बाद १२ और गुणित अङ्कको दस युक्त अङ्कद्वारा भाग करने पर जो लब्ध होता वही इस दिनको चन्द्रग्रहणको स्थितिका दण्डादि ठहरता है। (ज्योति०)

प्रकारान्तरसे चन्द्रग्रहणको स्थितिके दण्डादिका जाननेका उपाय—पूर्णिमाके अन्तिम समयमें स्फुटपात तथा रविस्फुटका अन्तर जितने अंश हो, उसको कला बना करके दो स्थानोंमें रख देना चाहिये। फिर उनमें एकको ८से भाग करने पर जो लब्ध आता, वह भी दो स्थानों पर रखा जाता है। इसमें एकको क तथा दूसरेको ख -चिह्नित करते हैं। क चिह्नित अङ्कको ५५से बांटने पर जो निकलेगा, उसमें ख चिह्नित अङ्क मिलाना पड़ेगा। इस युक्ताङ्कको पूर्वस्थापित कलासे घटाना चाहिये। जो अवशिष्ट रहेगा, उसके साथ इस समयको रविगतिको ३से गुण करके जोड़ना पड़ेगा। इस युक्ताङ्कमें ४० घटाने पर जो बचता, उसको तत्कालको चन्द्र गतिसे हीन करने पर शेष रहनेवाला अङ्क ६से गुण करना पड़ता है। इसका जो फल आवेगा, वही ग्रास कहलावेगा। ग्रासको दो स्थानों पर रख करके ग और घ चिह्न लगाया जाता है। ग चिह्नित अङ्कको १२से गुण घ चिह्नित अङ्कमें १८३ योग करना चाहिये। योग फल द्वारा गुणफलको बाटने पर जो लब्ध होगा, उस दिनके चन्द्रग्रहणका स्थितिदण्डादि ठहरेगा। (ज्योति०)

पूर्णिमाके अन्तिम समयके राश्यादि चन्द्रस्फुटसे राश्यादि स्फुटपातको हीन करने पर जो राश्यादि आवेगा उसमें २ मिलाया जावेगा। यदि युक्ताङ्क ६से अधिक होता, तो ६ छोड़ करके अवशिष्ट अङ्क लिया जाता है। फिर देखना चाहिये, वह अङ्क ३से अधिक है या नहीं। यदि ३से अधिक हो, तो उससे ३ निकाल करके अव शिष्टको कला बना डालना चाहिये। फिर उक्त अङ्क ३से न्यून रहने पर उसको ३से घटा करके बचनेवाले अङ्कको ही कलाएं बनायी जाती हैं। इसके बाद उक्त कलाओंके ७से गुण करते हैं। इसमें आनेवाले अङ्कको ८०से भाग करने पर जो लब्ध आता, वही शर कहलाता है।

चन्द्रको साधित गतिको १७से गुण करके ४२० द्वारा बाटने पर जो लब्ध होता उसीका नाम चन्द्रमान है। चन्द्रमानको १०से गुण करके ३से बाटने पर जो लब्ध आता, एक स्थान पर रखा जाता है। रविकी गतिको ६०से गुण करने पर जो मिलता, उससे ८७३ निकालना पड़ता है। फिर अवशिष्टको १११से भाग करने पर जो फल आता, वह पूर्वस्थापित अङ्कसे घटाया जाता है। इसके अवशिष्ट रहनेवालेका नाम राहुमान है।

लब्धाङ्कसे शरका अङ्क अधिक आनेसे ग्रहण नहीं पड़ता। ग्रासाङ्कको जो सख्या होगी, उसीके अनुसार स्थित्यर्धखण्डा और शुद्धिफल ले करके एक स्थानमें रखना चाहिये। फिर तत्कालके चन्द्रको गतिको ८६०से घटा करके जो अवशिष्ट आता, शुद्धिफल द्वारा गुण किया जाता है। इस गुणफलको १६०से बाटने पर जो लब्ध होगा, उसको स्थित्यर्धखण्डाके अङ्कमें मिलानेसे शुद्ध स्थित्यर्ध दण्डादि मिलेगा।

पूर्णिमाके स्थिति दण्डको दो स्थानोंमें रख करके उसमें एकसे शुद्धस्थित्यर्ध दण्डादि घटाने पर आनेवाला अङ्क ही चन्द्रग्रहणका स्पर्श दण्डादि होता है। दूसरेमें शुद्धस्थित्यर्ध दण्डादि मिलानेसे चन्द्रग्रहणका मोक्ष दण्डादि निकलता है।

चन्द्रस्फुट पातस्फुटमें घटानेसे यदि हीनाङ्क राशिसे न्यून आता, तो ईशान कोणमें स्पर्श तथा वायुकोणमें मोक्ष देखा जाता है। हीनाङ्क ६ राशियोंसे अधिक पड़ने पर अग्निकोणमें स्पर्श तथा नैऋत कोणमें मोक्ष होता

स्थित्यर्ध खण्डा

| ग्रास | स्थित्यर्ध | शुद्धिपल |
|---|---|---|
| ०।१० | ०।२१ | १ |
| ०।२० | ०।२९ | २ |
| ०।३० | ०।३६ | ३ |
| ०।४० | ०।४१ | ३ |
| ०।५० | ०।४६ | ४ |
| १।० | ०।५० | ४ |
| १।३० | १।२ | ५ |
| २।० | १।११ | ६ |
| २।३० | १।२० | ६ |
| ३।० | १।२७ | ६ |
| ४।० | १।४० | ७ |
| ५।० | १।५१ | ८ |
| ६।० | २।१ | ९ |
| ७।० | २।११ | १० |
| ८।० | २।१९ | १० |
| ९।० | २।२७ | १० |
| १२।० | २।४७ | १२ |
| १५।० | ३।४ | १३ |
| १६।० | ३।९ | १३ |
| २०।० | ३।२८ | १२ |
| २४।० | ३।४४ | ११ |
| २८।० | ३।५७ | १० |
| ३२।० | ४।८ | ९ |
| ३६।० | ४।१८ | ७ |
| ४०।० | ४।२६ | ५ |
| ४४।० | ४।३२ | ३ |
| ४८।० | ४।३७ | ३ |
| ५२।० | ४।४१ | ५ |
| ५६।० | ४।४३ | ८ |
| ६०।० | ४।४५ | ८ |
| ६४।० | ४।४७ | ९ |

सूर्यग्रहण—सूर्य ग्रहण गणना करनेके दिन पहले इसी दिनका अब्दपिण्ड, दिनवृन्द, स्फुटपात, अयनांश॰ अमावस्याके अन्तिम दण्डका तात्कालिक रवि तथा चन्द्रका स्फुटपात और गति प्रभृति पूर्व प्रक्रियाके अनुसार गिन करके स्थिर करना चाहिये। सूर्य ग्रहण सम्भावनाको अमावस्याके दिन इस दिनकी अमावस्याके स्थिति दण्डादिसे इस दिवसीय दिनमानका अर्ध अन्तर करने पर जो अवशिष्ट आता, नतदण्ड कहलाता है। नतदण्ड दो प्रकारका होता है—प्राङ्नत और पश्चान्नत। इस दिवसकी अमावस्याका स्थितिदण्ड इसी दिनार्धमें न्यून होने पर प्राङ्नत और अधिक रहनेसे पश्चान्नत कहा जाता है। (ज्योति॰)

ग्रहण गणना करनेके दिवस दिवसीय अयनांशके साथ रविस्फुट योग करनेसे जो राश्यादि निकलता, क चिह्नित खण्डाचक्रमें रखना पड़ता है। इसी राशिमें नतदण्डकी आनेवाली खण्डा और अनुखण्डाको परस्पर अंतर करते हैं। इससे होनेवाले भोग्याङ्क द्वारा इसी नत दण्डके शेषाङ्कपलको पूरण करके ६०से भाग करने पर जो लब्ध आता, इसी खण्डामें मिला दिया जाता है। इसके फलका ही नाम लम्बन है।

अयनांशयुक्त तात्कालिक रविस्फुटके राशिसंख्या अनुसार लङ्कोदयखण्डा ले करके इसी खण्डाके भोग्य द्वारा रविस्फुटके अंशादिको पूरण करके एक जातीय बनाते हैं। इससे मिलनेवाले अङ्कको तीससे बांटने पर जो लब्ध आता, इसी लङ्कोदयखण्डामें मिलाया जाता है। फिर पूर्वसाधित लम्बनके साथ नतदण्ड योग करते पर आनेवाले इसी युक्ताङ्कसे हीन करते हैं। किन्तु अमावस्याका स्थितिदण्ड उस दिनके दो प्रहर पीछे तक रहने पर युक्ताङ्कमें यही अङ्क मिलाना पड़ता है। इसी प्रकार जोड़ने या घटानेसे आनेवाले अङ्कसे उसी राशिकी संख्यामें लङ्कोदयखण्डाका अङ्क घटाना सम्भव होने पर वही खण्डा इस युक्त किम्वा हीनाङ्कसे निकाल डालते हैं। लब्ध अवशिष्टको पांचसे गुण करने पर जो लब्ध होता, उसको एक स्थानमें रख देना चाहिये। फिर जिस राशिको खण्डा वियोग की गयी है, उसी राशिको भोग्यखण्डा द्वारा इस पञ्चगुणित अङ्कको बांटते हैं। इसका लब्धाङ्क एक स्थानमें रखा जाता है। फिर जितनी संख्यक राशि की खण्डा हीन की गयी है, उसी संख्यक अङ्कको पांचसे पूरण करके पूर्वस्थापित अङ्कमें योग करते हैं। इसी

योगफलका नाम मध्योदय वा दशमोदय है।

मध्योदयके अङ्कमें १५ मिलाना चाहिये। युताङ्क ३० से अधिक होने पर ६०में घटाया जाता है। फिर यदि यह युताङ्क ६० से अधिक हो, तो उसमें ६०' निकाल करके शेष अङ्क ग्रहण करना चाहिये। यदि युताङ्क ३० से अधिक न आवे तो उसकी प्रथम अङ्क सङ्ख्या क्रान्ति खण्डा और अनुखण्डा ले करके उभयको अन्तर करते हैं इसीका नाम भोग्य है। भोग्यद्वारा मध्योदयको द्वितीय और तृतीय सङ्ख्याका अङ्कपूरण करके एक जातीय बनाने पर आनेवाले अङ्कको ६० से भाग देकरके खण्डामें मिलाने पर जो आता, क्रान्ति कहलाता है। इसे क्रान्ति को अक्षाङ्क ७८८।३२से अन्तर करते हैं। उसमें जो निकलता, १००से एकवार मात्र बाटना पड़ता है। इससे लब्ध आता, उसी सङ्ख्याको शरखण्डा और अनुखण्डा को ले करके परस्पर घटा दिया जाता है। इससे होने वाले भोग्य द्वारा जिसकी शरखण्डा अनुखण्डाको लेते, गुण कर देते हैं। फिर १००से यथारीति भाग देने पर शर निकलता है।

अयनांशयुक्त रविस्फुटके राश्यादिको अंशादि बना करके ६से भाग देते हैं। इसमें जो लब्ध आता, पूर्व-साधित मध्योदयके साथ घटाने पर स्फुटनत कहलाता है। स्फुटनत जो होगा, वह यदि ३०से अधिक हो तो ६०से निकाल डालना चाहिये और यदि १५से अधिक पड़े, तो ३०से घटाने पर जो आवेगा, उसकी प्रथमाङ्क संख्या ज्याखण्डा तथा अनुखण्डा परस्पर अन्तर करने पर जो होगा, उससे स्फुटनतके शेषाङ्कको गुण करके ६०से भाग दे लब्धाङ्क ज्याखण्डमें मिलने पर जो आवेगा, उसीका नाम ज्या है। इसी ज्याक अङ्कको शराङ्क द्वारा भाग करने पर जो लब्ध आता, स्थिरलम्बन कहलाता है।

लम्बन और स्थिर लम्बन दोनोंके अन्तरको एक स्थानमें रखना चाहिये। पश्चात्कालको यदि पूर्व लम्बनसे स्थिर लम्बन न्यून आता, तो मध्योदयके स्थापित अङ्कमें घटाया और अधिक होनेसे मिलाया जाता है। प्राड्नतकालको पूर्व लम्बनसे स्थिर लम्बन न्यून होनेपर मध्योदयमें योग और अधिक रहनेसे हीन करते हैं। इसी प्रक्रियासे निकलनेवाले अङ्कका नाम स्फुटदशमोदय है।

तात्कालिक दशमोदयमें १५ मिलाने पर यदि ३०से अधिक आता, तो वह ६०से घटाया जाता है। अवशिष्ट प्रथम अङ्क सङ्ख्यासे क्रान्तिखण्डा और उसकी अनुखण्डा ले करके परस्पर अन्तर करने पर जो भोग्य आता, तद्वारा उसके द्वितीय तथा तृतीय अङ्कको पूरण करके एक जातीय बनाया जाता है। इस अङ्कको ६०से भाग दे खण्डामें मिलाने पर जो अङ्क निकलता, उसके साथ १५०० योग करके ७७८।३२ अक्षाङ्कको वियोग करते हैं। अवशिष्टको एक बार मात्र १००से बाटना चाहिये। भागफल सङ्ख्याको नतखण्डा और अनुखण्डा परस्पर घटानेसे भोग्य निकलता है। इसी भोग्य द्वारा गतहस्त शेषाङ्कको गुण करके १००से भाग देना चाहिये। फिर यही भागफल नतखण्डामें मिलाने पर नत बनता है।

स्थिरलम्बको प्राड्नत समय अमावस्याके स्थिति-दण्डमें घटाने और पश्चात्नत समय मिलाने पर स्फुट दर्श दण्ड आता है। (आदि०)

तत्कालको चन्द्रगतिको स्थिर लम्बन द्वारा गुण करके ६०से बाटने पर भागफल कलादि होगा। इसी कलादिको तात्कालिक रविस्फुटसे हीन पश्चान्नतकालमें योग करनेसे लो अर्थात् स्फुटदर्शदण्डका चन्द्रस्फुट निकलता है।

स्फुटदर्शदण्ड समयके चन्द्रस्फुटसे ३ राशि निकाल डालने पर यदि ३ राशिसे न्यून आता तो इसे चन्द्र-स्फुटके राशिमें १२ मिला ३ राशि घटानेसे जो होता, उससे इसी दिवसके स्फुटपातको वियोग किया जाता है। यदि यही अङ्क ६ राशिसे अधिक निकले, तो उसे १२ राशिसे हीन करे। इससे आनेवाले राश्यादिको कला बना ८से गुण करना चाहिये। गुणिताङ्कसे १५३८० घटाने पर जो शेष रहता, उसको १०३से बाटना पड़ता है। इसी भागफलका नाम शर है।

शरको पूर्वसाधित नतिके साथ अन्तर करने पर जो अवशिष्ट आता, स्फुटशर कहलाता है।

तात्कालिक रविस्फुटगतिको ५७से गुण करके १०४ से बांटने पर रविमान निकलता है।

चन्द्रमान और रविमानके योगार्धसे स्फुटशर घटाने पर ग्रास आता है। भागफलसे स्फुटशर अधिक होने पर ग्रहण नहीं पड़ता। ग्रासाङ्क सङ्ख्यासे सूर्यग्रहणकी

स्थित्यर्ध खण्डामें जो होगा, एक स्थानमें रखना पड़ेगा। फिर रविमानको ६०से गुण करना चाहिये। गुणफल १८६९से हीन करने पर जो अवशिष्ट आवेगा, वह ग्रासाङ्क संख्याके रविशुद्धिपल द्वारा पूरण किया जाने पर २५१से भाग करके स्थापन किया जावेगा। फिर चंद्रमानको ६० से पूरण करके २०८९में घटाने पर जो अवशिष्ट रहता, उसको इसी ग्रासाङ्क संख्याके चंद्रशुद्धपल द्वारा पूरण करके ३२८से बांटना पड़ता है। फिर यह भागफल पूर्व स्थापित रविके भागफलमें जोड़ करके इसी पूर्वस्थापित स्थित्यर्धखण्डाके साथ मिलानेसे स्थित्यर्ध आ जाता है।

पूर्व स्थापित स्फुटदर्श खण्ड पलको दो स्थानोंमें रखना चाहिये। फिर उसमें एकसे स्थित्यर्ध पलको हीन करने पर सूर्य ग्रहणका स्पर्श दण्ड होगा। दूसरेके साथ योग करने पर इसी सूर्य ग्रहणका मोक्षदण्ड निकलता है।

प्राक् और पश्चान्नतदण्ड संख्यामें लम्बन लगानेकी खण्डा।

| ० राशिप्राङ्नत | १ राशिप्राङ्० | २ राशिप्राङ्० | ३ राशिप्राङ्० |
|---|---|---|---|
| ०।४० | ०।४५ | ०।४२ | ०।३८ |
| १।१३ | १।२४ | १।२२ | १।१४ |
| १।३९ | १।५६ | १।५७ | १।४७ |
| १।५६ | २।१८ | २।२६ | २।१९ |
| २।१० | २।३४ | २।४९ | २।४६ |
| २।२० | २।४६ | ३।५ | ३।७ |
| २।२८ | २।५३ | ३।१५ | ३।२४ |
| २।३४ | २।५६ | ३।२० | ३।३५ |
| २।३८ | २।५७ | ३।२२ | ३।४१ |
| २।४० | २।५६ | ३।२० | ३।४२ |
| २।४१ | २।५४ | ३।१७ | ३।४१ |
| २।४२ | २।५० | ३।१५ | ३।३६ |
| २।४२ | २।४६ | ३।४ | ३।३० |
| २।४१ | २।४१ | २।५५ | ३।५१ |
| २।३९ | २।३५ | २।४६ | ३।११ |
| २।३७ | २।२९ | २।३७ | ३।० |
| २।३३ | २।२३ | २।२७ | २।४८ |
| २।२७ | २।१७ | २।१६ | २।३६ |
| १८ | १८ | १८ | १८ |

| ४ रा० प्रा० | ५ रा० प्रा० | ६ रा० प्रा० | ७ रा० प्रा० |
|---|---|---|---|
| ०।३८ | ०।४२ | ०।४८ | ०।३८ |
| १।१४ | १।२३ | १।२८ | १।१९ |
| १।४७ | २।० | २।८ | १।५७ |
| २।१७ | २।२८ | २।३९ | २।३३ |
| २।४३ | २।५३ | ३।५ | ३।२ |
| ३।५ | ३।१३ | ३।२५ | ३।२५ |
| ३।२६ | ३।२९ | ३।३९ | ३।३९ |
| ३।३६ | ३।४१ | ३।४८ | ३।५१ |
| ३।४७ | ३।५० | ३।५५ | ३।५६ |
| ३।५३ | ३।५६ | ३।५९ | ३।५९ |
| ३।५५ | ३।५९ | ४।० | ३।५६ |
| ३।५४ | ३।५९ | ३।५९ | ३।५६ |
| ३।५० | ३।५७ | ३।५६ | ३।५२ |
| ३।४४ | ३।५३ | ३।५१ | ३।४६ |
| ३।३६ | ३।४६ | ३।४४ | ३।३८ |
| ३।२५ | ३।३७ | ३।३६ | ३।२६ |
| ३।१४ | ३।२७ | ३।२७ | ३।२६ |
| ३।२ | ३।१५ | ३।१७ | ३।२८ |
| १८ | १८ | १८ | १८ |

| ८ रा०प्रा० | ९ रा०प्रा० | १० रा०प्रा० | ११ रा०प्रा० |
|---|---|---|---|
| ०।२८ | ०।२२ | ०।२३ | ०।३० |
| ०।५७ | ०।४२ | ०।४३ | ०।५५ |
| १।२७ | १।५ | १।२ | १।१६ |
| २।० | १।२[illegible] | १।११ | १।३४ |
| २।३२ | १।५२ | १।३६ | १।४८ |
| ३।१४ | २।१७ | १।५५ | २।० |
| ३।२२ | २।३६ | २।१० | २।११ |
| ३।३८ | २।५६ | २।२५ | २।२१ |
| ३।४८ | ३।१३ | २।४० | २।१६ |
| ३।५४ | ३।३१ | २।५४ | २।३[illegible] |
| ३।५५ | ३।३८ | ३।५ | २ ४४ |
| ३।५३ | ३।४२ | ३।१३ | २।४६ |
| ३।४९ | ३।४३ | ३।१९ | २।५३ |
| ३।४३ | ३।३६ | ३।२१ | २।५१ |
| ३।३४ | ३।३४ | ३।२२ | २।५७ |
| ३।२५ | ३।२६ | ३।१८ | २।५६ |
| ३।१५ | ३।१६ | ३।१२ | २।५४ |
| १७ | १७ | १७ | १७ |

ग्रहबल (सं० क्लो०) ग्रहस्य बलं, ६-तत्। ग्रहका बल, ग्रहको सामर्थ्य ताकत या कार्यदक्षता। वृहज्जातकके मतानुसार—ग्रहोंका बल चार प्रकारका है—स्थानबल, दिक्बल, चेष्टाबल और कालबल। ग्रहगण अपने अपने उच्च, नवांश त्रिकोण या मित्रक्षेत्रमें अथवा अपने भवनमें रहनेसे बलवान् होते हैं इसोको स्थानबल कहते हैं। पूर्व में अर्थात् लग्नमें बुध और वृहस्पति दक्षिण या दशम स्थानमें रवि और मङ्गल पश्चिम या सप्तम राशिमें शनि तथा उत्तर या चतुर्थ राशिमें शुक्र और चन्द्र रहनेसे बलवान् होते हैं। इसका नाम दिक्बल है। जो ग्रह जिस राशिमें रहनेसे बलवान् होता है, वह ग्रह उस राशिसे गणनामें सप्तम राशिमें रहे, तो वह बिलकुल बलशून्य हो जाता है। बीचका बल अनुपातके अनुसार निरूपण करना चाहिये।

मकर आदि छह राशियोंको उत्तरायण और कर्कट आदि छह राशियोंको दक्षिणायन कहते हैं। रवि और चन्द्र उत्तरायणमें रहनेसे तथा मङ्गल, बुध, वृहस्पति, शुक्र और शनि वक्रगामी या चन्द्रके साथ रहनेसे बलवान् होते हैं। इसोको चेष्टाबल कहते हैं। युद्धमें जीतनेवाले ग्रह भी बलवान् होते हैं। (ग्रहयुद्ध देखो।)

चन्द्र, मङ्गल और शनि रातमें सूर्य, वृहस्पति और शुक्र दिनमें तथा बुध रात-दिन दोनों समयमें बलवान् होते हैं। पापग्रह कृष्णपक्षमें और शुभग्रह शुक्लपक्षमें बलशाली होते हैं। जो ग्रह जिस वर्ष, जिस मास, जिस दिन और जिस घड़ोका अधिपति है, उसी वर्ष में, उसी मासमें, उसी दिनमें और उसी घड़ीमें उसे बलवान् समझना चाहिये। इसको कालबल कहते हैं। वृहज्जातकको मतसे शनि सब ग्रहोंसे कमजोर है। शनिसे ज्यादा बलवान् मङ्गल है, मङ्गलसे ज्यादा बुध, बुधसे ज्यादा वृहस्पति, वृहस्पतिसे ज्यादा शुक्र, शुक्रको अपेक्षा चन्द्र और चन्द्रको अपेक्षा सूर्य ज्यादा बलवान् है। लघुजातकके मतसे, यही ग्रहोंका नैसर्गिक बल है।

बलके अनुसार ग्रहोंके फलोंका तारतम्य जाननेके लिये भावफल आदि शब्द देखो।

ग्रहबलि (सं० पु०) ग्रहाणां बलिः, ६ तत्। ग्रहोंका पूजोपहार। ग्रहयज्ञमें ग्रहके लिए देने योग्य गुड़ोदनादि। ग्रहयज्ञ देखो।

ग्रहभक्ति (सं० स्त्री०) ग्रहाणां भक्तिर्भागः, ६-तत्। ग्रहोंका भाग, अंश या अधिकार। भूगोलमें अवस्थित ग्रहगण अंशक्रमसे समस्त देश, द्रव्य और पुरुष आदिका भोग करते हैं। जो जिस ग्रहका भोग्य है, उसे उस ग्रहकी भक्ति कहते हैं। वृहत्संहितामें ग्रहभक्तिके विषयमें ऐसा लिखा है—

सूर्यको भक्ति—नर्मदाके पूर्वार्द्ध शोण, भद्र, वङ्ग, सुह्म, कलिङ्ग, वाह्लिक, शक, यवन, मगध, शवर, प्राग्ज्योतिष, चीन काम्बोज, मेकल, किरात, विकट, पर्वतके भीतर और बाहर रहनेवाला, पुलिन्द, द्राविड़का पूर्वार्द्ध, यमुनाका दक्षिण किनारा, चम्पा, उदुम्बर, कौशाम्बी, चेदि, विन्ध्याटवी, पुण्ड्र, गोलाङ्गूल, श्रीपर्वत, वर्द्धमान और इक्षुमती ये सब देश, तस्कर, पारत, कान्तार, गोप, बीज, तुष, धान्य, कटुकवृक्ष, कनक, अग्नि, विष, औषध, समर, शूर, वैद्य, चतुष्पद, कृषिकर नृप, हिंस्र, पदातिक, चोर, कृष्णसर्प तथा यशोयुक्त तीक्ष्ण अरण्यद्रव्य, इन सबोंका अधिपति सूर्य है।

चन्द्रमाको भक्ति—गिरि, सलिल, दुर्ग कोशल, भरुकच्छ, समुद्र, रोमक, तुषार, वनवासी, तङ्गण, हल, स्त्रीराज्य, महार्णवद्वीप, मधुररस, कुसुम, फल, लवण, मणि, शङ्ख, मौक्तिक, पद्म शालि, यव, ओषधि, गेहूं, यजमान, राजाके वशीभूत ब्राह्मण, सफेद घोड़ा, रतिकारी युवती, चमूपति, भोज्यवस्त्र, शृङ्गयुक्त पशु, निशाचर, कार्षक और यज्ञविद्, ये सब चन्द्रके भोग्य है

मङ्गलको भक्ति—शोण, नर्मदा और भीमरथीके पश्चिमार्द्धमें स्थितराज्य, निर्विन्ध्या, वेत्रवती, गोदावरी, शिप्रा, वेणा, मन्दाकिनी, पयोष्णी, महानदी, सिन्धु, मालती और पारा आदि नदी, उत्तरपाण्ड्य, महेन्द्रादि, विन्ध्यमलयके निकटवर्त्ती स्थान, चोल, द्रविड़, विदेह, अन्ध्र अश्मक, भासापुर, कोङ्कण, ऋषिक, कुन्तल, केरल, दण्डक, कान्तिपुर, म्लेच्छ, सङ्करज, नासिक, भोगवर्द्धन विराट विन्ध्याद्रिपार्श्ववर्ती देश तापी और गोमती नदीका मीठा पानी पीनेवाले मनुष्य, नगरवासी, कृषिकर, पारत हुताशनाजीवी शस्त्राजीवी, अरण्यचर, दुर्ग, क्षुद्रनगर, घातक, गर्वित, नरपति कुमार, हस्ती, दाम्भिक, बालक पशुपालक, लाल फल और फूल, विद्रुम, चमूपालक,

गुड़, शराब, कोषागार अग्निहोत्री, धातुकी खान, चोर, शठ, दीर्घवैर और बहुभोजी, इन सबका अधिपति मङ्गल है।

बुधको भक्ति—लोहित्य और सिन्धुनद, सरयू गम्भीरिका, रथाह्वा, गङ्गा और कौशिकी आदि नदी, काम्बोज, वैदेह, मथुराका पूर्वार्द्ध, हिमालय, गोमन्त और चित्रकूटके तमाम राज्य, सौराष्ट्र, सेतु, जलमार्ग, पण्य, गुफा और पर्वतके जीवजन्तु, कूप, यन्त्र, गायन, लिखनेकी चीज, मणि, अङ्गराग, गन्धयुक्तिज्ञ पण्डित, चित्रकार, शाब्दिक गणितज्ञ प्रसाधक आयुष्कर, शिल्पशास्त्राभिज्ञ, चर, मायावी, शिशु, कवि, शठ, सूचक, अभिचाररत, दूत, नपुंसक, हास्यज्ञ, भूततन्त्र, इन्द्रजालज्ञ, रक्षक, नट, नर्त्तक, घृत तैल स्नेहके बीज, तिक्त, व्रतचारी, रसायनकुशल और अश्वतर इन सबका अधिपति बुध है।

वृहस्पतिकी भक्ति—सिन्धु नदीका पूर्वभाग, मथुराका पश्चार्द्ध, भरत, सौवीर, स्रुघ्नको उत्तरदिशा विपाशा और शतद्रु नदी, रामठ, शाल्व त्रैगर्त्त, पौरव, अम्बष्ठ, पारत, वाटधान यौधेय सारस्वत आर्जुनायन तथा मत्स्यदेशके अर्द्ध भागके ग्राम और सारे राज्य, हस्ती घोड़ा, पुरोहित राजा, मन्त्री, माङ्गल्य और पौष्टिक कार्यमें आसक्त व्यक्ति, कारुण्य, सत्य, शौच, व्रत, विद्या दान और धर्ममें आचरण करनेवाला व्यक्ति, पौर, धनशाली, शाब्दिक, वैदिक अभिचार और नीतिज्ञ, छत्र, ध्वजा और चामर आदि उपकरण, शैलज, मांसी, तगर कुड़, पारद सैन्धव, लतासे उत्पन्न हुई चीज, मधुररस, मोम तथा चोरक नामका गन्धद्रव्य, ये सब वृहस्पतिके भोग्य हैं।

शुक्रको भक्ति—तक्षशिला, मार्त्तिकावत, बहुगिरि, गान्धार, पुष्कलावत, प्रस्थल, मालव, कैकय, दशार्ण, उशीनर और शिविदेश, वितस्ता, इरावती और चन्द्रभागा नदीका पानी पीनेवाले मनुष्य, रथ, कुञ्जर, रजताकर, माहुत, धनुर्धारी, सुरभीकुसुम, अनुलेपन, मणिवज्रादि विभूषण, पद्म, शय्या, नवीन युवती, सुपक्व अन्न और मधुर रसवाले भोजनको खानेवाले प्राणी, उद्यान, जल, कामी, यश, सुख, औदार्य और रूपवान्, विद्वान, मन्त्री, वणिक्, कुम्हार, चित्राण्डज, हर्र, बहेड़ा रेशमी कपड़ा, सनका कपड़ा, कम्बल, पत्ता, श्रोणिक लोध्रपत्र, चोरक, जायफल, अगुरु, वच, पीपल और चन्दन, इन सबका अधिपति शुक्र है।

शनिकी भक्ति—आनर्त्त, अर्बुद पुष्कर, सौराष्ट्र आभीर, शूद्र, रैवतक, जिस देशमें सरस्वती नदी न हो वह देश, पश्चिमके देश, कुरुक्षेत्र प्रभास, विदिशा, वेदस्मृतिके पासकी चीज, खलूरूड, मलिन, नीच, तैली, विहीनसत्त्व, उपहतपुरुष, बन्धनकारी, व्याध, अशुचि, कैवर्ट (धीवर), विरूप, वृद्ध, शौकरिक, गणपूज्य, स्खलितव्रत भील, पुलिन्द, दरिद्र, कटु, तिक्त, रसायन, विधवा स्त्री, सर्प, चोर, रानी, खर, करभ (हाथीका बच्चा), चना, पागल और निष्पाप द्रव्य, इन सबका शनि अधिपति है।

राहुकी भक्ति—पर्वतकी चोटी, गुफा, गुहाके निवासी, म्लेच्छ, शूद्र, गोमायुभक्ष्य, शूलिक, वोक्काण, अश्वमुख, विकलाङ्ग, कुलाङ्गार, हिंस्र, कृतघ्न, चोर, सत्य, शौच और दानसे वर्जित खरचर, मल्लयुद्धकारी, तीव्ररोषयुक्त, नीच, उपहत, दाम्भिक, राक्षस, निद्रालु, धर्महीन, मूग और तिल इन सबका अधिपति राहु है।

केतुग्रहकी भक्ति—गिरिदुर्ग, पह्लव, श्वेतहूण, चोल, अवगान, मरु, चीन, प्रत्यन्तदेश, धनी, उदारस्वभाव, कलहकारी, पराक्रमी, परदाररत (लम्पट), झगड़ैलू, मदगर्वित मूर्ख और अधार्मिक विजयाभिलाषी, इनका अधिपति केतुग्रह है।

जो ग्रह प्रकृतिस्थ स्निग्धांशु तथा निर्घात उल्का रज वा ग्रह मर्दन द्वारा हत नहीं होता, स्वभवनगत स्वोच्च स्थित है और शुभग्रहसे देखे जाने पर उदित होता है उस ग्रहको जिनका अधिपति कहा गया है, उनका मङ्गल होता है। इसके विपरीत लक्षण हो तो अमङ्गल होता है। (वृहत्संहिता १६ अ०)

ग्रहभीतिजित् (सं० पु०) ग्रहभीति जयति जि क्विप्। चोड़ा नामका गन्धद्रव्य।

ग्रहभोजन (सं० क्ली०) ग्रहाणां भोजनं, ६ तत्। ग्रहके लिये देने लायक गुड़ ओदन प्रभृति। ग्रहयज्ञ देखो।

ग्रहमण्डल (सं० क्ली०) ग्रहाणां मण्डलं, ६-तत्। १ ग्रह समूह, ग्रहोंका झुण्ड। २ ग्रहपूजाके लिये अष्टदल पद्माकार स्थानभेद। ग्रहयज्ञ देखो।

ग्रहमैत्र (सं० क्ली) ग्रहयोर्दम्पति राश्यधिपयोर्मैत्र,

६-तत्। वर और कन्याके ग्रहोंके स्वामियोंकी मित्रता। इसका विचार विवाहके समय किया जाता है।

विवाह देखो।

ग्रहमैत्री (सं० स्त्री०) ग्रहमैत्र देखो।

ग्रहयज्ञ (सं० पु०) ग्रहाणां यज्ञः, ६-तत्। शान्ति और पुष्टि आदिकी कामनाके लिए ग्रहके उद्देश्यसे जो यज्ञ किया जाता है। इसका प्रारम्भ काल इत्यादि संस्कार-तत्त्वमें लिखा है। दीपिकाके मतसे शुभग्रहके दिनमें या रविवारमें चित्रा, अनुराधा, मृगशिरा, रेवती, पुष्या, अश्विनी, हस्ता, रोहिणी, उत्तरफल्गुनी, उत्तराषाढ़ा और उत्तरभाद्रपदनक्षत्रमें, शुभराशिमें तथा विलग्नमें शुभ होनेसे शान्तिक और पौष्टिक ग्रहयज्ञ करना चाहिये। जन्मलग्नमें और गोचरमें जो ग्रह अशुभसूचक होते हैं, ग्रहयज्ञमें उन्हींकी पूजा की जाती है। भावी अमङ्गल-का निवारण करना ही ग्रहयज्ञका उद्देश्य है। शान्तिके लिए जो ग्रहयज्ञ किया जाता है, उसमें समयका विचार नहीं करना पड़ता। मलमास (लौंदका महीना) आदि-में भी किया जा सकता है, परन्तु पौष्टिक ग्रहयज्ञ शुद्ध समयमें किया जाता है।

प्रयोग—जिस दिन ग्रहयज्ञ करना हो, उस दिन यज-मानको सबसे पहिले स्नान और नित्यक्रिया करके गोबर-से लिपे हुए शुद्ध स्थानमें उत्तरकी तरफ मुंह कर कुशा-सन पर बैठना चाहिये, फिर स्वस्तिवाचन करना चाहिये। ब्राह्मणोंका वरण करके सङ्कल्पपूर्वक मन्त्रोच्चारणके साथ साथ सफेद सरसों क्षेपण कर विघ्नकारी असुरोंको दूर करना चाहिये। इसके बाद गणाधिप और षोड़श मातृ-काकी पूजा, वसोधारा और आभ्युदयिक श्राद्ध करते हैं। यजमानके अशक्त होनेसे प्रतिनिधि रूपसे ब्राह्मण वरण कर सकते हैं। मण्डपके उत्तरपूर्व भागमें २४ अङ्गुल या एक हात विस्तीर्ण और १२ अङ्गुल या आधा हात ऊंची वेदी बनानी पड़ती है। वेदीके बीचमें लालचन्दनसे गोलाकार सूर्य बनाया जाता है, अग्निकोण-में सफेद रंगका अर्द्धचन्द्राकृति चन्द्र, दक्षिणकी तरफ त्रिकोण लाल मंगल, ईशानकोणमें पीला चम्पाकृति बुध, उत्तरमें पीतवर्णका पद्माकार वृहस्पति, पूर्वमें श्वेतवर्ण-का चौकोन शुक्र, पश्चिममें काला सर्पाकृति शनि, नैऋत-कोणमें कृष्णवर्णका मकराकृति राहु तथा वायुकोणमें खड्गाकार धूम्रवर्णका केतु बनाया जाता है। अपने गृह्य-सम्मत विधिके अनुसार अग्निस्थापनसे ले कर ब्रह्मस्थापन तक कर्मका अनुष्ठान कर ग्रहोंका ध्यान और आवाहन पूर्वक यथोक्त गन्धपुष्पादि द्वारा ग्रहोंकी पूजा की जाती है।

गन्ध—सूर्यको लालचन्दन, चन्द्रको श्वेतचन्दन, मङ्गल-को कुङ्कुम, बुधको सरलकाष्ठ, वृहस्पतिको समान भाग-से मिश्रित लालचन्दन, श्वेतचन्दन, कुङ्कुम और सरल काष्ठ, शुक्रको श्वेतचन्दन, शनिको कस्तूरी तथा राहु और केतुको पद्मकाष्ठकी गन्ध देनी पड़ती है।

धूप—सूर्यको गुग्गुल, चन्द्रको सरलकाष्ठ, मङ्गलको देवदारु, वृहस्पतिको दशाङ्ग, शुक्रको अगुरु शनिको कालागुरु, राहुको दारचीनी, तथा केतुको मधुमिश्रित दारचीनीकी धूप दी जाती है। ग्रहपूजाके बाद ग्रहके अधिदेवता और प्रत्यधिदेवताकी पूजा करके ग्रहोंको बलि प्रदान किया जाता है

बलि—सूर्यको गुड़ौदन, चन्द्रको सरलकाष्ठ, मङ्गल-को पक्व यवचूर्णका यावक, बुधको क्षीरान्न, वृहस्पतिको दध्योदन शुक्रको घृतौदन, शनिको यव और तिलतण्डुल-की खिचरी, राहुको छागमांस, केतुको बकरीके दूधकी खीरके साथ अजकर्णरक्त मिश्रित यव और तिलतण्डुल दिया जाता है।

इसके बाद चरुपाक कर कुशण्डिका समापनपूर्वक रवि आदि ग्रहोंका चरुहोम किया जाता है। यथाशक्ति जप और मधु व घृतयुक्त समिधमें होम करना पड़ता है।

समिध—सूर्यको अकवन, चन्द्रको पलाश, मङ्गलको खदिर (कत्थेका पेड़), बुधको लटजीरा, वृहस्पतिको पीपल, शुक्रको उदुम्बर, शनिको अग्निगर्भा (शमी या किकुर), राहुको दूब और केतुके लिए कुशाकी लकड़ी-से अग्नि जलाई जाती है। (ग्रहयागतत्त्व)

मत्स्यपुराणमें लिखा है कि, ग्रहवेदीके पूर्वोत्तर कोणमें एक भरा हुआ घड़ा रख कर, उसे दही, अक्षत, फल, वस्त्रयुगल, पञ्चरत्न, पञ्चभङ्ग और आमके पत्तोंसे सुशोभित कर फिर उस पर गज, अश्व, अश्विनी, वल्मीक, सङ्गम और गोशालाकी मिट्टी तथा यजमानके स्नानके लिए सर्वौषधि निक्षेप की जाती है।

शनिकी दक्षिणा धेनु है। दानमंत्र—

"यस्मात्त्वं पृथिवी सर्वा धेनुः केशवसन्निभा।
सर्वपापहरा नित्यमतः शान्तिं प्रयच्छ मे॥"

राहुकी दक्षिणा अयस है। दानमन्त्र—

"यस्मादायसकर्माणि तवाधीनानि सर्वदा।
लाङ्गलाद्यायुधादीनि तस्माच्छान्तिं प्रयच्छ मे॥"

केतुकी दक्षिणा—अज। दानमन्त्र—

"यस्मात्त्वं सर्वयज्ञानां मुख्यत्वेन व्यवस्थितः।
दानं विभावसो नित्यमतः शान्तिं प्रयच्छ मे॥"

ग्रहोंको सन्तुष्ट करनेके लिए गाय, पलङ्ग और भूमि दान करनेका भी विधान है। सब तरहके ग्रहयज्ञमें अयुत होम करना पड़ता है। अभीष्ट कामनाकी पूर्तिके लिए लाख जप किये जाते हैं।

ग्रहयज्ञ समाप्त होने पर पूर्णाहुति दे कर पूर्वस्थापित पूर्णकुम्भसे चार ब्राह्मण यजमानको स्नान कराते हैं। स्नानका मन्त्र इस प्रकार है—

"सुरास्त्वामभिषिञ्चन्तु ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः।
वासुदेवो जगन्नाथस्तथा सङ्कर्षणो विभुः॥
प्रद्युम्नश्चानिरुद्धश्च भवन्तु विजयाय ते।
आखण्डलोऽग्निर्भगवान् यमो वै निरृतिस्तथा॥
वरुणः पवनश्चैव धनाध्यक्षस्तथा शिवः।
ब्रह्मणा सहिताः शेषो दिक्पालाः पान्तु ते सदा॥
कीर्तिर्लक्ष्मीर्धृतिर्मेधा पुष्टिः श्रद्धा क्रिया मतिः।
बुद्धिर्लज्जा वपुः शान्तिः पुष्टिः कान्तिश्च मातरः॥
एतास्त्वामभिषिञ्चन्तु धर्मपत्न्यः समागताः।
आदित्यश्चन्द्रमा भौमो बुधजीवसितार्कजाः॥
ग्रहास्त्वामभिषिञ्चन्तु राहुः केतुश्च तर्पिताः।
देवदानवगन्धर्वा यक्षराक्षसपन्नगाः।
ऋषयो मुनयो गावो देवमातर एव च॥
देवपत्न्यो द्रुमा नागा दैत्याश्चाप्सरसां गणाः।
अस्त्राणि सर्वशस्त्राणि राजानो वाहनानि च॥
औषधानि च रत्नानि कालस्यावयवाश्च ये।
सरितः सागराः शैलास्तीर्थानि जलदा नदाः।
एते त्वामभिषिञ्चन्तु सर्वकामार्थसिद्धये॥"

स्कन्दपुराणमें लिखा है कि, ग्रहोंको जन्मभूमि, गोत्र, अग्नि, वर्ण और मुख आदिको बिना जाने ही शान्ति करनेसे ग्रहगण अपमानित होते हैं। इस लिए उसका कुछ फल भी नहीं होता, अतएव शान्ति करनेसे पहिले ग्रहोंको जन्मभूमि आदि भी जानना आवश्यकीय है। ग्रहोंकी जन्मभूमि आदि जाननेका सरल तरीका नीचे दिया जाता है—

| नाम | सूर्य | चन्द्र | मंगल | बुध | शुक्र | बृहस्पति | शनि | राहु | केतु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जन्मभूमि | कलिङ्ग | यमुना | अवन्ती | मगध | सैन्धव | भोजकट | सौराष्ट्र | बर्बरदेश | अन्तर्वेदी |
| गोत्र | काश्यप | अत्रि | भरद्वाज | अत्रि | अङ्गिरा | भृगु | काश्यप | पैठिनसि | जैमिनि |
| अग्नि | कपिल | पिङ्गल | धूमकेतु | जाठर | शिखी | हाटक | महातेजा | हुताशन | हुताशन |
| विप्रादिवर्ण | क्षत्रिय | वैश्य | क्षत्रिय | वैश्य | विप्र | विप्र | शूद्र | शूद्र | शूद्र |
| वर्ण (रूप) | रक्त | शुक्ल | रक्त | पीत | पीत | शुक्ल | कृष्ण | कृष्ण | चित्र |
| मण्डलमें स्थान | मध्य | पूर्वदक्षिण | दक्षिण | पूर्वोत्तर | उत्तर | पूर्व | पश्चिम | दक्षिणपश्चिम | पश्चिमोत्तर |
| दृष्टि | ऊर्द्ध्वदृष्टि | अधोदृष्टि | दक्षिणदृष्टि | वामदृष्टि | वामदृष्टि | ऊर्द्ध्वदृष्टि | अधोदृष्टि | दक्षिणदृष्टि | दक्षिणदृष्टि |
| आकार | गोल | अर्द्धचन्द्र | त्रिकोण | चाप | पद्म | चतुष्कोण | सर्प | मकर | खड्ग |
| वाहन | सप्ताश्वरथ | दशाश्वरथ | मेष | सिंह | हस्ती | घोड़ा | गृध्र | सिंह | गृध्र |
| मूर्त्ति द्रव्य | ताम्र | स्फटिक | श्वेतचन्दन | स्वर्ण | स्वर्ण | चाँदी | लोहा | सीसा | काँसा |
| गन्ध | लालचन्दन | श्वेतचन्दन | लालचन्दन | कुङ्कुम | कुङ्कुम | श्वेतचन्दन | कस्तूरी | कस्तूरी | कस्तूरी |
| पुष्प | कनेर | कुमुद | जवा | चम्पा | पद्म | मालती | चमेली | कुन्द | चमेली |
| धूप | गुग्गुल | घृताक्त यक्षधूप | सर्जरसयुक्त सिल्हक | पीला अगुरु और सिल्हक | दशाङ्ग | घृतयुक्त बिल्वागुरु | पद्मकाष्ठ | यक्षधूप | मधुयुक्त दारचीनी |
| मतान्तरमें धूप | कुंदरू | घृताक्त | सर्जरस | पीलाअगुरु | सिल्हज | बिल्वागुरु | गुग्गुलू | लाख | लाख |
| फल | अङ्गूर | ईख | सुपारी | नारङ्गी | जम्बीरीनीबू | बीजौरा | जायफल | नारियल | अनार |
| वस्त्र | रक्त | श्वेत | रक्त | पीला | पीला | श्वेत | कृष्ण | काला | चित्र |

| नाम | सूर्य | चन्द्र | मङ्गल | बुध | शुक्र | बृहस्पति | शनि | राहु | केतु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रत्न | माणिक्य | मोती | मूंगा | पन्ना | पुखराज | हीरा | नीलक | लोहितमणि | वैदुर्यमणि |
| बलि | गुडोदन | घृतपायस | यावक | क्षीरयष्टिक | दध्योदन | घृतौदन | कृसर | अजमास | चित्रान्न |
| समिध | अकवन | पलाश | कत्थका पेड | लटजोरा | पीपल | उदुम्बर | शमी | दुर्वात्रय | कुशत्रय |
| दक्षिणा | कपिलाधेनु | शङ्ख | लाल बैल | स्वर्ण | पीतवस्त्र | श्वेताश्व | कृष्णधेनु | खड्ग | छाग |
| जपसंख्या | ६००० | १०००० | ७००० | १७००० | १६००० | २०००० | १९००० | १८००० | ७००० |
| अधिदेवता | शिव | उमा | स्कन्द | नारायण | ब्रह्मा | इन्द्र | यम | काल | चित्रगुप्त |
| प्रत्यधिदेवता | अग्नि | जल | चिति | विष्णु | इन्द्र | इन्द्राणी | प्रजापति | सर्प | ब्रह्मा |

यजमान अर्थात् जिसके लिए ग्रहयज्ञका अनुष्ठान किया जाता है, उसको वेदके अनुसार वैदिक मन्त्र द्वारा ग्रह, अधिदेवता और प्रत्यधिदेवताका होम करना पडता है। भिन्न भिन्न वेदमन्त्रके आदिके कुछ शब्द और किस वेदमें किस जगह वह मन्त्र लिखा है उसके चिह्न नीचे लिखे जाते हैं—

सूर्यके होममन्त्र। ऋक—"आकृष्णेण रजसा।" १।३५।२। यजु—'आकृष्णेण रजसा।" (वा०) ३।४०, साम—'उदुत्य जातवेदस" १।१।२।३।११, अथर्व—'विपासहि महमान" १७।१।१।

चन्द्रके होममन्त्र। ऋक—"आप्यायस्व समेतुते १।९१।१६, यजु—'इम देवा असपत्न" (वा०) ९।४०, साम—"सन्तो पयांसि" (वा०) १२।११३, अथर्व—शक्रध स नक्षत्राणि" ६।१२८।१।

मङ्गलके होममन्त्र। ऋक—'अग्निमूर्द्धा दिव" ८।४४।१६। यजु—"अग्निर्मूर्द्धा दिव' (वा०) १३।१२०, साम—'अग्निर्मूर्द्धांदिव" १।१।१।३।७, अथर्व—"त्वया मन्यो सरथम्" ४।३१।१।

बुधके मन्त्र। ऋक—"अग्ने विवस्वत्" १।४४। यजु—"उद्बुध्यस्वाग्ने" (वा०) १५।५४; साम—"अग्ने विवस्वत्' १।१।१।४।८, अथर्व—"यद्राजानोविभजन्त" ३।२९।१।

बृहस्पतिके मन्त्र। ऋक्—"बृहस्पते परिदीया" १०।१०३।४, यजु—"बृहस्पते अतियदर्य्य' (वा०) २६।३। साम—"बृहस्पते परिदीया १।६।३।२।१; अथर्व—"बृहस्पतिर्न परिपातु" ७।५१।१।

शुक्रके मन्त्र। ऋक—"शुक्र ते अन्यत् ६।५८।१; यजु—"अन्नात् परिस्रुत' (वा०) १९।७५; साम—"शुक्र तेऽन्यत्' १।२।१।६।२, अथर्व—'हिरण्यवर्णा शुचय १।३३।१।

शनिके मन्त्र। ऋक्—"शन्नोदेवीरभीष्टये" १०।९।४, यजु—"शन्नोदेवीरभीष्टये" (वा०) ३६।१२। साम—"शन्नो" १।१।१।३।१३, अथर्व—"सहस्र बाहु पुरुष" १९।६।१।

राहुके मन्त्र। ऋक—"कयानश्चित्र" ४।३१।१; साम—वैसा ही, यजु—"काण्डात् काण्डात्" (वा०) १३।२०, अथर्व—"दिव्य चित्र ऋतुधा"।

केतुके मन्त्र। ऋक—"केतु कृण्वन्नकेतवे" १।६।३; ऐसा ही यजुमें है—(वा०) २९।३७, साममें ऐसाही—२।९।३।१२।३, अथर्व—"यस्ते पृथु स्तनयित्नु" ७।११।१।

ग्रहाधिदेवताके होमके मन्त्र। १ ईश्वरके मन्त्र। ऋक—"गौरीर्मिमाय" १।१६४।४१, यजु—'श्रीश्चते लक्ष्मीश्च" (वा०) ३१।२२; साम—"आपोहिष्ठा" २।९।२।१०।१; अथर्वमें ऐसा ही है—१।५।१।

२ उमाके मन्त्र। ऋक्—"आवो राजानम्" ४।३।१; यजु—"त्र्यम्बकं यजामहे" (वा०) ३।६०; साम—१।१।२।२७ अथर्व—मनोविदन विव्याधिन." १।१६।१।

३ स्कन्दके मन्त्र। ऋक्—"कुमार माता" ५।२।१। यजु—"यदक्रन्द प्रथमम्" (वा०) २९।११; साम—"स्योना पृथिवी" (वा०) ३५।२१; अथर्व—"अग्निरिव मन्योत्विषित' ४।३१।२।

४ हरिके मन्त्र। ऋक्—"इदं विष्णुर्विचक्रमे" १।२२।१७। साममें भी ऐसाही है—१।३।१।३।९; यजु—विष्णोरराटमसि" (वा०) ५।२१; अथर्व—"प्र तद्विष्णु स्तवते' ७।२६।२।

५ ब्रह्माके मन्त्र। ऋक्—"त्वमित् सप्रथा" ८।६०।५। यजु—"आ ब्रह्मन् ब्राह्मण" (वा०) २२।२२, साम—'त्वमित्सप्रथा" १।१।१।४।८; अथर्व—"ब्रह्मज्ज्ञानम्"-५।६।१।

६ इन्द्रके मन्त्र। ऋक्—"इन्द्रं वो विश्वत:" १।७।१०; यजु:—"सजोषा इन्द्रः" (वा०) ७।३७; साम—'इन्द्रमित् देवतातये' १।३।२।१।७; अथर्व-"इन्द्रेमं प्रतरं" ६।५।२।

७ यमके मन्त्र। ऋक्—"यमाय सोमं सुनुत" १०।१४।१३; यजुः—'यमाय त्वाङ्गिरस्वते' (वा०) ३८।९; साम—'आय गौ: पृश्निः' २।६।१।११।१; अथर्व-"यः प्रथमं प्रवतमाससाद' ६।२८।३।

८ कालके मन्त्र। ऋक्—"ब्रह्मज ज्ञान"; साममें भी ऐसा है—१।४।१।३।९; यजु:—"कार्षिरसि समुद्रस्य" (वा०) ६।२८; अथर्व—"रोहित: काल:" १३।२।३९।

९ चित्रगुप्तके मन्त्र। ऋक्—"उषो वाजं हि" १।४८।११; यजु:—"चित्रावसो स्वस्ति (वा०) ३।१८; साम—"चित्र इच्छिशो:" १।१।२।२।२; अथर्व—"आज्ञातं यदनाज्ञातम्"

प्रत्यधिदेवताओंके मन्त्र। १ अग्निके मन्त्र। ऋक् "अग्निं दूतं वृणीमहे" १।१२।१ और साममें १।१।१।१।३; यजु:—"अग्निं दूतं पुरोदधे" (वा०) २२।१७, अथर्व—"समास्त्वाग्ने ऋतवः" २।६।१।

२ जलके मन्त्र। ऋक्, "अप्सु मे सोमः" १।२३।२०;यजुः-"आपो हिष्ठा" (वा०) ११।५०; साम—"उदुत्तमं वरुण पाशम्" (वा०) १२।१२; अथर्व "शन्नो देवीरभीष्टये" (वा०) ३६।१२।

३ क्षितिके मन्त्र। ऋक् "स्योना पृथिवि" १।२२।२५; यजुः (वा०) ३५।२१; साम—"पृथिव्यन्तरोक्षम्" (तै० आ०) ७।७।२; अथर्व—"भूमे मातर्निधेहि" १२।१।६३।

४ विष्णुके मन्त्र। ऋक् "सहस्रशीर्षा पुरुष" १०।९०।१, साममें भी ऐसा है; यजु:—"इदं विष्णुर्विचक्रमे" (वा०) ५।१५, अथर्वमें भी ऐसा है—७।२६।४।

५ इन्द्रके मन्त्र। ऋक्—"इन्द्रायेन्द्रो मरुत्वते" ९।६४।२२; यजु:—"इन्द्र आसां नेता" (वा०) १७।४०; साम—"इन्द्रायेन्दो" १।५।२।४।६; अथर्व—"इन्द्र जुषस्व प्रवहा" २।५।१।

६ शचीके मन्त्र। ऋक्—"उत्तानपर्णे सुभगे" १०।१४५।२, यजु:—"अदित्यै रास्नासि" (वा०) १।३०; साम—"एकाष्टका तपसे" (अ० ३।१०।१२); अथर्व—"प्रेतं पादौ" १।२७।४।

७ प्रजापतिके मन्त्र। ऋक्—"प्रजापते न त्वद्" १०।१२१।१०; साममें भी ऐसा है; यजु:में भी ऐसा है—(वा०) १०।२०। अथर्व—"नक्तं जातस्योषधे" १।२३।१।

८ सर्पके मन्त्र। ऋक्—"आयं गौ: पृश्निः" १०।१८९।१; यजु:—"नमोऽस्तु सर्पेभ्यः" (वा०) १३।६; साम—"तवेन्द्रिद्रावसम्" १।३।२।३।८; अथर्व—'शेरभक शेरभ" २।२४।१।

९ ब्रह्माके मन्त्र। ऋक्—"ब्रह्मजज्ञानम्" (वा०) १३।३८; यजुमें भी ऐसा ही है (वा०) १३।३; साम—"एष ब्रह्मा य ऋत्विजः" १।५।२।१।२; अथर्व—"ये दिशामन्तर्देशेभ्यः" ४।४०।८।

ग्रहयाग (सं० पु०) ग्रहाणां यागः, ६-तत्। ग्रहयज्ञ देखो।

ग्रहयामल—ज्योतिष सम्बन्धीय एक यामल ग्रन्थ।

ग्रहयाय्य (सं० त्रि०) ग्रह-णिच्-आय्य। ग्राहक, लेनेवाला।

ग्रहयालु (सं० त्रि०) ग्रह-णिच्-आलु। १ ग्राहक, ग्रहण करनेवाला। २ खरीदनेवाला, मोल लेनेवाला।

ग्रहयुति (सं० पु०) ग्रहाणां युतिः, ६-तत्। सूर्यादि ग्रहोंकी स्थितिविशेषमें कल्पनीय योगविशेष। ग्रह सर्वदा अपनी अपनी कक्षामें रहते हुए भ्रमण करते हैं, इनका योग या मिलन नहीं हो सकता। परन्तु जब दो ग्रह ठीक समसूत्रपात होते हैं अर्थात् जब एक सूत्रमें गुंथ जाते हैं, तब वे मोतीकी तरह तरऊपर ठहरे रहते हैं। उस समय उन्हें ग्रहयुति कहते हैं।

सूर्यसिद्धान्तके मतसे—बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि और मङ्गल इन पांचोंका नाम ताराग्रह है। ताराग्रहके साथ चंद्र और सूर्यका योग अर्थात् समसूत्रमें स्थिति होती है। सूर्यके साथ ताराग्रह या चन्द्रका योग होनेसे उनका पूर्ण अस्त होता है। चन्द्रके साथ ताराग्रहका परस्परमें योग होनेसे, उसे ग्रहयुद्ध कहते हैं। ग्रहयुद्ध देखो। गणितको प्रक्रियाके अनुसार ग्रहोंके भूत या भविष्यत्‌के योग स्थिर किये जा सकते हैं। सूर्यसिद्धान्तके मतानुसार जिन दो ग्रहोंका योग निर्णय करना हो, उनमेंसे जो शीघ्रगामी हो उसके स्फुटसे मन्दगतिवालेका स्फुट थोड़ा हो तो समझना चाहिये कि, कुछ दिन पहिले ही उन दोनों ग्रहोंका संयोग हो गया है और यदि शीघ्रगतिवाले ग्रहकी अपेक्षा मन्दगतिवाले ग्रहका स्फुट अधिक

हो, तो समझना चाहिये कि थोड़े हो दिनोंमें उन दोनोंका संयोग हो जायगा। दोनों ग्रहोंकी स्वाभाविक गति पूर्वकी तरफ हो, तब ऐसा होता है। वक्रगतिवाले दो ग्रहोंमेंसे शीघ्रगामी ग्रहका स्फुट मन्दगामी ग्रहसे अधिक हो, तो दोनोंका योग भविष्यमें होता है और शीघ्रगामी ग्रहसे मन्दगामी ग्रहका थोड़ा हो तो योग हो चुका है—ऐसा निर्णय करना चाहिये। दो ग्रहोंमेंसे एककी गति वक्र और एककी सीधी होनेसे वक्रगति वालेसे पूर्वगामी ग्रहका स्फुट अधिक होनेसे योग हो गया और पूर्वगामीसे वक्रगामी ग्रहका स्फुट अधिक हो तो योग होगा—ऐसा निश्चय करना चाहिये।

ग्रहयुतिके समय निर्णय करनेका तरीका—गणितवेत्ता अपनी इच्छानुसार जब चाहें तब गणना द्वारा पूर्ववर्त्ती और परवर्त्ती ग्रहयोगका समय निर्णय कर सकते हैं। जिस समय ग्रहयोगोंकी गणना करनी हो, उस समय अभीष्ट ग्रहद्वयका तात्कालिक स्फुट निर्णय करके दोनोंके अन्तरकी कला करनी चाहिये। बादमें उसके दोनों ग्रहोंकी गतिकी कलासे पृथक् पृथक् गुणा करनेसे जो दो राशि उपलब्ध होगी, उनमेंसे जिस ग्रहकी गतिकी कलासे गुणा करें जो राशि उपलब्ध हुई हो उस राशिको उस ग्रहके आदिके अक्षरसे चिह्नित कर अलग रखना चाहिये। फिर दोनों ग्रहोंकी वक्रगति होने पर उनका वियोग और एकके पूर्वगामी दूसरेके वक्र होनेसे दोनोंके योगफलसे चिह्नित दोनों राशिका भाग करना चाहिये। उपलब्ध दोनों फलोंको भी यथाक्रमसे ग्रहके आदिके अक्षरसे चिह्नित करना चाहिये। स्वाभाविक गतियाले ग्रहोंका योग भावी हो, तो दोनों ग्रहके स्फुटमें स्वीय स्वीय आद्यक्षर चिह्नित दोनों फलोंका जोड़ देना पड़ता है और अतीत होनेसे बाकी निकालनी पड़ती है। इस प्रकार वक्रगतिवाले दोनों ग्रहोंके भावी योगमें लब्धद्वयका वियोग और भूत योगमें जोड़ लगाया जाता है। दो ग्रहोंमेंसे एककी वक्रगति और दूसरेका सरलगति हो तो पहलेकी प्रक्रियाके अनुसार लब्धको अतीत योगमें स्वाभाविक गतियाले ग्रहमेंसे घटाना चाहिये। फिर वक्रगतिवाले ग्रहमें जोड़ तथा भावी योगमें वक्रगति वाले ग्रहमेंसे घटाना और स्वाभाविकगतिवाले ग्रहमें जोड़ना चाहिये। इस प्रकारसे प्रक्रिया करनेसे जो दो राशि उपलब्ध होगी उनको दोनों ग्रहोंका समकलात्मक फल कहते हैं। पूर्व प्रक्रियानुसार ग्रहके आदिके अक्षरसे चिह्नित दोनों राशियोंको भाग करनेसे जो फल उपलब्ध होगा, उनको दिन आदि समझना चाहिये। भूत योगका निर्णय करना हो तो गणनाके समयसे लब्ध दिनादि बाद दे कर जो समय हो, उस समयमें उक्त दोनों ग्रहोंका योग हुआ था—ऐसा समझना चाहिये और भावी योगका निर्णय करना हो तो गणनाके समयके साथ लब्ध दिनादि जोड़ कर जो समय हो, उस समयमें ग्रहोंका योग होगा—ऐसा समझे। (सूर्यसिद्धान्त ७।१६)

दुर्गादास देवो।

ग्रहयुद्ध (सं० क्ली०) ग्रहस्य युद्ध, ६ तत्। मङ्गल आदि पाँच तारा ग्रहोंमेंसे कोई दो तारे तरऊपर स्थित होनेसे, उनकी किरण आपसमें स्पर्श करती हैं, इसीका नाम ग्रहयुद्ध है। स्थितिके अनुसार ग्रहयुद्धके चार भेद हैं—उल्लेख, भेद, अंशुविमर्द और अपसव्य।

तारकास्पर्श अर्थात् सिर्फ छाया मात्रसे दोनों ग्रहोंका स्पर्श हो जाना सो उल्लेख है। फल—मन्त्रीको पीड़ा।

दोनों ग्रहोंका परिमाण यदि योगफलके आधेसे ग्रहद्वयका अन्तर ज्यादा हो, तो उस युद्धको भेद कहते हैं। फल—धनक्षय।

दो ग्रहोंकी किरणका सङ्घट्ट या योग होना, सो अंशुविमर्द है। फल—भयङ्कर संग्राम।

दो ग्रहोंके अन्तरका अंश अर्थात् साठ कलासे न्यून होनेसे उसको अपसव्य कहते हैं। यह युद्ध दो प्रकारका होता है—१ व्यक्त और २रा अव्यक्त। दोनों ग्रहोंके बीचमें एक अणु हो तो उनका अपसव्य युद्ध मनुष्योंके दृष्टिगोचर होता है, इस लिए इसका नाम व्यक्त है और इससे विपरीत अर्थात् अणुके न रहने पर जो अपसव्य युद्ध होता है वह मनुष्योंके दृष्टिमें नहीं आता, इस लिए उसका नाम अव्यक्त अपसव्य युद्ध है।

(सूर्यसि० ७।१८।१९)

वृद्ध पिताके मतानुसार तरऊपर अपनी अपनी कक्षामें अवस्थित ग्रहोंमें अति दूरत्वनिबन्धन देखनेसे

विषयमें जो समता होती है, उसे ही ग्रहयुद्ध कहते हैं। भेदयुद्धका फल—सूखा पड़ना और मित्रों तथा कुलीनोंमें भेद पैदा होना। उल्लेखयुद्धका फल—शस्त्रभय, मंत्रिविरोध और दुर्भिक्ष। अंशुमर्दयुद्धका फल—राजविरोध, शस्त्रयुद्ध, रोग, प्रजाओंका भूखों मरना और दुःख पाना। अपसव्य युद्धसे राजविरोध होता है। (बृहत्सं० १७।२-५)

सूर्यसिद्धान्तके मतानुसार—अपसव्य युद्धमें एक ग्रह की जय और दूसरेकी पराजय हुआ करती है। पराजित ग्रहका लक्षण, ग्रहयुद्धके बाद जो ग्रह अव्यक्त, क्षुद्रबिंब, दीप्तिशून्य, विवर्ण और दक्षिण दिशामें दीखे; उसे पराजित समझना चाहिये।

जयी ग्रहके लक्षण—ग्रहयुद्धके बाद जो ग्रह दूसरोंसे स्थूल, दीप्तिमान् और उत्तर दिशामें दीखे, उसे विजयी समझना चाहिये। ग्रहोंकी जय और पराजयमें जिस दिशामें उनकी संस्थिति लिखी गई है वह निश्चित नहीं है। तेजस्वी और बलवान् ग्रह उत्तर या पश्चिममें चाहे जिस दिशामें क्यों न हो, वह जयी ही समझा जायगा। उभय ग्रहयुद्ध लक्षणाक्रान्त, दीप्तियुक्त, बलवान् और आसन्न अर्थात् एक भाग अन्तरमें अवस्थित होनेसे जो युद्ध होता है, उसका नाम समागम है और ग्रहोंके पराजय लक्षणाक्रान्त अथवा क्षुद्रबिंबयुक्त होनेसे यथाक्रमसे कूट और विग्रह नामका युद्ध होता है। उत्तर या दक्षिणमें अवस्थित शुक्र प्रायः जयलाभ करता है।

जो ग्रह परस्पर बहुत दूरी पर अवस्थित हों, उनका कभी भी योग नहीं होता। परन्तु समय समयमें तरजपर हो जाते हैं, उस समय भूमिके दर्शकवृन्द उनको युक्त समझ लेते हैं। शास्त्रकारोंने उनहोमें ग्रहयोग अथवा अवस्थाविशेषसे ग्रहयुद्धकी कल्पना की है। मनुष्यके शुभाशुभका निरूपणही ऐसी कल्पनाओंका एक मात्र उद्देश्य है। (सूर्यसि० ७।२०-२४।) बृहत्संहिताका मत है कि, ग्रहयोग वा ग्रहयुद्धमें ग्रहोंको तीन नामोंसे उल्लेख किया जाता है,-आक्रन्द, पौर और यायी। सूर्य पूर्वाह्नमें पौर मध्याह्नमें आक्रन्द और अपराह्नमें यायी कहलाता है। बुध, बृहस्पति और शनि, ये सब समय पौर कहलाते हैं। इसी प्रकार चन्द्र आक्रन्द तथा केतु, मङ्गल, राहु और शुक्र ये भी सब समयमें यायी कहलाते हैं।

इन तीन जातिके ग्रहोंमेंसे कोई एक, दूसरी जातिके ग्रहसे पराजित होने पर वह नामके अनुसार आक्रन्द, यायी या पौरोंका विनाश करता है। परन्तु पौरग्रह द्वारा अगर पौरग्रह ही पराजित हो तो पुरवासी या राजाओंका विनाश होता है। ऐसे ही यायी ग्रह तथा आक्रन्दग्रह द्वारा आक्रन्दग्रह पराजित होनेसे अपने अपने अधिकृतोंको विनाश करते हैं। (बृहत्सं० १७।) जो ग्रह दक्षिणमें स्थित हो, रूक्ष, कम्पित, टेढ़ा, छोटा, दूसरे ग्रहसे आच्छादित, विकृत और प्रभाहीन हो; उसे पराजित तथा इससे विपरीत लक्षणवालोंको विजयी समझना चाहिये। ग्रहयुद्धके समय दोनों ग्रह रश्मियुक्त, विपुलमण्डल और स्निग्ध होनेसे, उसे अन्योन्यप्रीति कहते हैं। ऐसा होनेसे पृथिवीके राजाओंकी भी युद्धके समय समता होती है। इससे उलटा होनेसे आत्मपक्ष नष्ट होता है।

बृहस्पतिके द्वारा मङ्गलकी पराजय होनेसे वाह्लीक, यायी और अग्निजीवियोंको कष्ट पहुंचता है। बुधद्वारा मङ्गलके पराजित होनेका फल—शूरसेन, कलिङ्ग और साल्वदेशमें पीड़ा होती है। शनिद्वारा मङ्गलके पराजित होनेका फल—पौरोंकी जय प्रजाओंका अवसाद और विनाश होता है। शुक्रद्वारा मङ्गलके पराजित होनेका फल—कोष्ठागार, म्लेच्छ और क्षत्रियोंको परिताप होता है।

मङ्गलद्वारा बुधके पराजित होनेका फल - वृक्ष, नदी, तापस, अश्मकदेशके राजा और उत्तर दिशाके रहनेवालों याज्ञिकोंको सन्ताप होता है। बृहस्पति द्वारा मङ्गलके पराजित होनेका फल म्लेच्छ, शूद्र, चौर, धनशाली, पुरवासी, त्रिगर्त और पार्वतीय मनुष्योंको पीड़ा तथा भूमिकम्प होता है। शनिद्वारा बुधके पराजित होनेका फल — नाविक, योद्धा, जलज, धनी और गर्भिणीओंका विनाश होता है। शुक्रद्वारा बुधके पराजित होनेका फल अग्निकोप, अनाज, मेघ और यायियोका विनाश होता है।

शुक्रद्वारा बृहस्पतिके पराजित होनेका फल—कुलूत गान्धार, कैकेय, मद्र साल्व, वत्स और वङ्गदेशके लोगोंका, गोसमूहका तथा अनाजका विनाश है।

मङ्गलद्वारा बृहस्पति पराजित हो, तो मध्यदेश,

राजा और गो समूहका क्षय होता है। बुधद्वारा बृहस्पति पराजित हो तो म्लेच्छ, मल्ल और शस्त्राजीवी तथा मध्य देशका विनाश होता है। शनिद्वारा बृहस्पतिके पराजित होनेका फल—आर्जुनायन, वसाति, यौधेय, शिवि और ब्राह्मणोंका अमङ्गल है। बृहस्पति अगर शुक्रको पराजित करे, तो श्रेष्ठ यायीका विनाश, ब्राह्मण और क्षत्रियमें विरोध, अनावृष्टि, कोशल, कलिङ्ग, बङ्ग, वत्स, मत्स्य मध्यदेशके लोग, शूरसेनगण और लघुमकोंको घोर पीड़ा होती है। मङ्गलद्वारा शुक्रको पराजय हो तो वीरोंकी मृत्यु, और राजाओंमें युद्ध होता है। बुधद्वारा शुक्रको पराजय हो तो पार्वतीय देशोंमें पीड़ा, दूधकी हानि और थोड़ो वर्षा होती है। शनि द्वारा शुक्रपराजय का फल गणश्रेष्ठ, शस्त्राजीवी, क्षत्रिय और जलजोंको पोड़ा होती है। शुक्रद्वारा शनिके पराजित होनेका फल महगो होती है तथा सर्प, पक्षी और मानियोंका कष्ट होता है। बुधद्वारा शनिके पराजयका फल—टङ्कण, अंध्र, उड्र, काशी और वाह्लीक देशके रहनेवालोंको कष्ट होता है। बुधद्वारा शनिके पराजित होनेका फल—अङ्ग देश, वणिक्, विहङ्ग, पशु, और सर्पोंको सन्ताप होता है। (बृहत्‌संहिता १७ अध्याय) मङ्गल, बुध, बृहस्पति, शुक्र और शनि, इनके परस्परके पराजयका फल लिखा गया है। नक्षत्र आदिके साथ ग्रहके युद्धमें ग्रहभुक्तिके समान ही फल होता है। ग्रहभुक्ति देखो।

ग्रहयुद्धभ (स० क्लो०) ग्रहयोर्युद्धं यत्र, बहुव्री० तादृश भ कर्मधा०। जिस नक्षत्रमें रह कर दो ग्रहोंका युद्ध हो जाता है। विशेष देखो।

ग्रहयोग (स० पु०) ग्रहयुति देखो।

ग्रहराज (स० पु०) ग्रहाणां राजा, ६ तत्। तत टच्। १ सूर्य। २ चन्द्र। ३ बृहस्पति।

ग्रहवर्मन्—मौखरीवंशके कान्यकुब्ज देशका एक राजा, अवन्तिवर्माका पुत्र और प्रभाकरवर्द्धनका जामाता। इन्होंने हर्षदेवकी सहोदरा (बहन) राज्यश्रीसे विवाह किया था। प्रभाकरवर्द्धनके मृत्युके बाद मालवराजने ग्रहवर्माको विनाश कर राज्यश्रीको कान्यकुब्जके कारागारमें आबद्ध किया था। हर्षवर्द्धन देखो।

ग्रहवर्षादिफल (स० क्लो०) ग्रहस्य वर्षादि तस्य फल, ६ तत्। १ फलित ज्योतिष शास्त्रके अनुसार ग्रहगण अवस्थानुसार क्रमश वर्ष, मास और दिनके अधिपति हुआ करते हैं। अधिपतिके भेदसे जो प्राणीगणका शुभाशुभ फल हुआ करता है, उसीका नाम ग्रहवर्षादिफल है। ग्रहवर्षादि फलं यत्र, बहुव्री०। २ वह शास्त्र जिसमें ग्रहवर्षादिका फल लिखा हो, बृहत्‌संहिताके उन्नीसवां अध्याय।

ग्रहवह्नि (स० पु०) ग्रहस्य वह्नि ६ तत्। ग्रहके लिये स्थापित वह्नि, ग्रहके निमित्त रखी हुई आग। ग्रहयज्ञ देखो।

ग्रहविप्र (स० पु०) ग्रहाचार्य, गणक या ज्योतिषी। गणक और दैवज्ञ शब्दमें इस श्रेणीके ग्रहविप्रोंका विवरण देखो।

दाक्षिणात्यके ग्रहविप्र कानियार पणिक्करके नामसे प्रसिद्ध हैं, ये लोग पतित हैं। इनकी उत्पत्तिके विषयमें दाक्षिणात्यमें ऐसा प्रवाद है कि, "पाल्‌रभत्तरी" नामके एक ज्योतिषशास्त्रके पारदर्शी ब्राह्मण पैदल नदीको पार कर रहे थे दैवयोगसे वे उसीमें बह गये। बादमें बड़ी मुश्किलसे किनारे लग कर किसी थियारजातिके "पायाल" पर (चबूतरे पर) सो गये। घरका मालिक अपनी स्त्रीके साथ लड़ कर चला गया था। थियारकी स्त्रीने अपने पतिका आगमन जान दरवाजा खोला और उस ब्राह्मणको पति समझ कर घरमें ले गई। ब्राह्मण बेचारे सोता नींदोंमें थे, इस लिए थियारकी स्त्रीको अभीष्ट सिद्धिमें कुछ भी बाधा न आई। जब ब्राह्मण होशमें आये तब उन्होंने अपनेको किसी स्त्रीके साथ सोते पाया। इससे उनने अपनेको पतित समझा और घर नहीं लौटे। वहीं रह कर उस स्त्रीके साथ सहवास करने लगे। इससे थोड़े दिनोंमें उस स्त्रीके एक पुत्र पैदा हुआ। ब्राह्मणने उसे सम्पूर्ण ज्योतिषशास्त्र पढ़ाया जिससे यह बालक ज्योतिषशास्त्रमें पूर्ण दक्ष हो गया। यह "गणकान्" नामसे प्रसिद्ध हो गया, पीछे यह शब्द अपभ्रंश होते होते "कानिकान्" "कनियान्" और "कानियार" हो गया। कनियार लोग ग्रहाचार्यका काम करते हैं। जन्मपत्री बनाने और शुभाशुभ गणना करनेसे इनकी जीविका चलती है। खेती बारी आदि सब कामोंके प्रारम्भमें इनकी आज्ञा ली जाती है।

अगर ये मना कर दें तो कोई भी किसी कामको छोड़ता नहीं। इसी लिए दक्षिणमें कनियारोंका खूब आदर होता है। ये लोग जमीन पर खड़ियाकी रेखा करके शुभाशुभकी गणना करते हैं। इनमें बहुस्वामिक-प्रथा प्रचलित है, अर्थात्—ये लोग दो-तीन चार भाई मिल कर एक स्त्रीको ग्रहण करते हैं। कनियारोंमें बहुतसी कन्याएं अविवाहित ही रह जाती हैं। वे नायर जातिकी कन्याओंकी तरह सम्बन्ध कर लेतीं हैं और उससे पैदा हुई सन्तान नानाके अन्नसे प्रतिपालित होतीं है।

ग्रहवेध ( सं० क्ली० ) ग्रहकी स्थिति आदिका जानना।

ग्रहशृङ्गाटक ( सं० क्ली० ) ग्रहयोगविशेष। इसमें भी मानवमण्डलीका शुभाशुभ फल हुआ करता है। इसका विशेष विवरण बृहत्संहिताके २० अध्यायमें देखो।

ग्रहसमागम ( सं० पु० ) ग्रहाणां समागमः, ६-तत्। चन्द्रमाके साथ मङ्गल, बुध आदि ग्रहोंका योग।

ग्रहस्वर ( सं० पु० ) किसी रागमें वह स्वर जिससे वह राग आरम्भ होता है।

ग्रहागम ( सं० पु० ) भूत सञ्चार।

ग्रहाचार्य ( सं० पु० ) ग्रहविप्र देखो।

ग्रहादि ( सं० पु० ) ग्रह आदिर्यस्य, बहुव्री०। पाणिनिके मतसे सिद्ध एक धातुगण।

ग्रहाधार ( सं० पु० ) ग्रहाणां आधारः आश्रयः, ६-तत्। ध्रुवनक्षत्र। इसी नक्षत्र पर ग्रहमण्डलकी अवस्थिति होनेके कारण ध्रुवका नाम ग्रहाधार पड़ा। खगोल देखो।

ग्रहाधिकरण ( सं० क्ली० ) ग्रहस्य अधिकरणं, ६-तत्। अधिकरणविशेष, न्यायरूप पञ्चाङ्ग। ( मीमांसा ३।१।१४ )

ग्रहाधीश ( सं० पु० ) ग्रहाणामधीशः, ६-तत्। ग्रहोंके स्वामी सूर्य।

ग्रहापहा ( सं० स्त्री० ) गोरोचना, गोरोचन।

ग्रहामय ( सं० पु० ) ग्रहकृत आमय, मध्यपदलो०। ग्रहका आवेश, ग्रहपीड़ा। यथा मिरगी, ऐंठन प्रभृति।

ग्रहावमर्दन ( सं० पु० ) ग्रहौ चन्द्रसूर्यौ अवमृद्नाति ग्रह-अव-मृद्-ल्यु। १ राहु। मृद भावे ल्युट्, ६-तत्। २ ग्रहयुद्ध।

ग्रहाशिन् ( सं० पु० ) ग्रहं ग्रहजन्यदोषं अश्नाति दूरीकरोति अश-णिनि। ग्रहनाशकवृक्ष मयूरपर्ण या मतीवन नामका पेड़।

ग्रहाश्रय ( सं० पु० ) ग्रहाणामाश्रयः, ६ तत्। ग्रहाधार देखो।

ग्रहाह्वय ( सं० पु० ) ग्रहान् आह्वयति ग्रह-आ ह्वे-श। भूताङ्कुश नामका वृक्ष।

ग्रहिल ( सं० त्रि० ) ग्रहोऽस्त्यस्य ग्रह-काशादि इलच्। निर्बन्धयुक्त। आग्रहातिशयविशिष्ट।

ग्रहीत ( सं० त्रि० ) गृहीत देखो।

ग्रहीतव्य ( सं० त्रि० ) ग्रह-तव्य। ग्राह्य, जो ग्रहण करने-का योग्य हो, जो लेनेके लायक हो।

ग्रहीतृ ( सं० त्रि० ) ग्रह-तृच् इटो दीर्घता च। १ ग्रहण-कर्ता, जो ग्रहण करता हो, लेनेवाला।

ग्रहेश ( सं० पु० ) ग्रहाणां ईशः, ६-तत्। ग्रहोंका अधिपति, सूर्य।

ग्रहोपराग ( सं० पु० ) ग्रहोंका ग्रहण।

ग्रह्य ( सं० पु० ) ग्रहः हविः पात्रभेद एव ग्रह स्वार्थे यत्। यज्ञीय पात्रविशेष, यज्ञका एक पात्र।

ग्रांडील ( अं० वि० ) ऊंचे कदका, बहुत बड़ा या ऊंचा

ग्राभ ( सं० पु० ) ग्रह ण छान्दसत्वात् ह्स्य भः। ग्राहक, लेनेवाला।

ग्राम ( सं० पु० ) ग्रस्-मन् धातो रकारान्तादेशश्च। १ लोकालय, बहुत मनुष्योंका वासस्थान, ग्राम, गांव, छोटी वस्ती। २ स्वरसङ्घविशेष, जिसमें षड्ज प्रभृति सात स्वर रहें। यह ग्राम तीन प्रकारका है—षड्ज, मध्यम और गान्धार। प्रत्येक ग्राममें सात, मूर्छनाएं होती हैं। ३ सङ्घात, समूह, ढेर। ४ जनपद, अवाटी। ५ शिव। ६ ग्रामवासी, कृषक प्रभृति साधारण मनुष्य। ७ ग्राम सदृश संहत पदार्थ। ग्रामस्येदं ग्राम-अण्। ८ ग्राम्यधर्म, ग्रामवासीका कर्तव्य। (त्रि०) ९ ग्राम-सम्बन्धीय, गांवके सम्बन्ध रखनेवाला।

ग्रामक ( सं० पु० ) ग्राम स्वार्थे कन्। ग्राम देखो।

ग्रामकाम ( सं० त्रि० ) ग्रामं स्वकीयत्वेन कामयते काम-णिङ्-अण् उपपदस०। १ जो ग्राम लेनेकी कामना करता हो। २ जो ग्राममें रहना पसन्द करता हो।

ग्रामकुक्कुट ( सं० पु० स्त्री० ) ग्रामे कुक्कुटः, ७-तत्। घराल मुरगा, पालतू मुरगा। मनुके मतसे इसका मांस खाना निषिद्ध है। ( मनु ५।१९ ) प्रायश्चित्त देखो।

ग्रामकुमार (स० पु०) ग्रामेषु सर्वो कुमार सुन्दर। ग्रामसुन्दर, वह जिसका सौन्दर्य ग्रामके सब लोगोंसे अधिक हो। खूबसूरत लडका।

ग्रामकुमारक (स० क्ली०) ग्रामकुमारस्य भाव कर्म वा ग्रामकुमार वुञ्। १ ग्रामकुमारका धर्म, सौन्दर्यातिशय। २ ग्रामकुमारका कर्म।

ग्रामकुलाल (स० पु०) ग्रामे कुलाल, ७ तत्। ग्राम्य कुलाल, कुम्भकार, कुम्हार।

ग्रामकुलालक (स० क्ली०) ग्रामकुलालस्य भाव कर्म वा ग्रामकुलाल वुञ्। १ कुम्हारका धर्म। २ कुम्हारका काम।

ग्रामकूट (स० पु०-स्त्री०) ग्रामस्य कूट इव वञ्चना प्रधान त्वात्। शूद्र।

ग्रामकोल (स० पु०) वराह, शूकर।

ग्रामक्रोड (स० पु० स्त्री०) ग्रामे क्रोड, ७ तत्। ग्राम्य शूकर, पालतू सूअर।

ग्रामगृह्य (स० त्रि०) ग्रह बाह्यार्थे क्यप् ग्रामात् गृह्य, ५ तत्। ग्रामबाह्य, ग्रामसे वहिर्गत, गाँवका बाहर।

ग्रामगृह्या (स० स्त्री०) ग्राम गृह्य टाप्। ग्रामके बाहर अवस्थित सेना, गाँवके बाहर ठहरी हुई सेना।

ग्रामगेय (स० क्ली०) एक प्रकारका साम।

ग्रामगोदुह् (स० पु०) ग्रामे गोधुक्, ७ तत्। ग्राम्य गोप, गाँवका ग्वाला।

ग्रामघात (स० पु०) ग्रामस्य घात, ६ तत्। १ ग्राम्य द्रव्यका लूटना, बस्तीके धनका लूटना। २ ग्रामवासीका अमङ्गल।

ग्रामघातिन् (स० त्रि०) ग्रामार्थं ग्रामवासिना भक्षणार्थं हन्तिपशून् हन् णिनि। १ बहुत मनुष्योंके खानेके लिये पशुहिंसाकारी। २ ग्रामको लूटनेवाला।

ग्रामघोषिन् (स० पु०) ग्रामे कर्षके घोषोऽस्यस्य ग्राम घोष इनि। १ इन्द्र, देवराज। किसान वर्षाके लिये इन्द्रकी आराधना करते हैं। इस लिए उनका नाम ग्राम घोषिन् पडा है। २ मनुष्य तथा सेनाके मध्य उत्पन्न शब्द।

ग्रामचर्या (स० स्त्री०) ग्रामस्य चर्या, ६ तत्। ग्राम्यधर्म, स्त्रीका सम्भोग।

ग्रामचैत्य (स० पु०) ग्रामस्य पवित्र वृक्ष, गाँवका पवित्र वृक्ष। यथा, पीपल, वट, तुलसी प्रभृतिका गाछ।

ग्रामज (स० त्रि०) ग्रामे जायते ग्राम जन ड। ग्राम्य जो गाँवमें पैदा होता हो।

ग्रामजनिष्पावी (स० स्त्री०) ग्रामजा चासौ निष्पावो चेति कर्मधा०, पूर्वस्य पुवद्भावश्च। नलनिष्पावी एक तरहका धान। धान देखो।

ग्रामजा (स० स्त्री०) खर्जूरवृक्ष, खजूरका पेड।

ग्रामजात (स० त्रि०) ग्रामे जात,, ७ तत्। ग्रामोत्पन्न, जो गाँवमें पैदा हुआ हो।

ग्रामजाल (स० क्ली०) ग्रामस्य जाल, ६ तत्। ग्राम समूह, बहुतसी बस्तियाँ, जिला।

ग्रामजालिन् (स० पु०) किसी देशका शासक।

ग्रामजित् (स० त्रि०) ग्राम सहत जयति जि-क्विप्। १ संहत पदार्थका विक्षेपकारी, सूकवित चीजको छितर बितर करनेवाला। २ ग्रामका लूटनेवाला। ३ सेना जीतनेवाला।

ग्रामण (स० त्रि०) ग्रामण्य इद ग्रामणी अण्। ग्रामणी सम्बन्धीय, मालिकके लगावका।

ग्रामणी (स० त्रि०) ग्राम समूह नयति प्रेरयति स्व स्व कार्येषु ग्रामणी-क्विप् णत्व। १ प्रधान, अगुआ। २ ग्रामका अधिपति, गाँवका मालिक। ग्राम ग्रामधर्मे नयति प्रापयति ग्राम नी क्विप्। ३ भोगिक, वह जो सदा आमोद प्रमोदमें लीन हो। (पु०) ४ नापित, नौआ। ५ सेनाका मालिक। ६ विष्णु। ७ यक्ष। (स्त्री०) ग्रामेण मैथुनव्यापारेण नयति काल। ८ वेश्या, रण्डी। ९ नीलिका, नीलकी गोटी।

ग्रामणीत्व (स० क्ली०) ग्रामण्य भाव ग्रामणी-त्व छान्दसत्वात् त्वस्य यत्वादेश। आधिपत्य, स्वामित्व, प्रभुत्व, अधिकार।

ग्रामणीपुत्र (स० पु०) वेश्याका पुत्र, जारज, हरामीका जना।

ग्रामणीय (स० त्रि०) ग्रामणीरिवाचरति ग्रामणी क्यच् कर्त्तरि अच्। ग्रामणीके सदृश, मालिकके मानिंद।

ग्रामणीसव (स० पु०) एकाहयागविशेष एक प्रकारका याग जो एक दिनमें होता है।

ग्रामतक्ष ( सं० पु० ) ग्रामस्य तक्षा, ६-तत्, ततष्टच्। ग्रामरस्तधर, ग्रामका बढ़ई, देहाती कमार।

ग्रामता ( सं० स्त्री० ) ग्रामाणां समूहः ग्राम-तल्। १ ग्रामसमूह। ग्रामस्य भावः ग्राम-तल्। २ ग्रामत्व, ग्रामका भाव।

ग्रामदेवता ( सं० स्त्री० ) ग्रामस्य देवता, ६-तत्। १ ग्रामस्थ साधारणसे प्रतिष्ठित देवमूर्ति, गांवके किसी साधारण मनुष्यसे स्थापित की हुई देवमूर्ति। २ ग्राम की रक्षा करनेवाला देवता।

ग्रामदेशाधिपति ( सं० पु० ) ग्रामका अधिपति, गाँवका मालिक।

ग्रामदौत्य ( सं० क्ली० ) ग्रामदूतस्य भावः ग्रामदूत-ष्यञ्। ग्रामस्थ संवादवाहकता, वह जो ग्रामकी खबर लाता हो।

ग्रामद्रुम ( सं० पु० ) ग्रामका एक पवित्र वृक्ष।

ग्रामधरा ( सं० स्त्री० ) गिरिभेद, एक पहाड़का नाम।

ग्रामधर्म ( सं० पु० ) ग्रामे भवः ग्राम-अण्, ग्रामचासौ धर्मश्चेति यद्वा ग्रामस्य धर्म, ६-तत्। ग्राम्यधर्म, मैथुन।

ग्रामनापित ( सं० पु० ) ग्रामस्य नापित, ६-तत्। ग्रामस्थ साधारण नापित, देहाती नौआ।

ग्रामनिवासिन् ( सं० त्रि० ) ग्रामे निवसति नि-वस-णिनि। जो ग्राममें वास करता हो, देहाती।

ग्रामपाल (सं० पु०) ग्रामं पालयति पालि-अण्, उपपदस०। १ ग्रामरक्षक सैन्यविशेष, गाँवकी रक्षा करनेवाली सेना। २ ग्रामाध्यक्ष, गाँवका मालिक।

ग्रामपुत्र ( सं० पु० ) ग्रामस्य ग्रामस्थ बहुजनस्य पुत्र इव। १ वह लड़का जिसको ग्रामवासी पुत्रस्नेहसे पालन करते हों। २ देहाती लड़का।

ग्रामपुत्रक (सं० क्ली०) ग्रामपुत्रस्य भावः कर्म वा। ग्रामपुत्रका धर्म वा कर्त्तव्य।

ग्रामप्रेष्य (सं० पु०) ग्रामस्य प्रेष्यः, ६-तत्। वह जो गांवके सब लोगोंकी सेवा करता हो, ग्रामदास। मनुके अनुसार ऐसे मनुष्यको यज्ञ और श्राद्ध आदि कार्यों में सम्मिलित न करना चाहिए। (मनु ३।१५३)

ग्रामप्रेष्यक (सं० क्ली०) ग्रामप्रेष्यस्य भावः ग्रामप्रेष्य मनोज्ञादि वुञ्। ग्रामदासका धर्म वा कर्तव्य।

ग्रामभृत (सं० पु०) ग्रामेण ग्रामस्य समूहेन भृतः भरणीयः, ३-तत्। वह मनुष्य जो बहुतसे मनुष्योंकी सेवा करता हो। ऐसा मनुष्य यदि ब्राह्मण भी हो तो अब्राह्मण हो जाता है। (बधायन देखो।)

ग्राममद्गुरिका ( सं० स्त्री० ) ग्रामस्य प्रिया मद्गुरिका मध्यपदलो०। यद्वा ग्रामस्य मद्गुरिकेव। १ क्षुद्रमत्स्य, एक तरहकी मछली। २ ग्रामयुद्ध, गांवकी लड़ाई।

ग्राममहिषी ( सं० स्त्री० ) ग्रामस्य महिषी, ६-तत्। १ ग्रामकी अधिष्ठात्री, गांवकी स्वामिनी। २ ग्रामकी भैंस, पालतू भैंस।

ग्राममुख ( सं० पु० ) ग्रामो ग्रामस्य जनो मुखमिवास्य, बहुव्री०। बाजार, हाट।

ग्राममृग ( सं० पु० ) ग्रामस्य मृगः, ६-तत्। कुक्कुर, कुत्ता।

ग्राममौख्य ( सं० पु० ) ग्रामका प्रधान व्यक्ति, मुखिया, अगुआ।

ग्रामयाजक, ( सं० पु० ) ग्रामस्य याजकः, ६ तत्। वह ब्राह्मण जो ऊंच नीच सभी जातिके मनुष्योंका पुरोहित हो। शातातपके मतसे ग्रामयाजक ब्राह्मण अब्राह्मणोंमें गिना जाता है। (शातातप देखो।) महाभारतके अनुसार ऐसे ब्राह्मणको दान देनेका कोई फल नहीं होता।

ग्रामयाजिन् ( सं० पु० ) ग्रामान् ग्रामस्थ नाना वर्णान् याजयति यज् णिच् णिनि। (ग्रामयाजक देखो।)

ग्रामयुद्ध ( सं० क्ली० ) ग्रामस्य युद्ध, ६-तत्। क्षुद्र युद्ध, ग्रामवासियोंका आपसमें विरोध, झगड़ा, लड़ाई।

ग्रामरथ्या ( सं० स्त्री० ) ग्रामस्य रथ्या, ६-तत्। वृहत् ग्रामस्थ रास्ता, गाँवका बड़ा रास्ता।

ग्रामलुण्ठन ( सं० क्ली० ) ग्रामका लूटना, गांवका उजाड़ना।

ग्रामवत् ( सं० त्रि० ) ग्रामो ऽस्त्यस्य ग्राम-मतुप् मस्य वः। १ ग्रामका स्वामी जिसके अधीन ग्राम हो। २ ग्रामविशिष्ट।

ग्रामवल्लभा ( सं० स्त्री० ) १ वेश्या, रण्डी, कसबी। २ पालकीका साग।

ग्रामवास ( सं० पु० ) ग्रामे वासः, ७-तत्। ग्राममें अवस्थित, वह मनुष्य जो ग्राममें रहता हो, देहाती।

ग्रामवासिन् ( स ० त्रि० ) ग्रामे वसति वस णिनि । ग्रामका रहनेवाला, जो गाँवमें वास करता हो।

ग्रामवास्तव्य ( स ० पु० ) ग्रामे वास्तव्य, ७ तत्। ग्राम वासी, गाँवका बासिन्दा।

ग्रामशत ( स ० क्ली० ) एक सौ ग्राम, देश, मुल्क।

ग्रामशतेश ( स ० पु० ) देशका शासक, मुल्कका हुकुमत करनेवाला।

ग्रामषण्ड ( स ० पु० ) ग्रामे ग्राम्यधर्मे षण्ड । ग्राम्यधर्म-रहित क्लीव, गावका धर्मंहीन नपुसक।

ग्रामषण्डक ( स० क्ली० ) ग्रामषण्डस्य भाव ग्रामषण्ड मनोज्ञादि वुञ्। नपुसकका धर्म वा कर्त्तव्य।

ग्रामसङ्कर ( स ० पु० ) ग्रामकी साधारण प्रणाली, जल निर्गम नली।

ग्रामसिंह ( स ० पु० ) कुक्कुर, कुत्ता।

ग्रामसुख ( स ० क्ली० ) ग्राम्यसुख देखो।

ग्रामस्थ ( स ० त्रि० ) ग्रामे तिष्ठति स्था-क । ग्रामवासी, देहाती।

ग्रामहासक (स ० पु०) ग्राम हासयति हस णिच् ण्वुल्। भगिनीपति, बहनोई, बहनका स्वामी।

ग्रामाचार ( स ० पु० ) ग्रामस्य आचार, ६ तत्। ग्राम्य व्यवहार, गांवकी रहन सहन।

ग्रामाधान ( स० क्ली० ) ग्रामस्य ग्रामपोषनार्थं आधीयते आ धा ल्युट्। मृगया, शिकार, आखेट।

ग्रामाधिकृत ( स० पु० ) ग्रामका मालिक, मुखिया।

ग्रामान्त ( स० क्ली० ) ग्रामस्यान्त, ६ तत्। ग्रामका समीप, गाँवका निकट।

ग्रामान्तर ( स ० क्ली० ) नित्यकर्म०। अन्यग्राम, दूसरा गाँव।

ग्रामान्तीय ( स ० त्रि० ) ग्रामान्ते भवः। ग्रामान्त छ। ग्रामसमीपमें उत्पन्न, वह जो ग्रामके नजदीकमें अवस्थित हो।

ग्रामिक ( स ० पु० ) ग्रामे तद्रक्षणे नियुक्त ग्राम ठञ्। १ वह मनुष्य जिसे ग्रामवाले अपनी रक्षाके लिये अपना प्रधान चुनें। २ ग्रामसम्बन्धीय, गांवका।

ग्रामिक्य ( स ० क्ली० ) ग्रामिकस्य भाव ग्रामिक पुरोहितादि० यक। ग्रामिकका धर्म वा कर्त्तव्य, ग्रामाध्यक्षता।

ग्रामिणी ( स ० स्त्री० ) ग्रामिन् ङीप्। १ नीलीवृक्ष, नीलका गाछ।

ग्रामिन ( स० त्रि० ) ग्राम स्वामित्वेन आधारत्वेन वास्त्यस्य ग्राम इनि। १ ग्रामस्वामी, गांवका मुखिया। २ ग्राम वासी, गाँवका रहनेवाला, देहाती। ३ ग्रामधर्मयुक्त, जो गाँवके समस्त धर्मोंको जानता हो।

ग्रामीण ( स० पु० स्त्री० ) ग्रामे भव, ग्राम खञ्। १ ग्राम्य कुक्कुर, कुत्ता। २ मुरगा। ३ कौवा। ४ सूअर। ( त्रि० ) ५ ग्रामोत्पन्न, देहाती, गंवार।

ग्रामीणा ( स ० स्त्री० ) ग्रामीण स्त्रियां टाप्। १ पालङ्क-शाक, पालकी नामका साग। २ नीलका पेड़। इसका पर्याय—नीली, नीलिनी, तूली, कालदोला, नीलिका, रजनी, श्रीफली, तुत्था, मधुपर्णिका, क्लीतका कालकेशी और नीलपुष्प है।

ग्रामीय ( स ० त्रि० ) ग्राम छ। ग्रामसम्बन्धीय, गाँवका।

ग्रामीयक ( स ० पु० ) ग्रामीय स्वार्थे कन्। ग्रामवासी वह मनुष्य जो गाँवमें रहता हो।

ग्रामेय ( स ० त्रि० ) ग्रामे भव ग्राम ठक्। ग्रामोत्पन्न, देहाती, गंवार।

ग्रामेयक ( स ० त्रि० ) ग्रामे भवः ग्राम ढकञ्। ग्राम्य।

ग्रामेयी ( स ० स्त्री० ) ग्रामेय ङीप्। वेश्या, कसबी, रण्डी।

ग्रामेवास ( स ० पु० ) ग्रामे वासः, अलुक्स०। ग्रामवास, गावमें रहना।

ग्रामेवासिन् ( स० त्रि० ) ग्रामे वसति वस णिनि, अलुक्स०। ग्रामवासी, जो गाँवमें रहता हो।

ग्रामोफोन ( अ ० पु० ) एक तरहका बाजा जिसमें गीत आदि भरे और इच्छानुसार समय समय पर सुने जा सकते हैं। फोनोग्राफ देखो।

ग्राम्य ( स ० त्रि० ) ग्रामे भव ग्राम य। १ ग्रामोत्पन्न, ग्रामवासी, ग्रामीण। २ मूढ़, बेवकूफ। ३ प्राकृत, असली। ( पु० ) ४ मैथुन, स्त्री-प्रसंग। ५ स्त्रीकार। ६ एक प्रकारका रतिबन्ध। ७ अश्लील शब्द या वाक्य। ८ काव्यका एक दोष। वह काव्य जिसमें गवारू शब्दोंकी अधिकता हो अथवा जिसमें गवारू विषयोंका वर्णन हो, इस दोषमें दूषित समझा जाता है। ९ मिथुन

राशि। १० रात्रिकालमें मेष और वृष राशिको ग्राम्य कहते हैं। (स्त्री०) ११ पशुविशेष। पैठीनसिके मतानुसार गोरू, भेड़ा, पाठा, घोड़ा, खच्चर, गदहा और वनमानुष इन सातोंको ग्राम्यपशु कहते हैं। १२ सुश्रुतानुसार एक तरहका पशु। इसके मांसका गुण—वातनाशक, वृंहण, कफ और पित्तवर्द्धक, मधुर, दीपन और वलकार है।

ग्राम्यकन्द (सं० पु०) ग्राम्यश्चासौ कन्दश्चेति, कर्मधा०। कन्दविशेष, वनओल।

ग्राम्यकर्कटी (सं० स्त्री०) ग्राम्या चासौ कर्कटीचेति, कर्मधा० पुंवद्भावश्च। कुष्माण्ड, कुम्हड़ा।

ग्राम्यकर्मन् (सं० क्ली०) ग्राम्यस्य प्राकृतस्य कर्म, ६-तत्। मैथुन, स्त्रीप्रसंग।

ग्राम्यकुक्कुट (सं० पु०) पालतू मुरगा।

ग्राम्यकुङ्कुम (सं० क्ली०) ग्राम्यञ्च तत् कुंकुमञ्चेति, कर्मधा०। कुसुंवपुष्प।

ग्राम्यकोशा (सं० स्त्री०) हस्तिकोशातकी, एक तरहका पेड़।

ग्राम्यगज (सं० पु०) पालतू हाथी।

ग्राम्यता (सं० स्त्री०) ग्राम्यस्य भावः ग्राम्य-तल्। १ जघन्यता, निकृष्टता, नीचता। २ असभ्यता, गंवारपन, नाशा दुरुस्तगी। ३ अश्लीलता, गन्दापन, भद्दापन।

ग्राम्यदेवता (सं० स्त्री०) ग्रामदेव देखो।

ग्राम्यधर्म (सं० पु०) ग्राम्यस्य प्राकृतस्य धर्मः, ६-तत्। मैथुन, स्त्रीप्रसंग।

ग्राम्यधर्मिन् (सं० त्रि०) ग्राम्यधर्मोऽस्त्यस्य ग्राम्यधर्म-इनि। ग्राम्यधर्म विशिष्ट, जो मैथुनमें रत हो।

ग्राम्यपशु (सं० पु०) नित्यकर्मधा०। पशुविशेष। ग्राम्य देखो।

ग्राम्यबुद्धि (सं० त्रि०) मूढ़, गंवार।

ग्राम्यमद्गुरिका (सं० स्त्री०) ग्राम्या चासौ मद्गुरिकाचेति, कर्मधा० पुंवद्भावश्च। शृङ्गीमत्स्य, एक तरहकी मछली।

ग्राम्यमांस (सं० क्ली०) पालतू पशुका मांस।

ग्राम्यमृग (सं० पु०-स्त्री०) ग्राम्यश्चासौ मृगश्चेति कर्मधा०। कुक्कुर, कुत्ता।

ग्राम्यराशि (सं० पु०) ग्राम्यश्चासौ राशिश्चेति, कर्मधा०। मिथुन प्रभृति कई एक राशि। ग्राम्य देखो।

ग्राम्यवराह (सं० पु०) वराह, सूअर।

ग्राम्यवल्लभा (सं० स्त्री०) ग्राम्यस्य वल्लभा, ६-तत्। १ पालङ्कशाक पालकी नामका साग। ग्राम्यं अश्लीलं वल्लभं प्रियं यस्याः, बहुव्री० टाप्। २ वेश्या, कसबी, रण्डी।

ग्राम्यवादिन् (सं० त्रि०) ग्राम्यं वदति वद-णिनि। जो ग्राम्यशब्द बोलता हो, अश्लीलशब्द बोलनेवाला।

ग्राम्यशूकर (सं० पु०-स्त्री०) ग्राम्यश्चासौ शूकरश्चेति, कर्मधा०। ग्राम्यवराह, पालतू सूअर। इसका संस्कृत पर्याय—विड्वराह, ग्रामीण, ग्रामक्रोड़, ग्रामकोल, विष्फल और दारक है। इसके मांसका गुण—गुरु, मेद, वल और वीर्यवृद्धिकर है।

ग्राम्यसुख (सं० क्ली०) १ मैथुनसुख। २ ग्रामवासियोंका सुख।

ग्राम्या (सं० स्त्री०) ग्रामे भवा ग्राम-यत्-टाप्। १ नीलका पेड़। २ तुलसी वृक्ष। ३ निष्पावो, मटर।

ग्राम्यायनि (सं० पु०-स्त्री०) ग्राम्यस्यापत्यं ग्राम्य-निकादिंफिञ्। प्राकृत मनुष्यकी सन्तान।

ग्राम्याश्व (सं० पु०) नित्यकर्मधा०। गर्दभ, गधा।

ग्राम्योदक (सं० क्ली०) ग्राम्यजल, गाँवका पानी।

ग्रावग्राभ (सं० पु०) ग्रावाणमभिषवणपाषाणं सुल्या गृह्णाति ग्राव-ग्रह-अण् हस्य भः उपपदस०। ऋत्विज्विशेष।

ग्रावन् (सं० पु०) १ पत्थर। २ ओला, बिनौरी। ३ पर्वत, पहाड़। ४ मेघ, बादल। (त्रि०) ५ दृढ़, मजबूत।

ग्रावरोहक (सं० पु०) ग्रावणि रोहति रुह-ण्वुल्, ७ तत्। अश्वगन्धका वृक्ष।

ग्रावस्तुत (सं० पु०) ग्रावाणं स्तौति स्तु क्विप्, ६ तत्। सोलह ऋत्विजोंमेसे तेरहवाँ ऋत्विज जिसे अच्छावाक भी कहते है। अच्छावाक देखो।

ग्रावस्तोत्र (सं० पु०) ग्रावस्तुत देखो।

ग्रावस्तोत्रिय (सं० त्रि०) ग्रावस्तोत्रस्येदं ग्रावस्तोत्र घ। ग्रावस्तोत्र सम्बन्धीय

ग्रावस्तोत्रीय (सं० त्रि०) ग्रावस्तोत्राय हितं ग्रावस्तोत्र-छ। ग्रावस्तोत्रका हितकर।

ग्रावहस्त ( स ० पु० ) ग्रावा अभिषवसाधन पाषाणो हस्ते ऽस्य बहुव्री० । यज्ञमें एक ऋत्विक् जिसके हाथमें अभि षवका पत्थर रहता है ।

ग्रावायण ( स० पु० ) एक प्रवरका नाम ।

ग्रावारो ( स० पु० ) नया प्रकारका पत्थर ।

ग्रास ( स० पु० ) ग्रस्यते ग्रस कर्मणि घञ । १ कौर निवाला, एकबार मुखमें जितना भोजन डाला जाय । २ पकड़नेकी क्रिया, पकड़, गिरफ्त । ३ सूर्य या चन्द्रमाका ग्रहण लगना । ४ तृण, घास ।

ग्रासक ( स० त्रि० ) १ पकड़नेवाला । २ निगलनेवाला । ३ छिपाने या ढांकनेवाला ।

ग्रासकट ( स० पु० ) घास काटनेवाला, घसियारा ।

ग्रासना ( हि० क्रि० ) १ पकड़ना, धरना, निगलना । २ कष्ट देना, सताना ।

ग्रासशल्य (स० क्लो०) ग्रासे शल्य , ७ तत् । ग्रासस्थित मत्स्यादि का कांटा, कौरमें मछलीका कांटा, जो निगलनेके समय गलेमें अटक जाता है ।

ग्रासीकृत ( स० त्रि० ) अग्रासो ग्रास' कृत ग्रास-च्वि कृ क्त । जो निगला गया हो ।

ग्राह ( स० पु० ) १ ग्रहण, पकड़ । २ जलचर जन्तुविशेष, मगर, घड़ियाल । ३ ग्रहण, उपराग । ४ ज्ञान, समझ । ५ आग्रह, अनुरोध, हठ, जिद । ६ स्वीकार । ( त्रि० ) ग्रह ण । ७ ग्रहीता ग्रहण करनेवाला । ८ शिशुमार ।

ग्राहक (स० पु०) ग्रह ण्वुल । १ श्येनपक्षी, बाज चिड़िया । २ विषवैद्य, शरीरमें प्रविष्ट विषको चिकित्सा द्वारा दूर करनेवाला वैद्य । ३ चौपतिया नामका साग । ४ एक तरहका औषध जिसके सेवन करनेसे पतला दस्त बन्द हो जाता एवं बधा मैला होने लगता है । (त्रि०) ५ ग्रहीता, ग्रहण करनेवाला । ६ मोल लेनेवाला, खरीद दार । ग्रह णिच । ७ ग्रापक ग्राहनेवाला ।

ग्राहग्नोमगा ( स ० स्त्रो० ) वच ।

ग्राहवत् ( स० त्रि ) ग्राहो ऽस्त्यत्र ग्राह मतुप मस्य व । ग्राहविशिष्ट, मगरके सदृश

ग्राहि ( स० स्त्री० ) गृह्णाति व्याधिन पुरुषं ग्रह बाहुलकात् इञ । ग्रहणशीला, यन्त्रणा देनेवाला ।

ग्राहिका ( स ० स्त्री० ) शिवलीका सौमगावम ।

ग्राहिन् ( स ० पु० ) ग्रह णिनि । १ कपित्थ, कैथ । (त्रि०) २ मलवन्धकारक, मल रोकनेवाला । ३ ग्राहक, ग्रहण करनेवाला । ४ प्रतिकूल, उल्टा ।

ग्राहिणी ( स ० स्त्री० ) ग्राहिन् ङीप् । १ क्षुद्र दुरालभा, छोटी जवासा, धमासा, छिगुवा । २ ताम्रमूला द्रुम, चीरिणी, खिरनी । ३ श्वेत लज्जावती ।

ग्राहिफल ( स ० पु० ) ग्राहि मलवन्धक फल यस्य, बहुव्री० । कपित्थवृक्ष, कैथका पेड़ ।

ग्राहुक (स० त्रि०) ग्राह बाहुलकात् उकञ । ग्रहणशाली, पकड़ने योग्य ।

ग्राह्य ( स ० त्रि० ) ग्रह ण्यत् । १ जिसका ग्रहण करना उचित हो, लेने लायक । २ स्वीकार्य स्वीकार करने लायक अङ्गीकार करने योग्य । ३ उपादेय । ४ ज्ञेय, जानने योग्य । ५ अन्वयेतस ।

ग्रोक (स ० त्रि०) १ यूनान देशका वासी यूनान देशका । ( स्त्री० ) २ यूनान देशकी भाषा । ( पु० ) ३ यूनान देशका निवासी । मीन स्त्री ।

ग्रीनलैण्ड—अमेरिका महाद्वीप और आइसलैण्ड नामक द्वीपके बीचमें अवस्थित एक बड़ा द्वीप । इसका सर्व दक्षिण सीमामें फेयरवोयेल अन्तरीप अक्षा० ५९ ४९ उ० और देशा० ४३ ५४ प में अवस्थित है । इसका उत्तरांश हमेशा बरफसे ढका रहता है । इस द्वीपके उत्तर पूर्व कूलमें अक्षा० ७८ में एडामण्डल नामक स्थान और पश्चिममें मार्चिसन साउण्ड तक आविष्कृत हो गया है । प्राय समस्त पश्चिमकूल वृटिश, ओलन्दाज और डिनेमारक नाविकों द्वारा पुङ्खानुपुङ्खरूपसे आलोड़ित हुआ है । परन्तु इसका पूर्व उपकूल अनाविष्कृत है ।

समस्त द्वीपोंको जलगर्भस्थ या वृहत् पर्वतखण्ड भी कहा जा सकता है । इस प्रस्तरमय पक्षो समुद्रउपकूल वर्त्ती सीमा ऊंचा असमान और बन्धुर है । इसके किनारेमें उक्त प्रस्तरराशि ऊंचे पवतके आकारमें तथा तुङ्गशृङ्गादिमें परिणत हो गई है । ये शिखर प्राय ६० मील दूरसे समुद्रमें दीखती हैं । इसकी पश्चिम सीमा समभावसे उत्तर-पश्चिम और दक्षिण पूर्वको चार गई है । दक्षिण और पूर्व उपकूलके कुछ अंशोंसे लगकर बाहर अन्यप्रवाहसे समुद्रको बाढ़ दिखलाई जाती है । इस बाढ़

योंमें कोई कोई प्रायः १०० मील तक स्थलको ओर प्रविष्ट हुई हैं।

इस पार्वतीय स्तूपके जिस स्थान पर उपत्यका है, उसके पासकी ऊंचाई प्रायः २००० फुट होगी। इसके सिवा पर्वत शिखरोंकी उच्चता प्रायः ४००० फुट होगी। ये ऊंचे स्थान हमेशा बरफसे ढके रहते हैं। द्वीपका पूर्वांश बरफसे ढकी हुई अधित्यका भूमि है। नदीगर्भ और पर्वतादि बरफसे ढक कर समतल बरफ-क्षेत्रमें परिणत हो गये हैं। इस लिए लोग ऐसा अनुमान किया करते हैं कि, ग्रीनलैण्ड बरफका स्तूप है। पश्चिमांशके बरफसे ढके हुए स्थानमें दो एक शिखर दीख पड़ते हैं। किन्तु उस पर वृक्ष लतादि कुछ भी नहीं है; हां पास जानेसे एक तरहकी छोटी घास अवश्य दिखलाई देती है। पश्चिममें अक्षा० ६२° से ६३° उ० में समुद्रके किनारे प्रायः २० मील तक पानीके ऊपर ऐसी उम्दा (देखने लायक) बरफ जमा करती है, कि जिससे किनारेका काम चले। दिनेमारवासी उस स्थानको "आइस ब्लिंक" कहते हैं।

ग्रीनलैण्डके परिसरमें बहुतसी प्रणालियां हैं, जिससे वह क्षुद्र क्षुद्र द्वीपपुञ्जमें खण्डित हो गया है। वर्तमानमें "प्रिन्स क्रिश्चियन साउण्ड" के सिवा सभी प्रणालियां बरफसे ढकी गई हैं।

ग्रीनलैण्डके चारों तरफका समुद्र कुछ आश्चर्यजनक है। उत्तर केन्द्रसे तुषारागारको साथ ले कर समुद्र-स्रोत—कुछ इस द्वीपके पूर्वांशमें हो कर और कुछ डेविस प्रणाली तक प्रवाहित हो कर फेयरवेल अन्तरीपमें १२० से १६० मील दूरके समुद्रमें आ कर मिलता है। जब समुद्रसे हवाका चलना शुरू होता है, तब दक्षिण और पूर्व दिशाकी खाड़ियोंमें बरफ जम कर दृढ़ हो जाती है। उस समय दिनेमारोंके औपनिवेशिक जहाज आदि कुछ भी किनारे नहीं लग सकते। फेयरवेल अन्तरीपके पास तथा पश्चिम कूल पर सेप्टेम्बर माससे बरफ-स्रोतका आना बन्द हो जाता है और फिर जनवरी माससे पहलेकी तरह वह निकलता है। यह स्रोत क्रमशः दक्षिणकी तरफ जा कर औपसागरिक स्रोतमें परिणत हो जाता है।

ग्रीनलैण्डके निम्नप्रदेशमें वहांके अधिवासी और दिनेमारोंका वास है। इसके सिवा उत्तरांशमें सभी जगह इतना शीत है कि वहां आदमी जाते ही मर जाता है। फरवरी और मार्च मासमें इतना अधिक शीत पड़ता है कि, उस समय पहाड़ फट जाते हैं तथा घरमें आग जलाते रहने पर भी कटोरेका शीतल हो कर जम जाता है। जुलाईके महीनेमें यहां बिलकुल ही बरफ नहीं गिरती। जून मासमें थोड़ी थोड़ी बरफ गलती रहती है। अप्रेलसे अगस्त तक यहां घोर कुहरा होता है और समय समय पर थोड़ा पानी भी बरसता है। उत्तर केन्द्रस्थ सोमगिरि नामक उज्ज्वल आलोकमय पर्वत (Aurora-borealis) सब ऋतुओंमें विशेषतः शीतऋतुमें अपेक्षाकृत साफ दीखता है।

यहां फसल अच्छी नहीं होती। इसके दक्षिणांशमें पालकी खेती होती है। यूरोपीय मूली, छोटे छोटे गोभि तथा कभी कभी अण्डेकी तरहके छोटे छोटे शालग्राम होते हैं। यहां एक तरहकी भाड़ी देखनेमें आती है जिसका फल तूंत-फल जैसा सुस्वादु है। जुनिपार, उइलो, वार्च और एलडार वृक्ष कभी मनुष्यसे ऊंचे होते नहीं देखे गये।

ग्रीनलैण्डके लोग बकरी पाला करते हैं। शीतऋतुमें खाद्यके अभावमें बकरियोंकी संख्या घट जाती है। गृहपालित जन्तुओंमेंसे एस्कुइमो जातिके लोग कुत्ते पालते हैं। यहां पहाड़ी हिरण, खरगोस, शृगाल और सफेद भालू जङ्गली अवस्थामें दिखलाई देते हैं। वेफिन प्रणालीके पास सिन्धुघोटकोंका वास है। मछलीसे ही एस्कुइमो जातिका समस्त अभाव दूर हो जाते हैं। मछली पकड़ना ही ग्रीनलैण्डवासियोंकी प्रधान उपजीविका है। डेविस, वेफिन आदि प्रणालियोंमें बहुत तिमि मत्स्य देखनेमें आते हैं।

१८५२ ई०में ग्रीनलैण्डकी स्वाभाविक अवस्थाका निरूपण करनेके लिए भूतत्त्वविदोंके एक समूहने कोपेनहेगनसे इस देशमें आगमन किया। उनके मतसे ग्रोनलैंडके सभी पत्थर ग्रेनाइट, निस, पोरफिरि, कीचड़युक्त और भस्म सम्बन्धी पत्थरोंसे गठित हैं। डिस्कोद्वीपमें कोयलेकी खानें और इसके उत्तरांशमें बहुमूल्य तांबेकी खानें हैं। इसके अलावा यहां सीसा, "एसबेष्टस", सार्पेण्टाइन

ग्रानिट और दानेदार कांच-पत्थर मिलता है। मि० मर्चिसनसे लिखा है कि, १८५३ ई०में कप्तान इङ्गलफिटइने अक्षा० ७७ उ०में वैसा पत्थर देखा है

९७० ई०में गुनविओरन नामक आइसलैण्डवासी किसी व्यक्तिने पहले ग्रीनलैण्डके उपकूल देखा। एरिक रोडा नामक एक व्यक्ति जो कि आइसलैण्डके राजा अघन्लिङ्ग द्वारा कुछ दिनोंके लिए राज्यसे निकाला गया था, गुनबिओन-आविष्कृत उक्त देशमें रहने लगा। गुनबिओनने इसका ग्रीनलैण्ड नाम रख कर इसके विषयमें बहुतसी बातोंका प्रचार किया। इसके बाद फिर ९८६ ई०में एरिकने अपने देशके कुछ आदमियोंको लेकर यहां उपनिवेश स्थापन किया। तदनन्तर और भी कुछ लोग ग्रीनलैण्डके दक्षिणांशमें जा बसे।

ग्रीनलैण्डके लोग ईसा धर्ममें दीक्षित हैं। ११२१ ई०में मि० आनल्ड पहले पहल विशप् हो गये थे। १४०६ ई०में ग्रीनलैण्ड दक्षिण और पश्चिमांशमें १८० ग्रामोंमें विभक्त हो गया। १५८५ ई०में डेभिस साहबने ग्रीनलैण्डका पुन आविष्कार किया। १६०५ ई०में दिनेमारके राजा ४र्थ ख्रष्टीयनेन ग्रीनलैण्ड जय करनेके लिए जो सेनापति गोडस्कि लिनडेनोको तीन युद्ध-जहाज दे कर रवाना किया। १८-६ ई०में दिनेमारके राजा ६ठे फ्रेडारिकके आदेशसे कप्तान ग्रे ग्रीनलैण्डका पर्यवेक्षण कर आये। ग्रे साहबने उक्त द्वीपके दक्षिण पूर्वमें ६५ १८ उ० अक्षांश तक आविष्कार किया। इसके बाद किसी जातिको वास करते नहीं देखा गया।

दिनेमारके उपनिवेशके बाद यह द्वीप उपारनाविक और नाक याकोबसाभन, ख्रष्टीयनशायर हलिष्टिन मिण्डे, गडाभन, इगर्टिनबर्ग, सुकारटोपन, गडशायब, फिस्कारनिसेट, फ्रेडारिकशायर और जुलियानशायर आदि कई एक जिलोंमें विभक्त हो गया है।

ग्रीनलैण्डके लोग ताम्रवर्ण, परन्तु इनके सिरके बाल स्याह हैं। शरीर ठिगना, नाक चपटी और ओठ मोटे होते हैं। ये विश्वासघातक होते हैं। किसीसे दुश्मनी होने पर उसका प्रतीकार किये बिना इनसे निरस्त नहीं रहा जाता। ये विलक्षण बलशाली और



चौर्यवृत्तिमें अत्यन्त पटु हैं। शीतऋतुमें ये समुद्रतीरस्थ पर्वतकी गुहाओंमें जा कर रहते हैं। उस समय गुहाएं एक एक ग्रामरूपमें परिणत हो जाती हैं। कहीं कहीं मगरमच्छके चमडेके तम्बूओंमें भी रहते हैं। तिमि मच्छकी हड्डीमें शिशुककी खाल मढ कर ये उसके दरवाजे बनाते हैं। देशमें उत्पन्न कोमल शैवालदाम इनकी शय्या है। इनमें सन्तानका स्नेह अत्यन्त प्रबल होता है।

ग्रीनलैण्ड इस समय दिनेमारके अधीन है। इसके दक्षिण और पश्चिम भागमें प्राय दो सौ दिनेमार रहते हैं। ये शिशुकका चिमडा, सि धुघोटक और जल गैडाके दांतोंको यूरोपके नाना देशोंमें वेचा करते हैं।

ग्रीवा (स० स्त्री०) गीर्यते ऽनया ग्ट वन् निपातने साधु। १ कन्धरा, गर्दन इसका संस्कृत पर्याय—शिरोधि, कन्धि, शिरोधरा और कन्धरा है। २ मन्या, गदनकी नस।

ग्रीवाच (स० पु०) ऋषिविशेष, एक ऋषिका नाम।

ग्रीवाघण्टा (स० स्त्री०) ग्रीवाया घण्टा, ७ तत्। ग्रीवा स्थित घण्टा घोडेको गर्दनमें लटकता हुआ घंटा।

ग्रीवारोग (स० पु०) ग्रीवाजातरोग, गलेका रोग।

ग्रीवाबिल (स० क्ली०) ग्रीवाया बिलम्, ६ तत्। ग्रीवाके अन्तर्गत गर्त्त, गर्दनके भीतरका गड्ढा।

ग्रीवास्थि (स० क्ली०) गर्दनकी हड्डी।

ग्रीविन् (स० पु० स्त्री०) प्रशस्ता ग्रीवा अस्त्यस्य ग्रीवा-इनि। १ उष्ट्र, ऊंट। (त्रि०) २ दीर्घ ग्रीवायुक्त, जिसके गर्दन लम्बी हो।

ग्रीष्म (स० पु०) ग्रसते रसान् ग्रस मक्। १ गरमीकी ऋतु, गरमीका समय। इसका पर्याय—उष्णक, निदाघ, उष्णोपगम, उष्ण, ऊष्मागम, तप, घर्म, तापन, उष्णागम और उष्णकाल है। प्राचीन पण्डितोंके मतसे ज्येष्ठ और आषाढ ये दो मास गरमी ऋतु माना गया है, किन्तु आधुनिक ऋतुनिर्णायकगणके अनुसार वैशाख और जेठ ही ग्रीष्म ऋतु है। भा०२।७०। २ उष्ण, गरम।

ग्रीष्मकर्कटी (स० स्त्री०) ग्रीष्मजकर्कटी, ग्रीष्मऋतुमें होने वाली ककडी या कद्दू।

ग्रीष्मका (स० स्त्री०) पुष्पविशेष, मल्लिका, नेवारीका फूल।

ग्रीष्मकाल ( सं० पु० ) ग्रीष्मऋतु, गरमीका मोसिम।

ग्रीष्मकालीन ( सं० त्रि० ) जो ग्रीष्मकालमें उत्पन्न होता हो।

ग्रीष्मज ( सं० त्रि० ) ग्रीष्मे जायते ग्रीष्म-जन-ड। ग्रीष्मजात, गरमी समयमें उत्पन्न होनेवाला।

ग्रीष्मजा ( सं० स्त्री० ) ग्रीष्मज-टाप्। १ लवलीवृक्ष, हरफरीका गाछ। २ नवमल्लिका, नेवारका फूल।

ग्रीष्मधान्य (सं० क्ली० ) ग्रीष्मे जातं धान्यम् धान्यविशेष।

ग्रीष्मपुष्पी ( सं० स्त्री० ) ग्रीष्मे पुष्पं यस्याः, बहुव्री०, ग्रीष्मपुष्प-ङीप्। करुण पुष्पवृक्ष, करवीर फूलका गाछ।

ग्रीष्मभवा ( सं० स्त्री० ) ग्रीष्मे भवति भू अच्-टाप्। १ नवमल्लिका, नेवारीका फूल। ( त्रि० ) २ ग्रीष्मजात, जो गरमी कालमें पैदा होता हो।

ग्रीष्मसुन्दर ( सं० पु० ) ग्रीष्मे सुन्दरः, ७-तत्। शाकविशेष, एकतरहका साग।

ग्रीष्मसुन्दरक ( सं० पु० ) ग्रीष्मे सुन्दर इव कायते शोभते कै-क। यद्वा ग्रीष्मसुन्दर स्वार्थे कन्। एक तरहका साग। इसका गुण—तिक्त, लघु, कफ और पित्तदोषनाशक तथा रुचिकर है।

ग्रीष्महास (सं० क्ली० ) ग्रीष्मे ह्रासो विकाशो यस्य, बहुव्री०। इन्द्रतुला, रूईका बीज, कपास।

ग्रीष्मा ( सं० स्त्री० ) १ लोध्रवृक्ष, लोधका पेड़। २ नवमल्लिका, नेवारीका फूल।

ग्रीष्मी ( सं० स्त्री० ) ग्रीष्मः कालः कारणत्वेनास्त्यस्य ग्रीष्मअच गौरादित्वात् ङीप्। नवमल्लिका, नेवारीका पुष्प।

ग्रीष्मोद्भव ( सं० त्रि० ) ग्रीष्म उद्भवोऽस्य, बहुव्री०। १ ग्रीष्मजात, जो ग्रीष्मकालमें उत्पन्न होता हो। ( स्त्री० ) २ नवमल्लिका, नेवारीका फूल।

ग्रीस—युरोपकी दक्षिण-पूर्व सीमाका एकराज्य और बालकान प्रायोद्वीपका अन्तिम दक्षिण भाग। इसको हिन्दीमें यूनान भी कहते है। इसके उत्तरको युरोपीय तुर्कस्थान और पूर्व-दक्षिण तथा पश्चिम ईजियन, मेडिटेरेनियन और इयोनियन सागर है। ( प्राचीन ) अक्षांश ३५° से ४०° उत्तर मध्य पुराना ग्रीस राज्य स्थापित था। इसकी उत्तर सीमा इलिरिया और मकदूनियाका राज्य थी। ग्रीसके उत्तर-पूर्व कोणस्थ थेसलीसे ओलिम्पास पर्वत और उत्तर-पश्चिमस्थ एपिरास राज्यके निकटसे एक्रोसारोवनीय पर्वत परस्पर विस्तृत हो उक्त दोनों राज्योंको पृथक् रखते हैं।

आरिष्टटलने अपने निज ग्रन्थमें एपिरासवासी पुराने 'ग्रीकाई' लोगोंका उल्लेख किया है। किसी समय इन लोगोंने ग्रीसके पश्चिम कूल पर्यन्त पहुंच करके वासस्थापन किया और इटली देशवासियोंने उक्त जातिके नाम पर ही देशका नाम भी 'ग्रीस' रख लिया। यूनानी ग्रन्थोंमें पूर्वकथित सीमान्तवर्ती प्रदेशको 'हेलास' लिखा है। प्राचीन ग्रीस राज्यसे हेलास अधिक विस्तृत रहा। हेलास शब्दसे 'हेलेनिस' लोगोंका बोध होता है। इसी कारण अफ्रीकाका साइरेन राज्य, एशियाखण्डका मिलेटास और सिसिली द्वीपका सिराक्यूज प्रभृति सभी यूनानी उपनिवेश इसी हेलास राज्यके अन्तर्भुक्त रहे। हिरोदतसने लिखा है कि मिसरपति आमसिसने यूनान राजको बहुतसा उपढौकन और साइरेस, लिनडास तथा श्यामास द्वीप दान किया था।

भूगोलवित् पुराने यूनान राज्यको दो भागोंमें विभक्त करते हैं। उत्तरांशमें थेसेली, एपिरास, अकारनानिया, इटोलिया, लोक्रिश ( ओपानटियाल, एपिकनेमाडिया एवं ओजालियान ), डोरिस, फोसिश, विओटिया, मेगाटिश और आटिका प्रभृति छोटे छोटे राज्य थे। दक्षिणांश पिलोपनिसास कहलाता है। लाकोनिया, मेसोनिया, आर्केडिया, एलिश, आरनेलिश, एकिया, सिकिओनिया और करिन्थ आदि क्षुद्र क्षुद्र विभागोंमें उक्त दक्षिण राज्य बंटा है।

उपद्वीपके पूर्वांशमें अवस्थित इजीय सागरका द्वीपपुञ्ज यूनानके अधिकारमें रहा। सिवा इसके भूमध्य सागरका रोडस, साइप्रास और साइक्लेडिस द्वीपावली थी। इसके दक्षिणांशमें सिथेरा ( वर्तमान सेरिगो ) और क्रीट द्वीप रहा। पश्चिममें आयोनीय सागरस्थ करसिरा ( वर्तमान करफ्यू ), सिफालोनीय और इथाका था। एतद्व्यतीत सिसिली द्वीपमें और दक्षिण इटालीमें और एशिया माइनरमें ग्रीक उपनिवेश रहा। यूनानियोंके एशिया अधिकारमें आइयोनीय राज्य ही प्रधान था। इफेसिउस नगरमें इस राज्यकी राजधानी रही।

पुराण—कहते हैं कि मिसर राज्यकी उन्नतिके साथ ही खृष्टजन्मसे प्राय १८०० वसर पहले ग्रीस राज्यका इतिहास आरम्भ हुआ है। किन्तु ई० पू८४ से पहलेका समुदाय काण्ड गल्प जैसा समझ पड़ता है।

यूनानी काव्यमें लिखा है कि पहले उक्त राज्यके पर्वत गुहादिमें पेलासगी नामक असभ्य लोग रहते थे। वह कपड़ोंके बदले जङ्गली जन्तुओंके चमड़ेसे अपना अङ्ग आच्छादन करते थे। यूरेनेस नामक मिसरके राजपुत्रने ग्रीस देशमें जा टिटान नामक राक्षसके घर अपना विवाह किया। फिर इन्हीं टिटानोंने विद्रोही हो उनको राज्यच्युत बनाया। यूरेनेसके पुत्र सिटारनने राज्यभार लिया और बापकी भांति दुरदृष्टमें पड़नेके भयसे अपने लड़कोंको मार डालनेका आदेश दिया था। किन्तु उनकी पत्नीने तत्पुत्र जुपिटरको चुपकेसे ले जा क्रीट द्वीपमें लालन पालन किया। वयःप्राप्त होने पर जुपिटरने पिताको राज्यसे हटाया और विद्रोही टिटानोंको दबाया तथा राज्यसे निकाला था।

जुपिटरने अपना राज्य भाई नेपचुन और प्लुटोको बांट दिया। वह बड़े विलक्षण भावसे राजाके शासन कार्यकी देख भाल करते थे। थेसेलीके निकटवर्ती ओलिम्पास पर्वत पर उनका विहार भवन रहा। ग्रीककाव्यमें सिटारन आदि देवता जैसे वर्णित हुए और ओलिम्पास पर्वतके शिखर देश देवताओंके वासभवन जैसे ठहराये गये हैं। दर्शनशास्त्र चर्चाके बहुकाल पीछे भी सिटारन, जुपिटर प्रभृति जातीय देवता जैसे पूजे जाते रहे हैं।

इसके बहुत पीछे किसी समयको एशियाखण्डसे हेलेनिस लोग जा करके ग्रीसमें बसे थे। पेलासगी लोगोंके मेलमें रहनेसे किसी समय समस्त ग्रीसवासी हेलेनिस नामसे अभिहित हुए।

पाश्चात्य भूतत्त्ववित् कहा करते हैं कि यही हेलेनिस नामक यूनानी प्राचीन आर्यशाखा सम्भूत हैं। जिस प्रकार भारतके आर्योंने सप्तसिन्धुके उत्पत्तिस्थानसे क्रमशः दक्षिणाभिमुख भारत आ उपनिवेश स्थापन किया। यूनानियोंने भी मध्य एशियास्थ आदि वासस्थान छोड़ करके सुदूर पश्चिम समुद्रतीर यूनान देशमें पहुंचा करके वास लिया है। बहुत पुराने समयको मध्यएशियामें आर्योंके साथ ग्रीक लोगोंके पूर्वतन आदि पुरुष रह करते थे। उस समय आर्य और ग्रीक दोनों एक ही माकी गोदमें लालित पालित होते और एक ही भाषा बोलते थे। बहुतसी शताब्दियां बीत चुकी, वह परस्पर सम्बन्धसूत्र विच्छिन्न करके अपने अपने निर्दिष्ट पथमें जा पड़े हैं। देशभेद, आचारभेद और विभिन्न लोगोंके संस्रवसे उन को पुरानी अवस्था और भाषा बदल गयी है। इतना परिवर्तन रहते भी उनकी पुरानी भाषामें ऐसे बहुतसे शब्द मिले हैं, कि पाश्चात्य विद्वान् दोनोंको एक आर्य जाति सम्भूत जैसा माननेमें कुण्ठित नहीं होते। (भाषा देखो।)
बात यह है कि ग्रीक और आर्य एकवंश सम्भूत हों या न हों सिन्धुतीरवासी प्राचीन आर्योंके प्रथम अवस्थामें भारतके आदिम अधिवासी दस्यु, असुर प्रभृति असभ्य लोगोंके साथ सर्वदा युद्ध विग्रहमें लिप्त रहनेकी तरह पुराने युनानियोंने भी ग्रीस देशमें पेलासगी नामक लोगों को दमन करके नाना स्थानोंमें आधिपत्य फैलाया था।

हेलेनिस लोग अपने रहनेके स्थानको 'हेलास' कहते थे। ग्रीसका अधिकांश पर्वतमय, बन्धुर और नदीहीन है। इसमें नदीमातृक थेसेली नामक जनपद ही कुछ उपजाऊ था। सुतरां यहांके लोग थोड़ा बहुत सुख पाते, दूसरे स्थानोंके लोग उपयुक्त आहारादिके अभावसे कष्ट उठाते थे। इसीसे वह अपने सुखवर्धनार्थ धीरे धीरे नाना स्थानोंको जाने लगे।

इनमें दूसरे भी कई एक श्रेणी विभाग रहे। उसमें डोरीय इओलीय और आइयोनीय प्रधान थे। इनकी कथित भाषाका कुछ अंश मिलते भी परस्पर अनैक्य रहा; सुतरां वह स्वतन्त्र भाषा जैसी समझी जाती थी।

ई०से १८५६ वर्ष पहले इनाकास नामक कोई फिनिकीय परिव्राजक स्वजातिके साथ ग्रीस देखने पहुंचे और पिलोपनिसासके नेपोली उपसागर कूलमें आर्गस नामक एक नगरी स्थापन की। उक्त घटनाके ३०० वर्ष पीछे ई०से १५५६ वर्ष पहले मिसरवासी सिक्रपसने जा करके आटिका प्रदेशमें उपनिवेश और आथेन्समें महानगरी बसायी थी उन्होंने असभ्य आटिका वासियोंको बहुतसी विद्यायें पढ़ायी और अपनेको उनका राजा जैसा मत लाया। उन्होंने अपने पार्वतीय आवासकी रक्षाके लिये

आथिनी नामक ग्रीक देवी मूर्तिकी स्थापन किया था। फिर लाटिन लोग आथिनी नामके बदले मिनार्भा नामसे उसे पूजने लगे। उक्त आथिनीदेवीके नामानुकरण पर भी आथेन्स महानगरीका नामकरण हुआ है। फिनिकीय लोगोंसे ही यूनानियोंको मिसर देशका सन्धान लगा और उन्हींके यत्नसे इन्होंने समुद्रमें पोतपरिचालनकौशल तथा वाणिज्य विषयादि सीख लिया।

ग्रीस और पिलोपनिसासके मध्यवर्ती योजकके बीच कोरिन्थ नगर समुद्रके उपकूल पर ई०से १५२० वर्ष पहले बना था। लाकोनियाकी राजधानी विख्यात स्पार्टा वा लेसिडिमन नगर उसी वर्ष लेलेक्स नामक जनैक मिसरवासी कर्तृक स्थापित हुआ।

ई०से १४९३ वर्ष पहले फिनिकीयवासी काडमासने बिओटियाका थिबिस नगर बसाया था। इन्होंने सबसे पहले यूनानियोंको अक्षरलिखनेका ढङ्ग सिखलाया।

ई०से १४८५ वर्ष पहले इनायुस नामक कोई मिसरवासी खदलके साथ आर्गस नगर पहुंचे और वहांके अधिवासियों कर्तृक राजपद पर अभिषिक्त हुए।

एक शताब्दी पीछे ई०से प्रायः १३५० वर्ष पूर्वको फ्रेजियाराजपुत्र पेलपस ग्रीसके पिलपनिसास विभागमें जा करके बसे और वहांकी राजपुत्रीका पाणिग्रहण करके राजसिंहासन पर बैठ गये।

होमर-लिखित ट्रय युद्धके सेनानायक माइकिनीराज आगामेमनन और स्पार्टाराज मानिलास दोनोंने पेलपसके वंशमें जन्म लिया था। उस समय हेलेसपण्ट और इजीय सागरके तीर ट्रय वा इलियम नामक कोई राजधानी रही। ट्रय-राजकुमार पारिसने घटनाक्रमसे ग्रीस देशको जा करके कुछ काल स्पार्टाके मानिलासकी सभामें अतिवाहित किया था। स्पार्टाराजके अनुपस्थिति कालको पारिस स्पार्टाकी राजमहिषी हेलनके रूपमें मुग्ध हुए और उनको ले करके ट्रयराज्य भाग गये। मानिलासने राजधानी लौट करके पारिसके दुर्व्यवहारकी कथा सुनी और रौद्रमूर्ति धारण कर ली। उन्होंने ग्रीसके समस्त राजाओंको ट्रयराजके विपक्षमें उभाड़ा था। कोई कोई अनुमान करता कि उक्त घटना ई० ११८४ वर्ष पहले हुई थी।

माइकिनीराज आगामेमनन, इथाकाके राजा प्राज्ञ यूलिसिस, पाइलसके राजा नेष्टर, थेसेलीके राजपुत्र आकिलिस, सलामिसके आजाक्स, इटोलियाके डोमिडिस, क्रीटके इडोमिनियास आदि बहादुरोंने बदला लेनेको स्पार्टाराजका पक्षावलम्बन किया था। लगभग १२०० अर्णवपोत और एक लाख लोग ट्रय ध्वंस करनेको चल पड़े। ट्रयराज प्रायम विपक्षकी गति रोकनेको एशिया माइनर थ्रेस, असीरिया आदिके राजाओंका साहाय्य लिया था। १० वर्ष बराबर ट्रयमें लड़ाई हुई। इस युद्धमें दोनों ओर सैकड़ों योद्धा खेत रहे। फिर अशेष चेष्टाके पीछे ग्रीक लोग जीते, ट्रय नगर विध्वस्त हो गया। इसी आख्यायिका पर सुप्रसिद्ध कवि होमरने 'इलियड' नामक बढ़िया काव्य बनाया है।

लड़ाई जीतने पीछे बहुत थोड़े लोग ही ग्रीस लौट सके थे। महात्मा यूलिसिसने युद्ध बन्द होने पर बहुतसे टापुओंमें घूम फिर करके कोई १० साल पीछे ग्रीसको प्रत्यागमन किया। उनके भ्रमण वृत्तान्त पर होमरने 'ओडिसी' नामक काव्य लिख डाला।

ट्रययुद्धके समय ग्रीसकी स्त्रियां अस्त्र शस्त्र ले करके राज्यरक्षा करती थीं। अनेक रमणियां परपुरुषों पर आसक्त हो गयीं। ग्रीक-सेनापति आगामेमनन दीर्घकाल पीछे स्वराज्यको लौट तो आये, परन्तु शान्तिसे बैठने न पाये। उनकी महिषी भी परपुरुष पर आसक्त हो गयी थीं। उस भ्रष्टाने अति घृणित भावसे पतिको मार डाला और उनके पुत्र अरेष्टिसको लोगोंने देशसे निकाला। कुछ दिनों पीछे अरेष्टिसने आर्गस पहुंच अपनी माता और उसके प्रणयियोंको विनाश करके पैतृक राज्य उद्धार किया।

ट्रय युद्धके प्रायः ८० वर्ष पीछे ग्रीसमें एक दारुण विद्रोहानल भड़का था। उस समय हारक्युलिसके वंशधर पिलपनिसासके सब स्थान अधिकार कर बैठे। माइकिनी वा आर्गसके राजपुत्र सबके सब निर्वासित हुए। ई०से ११०४ वर्ष पहले हारक्युलिस-पुत्र हेलारसके प्रपौत्र तेमेनास, क्रेसफण्टिस और अरिष्टडिमास डोरियोंके साहाय्यसे आर्केडिया छोड़ करके पिलपनिमासका अधिकांश अधिकार किया था। उसमें तेमेनस,

घार्गस और क्रे मफगिटस मेसिनीयाके राजा हुए। अरिष्ट डिमासने युद्धमें प्राणत्याग किया था। उनके पुत्र यूरिस्थिनिस और प्रोक्लिसने स्पार्टा राज्य बांट लिया।

ई०से १०७० वर्ष पहले पिलपनिसीयोंने आटिका आक्रमण किया था। उस समय आथेंसराज कोड्रसने अपना जीवन उत्सर्ग करके राज्यकी रक्षा की।

इसीके कुछ समय पीछे कोड्रसके वंशमें राज्य पर गृहविवादका सूत्रपात हुआ। उससे आथेन्सवासियोंने एककाल राजपद उठा करके कोड्रसके बड़े लड़के मिडनको प्रजा साधारणके प्रधान व्यक्ति जैसा चुना था। कोड्रसके दूसरे दो लड़कोंने कई आथेन्सवासियोंके साथ एशिया माइनर पहुंच करके उपनिवेश स्थापन किया। यहां पहले उन्होंने १२ नगर बनाये और प्रदेशका नाम आइयोनिया रख दिया। इसी आइयोन शब्दसे फारसीका यूनान और संस्कृतका यवन शब्द निकला है। आइयोनियाके ग्रीक भी पूर्वकालको भारतवासियोंके निकट यवन कहलाते थे। (यवन देखो।) उस समय ग्रीक लोग एशिया और युरोपके नाना स्थानोंमें जा करके उपनिवेश लगा रहे थे।

पाश्चात्य पुराविदोंके मतमें उसके बाद समय ग्रीस साम्राज्य तीन भागोंमें विभक्त हुआ। प्रथम उत्तर ग्रीस द्वितीय पिलपनिसास और तृतीय द्वीपपुञ्ज था। साइक्लैडिस, स्पोराडिस और यूबिया आदि द्वीप भी उसमें लगते थे। उत्तर ग्रीसके दक्षिण करिन्थ उपसागर, उत्तर तुर्कस्थान, पूर्व इजीय सागर और पश्चिमको आइयोनीय समुद्र है। इसी राज्यके अन्तर्भुक्त एकार्मानिया और इटोलिया राज्य पश्चिम ग्रीस, डोरिस, फोसिस, बियोटिया, आटिका, मेगारिस, लोकरी तथा पानतियाइयोंका राज्य एवं स्पार्कियाकी उपत्यका पूर्व ग्रीस कहलाती है।

उत्तर ग्रीसका अधिकांश स्थान पहाड़ी है। उसमें इटा नामक पर्वत ही प्रधान है। यह पूर्व उपकूल यूरिया प्रणालीके तटसे क्रमान्वयमें पश्चिमाभिमुखको एटोलियाके टिमफ्रेसटास पर्वत श्रेणीमें जा मिला है। बीचमें एमप्रोपोटामस उपत्यका, इटा पर्वत, करनानिया और एपिरास पर्यन्तके साथ उसका मिलान हो न सका। इटा पर्वतसे दक्षिणगामी शाखा फोसिसके पारनासिस और करिन्थ उपसागरके उत्तरकूलमें अवस्थित पहाड़में मिल गयी है। ग्रीस विभागके दक्षिण पूर्व दिक्को हेलिकोन, सिथिरोन और पारनिश पर्वत है। शेषोक्त पर्वतने आटिकासे बियोटिकाको अलग कर रखा है।

ग्रीसके अपर विभागका नाम पिलपनिसास या मोरिया टापू है। इसके मध्य आकिया, आर्केडिया, आर्गोलिस, करिन्थ, एलिस, लाकोनिक प्रभृति कई छुट राज्य हैं। इस विभागकी मध्यभूमि अधित्यकामय है। अस त्य पर्वतोंसे आच्छादित होनेके कारण बीच बीच उसमें विस्तीर्ण अववाहिका, जलमय भूमि और छोटे छोटे ह्रद देख पड़ते हैं। मोरिया उपद्वीपका उत्तरस्थित टेगीटास और दक्षिणका सिलोनी पहाड़ समुद्रपृष्ठसे प्राय ५००० फुट ऊंचा है। एलिस इलाकास और आर्गस नामक स्थानमें विस्तीर्ण समतल क्षेत्र हैं। अलफियास यूरोटास, पमिसास और पेनियास नदीमें वत्सरके सभी समयको जल रहता है।

यूबिया व्यतीत ग्रीस राज्यको द्वीपावलीमें साइक्लेडिस और स्पोराडिस द्वीपपुञ्जके बीच जो द्वीप जन मानव परिपूर्ण है, वह निम्नलिखित रूपसे विभक्त हुए हैं—

१ पश्चिम स्पोरेडिस—हाइड्रो, इपेजिया, इजिना, पोरस, सालामिस, अङ्गिष्ट्रा।

२ उत्तर स्पोराडिस—स्कोपेलस, खिलिड्रोमो, स्कियाथोस, स्काइरस।

३ उत्तर साइक्लेडिस—एण्ड्रोस, जिया, थारसिया, टिनो, मिकोनी, साइरा।

४ मध्य साइक्लोडिस—नाक्सस, परोस आण्टिपरोस, सिफाण्टो, सेरिफोस, सोनो किमोल्लोस, पोलिकाण्ड्रो, सिकिनो निश्रो अमर्गो।

५ दक्षिण साइक्लेडिस—सान्टोरिन, आनाफी, एष्टीपालिया काण्डिया वा क्रीट, कियस, सामस, लेसबस। एतद्व्यतीत एशिया माइनरके तीरवर्ती बहुतसे द्वीप उस समयको ग्रीसके अधीन रहे।

ग्रीस राज्यके मध्य किसी नदीमें नावसे व्यवसाय वाणिज्य करनेकी सुविधा नहीं पड़ती। नदियोंको सामान्य पार्वतीय उत्सस्रोत भी कह सकते हैं। जो कुछ कुछ विस्तीर्ण हैं, ग्रीष्मके प्रादुर्भावसे वह भी सूख

जाती हैं। होमरने अपने ग्रंथमें आक्सिनाम नदीको नदी-राज जैसा बतलाया है। आज भी यही आक्सिलाम नदी सबसे बड़ी है। सिवा इसके मिफिसास, इलिसास, आकारोन, स्पार्किंयस, अलफेइयास, पामिसास इना कास युरोटास प्रभृति नदियोंकी वर्तमान आवश्यकता जितनी अधिक है, प्राचीन काव्यमें उनके सम्बन्ध पर उतनी ही आश्चर्याश्चर्य घटनाओंका उल्लेख है। करिन्थ उपसागरको छोड़ करके एमव्रासिया, भोलो, इजिना, आर्गस वा नौप्लिया, कोलोकोली कोरोन आदि उपसागर भी विद्यमान हैं। फिर कोपाई वा टोपोल्लिया, अपोकुरो-भलटो, लिकुरिया नामक झील हो बड़े हैं। अपरापर जो ह्रद दिखलाते, ग्रीष्मकालको सूख जाते है।

भूतत्त्व—इटा, पारनासास और इलिकोन पर्वतमें धूसर वर्णके चूनेका पत्थर भरा है। जमे हुए पत्थरको देखते ही अनुमान कर सकते कि वह बहुत समय पीछे किसी पदार्थसे वर्तमान आकारमें रूपान्तरित हुआ है। इस पर्वतमें पत्थरका कोई अंश ग्रेनाइट कोई चकमकसे मिला सांप जैसा वक्राकार हरिद्रा चिह्नयुक्त, कहीं हरा पत्थर और कहीं अबरकका पत्थर देख पड़ता है। पिलोपनिसासके उपकूलमें मृत शम्बूकादिके जम जानेसे एक रूप पदार्थ उत्पन्न हो गया है। ग्रीसके प्रायः सभी स्थानोंमें आग्नेय पर्वतका चिह्न और कार्यादिका लक्षणादि दृष्टिगोचर होता है। पहाड़की खोह या गुहाके बीचसे गन्धकमय धूम और अपरापर दुर्गन्धमय वाष्प नाना स्थानों पर निकला करता है। यही भाप प्राचीन कालको डेलफीके धर्मकर्मादिमें व्यवहृत होता था। शीतल और उष्णप्रस्रवण बहुत हैं। आटिका, सेरिफोस और मिफान्टो द्वीपमें सोना, चांदी और सीसा मिलता है। इसमें सुर्मा, मनःशिला, तांबा और गन्धक भी उपजता है। युबिया, स्काइरस, लाको-निया और एजिस नामक स्थानमें लोहा और बहुतसा कोयला होता है। यहां पिलपनिसासके स्थान स्थान पर अत्युत्कृष्ट श्वेत पेण्टालिक और लाल तथा हरे रंगका मर्मर मिलता है। पिलपनिसाससे उत्तर ग्रीसमें अनाज आदिकी खेती अच्छी होती है आर्गस और मारायनके समतलक्षेत्रमें तथा उपकूलकी निकटवर्ती सजल भूमिमें धान होते हैं। आर्गस और कालामाटा नामक स्थानमें खूब तम्बाकू और रूई उपजती है। पिलपनिसासके तट-कूलवर्ती जिलाओंमें अङ्गूर और किशमिश पैदा होता है। मेसिना, लाकोनिया टिनोस और अन्यान्य द्वीपमें रेशमकी उपज है। यहांसे प्रचुर मधु बाहर भेजा जाता है। उसमें हेमिटास और आटिकाका मधु बहुकालसे विख्यात है। बादाम, अञ्जीर, अखरोट, नारंगी, कागजी-नीबू, अनार आदि फल बहुत होते हैं

ग्रीसमें जो समस्त वाणिज्य द्रव्य बनता ग्रीक लोगोंके व्यवहारमें हो लगता है। किसी किसी बन्दरमें जहाज और पाल तैयार होता है। मिसोलङ्गीके निकटवर्ती छोटे छोटे झीलोंसे नमक निकलता है। नौपिया, मिसो-लङ्गी, पाट्रास, गालाकसाइडी, हाइड्री, सोजिया, साइरा आदि सिवाराह सागरस्थ द्वीपोंसे ष्टीमर द्वारा वाणिज्य सम्पन्न हुआ करता है।

ग्रीस साम्राज्यमें जो लोग रहते, स्थानके अनुसार उनकी शारीरिक गठनप्रणाली भिन्न भिन्न लगती है। उत्तर ग्रीसमें रोमेल्लियोटिस लोगोंका वास है। यह योद्धा और साहसी है। तुर्क बड़ी चेष्टा करके भी इनको अधीन न कर सके। पश्चान्तरसे पिलपनिसासवासी मोरियोटिस लोगोंने तुर्कोंको वश्यता स्वीकार की।

रोमिलिया प्रदेशके पारनासास, एगराफा, वालटो, जारोमेनस पर्वतवासी तथा इटोलियाके मध्यस्थलवासी हेलेनिस और समतलक्षेत्रवासी किसानोंमें भालासीय, बुलगेरीय वा अलवानीय वंशसम्भूत हैं।

पिलपनिसासके आर्गोलिस और टिफिलियावासी अलवानीन जाति है। अपरापर सभी लोग ग्रीक भाषामें बात किया करते हैं।

द्वीपोंमें अलवानीय, ग्रीक और मध्ययुगके रोमकोंके आक्रमण समय लाटिनरक्तमिश्रित सङ्कर जाति रहते थे। हाइड्री और स्पेजियावासी अलवानीय जाति हैं। इसी प्रकार वर्तमान माइराके कियटी और सेरिटी लोग हेलेनिक वंशसम्भूत है। एतद्व्यतीत ग्रीक विद्रोहके पीछे युरोपके नाना स्थानोंसे नाना जाति आ करके बसे हुए हैं।

अति प्राचीन कालसे ग्रीक लोगोंमें समाज-संसारका

भार गृहस्वामी पिताके हाथमें न्यस्त है। पुत्रों के साथ परामर्श न करके वह स्वेच्छानुसार उनका विवाह और किसी व्यवसाय या कर्मादिमें उन्हें नियुक्त कर सकता था। प्राचीन समयको यवानियों के बीच एक ही बात पर पुत्रके अदृष्टका फलाफल पिताके इच्छाधीन था। यहां तक कि कभी कभी निकट कटम्बको एकत्र करके पारिवारिक सभामें लड़केके कर्मफल पर जीवनरक्षा वा जीवननाशका विचार होता था। वह निर्विघ्न तथा परस्पर रक्षित हो ग्रामादिमें रहते थे। प्रति वर्ष गृहस्वामी किसी धर्ममन्दिरमें एकत्र हो प्रति ग्रामके एक जन और नगरके तीन लोगों को म्युनिसिपाल मजिष्ट्रेट मनोनीत करते थे। यह पद प्रायः धनी व्यक्ति या गांवके जमीन्दारको मिलता था। वह लोग दण्डनायक और धनाध्यक्षका काम करते थे। स्थानीय करनिर्धारण और संग्रह करनेकी सभामें उक्त म्युनिसिपाल मजिष्ट्रेट तथा अपरापर बड़े लोगों का मत ले करके कार्य चलता था। इसी सभासे सहकारी वा दण्डनायक निर्वाचित हो प्रत्येक जिलाके प्रधान नगरमें रखे जाते थे।

प्रकृत इतिहास—प्राचीन इतिहास-कालको कुज्झटिकामें समाच्छन्न हुआ है। जिन देवदेवियों और वीर पुरुषों की इतिहासगत आश्चर्य घटना सम्वलित कथा सुनी जाती, उस पर केवल दूसरे लोगों का ही विश्वास जम सकता है। पूर्वको जो पुराणकथा लिखित हुई है और मिक्रप, क्याडमास दनायुस, थेसियास, हिराक्लिस प्रभृतिका जो उपाख्यान तथा आर्गोनटिक युद्धयात्रा, ट्रययुद्ध एवं कालिडोनिय सूअर शिकार आदिका जो इतिवृत्त कहा है, उसके सम्बन्धमें प्रकृत तथ्य उद्धार करनेकी ऐतिहासिक विन्दुमात्र भी आशा नहीं रखते कि वह कहां तक ठीक है। ग्रीसमें बहुत पराक्रमशाली वीरोंके जन्म ग्रहणका समय (Heroic age) १४०० से १२०० खुष्ट पूर्वाब्दके मध्य निरूपित हुआ है।

(प्रायः ८८० खुष्ट पूर्वाब्दको) स्पार्टा राजवंशमें लाइकारगासने जन्म लिया था। मिस्र भारत प्रभृति नाना स्थान पर्यटन और नाना स्थानों की रीतिनीति दर्शन करके उनके मनमें धारणा हुई कि चिरस्थायी जातीय शक्तिकी एकता युद्धमें बड़ कर्त्तव्य सिवा कोई जाति जगत्‌में प्राधान्य नहीं पा सकती, सुतरां सर्वसाधारणको पहले ही दैहिक उन्नति आवश्यक थी। लाइकारगासने इस पक्षमें नये नियम प्रवर्तन किये थे कि स्पार्टाका प्रत्येक अधिवासी साहसी तथा बलशाली होता और स्पार्टाको सभी रमणियां बलवान् पुत्र प्रसव करतीं। उक्त नियम यह है—

१ सन्तानको विकलाङ्ग होने पर पर्वतकी गुहामें डाल दिया जावे।

२ जो कोई सवह वर्षका होने पर बापका घर छोड़ निराले शिक्षागारमें अपरापर युवकोंके साथ लालित पालित और शिक्षित होगा, पितामाताके साथ कोई सम्बन्ध न रखेगा।

३ देशके अक्षर परिचयको छोड़ करके कोई साहित्य विज्ञानादि पढ़ न सकेगा, क्यों कि उससे साहस तथा युद्धोत्साह घट सकता है।

४ सन्तानको बड़ा होने पर डियाना (रणदेवी) के उत्सवमें दैहिक बलपरीक्षाके समय कशाघात (कोड़ेकी मार) सहना पड़ेगा।

५ स्त्रियों को बीस वर्ष तक पुरुषों की भांति कठोर शिक्षा दी जावेगी। वीरप्रसविनी और वीरसङ्गिनी होनेके लिये उनको ऐसी शिक्षाका प्रयोजन है।

६ पुरुष ३० वर्ष और स्त्री २० वर्षसे पहले विवाह कर न सकेगी।

७ विवाहके पीछे भी आठ वर्ष तक समाजकी मङ्गलकामनासे कोई अधिक स्त्री सहवास कर न सकेगा, करने पर भी ऐसे करना पड़ेगा जिसमें कोई समझ न सके।

८ कोई अपरिचित अतिथिको घरमें रख न सकेगा।

९ कोई मद्यपान वा यथेच्छा व्यवहार कर न सकेगा। इस बातमें घृणा उत्पन्न करानेके लिये नीचको शराब पिला करके उस पर अत्यन्त निष्ठुर व्यवहार करना चाहिये।

उक्त नियमोंके आधार पर ही पुरुषने अपना स्त्रीको उसकी अपेक्षा बलवान् पुरुषके साथ सहवास करनेका उपदेश दिया और अम्लान हृष्टचित्तसे अपने क्षीणकाय तथा दुर्बल सन्तानको परित्याग किया है।

उसीसे कुमारियां और युवतियां युद्ध कौशल सीखती थीं।

पहले ग्रीसके भिन्न भिन्न स्थानीय लोग सुविधा मिलने पर परस्पर युद्ध करके एक दूसरे पर कर्तृत्व करनेको यत्नवान् रहते थे। उनमें एकता न थी। सुतरां विदेशी वणिक् जब आ करके यूनानियोंका यथासर्वस्व छीन ले जाते, वह प्रति विधान कर न पाते थे। इसी प्रकार बार बार उत्पन्न और धनलोलुप हो जातीय एकता बन्धनके लिये प्रधान प्रधान व्यक्तियोंने मिल करके ओलिम्पीय (Olympian), इस्थमीय आदि उत्सवोंका आयोजन किया। ७७६ खृष्ट पूर्वाब्दको सर्वप्रधान ओलिम्पीय उत्सव आरम्भ हुआ। इस जल्सेमें राजाधिराजसे ले करके दीन दरिद्र पर्यन्त सभी शामिल होते थे। उस समय समस्त ग्रीस जातीय एकतासूत्रमें आबद्ध हो जाता, शत्रुताको कोई स्थान न दिखलाता था। ग्रीसके सब ग्रन्थकार, कवि, मल्ल, योद्धा, अश्वारोही आदि उत्सवक्षेत्रमें उपस्थित होते थे। वहां सभीकी परीक्षा ली जाती थी। इसमें जो जयी हो जाता, राजाधिराजकी अपेक्षा समधिक सम्मान पाता और कवि अपनी शक्ति भर उसका यश गाता था। ओलिम्पीय उत्सवके प्रारम्भ कालको ग्रीसके महाकवि होमर आविर्भूत हुए। उनका ग्रन्थ पढ़नेसे जान पड़ता कि उस समय ग्रीसके लोग वीरका समधिक आदर करते, यथेष्ट दैहिक बल रहनेसे उसको देवता जैसा समझते थे। भीरु व्यक्तिको सभी घृणा करते थे। यहां तक कि जिस सुन्दरीके लिये ट्रयका महासमर हुआ, उसी हेलेनने जिसके लिये पति पुत्र, ऐश्वर्य, राजभोग प्रभृति तुच्छ समझा और जिसको अपना सर्वस्व मान जन्मभूमि छोड़ चली गयी, उसी पारिसकी भीरुता देख इसने भी अति घृणाके साथ भर्त्सना की थी। वीरपूजाका यह प्रकृष्ट निदर्शन है।

ओलिम्पीय उत्सवके पीछेसे ग्रीसका प्रकृत इतिहास समझा जा सकता है। ७४३ खृ० पूर्वाब्दको स्पार्टावासियोंके साथ मेसेनियाका युद्ध हुआ। इसी लड़ाईके बाद ग्रीसवासियोंने नाना देशोंमें जा करके उपनिवेश स्थापन किया। यह युद्ध क्रमान्वयसे तीन शताब्दीकाल चला था। परिशेष पर ४५५ खृ० पूर्वाब्दको तृतीय मेसेनिया युद्धमें आईथोम ध्वंस होनेसे दोनों जातियोंके चिर वैरिता दूर हुई।

६२४ खृ० पूर्वाब्दको ड्रेकोने ग्रीसका विधिसमूह लिख करके चलाया था। पीछे ५९४ खृ० पूर्वाब्दको सोलनने आथेन्स महानगरमें बैठ करके नये और पुराने कानूनको सुधारा। ५६० और ५१० खृ० पूर्वाब्दके मध्य पिसिष्ट्रेटास तथा हिपियास और हिपार्कास नामक उनके दो लड़कोंने आथेन्स नगरमें एकच्छत्रराज उपाधि ग्रहण पूर्वक राजत्व किया था।

५६०-५४७ खृ० पू०के मध्य लिडियाराज क्रिसासके साथ ईरानके राजा वीर काइरासकी लड़ाई लगी। ५४७ खृ० पू०को क्रिसासने कापाडोकिया आक्रमण किया था। फिर उन्होंने निज राजधानी सारडिस नगर लौट करके साहाय्यकारियोंसे सैन्य भेजनेको कहा। वह फौज आनेसे पहले ही काइरासने ससैन्य पहुंच करके सारडिस अधिकार किया था। ४९८ खृ० पू०को आथेनीयों और आइयोनीयों कर्तृक सारडिस नगर भस्मीभूत होने पर पारस्यराजने तीन बार ग्रीस पर धावा मारा।

पहले ४९२ खृ० पू०को मार्डोनियास ग्रीस आक्रमण को जा आथोस पर्वतके निकटस्थ समुद्रमें ससैन्य डूबे थे। दूसरी बार ४९० खृ० पू०को डेटिस और आर्टाफारनिस ग्रीस अधिकार करनेको पहुंचे और यूनानियों कर्तृक माराथान युद्धमें पराजित हो करके लौट पड़े। तृतीय युद्ध स्वयं पारस्यराज जरकसेस कर्तृक परिचालित हुआ था। कहते हैं कि वह ५ लाख सिपाही और ४०० जङ्गी जहाज इकट्ठा करके ग्रीस पर चढ़नेको चले, परन्तु थारमोपिलो, सलामिस और प्लाटियाको लड़ाईमें रहा करके स्वदेशको लौट जाने पर बाध्य हुए। उसी समय आथेनीय ४०४ खृ० पू० पर्यंत वैरोकटोक राजत्व करते रहे। फिर ४३१ खृ० पू०को पिलोपनिसीयकी लड़ाई लगी। क्रमान्वयसे २७ वर्ष तक यूनानियोंका बल क्षय होता रहा। परिशेषमें ४०४ खृ० पू०को आथेन्स नगर ध्वंस होने और आथेन्सवासियोंके अधीनता स्वीकार करने पर झगड़ा निबटा।

४१५ खृ० पू०को सिसिलीका विख्यात युद्ध हुआ। ४२९ खृ० पू०को आथेनीय नायक पेरिक्लिस मरे थे।

उस समयसे पहले यूनानियोंने जो अद्भुत भास्कर कार्य-युक्त सुन्दर सुन्दर अट्टालिकाएं बनायीं थीं, उनका ध्वंसावशेष देखनेसे आज भी मानवका मन विस्मयरस और आनन्दमें नाचने लगता है।

४०१ खृ० पू०को आर्टाजरकसेसको राज्यच्युत करनेके लिये छोटे काइरासने युद्धयात्रा की थी। किन्तु वह इसी वर्ष कुनाकसाकी लड़ाईमें पराजित और निहत हुए। इस युद्धके लिये काइरासने यूनानी फौज जोड़ी थी। किन्तु ४०१ ४०० खृ० पू०को ग्रीक नायक जेनोफन सगर्व प्रत्यावृत्त हुए। ३९९ खृ० पू०को जेनोफन और प्लेटोके अध्यापक विख्यात दार्शनिक सक्रेटिस मर गये।

पिलोपनिसीयों कर्तृक आथेनीय पराजित होने पर स्पार्टावाले धीरे धीरे बलशाली बने थे। प्रथम एलिय (३९९—३९८), द्वितीय कारिन्थीय (३९५ ३८७), ३य ओलिन्थिय (३८० ३७९) और चतुर्थ थेबिय (३७८—३६२) युद्धमें उनका वीरत्व सम्यक् प्रकाशित हुआ। इस युद्धविग्रहके समय अद्वितीय योद्धा एजिसिलास स्पार्टाके सेनानायक थे। उसी समय (३६४) कारोनिया तथा करिन्थ, (३७४) अरकोमिनास (३७१) ल्यूकट्रा और (३६२) मानटिनियाकी लड़ाई हुई। इसमें थिबीय वीर इपामिनान्डास मारे गये। ३५९ खृ० पू को फिलिप मकदूनियाके सिंहासन पर बैठे थे। कुछ काल पीछे वह ग्रीसके सब कामोंमें हाथ डालने लगे। इसीसे आथेंसके दूसरे मित्र राजाओंने उनका वैसा एकाधिपत्य माना न था। क्रमशः विद्रोहसूत्र पर ग्रीस राज्यमें (३५७ ३५५ खृ०पू०) सामाजिक युद्ध उपस्थित हुआ। उस लड़ाईमें आथेंसराज अपने अधिकृत अनेक राज्य खो बैठे। इसके पीछे (३५५-३४६ खृ० पू०) कई वर्षों तक धर्म युद्ध होता रहा उस लड़ाईमें मकदूनियाके अधिपति फिलिप सहयोगी थे। इस समयको (३५२ खृ० पू०) डिमस्थनिसने फिलिपके विरुद्ध सुदीर्घ वक्तृता दी उसका 'फिलिपिक' कहते हैं। ३३८ खृ० पू०को किरोनियाकी लड़ाईमें आथनीय और थिबीय लोग फिलिप कर्तृक पराजित हुए। ३३० खृ० पू०को फिलिप करिन्थकी महासभामें ईरानके विरुद्ध युद्धोन्मुख ग्रीक सैन्यके अधिनायक चुने गये। किन्तु उसी वर्ष मकदूनियाकी विवाहसभामें किसी दस्यु ने उनका गला काट डाला।



फिलिपके मरने पर बहुतसे लोग उनके पुत्र अलेक-सन्दर (सिकन्दर)के विपक्षमें विद्रोही हुए। पीछे यूनानियोंने बाध्य हो उन्हीं वीर युवकको ईरान जानेवाले अपने सैन्यका अधिनायक बना दिया। अलेकसन्दर देखो।

मकदूनियाराजकी श्रीवृद्धिके साथ ही समस्त ग्रीस राज्य सौभाग्यशाली बना था पीछे जब रोमकोंने आ करके मकदूनिया अधिकार किया, ग्रीक लोग स्वाधीनता खो अनेक कष्ट उठाने लगे। इन्होंने अपनी स्वाधीनता बचानेको पिलपनिसासके सभी नगरवासियोंको 'एकियान लीग' नामसे दलबद्ध करके रोमकोंके विरुद्ध युद्ध किया था। परन्तु अपने दुर्भाग्यक्रमसे यह स्वदेशकी रक्षा कर न सके।

१४६ खृ० पू०को रोमक सेनापति कनसाल सुमियासने करिन्थ अधिकार करके समस्त ग्रीस देशको रोम-साम्राज्यभुक्त बनाया था। रोम देखो।

करिन्थ अधिकारके पीछे ग्रीसका इतिहास रोमक इतिहासमें मिलित हुआ है। अन्तिओकास तथा मिथ्रिडाटिसके साथ रोमकों, एएटनी एवं अकटेवियानासके साथ सिजा, पम्पी ब्रूटास तथा केसास और अकटेडियामसका युद्ध प्रभृति घटनावली ग्रीसके रङ्गमञ्च पर अभिनीत हुई। उस समय अभागे यूनानियोंको बहुतसा कष्ट उठाना पड़ा था। आगाष्टासके राज्यारोहणको दो शताब्दियों बाद ग्रीसमें शान्तिराज्य स्थापित हुआ। उस समय ईसाई धर्म ने धीरे धीरे अधिवासियोंमें प्रवेश लाभ किया था। जगह जगह गिर्जा बने और बहुतसे यूनानी ईसाकी उक्तियां फैलानेको अपना जीवन उत्सर्ग करके नाना देशोंको चल गए।

इसके अनतिकाल पीछे ही शीतप्रधान उत्तर दिकसे आभोनीय, अलआनीय आदि असभ्य लोग दलके दल आ करके ग्रीसमें लूट मार मचाने लगे।

कनष्टानटाइनके अपना साम्राज्य बांटते समय ग्रीस उनका पृथ विभाग ठहरा था। परन्तु १२०४ ई०को जब मिनिसीयोंने सिजाक दुर्ग म य शत्रोंका राना अधिकार किया, ग्रीस भी उन्हींके हाथ लग गया।

१३५५ ई०को उसमान वंशीय तुर्क युरोपखण्डमें जा करके रहे और ग्रेस, मकदूनिया, थेसेली आदि बहुतसे स्थान दबा बैठे। १४५३ ई०को उन्होंने कनस्तान्तिनोपल जय किया था। इसी समयसे गत शताब्दी पर्यन्त ग्रीस मुसलमानों राज्यके अन्तर्गत रहा। शेषमें १८२० ई०को तुर्की राज्यके विरुद्ध ग्रीक लोगोंने विद्रोह किया था। किसीने स्वप्नमें भी न समझा था कि वही पुराना ग्रीस फिर स्वाधीन हो जावेगा। परन्तु ग्रीसका अदृष्ट हंस पड़ा। अन्यान्य ईसाई राज्योंके साहाय्यसे १८२९ ई०को परपददलित ग्रीस राज्य पुनर्वार स्वाधीन हो गया। १८३१ ई०को ग्रीसकी स्वाधीनताके प्रतिष्ठाता क्यापा-दि-इष्ट्रिय मारे गये। उस समय बहुतसे लोगोंने सिंहासन पर बैठना चाहा था। किन्तु बृटेन, फ्रान्स और रूसकी अनुमतिसे बावेरियाराजके द्वितीय पुत्र अथो १८३२ ई०को सिंहासन पर अभिषिक्त हुए। अथो राजा हो करके भी सुखसे राजकार्य चला न सके। अनेक बाधा विघ्नोंको अतिक्रम करके १८३५ ई०को वह ग्रीस राज्यमें शान्तिस्थापन और सुशृङ्खलापूर्वक राजकार्य निर्वाह करनेमें समर्थ हुए।

डेनमार्कके द्वितीय राजपुत्र जार्जने १८६३ ई०को ग्रीसमें राज्यारोहण किया था। फिर क्रीट द्वीपमें विद्रोह भड़का, जो १८६६ ई०को दबा दिया गया। १८७० ई०को आथेन्सके पड़ोसमें डाकुओंने कई अंगरेजोंको मार डाला। १८८१ ई०को ग्रीस और तुर्कीके बीच नयी सीमा बनी। पेनिउस और लाटिमोना मुखके मध्य एक बिन्दुसे पश्चिमको क्तितिरी तथा जिगोस पर्वतके शिखर तक कोई रेखा खींची गयी जो आर्टा नदीके साथ उसीके मुख तक चली गयी। इससे ग्रीसका राज्य बहुत बढ़ गया। १८८६ ई०को जातीय आन्दोलनने जोर पकड़ा और १८९७ ई० ४ फरवरीको क्रेनियामें विद्रोह उठ खड़ा हुआ। २८ मार्चको तुर्कीसे ग्रीसका युद्ध होने लगा। १७ अप्रेलको तुर्कीने युद्धघोषणा की थी। २४ अप्रेलको ग्रीक सेना लारिसासे पीछे हटी। परन्तु १८ मईको शक्तियोंके बीचमें पड़नेसे सन्धि हो गयी।

पूर्व विश्वास—आजकल सभी यूनानी ईसाई धर्मावलम्बी हैं। [ईसाई देखो।] परन्तु ईसा मसीह आविर्भावके बहुत पहलेसे यह अभ्र लोकवासी देवों, पातालमें रहनेवाले उपदेवताओं और प्रधान प्रधान व्यक्तियोंके प्रेतात्माओंको उपासना करते रहे हैं। प्राचीन ग्रीक और रोमक प्रायः तीस हजार देवताओंको मानते थे। वह सभी देवता मानवधर्माक्रान्त और मनुष्योंकी ही भांति पाप-पुण्यके फलभोगी हैं। फिर अनेक देवता मिसरसे गृहीत हुए हैं। कोई कोई समझता है कि उक्त सकल देववंश प्राकृतिक शक्तिसमूहके रूपकको कल्पना मात्र ठहरता है। परन्तु ग्रीसके प्रधान इतिहासलेखक ग्रोट साहब इसको स्वीकार नहीं करते। उनके मतसे मानवके प्रथम ज्ञानोदयकालको अतर्कित तथा अपरिज्ञात भावसे जिस पर भक्ति, श्रद्धा और भय लगा है, उसीमें देवत्वका आरोप किया गया है। इसी प्रकार बहुतसे जघन्य चरित्र लोग भी ग्रीक समाजमें देवता जैसे गण्य हुए हैं। पहले हिसियद, उसके पीछे अर्फियसने (७०० पू० खृ०) देवतत्त्व प्रचार किया। ५३८ खृ० पू०को जेनोफनने देवतत्त्वको नितान्त अलीक आख्यायिका और ईश्वर अपना अज्ञात जैसा स्वीकार कर गये हैं। किन्तु परवर्तीकालके प्रधान प्रधान व्यक्तियोंने देवोंके अस्तित्वमें सन्देह किया। पहले यूनानी आध्यात्मिक तत्त्व कुछ भी न समझते, सभी लोग बाह्य जगत् सुखस्वच्छन्द और विलासमें व्यस्त थे। प्रायः ६०० खृ० पू०को इनमें केवल महात्मा थेलिस कथञ्चित् अध्यात्मतत्त्व समझ सके, उन्होंने प्रथम ईश्वर और जन्ममृत्यु अभिन्नताकी बात बतलायी थी। फिर सक्रेटिस, प्लुटो, इपिक्यूरस और ष्टोइक आदि अज्ञातभावसे थेलिसका अनुसरण करके दार्शनिक विषयकी आलोचनामें प्रवृत्त हुए। वह सभी जनसाधारणके भ्रान्त और दूषित मतका विरोध करते थे। स्थानभेदसे ग्रीसमें भिन्न भिन्न देवदेवियोंकी पूजा होती थी। जैसे ग्रेसमें वाकासदेव, आथेन्समें आथिनी उत्तर ग्रीसमें आपोली, करिन्थ सागरके उपकूलमें नेपचुन, आर्गसमें जूनी और इफेसासमें डियानाकी उपासना प्रसिद्ध थी। इसके मध्य वाकासदेवके उत्सवमें ग्रीसके नर और नारी साथ साथ मद्यपानमें लगे रहते थे। स्त्री-पुरुष सम्बन्धीय सब प्रकारका बीभत्स व्यापार होता था। सिवा इसके इल्यूसीय नामक एक नवरात्र उत्सव रहा।

इसका अनुष्ठानादि अति निगूढ़ और गभीर रजनीको गुप्त भावसे होता था। इयत्ता नहीं थी, उसमें कितना कुकाण्ड किया जाता। देवके पर्वादिमें नानाप्रकार पूजा, नृत्यगीत, कविको लड़ाई, मल्ल तथा युद्धक्रीडा होती थी। फिर उपयुक्त लोगोंको पुरस्कार दिया जाता था। ग्रीसके रोमकोंकी अधीनता स्वीकार करने पर उन्होंने भी इनको देवदेवियोंको ग्रहण किया। वर्तमान पाश्चात्य पौराणिकोंने निम्नलिखित ग्रीक, रोमक और भारतीय देवदेवियोंका सोसादृश्य स्वीकार किया है —

| | | | |
|---|---|---|---|
| अश्विनी } | Castor, | कृष्ण | Apollo |
| कुमारद्वय } | Pollux | दुर्गा | Juno |
| अरुण | Aurora | नारद | Mercury |
| इन्द्र | Jupiter | पृथिवी | Cybele |
| अन्नपूर्णा | Annaperenna | राम | Dionysius |
| काली | Proserpine | लक्ष्मी श्री) | Ceres |
| काम | Cupid, Eros | वरुण | Neptune |
| कुमार (कार्तिक) | Mars | वायु | Æolus |
| कुवेर | Plutus | विश्वकर्मा | Vulcan |
| यम | Pluto | त्वष्टा | Vesta |
| यमका कुकुर | Cerberus | हनुमान् | Pan |
| सूर्य | Sol | | |

पाश्चात्य लोग इसी प्रकार अनेक देवदेवियोंकी कथा लिख गये हैं। उनके मतानुसार यूनानी ज्यूस ( (Zeus) "द्यौस्" और एरिनिस् (Erinys) "सरण्यु" जैसा वेदमें वर्णित है।

किन्तु हमारी विवेचनामें हिन्दू और यूनानी देवादिकी उक्त आख्यायिका पढ़नेसे परस्पर विशेषरूप सन्देह निर्णय करनेको विलक्षण सन्देह उठता है। देवतत्त्व देखो।

एशियाके साथ ग्रीसका सम्बन्ध—भारतवर्षको कथा ग्रीसमें बहुकालसे प्रचलित है। ग्रीसके प्राचीन ऐतिहासिकोंके मध्य हीकेटियास और मिलिटासके ग्रन्थमें इस देशकी बात स्पष्ट रूपसे कही गयी है। यह दोनों ग्रन्थकार ५४६ से ४८६ खृ० पू०के लोग थे। उनके पीछे हिरोडोटासने भारतवर्षके सिन्धुतीर पर्यन्त स्थानका विशेष सम्वाद ग्रहण किया। हिरोडोटासके समय ४५० खृ० पू० को उनके पर चिकित्सक टिसियासने ( ४०१ खृ० पू० ) अपने वासस्थान पारस्य देशसे भारतके रङ्ग, 'कपड़े', वानर, शूकपक्षी प्रभृति विषयोंका विवरण सग्रह किया था। सिन्धुके परवर्ती स्थानका संवाद अलेकसन्दरके सहयात्री ऐतिहासिकों और विद्वज्जनों कर्तृक (३२७ खृ० पू०) युरोपमें प्रथम प्रचारित हुआ। इनका मस्टहोन विवरण नष्ट तो हो गया है, परन्तु उसका सारभाग ष्ट्राबो, प्लिनि, एरियान आदि ग्रन्थोंमें मिलता है। मगधराज चन्द्रगुप्तके सभास्थ ग्रीकदूत मेगास्थिनिसने ( ३०६-२९९ खृ० पू० ) युरोपमें भारततत्त्व विशेष रूपसे प्रचारित किया था। उन्हींको अनुसन्धित्साके फलसे ग्रीक और रोमकोंने भारतवर्षीय सर्वविषयके ज्ञानज्योतिकी कथा सुनी। अलेकसन्दर और मेगास्थिनिस देखो।

अलेकसन्दरके पूर्वको ग्रीक देशीय विद्वान् एशियाके विषयसे परिचित थे। मुसलमान ऐतिहासिकोंके ग्रन्थादिमें निम्नलिखित ग्रीक रोमक विद्वानोंके नाम मिलते हैं—

| | | |
|---|---|---|
| हिरोडोटास | ४५० | खृ० पू० |
| टिसियस | ४०० | " |
| ओनिसिक्रिटास | ३२५ | " |
| मेगास्थिनिस | ३०० | " |
| ष्ट्राबो | २० | " |
| पम्पोनियास मेला | २० | " |
| प्लिनि | ७७ | " |
| पेरिप्लास मरि | ८० | " |
| एरिथ्रेई | ८० | " |
| डायोनिसियास | ८६ | " |
| पेरिजिटिस | ८६ | " |
| टलेमि | १३० | " |
| एरियान | १५० | " |
| क्लेमेन्स आलेक | २०० | " |
| सान्द्रिनास | २०० | " |
| यूसिवियास | ३२० | " |
| फेसटास एवियेनास | ३८० | " |
| मार्सियान | ४२० | " |
| कसमास इण्डिकोप्लुष्टस | ५२५ | " |
| ष्टिफेन ( वाइजानटियामवासी ) | ५६० | " |

| | |
|---|---|
| रामेन्नोटिस आनोनिमि- | |
| कसमोग्राफिया | ७म शताब्दी |
| जर्जियास सिनसिलास | ८०० |
| वष्टेथियास | १२ शताब्दी |

यह नहीं कि उक्त सभी नाम मुसलमानोंके ग्रंथोंमें अविकृत भावसे गृहीत हुए हों। अलेकसन्दरका नाम उन्होंने सिकन्दर जैसा लिखा है। इसी प्रकार आरिष्टटल 'अरस्तू', सक्रेटिस 'शुकरात', हिपोक्रेटिस 'बुकरात' और प्लेटो 'अफलातू' नामसे वर्णित है।

सिकन्दरने सिन्धुके तीर पर उपनीत हो वाकट्रिया (वाह्लीक) नामक स्थानमें एक स्कन्धावार स्थापन किया। सिकन्दरके मरने पर जब उनके सेनापतियोंने उनका विशाल राज्य आपसमें बांट लिया, यही जनपद एक स्वतन्त्र राज्यमें परिणत हुआ। २५७ खृ० पू०से २०७ शताब्द पर्यन्त बाकट्रियाका बड़ा प्रादुर्भाव रहा। लासेनके मतानुसार एशियामें ४ ग्रीक राज्य स्थापित हुए। उनके मध्य मिनान्टार नामक सेनापतिने वाकट्रियाके पूर्वांशमें एक राज्य स्थापन किया। आपोलोडोटासने काबुल, पञ्जाब और सिन्धुकूलमें राज्य बनाया। धीरे धीरे आर्कोसिया (कन्दाहार) भी इसीमें मिल गया। दूसरा राज्य हेरातमें स्थापित हुआ। चतुर्थ राज्य परोपामिसासके अधीन (निषध पर्वतके) मध्यस्थलमें ठहर गया। प्रत्नतत्त्ववित् प्रिन्सेप उसीको वाकट्रिया राज्य बतलाते हैं। अधिकसे अधिक उस समयको एशियामें नीचे लिखे ग्रीक राज्य बने थे—वाकट्रिया (वाह्लिक), सोगदियाना, मार्जयाना, परोपानिसिडी (निषध), आइरा, आरिया, ड्रांगा, आर्कोसिया (आर्चोद), गान्दारिटिस (गान्धार), प्युकेल्योटिस (पुष्कलावती), तक्शिला (तक्षशिला), पात्तलिन (पाताल), सुराष्ट्रीन (सौराष्ट्र) और लेरिस (लाट)। इन सकल राज्योंकी सीमा निरूपण करना सहज नहीं है। इनके राजाओंके मध्य चार राजश्रेणियां विशेष विख्यात हैं। नीचे तत्तद्वंशके राजाओंके नाम दिये गये हैं—

१म—सिरीयराजगण

| | | |
|---|---|---|
| १ | अलेकसन्दर | (३६५-३२३ खृ० पू०) |
| २ | सिल्यूकस १म निकेटर | (३१२ ,, ) |
| ३ | अन्तियोकस १म सोटार | (२८० खृ० पू०) |
| ४ | ,, २य थियस | (२६१ ,, ) |
| ५ | सिल्यूकस २य कालिनिकास | (२४६ ,, ) |
| ६ | ,, ३य केरोनास | (२२६ ,, ) |
| ७ | ,, अन्तियोकास ३य मागनास् (एकियस) | (२२३ ,, ) |
| ८ | सिल्यूकस ४र्थ फिलोपेटार | (१८७ ,, ) |
| ९ | अन्तियोकास ४र्थ एपिफिनिस | (१७५ ,, ) |
| १० | ,, ५म यूपेटर | (१६४ ,, ) |
| ११ | डिमिट्रियास १म सोटार | (१६२ ,, ) |
| १२ | अलेकसन्दर १म कथित | (१५० ,, ) |
| १३ | डिमिट्रियास २य निकेटार | (१४७ ,, ) |
| १४ | अन्तियोकस ६ठ थियस | (१४४ ,, ) |
| १५ | त्रिफन | (१४२ ,, ) |
| १६ | अन्तियोकस ७म सिडेटिस | (१३७ ,, ) |
| १७ | अलेकसन्दर २य जेबिना | (१२८ ,, ) |
| १८ | सिल्यूकस ५म | (१२५ ,, ) |
| १९ | अन्तियोकस ८म ग्राइपास | (१२५ ,, ) |
| २० | ,, ९म साइजिकेनास | (११२ ,, ) |
| २१ | सिल्यूकस ६ठ एपिफिनिस | (९६ ,, ) |
| २२ | अन्तियोकस १०म यूसिबिस | (९५ ,, ) |
| २३ | ,, ११श एपिफिनिस | (९५ ,, ) |
| २४ | फिलिप | (९५ ,, ) |
| २५ | डिमिट्रियास ३य यूकिरास | (९४ ,, ) |
| २६ | अन्तियोकास १२श डायुनिसियास | (८८ ,, ) |
| २७ | तिग्रानिस (अर्मेनियावासी) | (८३ ,, ) |
| २८ | अन्तियोकस १३ एसियाटिकास | (६९ ,, ) |

उसके पीछे सिरीया राज्य रोमकोंके हस्तगत हुआ।

आर्सकेस नामक किसी सिथियावासीने ग्रीक आजफ सागरके तीरसे जा करके इंरानियोंको ग्रीक अधीनता छोड़नेका परामर्श दिया और पार्थिया (पारद) साम्राज्य स्थापन किया। थियोडोटासके वाकट्रियामें स्वाधीन राज्य स्थापनके समय हो उक्त स्थापना हुई थी। थियोडोटासके अभ्युदयका मूल भी वही पारस्यविद्रोह था। वह सिरीयाके अधीन वाकट्रियाके शासनकर्ता थे।

आर्सकेसको मुसलमान ऐतिहासिकोंने अस्तू जैसा

अभिहित किया है। इनके मतमें वह फारसके प्राचीन राजवंशोद्भूत थे। इन्होंने राज्यलाभ करके प्रजासे कर न लेने जैसी प्रतिज्ञा की और छोटे छोटे राजाओं पर आधिपत्य जमाया। पारस्य इतिहासकी मुख्य उत् तोक गणना उसी समयसे प्रवर्तित हुई।

२य—पार्थिया (पारद) राजवंश।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | आर्सेकेस | १म | २५५ (खृ० पू०) |
| २ | तिरिडेटिस | १म | २५३ ,, |
| ३ | आर्टाबेनास | १म | २१६ ,, |
| ४ | फ्रापेटियास | | १८६ ,, |
| ५ | फ्राहटिस | १म | १८१ ,, |
| ६ | मिथ्रिडेटिस | १म | १७३ ,, |
| ७ | फाहटिस | २य | १३६ ,, |
| ८ | आर्टाबेनास | २य | १२६ ,, |
| ९ | मिथ्रिडेटिस | २य | १२३ ,, |
| १० | मिनास्किरेस | | ८७ ,, |
| ११ | मिनाट्रोकेस | | ७७ ,, |
| १२ | फ्राहटिस | ३य | ७० ,, |
| १३ | मिथ्रिडेटिस | ३य | ६० ,, |
| १४ | ओरोडिस | १म | ५४ ,, |
| १५ | फ्राहटिस | ४र्थ | ३७ ,, |
| १६ | तिरिडेटिस | २य | ३७ ,, |
| १७ | फ्राहटिस | ५म | ३७ ,, |
| १८ | ओरोडिस | २य | सन् ५ ई० |
| १९ | ओनोनिस | १म | ५ ,, |
| २० | आर्टाबेनास | ३य | १२ ,, |
| २१ | तिरिडेटिस | ३य | ,, ,, |
| २२ | सिनामास | | ,, ,, |
| २३ | आर्टाबेनास | ३य | ,, ,, |
| २४ | बरडानेस | | ४२ ,, |
| २५ | गोटार्जेस | | ४५ ,, |
| २६ | मेहेरडेटिस | | ५० ,, |
| २७ | भोनोनिस २य | | ५१ ,, |
| २८ | भोलोजेसिस १म | | ५१ ,, |
| २९ | आर्टाबेनास ४र्थ | | ६२ ,, |
| ३० | पाकोरास | | ७७ ,, |
| ३१ | चोसरोज १म | | १०८ ई० |
| ३२ | पार्थामासपटिस | | ११५ ,, |
| ३३ | चोसरोज २य | | ११६ ,, |
| ३४ | भोलोजेसिस | | १२१ ,, |
| ३५ | ,, | ३य | १४८ ,, |
| ३६ | ,, | ४र्थ | १९२ ,, |
| ३७ | ,, | ५म | २०९ ,, |
| ३८ | आर्टाबेनास | ५म | २०९ ,, |
| ३९ | आर्टाजेरकसेस १म (ससानवंशीय राजा) | | २२५ ,, |

३य—बाकट्रिया (बाह्लिक) राजवंश।

बाकट्रियाके इतिहासमें बड़ी गड़बड़ी है। वह कभी स्वाधीन, कभी सीरियाके अधीन रहा। इसका प्राचीन इतिहास अधिक नहीं मिलता। सम्प्रति उन राजाओंकी बहुसंख्यक मुद्राएं प्रकाशित होनेसे इस वंशकी छोटी मोटी तालिका पायी जाती है। अध्यापक विल्सनने १म थियोडोटासमे एक संक्षिप्त तालिका लगायी है। इस वंशके राजा लोग सकल स्थानोंके अधिकारी न रहे। प्रत्नतत्त्ववित् कनिङ्गहामने इस प्रकार तालिका दी है—

२५६ खृ० पू० डिओडोटास १म } बाकट्रियाना (सोगडियाना, बाकट्रिया
२४३ ,, , २य } और मार्जियानासह)

२४७ आगाथोक्लिस } परोपमिसिडि और नाइसा
२२७ पाण्टलोन }

२२० यूथिडिमास—बाकट्रियाना, आरियाना, (आरिया, ड्रङ्गिया, आर्कोसिया, परोपमिसिडि) नाइसा, गान्दारिटिस, प्युकेलाओटिस, और तक्षशिला।

१९५ डिमिट्रियास—यह सकल स्थान और राजत्व कालके शेषको पात्तालिन, सुराष्ट्रियाना, नेरिस।

१९० एनिथोक्लिस—बाकट्रियाना और परोपमिसिडि।

१८० आर्टिमेकास ध्योस—नाइसा, गान्दारिटीस प्यूकेलाओटिस और तक्षिला।
१८५ यूक्रेटाइडिस—बाकट्रियाना, आरिया, पात्तालिन, सुराष्ट्रीन, लेरिस, नाइसा, गान्दारिटिस, प्यूकेलाओटिस, तकशिला।
१७३ आर्टिमेकास न्यूकेफोरोस—नाइसा, गान्दारिटिस, प्यूकेलाओटिस, तकशिला और पूर्वोक्त राज्य।
१६५ फिलोकसेनिस—यही सब राज्य
निसियास—तकशिला व्यतीत यह सब।
आपोलोडोटास—यूक्रेटाडिस राज्यके बीच आरियाना, पात्तालिन, सुराष्ट्रिन और लेरिस।
१६५ जोइलास, डायोमिडिस, डायोनिसियास — केवल आरियाना
१५८ लिसियास—उत्तराधिकारित्वसे परोपमिसिडि प्राप्त हुए, निसियासके राज्य मध्य नाइसा, गान्दारिटिस, प्यूकेलाओटिस।
आण्टियालसाइडिस—लीसियासका राज्य।
आमिण्टास
आर्चिवियास—आण्टियल साइडिसका राज्य।
१६१—१४० मिनान्दार—परोपमिसिडि नाइसा, गान्दारिटिस, प्यूकेलाओटिस, तकशिला, पात्तालिन, लेरिस, सुराष्ट्रीन इत्यादि।
१३५ ष्ट्राटो—पात्तालिन, सुराष्ट्रनी और लेरिस भिन्न सब।
हिपोष्ट्रेटास, टेलिफास, थियोफिलास — ष्ट्राटोर राज्य।

यूक्रेटाइडिसके बाद आपोलोडोटास और मिनान्दारका नाम काव्यादिमें विख्यात है। मिनान्दार भारतवर्षके मध्य मथुरा तक सम्भवतः आये थे। क्योंकि काबुलसे यमुनातीर पर्यन्त स्थानमें उनकी मुद्रा देख पड़ती है। यह भारतीय ग्रन्थमें मिलिन्द नामसे ख्यात हैं।

इसके पीछे कुछ असभ्य राजाओंने प्रधान हो करके बाकट्रियाके राजाओंको निर्वासित किया।

४र्थ वर्बरिक राजगण।

१२६ हारमियास—परोपमिसिडि, नाइसा, गान्दारिटिस, प्यूकेलाओटिस, आरिया, ड्रङ्गिया आर्कोसिया, (पार्थियोंसे शकजातिने ग्रहण किया)
सोयस—तकशिला, पात्तालिन, सुराष्ट्रीन, लेरिस इत्यादि।
१५० काडफिसिस ( युचि ) हारमियासका राज्य और तकशिला।
भोनोनेस, स्पालिरिस, स्पालिरिजिस — परोपमिसिडि।
११० आजास—सोयसका राज्य, नाइसा, गान्दारिटिस, प्यूकेलाओटिस।
८० आजिलास—आजासके राज्य बीच शेष तीन और तकशिला, परोपमिसिडि।
सोटारमेगास—आजास और आजिलासका राज्य।
६० युचि ( फिर ) परोपमिसिडि, नाइसा, तकशिला इत्यादि।
२६ गाण्डोफिरिस—आरियाना।
आवडागासिस, सिनोकिस वा अब्डिगिसस — यही परोपमिसिडिको छोड़ करके।
४४ ई०। आर्सकेस यही
१०७ „ पाकोरिस—मोनेसिस वाकट्रियाना
२०७ „ आर्टेमन—अरिया, ड्रङ्गिया, आर्कोसिया।

अलेकसन्दर आगमनके बाद काकेशस पर्वतस्थ अलकजन्द्रिया, अरिगस, वजीरा, नाइसा, औरा, मस्सग ( मशक ) प्यूकेलाओटिस, अओरनिस ( वरणा ) आदि

स्थानोंमें मकदूनियावालोंने आ करके उपनिवेश स्थापन किया। सम्राट अशोकके खोदित अनुशासनमें पांच ग्रीक राजकुमारोंका उल्लेख है। यथा—अन्तियोक (Antiochus of Syria), तुरमय (Ptolemy Philadelphos of Egypt), अन्तिगोन (Antigonos वा Gonatas of Macedon), मग (Magas of Kyrene) अलमन्द्र। Alexander of Epirus)

डियोडोरास और जष्टिनके ग्रन्थपाठसे समझ पड़ता, अलेकसन्दर यूडिमस और तक्षशिलाको पञ्जाबके किसी किसी स्थानका शासनका भार दे गये थे। किन्तु उनके मरने पर युडिमासने पुरुराज (Porus) को निहत करके स्वाधीन बननेकी चेष्टा की। इस हत्याकाण्डमें मगधराज चन्द्रगुप्त भी लिप्त थे। उन्होंने ग्रीक सेनापति सिल्यूकासकी कन्यासे विवाह किया था। परन्तु ग्रीक वीर यूडिमसकी आशा सफल न हुई। पुरुराजके अधःपतनसे चन्द्रगुप्त सिन्धु नदी तीर पर्यन्त अधिकार करके राजचक्रवर्ती बने थे।

पञ्जाबके नानास्थानोंमें आपल्लोडोटास और मिलिन्द (Menander) नामक ग्रीक राजाओंकी अनेक मुद्राएं आविष्कृत हुई हैं। यह मुद्राएं एक ओर यूनानी और दूसरी ओर शासनीय वा असलमें संस्कृत भाषामें लिपि हैं। सौराष्ट्रमें शाह राजाओंकी जो स्वर्ण और रौप्य मुद्राएं मिली हैं, वह भी एक दिक् पर यूनानी और अपर दिक् पर संस्कृत वर्णमालामें खोदित हैं। ग्रीक राजा अपनी अपनी मुद्राओंमें भारतवासियोंके अनुकरणसे स्वस्तिक व्यवहार करते थे। आजकल भी ताजक और थोड़े बहुत उजबक लोग मुसलमान होते हुए भी अपनेको सिकन्दर रूमीके संश्रव जैसा बतलाते हैं। बदख्शाके ताजक सिकन्दरको एक पैगम्बर जैसा समझते हैं। इसन, मिश्र देश, रूम, यूनानी आदि शब्दमें विवरण देखो।

युप (अं॰ पु॰) झुण्ड, समूह, गरोह।

ग्रेटग्राइमर (अं॰ पु॰) छापाखानेका एक तरहका बड़ा अक्षर।

ग्रेटब्रिटेन (अं॰ पु॰) इंगलैण्ड और स्काटलैण्ड देश।

ग्रेन (अं॰ पु॰) एक जवके बराबर अंगरेजी तौल।

ग्रेनाइट (अं॰ पु॰) एकतरहका कठिन आग्नेय प्रस्तर। इसका वर्ण पीले और कुछ कुछ भूरे रंगका होता है। यह उस तरहके ग्रेनाइट संगमरमरकी नाईं उजले होते हैं। पुलकी कोठिया अथवा जहां मजबूतीकी आवश्यकता हो वहीं पर ग्रेनाइट काममें लाया जाता है। गरमी लगनेसे ही यह पत्थर बहुत जल्द चटक जाता। यह कड़े और खुरदरे होनेके कारण इसकी मूर्त्तियां बन नहीं सकतीं और खुदाईका सूक्ष्म कार्य भी इस पर नहीं हो सकता।

ग्रेजुएट (अं॰ पु॰) अंग्रेजी विद्यामें बी॰ ए॰ की डिग्री प्राप्त विद्वान।

ग्रेन (अं॰ पु॰) एक अंग्रेजी तौल जो १५ रत्तिसे कुछ ज्यादा होती है।

ग्रैव (सं॰ त्रि॰) ग्रीवायां भवं ग्रीवा अण्। १ जो गर्दन पर उत्पन्न हो। (क्ली॰) २ एक तरहका आभूषण जो गलेमें पहना जाता है।

ग्रैवाद्य (सं॰ पु॰) एक ऋषिका नाम।

ग्रैवेय (सं॰ त्रि॰) ग्रीवायां भव ग्रीवा ढञ्। ग्रैवेयी।

ग्रैवेयक (सं॰ क्ली॰) ग्रीवायां बद्ध अलङ्कार, ग्रीवा ढकञ्। १ ग्रीवाभूषण, गलेमें पहननेका गहना। यथा—हार, माला, हैकल, हँसली प्रभृति। २ हाथीकी हैकल। ३ जैन मतानुसार—सोलह स्वर्गोंके ऊपरके नौ विमान। इनमें अहमिन्द्र देव रहते हैं। जिस प्रकार अन्य स्वर्गोंमें इन्द्र, सामानिक आदि देवोंके भेद हैं और विभूति आदिसे हीनाधिक हैं उस प्रकार इन विमानोंके देव नहीं होते। सबको समान ऋद्धि और इन्द्रियजनित सुख होता है। ये विमान तीन तीनकी पंक्तिसे तिमञ्जले हैं। उनमें मन्दकषायी जीव ही पैदा होते हैं। (तत्त्वार्थ टीका)

ग्रैव्य (सं॰ त्रि॰) ग्रीवायां उत्पन्न ग्रीवा ष्यञ्। ग्रैव्यी।

ग्रैष्म (सं॰ त्रि॰) ग्रीष्मे भव। १ जो ग्रीष्म ऋतुमें उत्पन्न होता हो। २ उष्ण सम्बन्धीय, गरमीका।

ग्रैष्मक (सं॰ त्रि॰) ग्रीष्मे वसन्ते भव ग्रीष्म वुञ्। जो गरमियोंमें उत्पन्न होता हो।

ग्रैष्मायण (सं॰ पु॰ स्त्री॰) ग्रीष्मस्य अपत्यं गोत्रापत्य ग्रीष्म अश्वादि फञ्। ग्रीष्म नामक ऋषिके वंशज।

ग्रैष्मिक (सं॰ त्रि॰) ग्रीष्मं ग्रीष्मकाल वेत्ति तत्प्रतिपादकं

ग्रन्थमधीते ग्रीष्म-ठञ्। जो ग्रीष्म ऋतुका धर्म जानता हो, जो ग्रीष्म-विवरणप्रतिपादक शास्त्र अध्ययन करता हो।

ग्रैष्मिका ( सं० स्त्री० ) नवमल्लिका, सेवती।

ग्लटन ( Glutton ) एक भयानक मांसाहारी पशु। इसका शरीर बहुत स्थूल, किन्तु मस्तक बहुत छोटा होता है। आंख छोटी और दांत तथा चारों पावोंके नख बहुत कठिन होते हैं। इसके शरीरके बाल कोमल होनेके कारण यह बहुमूल्यमें बेचे जाते हैं। चार ही मासमें गर्भधारण कर एक समयमें २ या तीन बच्चे प्रसव करती है।

यह भालूकी जातिका पशु है। उत्तर महासागरके निकटवर्त्ती देशमें यह अधिकतासे पाया जाता है। यह दौड़नेमें बहुत तेज एवं चतुर है। छागादिको पकड़नेके लिये वृक्षके ऊपर चढ़ कर छिप बैठता और जब छाग या हरिणको वृक्षके नीचे आया देखता तो बहुत चलाकीसे उसके ऊपर कूद पड़ता है एवं दाँत और नख द्वारा



मजबूतीसे पकड़ कर मांस निचोड़ लेता और तब रक्त पान करने लगता है। क्षुधाकी तृप्ति हो जाने पर चला जाता अथवा दो या तीन दिन तक उसी मृत पशुके निकट सोया रहता और अन्तको उसका माँस और हड्डी खा डालता है।

ग्लपन (सं० क्ली०) ग्लै णिच् पुक् ह्रस्वश्च ततो भावे ल्युट्। १ ग्लानिकरण, निन्दा, शिकायत। २ शिथिलता, श्रम, खेद। ( त्रि० ) ग्लै णिच् कर्त्तरि ल्यु। ३ ग्लानिकारक निन्दा करनेवाला। ४ जो मनुष्यके शरीरमें शिथिलता वा खेद उत्पन्न करता हो।

ग्लपित ( सं० त्रि० ) ग्लै णिच् कर्मणि क्त। १ ग्लानीकृत, अनुत्साहित, लज्जित। २ दग्ध, जला हुआ, झुलसा हुआ।

ग्लप्स ( सं० पु० ) गुच्छ, स्तवक, गुच्छा, समूह।

ग्लस्त ( सं० त्रि० ) ग्लस कर्मणि क्त। भक्षित, खाया हुआ, निगला हुवा।

ग्लह ( सं० पु० ) ग्रह-अप् निपातने साधु। १ पाशा खेलनेका पण, दाव, बाजी। ( क्रि० ) २ जूआ खेलना। ३ लेना। ४ स्वीकार करना।

ग्लहन ( सं० क्ली० ) ग्लह भावे ल्युट्। द्युतिक्रीड़ा, जूआका खेल।

ग्लास्नु ( सं० त्रि० ) ग्लै-स्नु। १ ग्लानियुक्त, जिसको खेद हो। २ जो थक गया हो।

ग्लान ( सं० त्रि० ) ग्लै कर्त्तरि क्त। १ रोगसे जिसका शरीर क्षीण हो गया हो, बीमार, रोगी २ थका हुआ। ३ कमजोर। ( क्ली० ) ग्लै भावे क्त। ४ दैन्य, दीनता, दरिद्रता।

ग्लानि (सं० स्त्री०) ग्लै भावे नि। १ दौर्बल्य, दुर्बलता। साहित्यदर्पणके अनुसार ग्लानि व्यभिचारिभावके अन्तर्गत है। रति, परिश्रम, मनस्ताप, क्षुधा और पिपासादि द्वारा उत्पन्न दौर्बल्यका नाम ही ग्लानि है। इसमें शारीरिक वा मानसिक शिथिलता, अनुत्साह और खेद हुआ करता है। २ स्वकार्यमें अक्षमता, अपने कार्यकी बुराई या दोष आदिको देख कर अनुत्साह, अरुचि और खिन्नता होनेवाली मनकी वृत्ति।

ग्लान्य ( सं० क्ली० ) शक्तिकी क्षीणता, कमजोरी।

ग्लाव ( सं० पु० ) द्व्यामुष्यायण नामक ऋषि।

ग्लाविन् ( सं० त्रि० ) ग्लै बाहुलकात् विन्। हर्षशून्य, अप्रसन्न, असंतुष्ट।

ग्लास्नु ( सं० त्रि० ) ग्लानियुक्त, ग्लान, कमजोर, बीमार, रोगी।

ग्लुचुक ( सं० पु० ) ऋषिविशेष, एक ऋषिका नाम।

ग्लुचुकायनि ( सं० पु०-स्त्री० ) ग्लुचुकस्य गोत्रापत्यं ग्लुचुक-फिञ्। ग्लुचुक नामक ऋषिके वंशज।

ग्लेपन ( सं० क्ली० ) ग्लेप दैन्ये ल्युट्। दैन्य, दीनता, दरिद्रता।

ग्लेय ( सं० त्रि० ) ग्लानिके योग्य, जिसकी निन्दा करना उचित हो।

ग्लेव ( सं० क्रि० ) अर्चना करना, पूजा करना।

ग्लौ ( सं० पु० ) ग्लायति क्षयं प्राप्नोति क्षयपक्षे ग्लै-

डौ। १ चन्द्र, चाँद। २ कर्पूर, कपूर। ग्लायन्ति ग्लै डौ। ३ हृदयकी नाड़ी।

ग्लौचुकायनक (स० त्रि०) ग्लुचुकायनि भक्ति मेऽस्य ग्लुचुकायनि वुञ्। ग्लुचुकायनिका सेवक।

ग्वाड़ा (हि० पु०) १ गुच्छ, घेरा, वृत्त। २ घरके चारो ओरका बाड़ा।

ग्वार (हि० स्त्री०) गोराणी, एक तरहका पोधा। इसके फलको तरकारी और बीजकी दाल होती है। चौपाए इसके पत्ते बहुत रुचिसे खाते हैं। यह वर्षाके आरम्भमें बोई जाती और जाड़ेके मध्यमें तैयार हो जाती है। इसके फलका गुण—बादी, मधुर भारी, दस्तावर, पित्त नाशक, दीपक और कफनाशक है। इसको सेवन करनेसे रतौंधी दूर होती है। कौरी, खुरथी।

ग्वारनट (अ० स्त्री०) एक तरहका सुन्दर रंगीन रेशमी वस्त्र।

ग्वारपाठा (हि० पु०) घृतकुमारी, घीकुआँर।

ग्वारिन (हि० स्त्री०) गोपकी स्त्री, ग्वालिन्।

ग्वारी (हि० स्त्री०) ग्वार देखो।

ग्वाल (हि० पु०) अहीर, गोप।

ग्वाल—एक पुराने हिन्दी कवि। १६५८ ई०को उनका जन्म हुआ।

ग्वालककड़ी (हि० स्त्री०) एक तरहका जंगली चिचड़ा। इसके बीज, जड़ और पत्ते औषधके काम आते हैं। लाल रंगके इसमें एक तरहके छोटे फल भी लगते हैं।

ग्वालककरी (हि०) ग्वालककड़ी देखो।

ग्वालकवि—युक्तप्रदेशके मथुरा नगरवासी एक भाट। १८१५ ई०को उनका दौर दौरा था। साहित्यमें वह बड़े प्रवीण थे। उनके प्रधान ग्रन्थ यह हैं—१ साहित्यभूषण, २ साहित्यदर्पण, ३ भक्तिभाव, ४ शृङ्गारदोहा, ५ शृङ्गार कवित्त। उन्होंने नखशिख, गोपीपचीसी, यमुनालहरी (१८२२ ई०) आदि हिन्दीकी छोटी मोटी किताबें भी लिखी हैं। यह देवदत्त और पद्माकरके समसामयिक थे।

ग्वालदाडिम (हि० पु०) एक तरहका क्षुप या पेड़। यह मासकांगनीकी लीमना रीता और अफगानिस्तान, पञ्जाब तथा उत्तर भारतवर्षमें होता है।

ग्वालपाड़ा—१ आसाम प्रदेशके पश्चिममें एक जिला। यह अक्षा० २५ २८ तथा २६ ५४ उ० और देशा० ८९ ४२ एवं ९१ ५ पू०के मध्य ब्रह्मपुत्र नदीके दोनों कूल पर अवस्थित है। इसके उत्तर भूटान राज्यस्थ पर्वतमाला तथा दक्षिणमें पार्वतीय गारो जिला, पूर्वमें कामरूप और पश्चिममें रङ्गपुर जिला, जलपाइगुड़ी जिला तथा कोच-विहार राज्य है। भूपरिमाण लगभग ३९६१ वर्गमील है। लोकसंख्या प्राय ४६२०५२ है। ब्रह्मपुत्र नदीके बांये तट पर ग्वालपाड़ा नगर है। यहां जिलाके विचार विभाग और सदर अदालत है।

जिस स्थान पर ब्रह्मपुत्र नद वक्रगतिसे प्रायः दक्षिणाभिमुख हुई है, ब्रह्मपुत्रकी उसी छोटी उपत्यका पर बहुतसे मनुष्योंके वासस्थान हैं। नदीके बांये कूल पर आठ मीलसे अधिक विस्तृत समतलभूमि देखी नहीं जाती। नदीके उत्तरतीरवर्ती भूमिसमूहमें खेती होती है। ग्रामकी चारो ओर धान्यक्षेत्रके मध्य बहुतसे फलशाली वृक्ष देखे जाते हैं। जिलाकी उत्तरी सीमामें जङ्गलमय गिरिमाला है, जिसके ऊपर दूरस्थ बर्फसे ढकी हुई हिमालयकी चोटी है। ये सब दृश्य ऐसे सुंदर हैं कि देखनेसे ही नयन और मन तृप्त होते हैं। पहाड़के ऊंची भूमि पर गेरूमट्टी, ग्रेनाइट और बालूके पत्थर देखनेमें आते हैं।

इस जिलाके उत्तर भूटान पर्वतश्रेणीसे मानस, गदाधर और सङ्कोश नामकी नदियां पूर्वद्वारके मध्य प्रवाहित हो ग्वालपाड़ा जिलामें ब्रह्मपुत्र नदीसे मिली है। इन नदियोंमें सब ऋतुमें वाणिज्य द्रव्य ले जानेके लिये बड़ी बड़ी नाव आती जाती हैं। खरस्रोता ब्रह्मपुत्र नदीने अपने प्रबलवेगसे बहुत स्थानको काट जलप्लावित कर दिया है तथा कहीं बालू जमा हो कर नदीके बीच छोटे छोटे टापूसे बन जाता है। इस नदीसे प्रतिवर्ष भयानक बाढ़ आती जिस कारण बहुतसे ग्राम भस जाते और मार्गोंको क्षति होती है।

पूर्वद्वारमें गवर्मेण्टके अधिकृत वन समूहका भूपरिमाण लगभग ७८० वर्गमील है। ग्वालपाड़ा जिलेमें बाघ, गैंडा और महिषादि नाना प्रकारके जङ्गली जन्तु देखे जाते हैं। प्राय तीन वर्ष पहले राजस्वविभागसे

आदेश हुआ था कि जो मनुष्य जंगली जानवरको मार सकेगा उसे पारितोषिक दिया जायगा।

इस जिलाके बहुतांश प्राचीन कामरूप राज्यके अन्तवर्ती थे। उस समयमें निर्मित ठाकेश्वरोंके प्रधान मंदिरका ध्वंशावशेष देखा जाता है। कोचविहार-राजवंशकी वृद्धिके साथ साथ यह राज्य क्रमशः बहुतसे छोटे छोटे विभागमें परिणत हुआ है। जिलाके मध्य वर्तमान विजनीद्वारके राजाकी एक बड़ी जमींदारी है। ये अपनेको कोचविहार राजाके कनिष्ठ पुत्रके वंशधर बतलाते तथा उक्त सम्पत्ति राजवंशीयगणोंकी भरणपोषणार्थ प्राप्त वृत्ति कह कर दावा करते हैं।

१६वीं शताब्दीमें दोनों ओरसे दो शत्रु सैन्यदल ग्वालपाड़ा आक्रमण करनेके लिये आये थे। पूर्वाञ्चलसे असभ्य आहोम जाति धीरे धीरे ब्रह्मपुत्रकी उपत्यकाभूमिमें आ पहुंची। इसी जातिके नाम पर इस प्रदेशका नाम आसाम हुआ है। पश्चिमसे मोगल दिल्ली साम्राज्यमें इस्लाम धर्म बढ़ानेके लिये क्रमशः अग्रवर्ती हुए थे। अफगानोंके हाथसे मानसिंह द्वारा वङ्ग अधिकृत होनेके २७ वर्ष पीछे १६०३ ई०को मोगलने पहले पहल आ आसाम उपत्यकासे दरङ्ग जिला तककी भूमि दिल्लीमें मिला दी थी। शीघ्रही आहोम जातिके साथ उन्हें लड़ाई छिड़ी।

१६६२ ई०में गौहाटीके निकटवर्ती प्रदेशमें मोगल-सेनाके अध्यक्ष मीरजुमला आहोमसे पराजित और विशिष्ट रूपसे क्षतिग्रस्त हो भागनेके लिये बाध्य हुए थे। इस नगरमें तथा ब्रह्मपुत्रके उस पार अवस्थित राङ्गामटी नामक स्थानमे सैनिकावास निरूपित हुआ। स्थानीय जङ्गलभूमिका देखभाल और अहोम जातिसे इस प्रदेशकी रक्षा करनाही उक्त सैनिकोंका प्रधान कार्य था।

मोगल राज्याधिकारके समय इस जिलाके प्रायः २२ अंश मनुष्य इस्लामधर्ममें दीक्षित हुए थे। १७९३ ई०को चिरस्थायी प्रबन्धके समय इस जिलाका राजस्व ११७००) रुपये निरूपित हुये थे। वृटिश शासनके समयसे ही रङ्गपुर जिलाके साथ इस जिलाका शासनकार्य स्वतन्त्र भावसे चला आता था, किन्तु १८२२ ई०से एक कमिश्नरके अधीन इसका शासनकार्य स्वाधीन रूपसे चला आ रहा है।

बहुत दिनोंसे ग्वालपाड़ा नगर राजनैतिक और वाणिज्य-विषयमें प्रधान स्थानके जैसा गण्य था। १७८८ ई०को मिष्टर रउत नामक एक अङ्गरेज वणिकने मोआमारिआओंका विद्रोह दमनके लिये अपने खरचसे मान्य मी सम्भ्र व्यक्ति हो आसामराजका सहायता की थी। १८२५ ई०में आसाम प्रदेश अङ्गरेजके हाथ आने पर ग्वालपाड़ा जिला उक्त नव अधिकृत प्रदेशमें मिला दिया गया था। किन्तु यहांका राजस्व वसूल करनेका कार्य बङ्गालके नियमानुसार चलता है। १८६४ ई०को भूटान युद्धके बाद भूटीयाने द्वारराज्य अङ्गरेजोंके हाथ सौंप दिया था। १८६८ ई०में ग्वालपाड़ाको दीवानी और फौजदारी विचारकार्य आसामके जुडिसियल कमिश्नरके हाथ अर्पित हुआ। १८९२ ई०में आसाम प्रदेश बङ्गालसे स्वतन्त्र भावसे संगठित हुआ था। यहां एक डिप्टी कमिश्नर है। तीन मजिष्ट्रेट, कलेक्टर और सबरडिनेट जजका काम करते हैं।

इस शताब्दीके प्रथमभागमें हामिल्टन बुकानन साहबने ग्वालपाड़ा माप कर इसका भूपरिमाण २६१५ वर्गमील स्थिर किया था। इसके बाद इसका भूपरिमाण २५७१ वर्गमील निरूपित हुआ।

इस प्रदेशमें राभा, मेच, कछाड़ी, गारो प्रभृति आदिम जातिका वास है। इन्हें छोड़ कोच जातिकी संख्या भी अधिक है।

धान्य यहांको प्रधान फसल है। हैमन्तिक, शाली या आमन धान आषाढ़में तथा आउस धान फाल्गुन मासमें बोया जाता है। जलभूमिमें बाव नामक एक तरहका धान्य फाल्गुनमासमें बोया जाता और कार्त्तिकमासमें काटा जाता है। यहां जोतदारी बन्दोबस्तमें अधिकांश जमीन है १८६३ ई०में टिड्डिने यहांको समस्त फसल नष्ट कर दी थी। इसके अलावे प्रतिवर्ष बाढ़के समय जिलाका उत्तरांश जलसे डूब जाता है, किन्तु इस तरहकी बाढ़से दुर्भिक्ष नहीं होता।

यहां कीड़ेके गोलीसे एड़िया और मुगा रेशम निकाले जाते और इससे वस्त्रादि निर्मित होते हैं, इसके सिवा सरसों, पाट, कपास, बहादुरी काठ, आसामी अण्डी वस्त्र, भारतीय रबर और चाय प्रभृतिकी रफ्तनी होती

है। यहांके ग्वालपाडा, धुवडो, योगीगोफा विजनो, गोरी पुर तथा सिङ्गिमारो नगर ही प्रधान वाणिज्यस्थान हैं।

सुचारु रूपसे विचारकार्य चलानेके लिये यह जिला दो उपविभागसे विभक्त हुआ है। यहां सब मिलाकर ८ थाना है।

२ उक्त जिलेका एक विभाग। यह आसाम प्रदेशस्थ गारो पर्वत और ब्रह्मपुत्र नदके मध्य अक्षा० २५° ५२´ तथा २६° ३०´ उ० और देशा० ९० ६ एव ९१ ६ पू०में अवस्थित है। इसका दक्षिण पूर्वांश उक्त नदीके ऊपर कूल तक विस्तृत है तथा कहीं कहीं छोटी छोटी पहाड़ियोंसे सुशोभित है। ग्वालपाड़ेकी अधिकांश जमीन नीची और जलाशयोंसे परिपूर्ण है। यहांके कामारकाटा और तामराङ्गा नामके दो बड़े जलाशय ग्रीष्मकालमें भी जलसे भरे रहते हैं। आसाम प्रदेशके अन्यान्य स्थानों की तरह ग्वालपाड़ा भी विशेषरूपसे प्रसिद्ध कालाज्वर द्वारा आक्रान्त होता है। इसी लिए १८८१से १८९१ तक दश वर्षोंमें लोकसंख्या फीसदी १८ घट जाती है।

नदीके किनारे धान और सरसोंकी फसल बहुत होती है, परन्तु १८९७ ई०के भीषण भूमिकम्पके बादसे बाढ़के कारण यहांकी फसल बिगड जाती है। ग्वाल पाड़ा विभागकी जनसंख्या ६२४७ है। इसका शासन एक भारतीय शासनकर्त्ताके द्वारा परिचालित होता है। शासनकर्त्ताके सुभीतेके लिए यह ग्वालपाड़ा, दुधनिया, लक्ष्मीपुर और उत्तर सालमारा इन ६ थानोंमें विभक्त कर दिया गया है। इसमें ३८५ ग्राम लगते हैं।

३ उक्त जिलेका एक प्रधान शहर। यह ब्रह्मपुत्र नदके दक्षिण तट पर अक्षा० २६° १०´ उ० और देशा० ९०° १८´ पू०में अवस्थित है। आसामके साथ संयुक्त होनेसे पहले ग्वालपाड़ा इष्ट इण्डियन कम्पनीके अधिकृत सीमांत स्थान समूहमें प्रधान नगर था और यहांके रहनेवाले अंग्रेज बङ्गालमें वाणिज्यका पूर्णाधिकार प्राप्त कर देशीय वणिकोंके साथ लाभमूलक व्यवसायमें एक प्रकार बन गये तथा देशीय व्यापारियोंने भी आसाममें व्यवसाय सम्बन्धी कर्तृत्व लाभ कर बहुत अर्थ उपार्जन करने लगे थे। अंग्रेज गवर्मेण्टने सबसे पहले १७८८ ई०में आसाम गवर्मेण्टके वैषयिक व्यापारमें हस्तक्षेप करनेका प्रयत्न किया था। इसी वर्षमें राउश नामक किसी एक लवण व्यवसायीने विद्रोहको दबानेके लिए ग्वालपाडाके राजा को ७०० सिपाहीकी सहायता दी, किन्तु दुर्भाग्यवश उनमेंसे कोई भी जीता नहीं लौटा। राउशके दो शिशु सन्तानोंकी स्मृति स्वरूप एक कुटीरका खण्डहर नदीके किनारे अभी तक पड़ा है।

उस स्थानसे दक्षिणकी ओर ब्रह्मपुत्रकी अधित्यकामें वनवृक्षशोभित क्षुद्र पर्वतमाला और उत्तरमें बरफसे ढके हुए हिमालयकी शोभा दीख पड़ती है। १८७९ ई०से जिलेका प्रधान कार्यालय ग्वालपाड़ासे धुवड़ीको चला गया और तभीसे यह एक उपविभागमें गिना जाता है।

ग्वाला (हिं० ) गोप देखो।

ग्वालिन (हिं० स्त्री०) १ ग्वालाकी स्त्री। २ ग्वार, सुरयी, कौरी।

ग्वालियर—१ मध्यभारत एजेंसीका मुल्की हकुमत। ( Residency ) इसमें मध्यभारतके पश्चिमीय विभागका उत्तरी हिस्सा सामिल है। यह उत्तरमें चम्बलसे दक्षिण भिलसा तक और पूर्वमें बुन्देलखण्ड तथा युक्तप्रदेशसे पश्चिममें राजपूताना एजेन्सी तक फैला हुआ है। यह अक्षा० २३° २१´ तथा २६° ५२´ उ० और देशा० ७६° २८´ एव ७९° ८´ पू०में पड़ता है। इसका भूपरिमाण १७८२५ वर्गमील है।

यहां लगभग २१८७६१२ मनुष्य बसते हैं, जिनमेंसे १८८३०३८ हिन्दू और शेषमें मुसलमान तथा जैन हैं।

२ भारत गवर्मेण्ट तथा मध्यभारत एजेन्सीके राज नैतिक सम्बन्धमें आबद्ध देशी राजाके अधीन एक विस्तृत राज्य। प्रसिद्ध महाराष्ट्र सर्दार सेन्धियाके वंशधर यहां राज्य करते थे। कई एक विभिन्न जिला ले कर यह राज्य संगठित है। इसके पूर्वमें युक्तप्रदेशका जालौन और झांसी जिला तथा मध्यप्रदेशका सागर जिला, दक्षिणमें भूपाल, खिलचीपुर और राजगढ़, पश्चिममें झालावार और कोटाराज्य है, तथा उत्तर, उत्तर-पूर्व और उत्तर-पश्चिममें चम्बल नदीने राजपूतानाके धौलपुर और करौली नामक स्थानोंको विभक्त किया है। इसी चम्बल नदीने आगरा और इटावाको विभक्त कर दिया है। १८६० ई०के पहले नर्मदा नदीके दक्षिणस्थ प्रदेश सेन्धियाके अधिकारमें

था। किन्तु १८६१ ई०में इन्होंने उक्त प्रदेशको सिन्धु और वेतावा नदीकूलस्थ प्रदेशके साथ बदल लिया था। प्राचीन आगरा और मालव प्रदेशका बहुतांश ग्वालियर राज्यमें मिलता है। यह अक्षा० २२° १०´ तथा २६° ५२´ उ० और देशा० ७४° ३८´ एवं ७९° ८´ पू०में अवस्थित है। भूपरिमाण २५०४१ वर्गमील है।

ग्वालियरके उत्तर-पूर्व सीमामें आगराकी निकटवर्त्ती जमीन साधारणतः समतल और कुछ कुछ उर्वरा है। जलस्रोतके निकट स्थान स्थान पर गहरा गड्ढा देखा जाता। इसके दक्षिण ग्वालियर नगरके निकट जमीन क्रमशः ऊंची होती आई है। समतल क्षेत्रकी जगह जगह यह पहाड़ हैं। जिनमेंसे एकके ऊपर विख्यात ग्वालियर दुर्ग स्थापित है। इस राज्यके मालव अधित्यकाका अंश लगभग १५०० फीट ऊंचा होगा। मन्दु-शिखरका उपरिस्थ शैजगढ़ नगर समुद्रपृष्ठसे २६२८ फीट ऊंचा है।

मन्दु शिखरसे यह अधित्यका उत्तर पूर्वमें कुछ कुछ ढाल हो गई है। उस ढाल हो कर बहुतसे जलस्रोत चम्बल नदीमें जा गिरे हैं। इसका दक्षिण अंश उत्तरकी नाईं ढाल नहीं है।

बहुतसी नदियां इस राज्य हो कर बहती हैं। इनमेंसे नर्मदा, चम्बल और सिन्धु प्रधान हैं। इन्हें छोड़ कुवारी, असर, शङ्क प्रभृति कई एक क्षुद्र जलस्रोत राज्यके उत्तरांशसे निकल सिन्धु नदीमें जा गिरे हैं।

ग्वालियरके दक्षिण-पश्चिममें बहुत अफीम उत्पन्न होता जो मालवा ओपियम ( Malwa Opium ) नामसे मशहूर है। यहां यव, गेहूं, जोआर, बजरा, मूङ्ग, भुट्टा, धान, हल्दी, अदरक, ऊख, नील, उत्कृष्ट तम्बाकू और कपास होते हैं।

बुर्हानपुर नामक स्थानमें सुन्दर कपास और रेशमीका कारबार है। चन्देरी नगरमें पहले अच्छे अच्छे सूती वस्त्र तैयार होते थे ; अभी विलायती वस्त्रकी आमदनी होने पर उक्त व्यवसायकी कमी हो गई है।

ग्रीष्मकालमें यहांका जलवायु उतना अस्वास्थ्यकर नहीं है। वर्षाऋतुमें इस राज्यके उत्तरांशमें ज्वरका प्रादुर्भाव देखा जाता है। जङ्गली जंतुओंमें व्याघ्र, चीता, भालु, बघेरा, हायना, जङ्गली कुत्ता, गीदड़, जलमार्जार, नकुल (नेवला), इन्दूर, जङ्गली शूकर, नीलगाय, छुछुंदर, नानाजातिके हरिण, महिष, बन्दर, शल्य ( ख्वारपुश्त ), खरगोश, अनेक तरहके पक्षी और सर्प पाये जाते हैं।

इतिहास—ग्वालियर नगर कब स्थापित हुआ इसमें मतभेद है। कवि खड़्गरायके मतसे कलियुगके प्रारम्भमें तथा फजल अलि और हीरामनके मतानुसार ३३६ विक्रम सम्वत्में अर्थात् २७५ ई०को यह नगर सूर्यसेनसे स्थापित हुआ था। प्रत्नतत्त्ववित् कनिंहमने लिखा है कि "तोरमाणके पुत्र राजा पशुपतिके राज्यकालमें उनके मन्त्रीने सूर्यमन्दिर स्थापित किया था। उसी समय ग्वालियरका दुर्ग स्थापित और सूर्यकुण्ड खोदा गया था।"*

ग्वालियरके दुर्गमें प्राप्त मिहिरकुलके १५वीं सम्वत्-सरज्ञापक शिलालिपिमें लिखा है कि मातृचेट नामक एक मनुष्यने उक्त सूर्यमन्दिर प्रतिष्ठा की थी।

तोरमाण और मिहिरकुल देखो।

प्राचीन गुालियर नगर किस समय निर्मित हुआ था यह ठीक कहा नहीं जाता। महाभारतमें यह जनपद गोपराष्ट्र नामसे तथा मिहिरकुल प्रभृतिके समय उत्कीर्ण शिलाफलकमें "गोपाह्वय भूधर", "गोपाचल", "गोपाद्रि" इत्यादि नामसे अभिहित हुआ है।

खड़्गरायने लिखा है कि—कच्छवाह वंशीय कुन्तलपुरीके राजा सूर्यसेनको कुष्ठरोग हुआ था। एक दिन वे गोपगिरिके निकट आखेटके लिये गए थे। यहां इन्होंने तृष्णार्त हो गुालिया नामक एक सिद्धके गुहामें जा जलके लिये प्रार्थना की। सिद्धने कमण्डलुसे जल ला कर राजाको पीनेके लिये दिया था। जल पीते ही सूर्यसेन कुष्ठ रोगसे मुक्त हो गये। उस समय राजाने कृतज्ञ हृदयसे हाथ जोड़ सिद्धका कोई अभीष्ट पूर्ण कर देनेकी प्रार्थना की। सिद्ध पुरुषने उन्हें गोपगिरिके ऊपर दुर्ग निर्माण और कुण्डको बड़ा आकारमें बना देनेके लिये कहा। सूर्यसेनने भी उनकी आज्ञानुसार दुर्ग निर्माण कर उसका नाम "ग्वालि-आवर" या "ग्वालियर" और बड़ा कूप काट कर उसका नाम सूर्यकुण्ड रखा। सिद्धने सूर्य-

* Cunningham's Arch. Sur. Rept. Vol II. p 372.

मैनका दूसरा नाम सुहनपाल दिया। खड्गराय और फजल अलिके मतमें सुहनपालसे ले ८४वीं पोढ़ीमें तेजकर्णने जन्म लिया था उन्हींके समयमें ग्वालियर दूसरेके हाथ आ गया था। खड्गराय, वदलीदास प्रभृतिका मत है कि तेजकर्ण राजा रणमल्लकी कन्यासे विवाह करनेके लिये देवास गये थे। जानेके समय अपने भानजे परमाल्देवके ऊपर राज्यभार सौंप गये थे। रणमल्लको कोई पुत्र न होनेसे जामाता तेजकर्णको ही अपना राज्य अर्पण किया था। इधर परमालने मामाको मधुर वचनमें लिख भेजा कि ग्वालियरका राज्य उसे ही प्रदान करें। तेजकर्णने इसे अङ्गोकार न किया। इस पर परमालने विद्रोही हो मामाको कहला भेजा कि वे अब ग्वालियरके दुर्गका अधिकार पा नहीं सकते। इस तरह ग्वालियर परिहार वंशोय परमाल या परमर्दी देवके हाथ आया था। खड्गराय प्रभृतिके मतानुसार परमाल ११२६ ई०में राजसिंहासन पर बैठे थे। टाड साहबने लिखा है कि, 'ग्वालियरके अन्तिम कच्छवाह राजा ढोलारायने १०२३ सम्वत्‌को राज्य छोड़ दिया था।' खड्गरायने लिखा है कि दुल्हाराय ग्वालियरमें सिर्फ एक वर्ष राजा कर विवाह करनेके लिये चले गये थे और विवाहके एक वर्ष बाद इन्होंने श्वशुर-का राज्य पाया था। इसके बाद ही परमाल विद्रोही हो गया था। सुतरां परमालने जब ११८६ सम्वत्‌में राजारोहण किया है तब दुल्हाराय या तेजकर्णने १०२३, १०६२ या ११६७में राजा छोड़ा, यह बात ठोक नहीं जचती। खड्गरायने दुल्हाराय और उनके पूर्ववर्ती कच्छवाह राजाओंके सम्बन्धमें जो कुछ लिखा है उसका अधिकांश काल्पनिक मालूम पड़ता है, क्योंकि ग्वालियरमें आविष्कृत शिलालिपि द्वारा जाना जाता है कि ६वीं शताब्दीमें ग्वालियर महाराज रामदेव और उनके पुत्र महाराज भोजदेवके अधीन था। भोजदेव ८६२ से लगभग ८८२ ई० तक विद्यमान थे। प्रत्न तत्त्वविद् कनिंहमका मत है कि पहलेसे हो बराबर स्वाधीनभावसे न हो करद रूपसे हो कच्छपघातवंश ग्वालियरमें राजत्व करते थे। उक्त भोजदेवके कनिष्ठ पौत्र विनायकपालके बाद कच्छपघातवंशीय वज्रदामा ग्वालियरको अधिकार कर नवराजवंशके प्रतिष्ठाता हुये थे। यहांके जैनदेवमूर्तिके पवित्र अङ्गमें उत्कीर्ण वज्रदामाको शिलालिपि पढ़नेसे जाना जाता है कि ये लक्ष्मणके पुत्र थे और इन्होंने हो पहले गोपगिरिदुर्गमें जयढक्का बजाया था। सासबहूके मन्दिरमें ११५० और ११६० सम्वत्‌को उत्कीर्ण उस वंशके राजा महिपालको दो शिलालिपिसे जाना जाता है कि वज्रदामाके पुत्र मङ्गल, मङ्गलके पुत्र कीर्तिपाल, कीर्तिपालके पुत्र भुवनपाल, भुवनपालके पुत्र देवपाल, देवपालके पुत्र पद्मपाल, पद्मपालके पुत्र सूर्यपाल तथा सूर्यपालके पुत्र महाराज महीपाल थे। वे सबके सब ग्वालियरमें राजा करते थे। इसके बाद एक वृहत् मर्मर प्रस्तरमें ११६१ सम्वत्‌को उत्कीर्ण शिलालिपिमें भुवनपालके पुत्र कच्छपघातवंशीय मधुसूदन नामक एक राजाका नाम पाया जाता है। मधुसूदनके बाद उनके वंशके और किसी दूसरे राजाके नाम शिला-लिपिमें नहीं पाये जाते। सम्भवतः मधुसूदनके राजत्व अवसानमें कच्छवाह वंशियोंके हाथसे ग्वालियर राज्य अप-हृत हुआ था। इसके अनन्तर १२०७ सम्वत्‌में उत्कीर्ण परिहारवंशीय रामदेव और गोविन्दचन्द्रके नाम पाये जाते हैं। खड्गराय और वदलोदासके ग्रन्थमें लिखा है कि परमालदेव (परमर्दिदेव) के पुत्र रामदेव थे। पर-माल हो ग्वालियरके परिहारवंशीय प्रथम राजा थे। ये ११८६ सम्वत् (११२८ ई०)में और इनके पुत्र रामदेव १२०५ सम्वत् (११४८ ई०) में सिंहासन पर बैठे थे। रामदेवके बाद क्रमानुसार १२१२ सम्वत्‌में इनके पुत्र हम्मीरदेव, १२२५ स०में हम्मीरदेवके पुत्र कुवेरदेव, १२३६ सवत्‌में इनके पुत्र रत्नदेव, १२५१ सवत्‌में इनके पुत्र लोहङ्गदेव तथा इनके बाद १२६८ स०में इनके पुत्र सारङ्गदेवने राजा प्राप्त किया था। विख्यात मुसलमान ऐति-हासिक फरिस्ताने लिखा है कि "वहाउद्दीन तुग्रीलने प्रायः एक वर्ष ग्वालियर अवरोध किया था। इस समय इन्होंने पर्वतको चारों ओर बहुतसे छोटे छोटे दुर्ग निर्माण किये थे। ग्वालियरके राजाने राज्यरक्षामें असमर्थ हो अन्तमें गुप्तरूपसे कुतबुद्दीन आइबेगको बुलाया। तदनुसार आइबेगने सैन्य भेज कर ग्वालियरको अधिकारमें कर लिया।' इनके पुत्र आरामने थोड़े दिन तक यहां राजा किया था। इसके बाद १२१० ई०को

हिन्दुओंने मुसलमानोंके हाथसे इस स्थानका पुनरुद्धार किया। खड्गरायने लिखा है कि १२८६ सं० (१२३२ ई०)में अल्तमासने ग्वालियर पर आक्रमण किया था। बहुत काल युद्ध कर ग्वालियरके राजा बलहीन हो गये। जब इन्होंने देखा कि अब कोई निस्तार नहीं है तब राजमहिलायोंने कठिन जहरव्रतका अनुष्ठान किया। जिस सरोवर-तीर पर जहरव्रत हुआ था, अभी वह "जहर ताल" नामसे विख्यात है। महिलाओंके जलती हुई आगमें कूदने पर राजा डेढ़ हजार सहचरोंको साथ ले दुर्गका द्वार खोलते हुए बाहर निकले। ये ५३६० मुसलमान सैनिकोंको विनाश कर अन्तमें आप भी सहचरोंके साथ रणक्षेत्रमें मर मिटे। उनके साथ साथ ग्वालियरके परिहारवंशका भी अंत हो गया। यह युद्ध कहानी पत्थरके ऊपर चार पंक्तिमें खोदी हुई थी, सम्राट् बाबरने इसे देखा था।*

इसके बाद १३६८ ई० तक ग्वालियर दिल्लीके मुसलमान राजाओंके अधीन था। उस समय ग्वालियरदुर्गमें राजकीय सम्भ्रान्त कैदी रखे जाते थे। फिरिस्ताने फिर भी लिखा है कि ६६५ हिजरी या १२६५ ई०में जलालउद्दीन फिरोजने यहां एक बड़ा गुम्बज निर्माण किया था। १३१६ ई०में मुबारकने यहां अपने तीन बन्दो भ्राताओंको मार डाला था। १३३६ ई० में इबन-बतुताने ग्वालियरके दुर्गको देख कर लिखा है कि दिल्ली-सम्राट् जिनसे कुछ भय खाते, उन्हें इस दुर्गमें बन्दी कर रखते हैं।

उनके पिता वीरसिंहदेव ग्वालियरके राजा हुए थे। वीरसिंह पहले ग्वालियरके उत्तर इन्दरोली नामक परगनाके एक जमींदार थे। ये दिल्लीके प्रधान मंत्रीके अधीन काम करते थे। भाग्यवश सम्राट्की कृपादृष्टि इन पर पड़ी। सम्राट् इनकी कार्यपटुता और विचक्षणता देख संतुष्ट हुए और उन्हें ग्वालियर दुर्गके शासनकर्ताके पद पर नियुक्त किया। उस समय सैयदके अधीन ग्वालियर दुर्ग था। उसने सम्राट्की आज्ञा उल्लङ्घन कर दी। इस पर वीरसिंहने कौशलक्रमसे उनको और प्रधान कर्मचारियोंको निमन्त्रण कर बुला अफीमयुक्त भोजन कराया और अन्तमें उन सबको बन्दी कर किला अधिकारमें कर लिया था। वीरसिंह २५ वर्ष तक दुर्गाधिपति थे, उसके बाद १४५७ संवत् (१४०० ई०) में इनके पुत्र विरमदेवने शासनभार प्राप्त किया।

ग्वालियरके त्रिकोणियाताल और कुन्तानियाकी अम्बिकादेवीके मन्दिरसे १४६५ सम्वत् (१४०८ ई०) और १४६७ सम्वत् (१४१० ई०)में लिखी हुआ विरमदेवकी शिलालिपि पाई जाती है। खड्गरायने इनका नामोल्लेख कहीं नहीं किया। उन्होंने वीरसिंहके बाद उद्धरणदेव, धीरमदेव, लक्ष्मीसेन और गणपतिदेवके नाम वर्णन किये हैं। फिर तोमरवंशावलिमें विरमदेवके बाद यथाक्रमसे उद्धरण, ढोलनशाह और गणपति देवके नाम मिलते हैं, परन्तु गणपतिदेवके पुत्र डुङ्गरदेवके समयमें लिखा हुआ ४ शिलालेखोंमें गणपतिके सिवा दूसरे किसीका नाम नहीं पाया जाता। इससे अनुमान किया जाता है कि विरमके बाद गणपति राजा हुए थे। पूर्व समयमें दुर्गाधिपति सम्राट्को कर देते थे। १४२४ ई०में डुङ्गरसिंह दुर्गाधिपति हुए। इस वर्ष मालवाके होसङ्गाहने ग्वालियरके दुर्ग पर आक्रमण किया। अन्तमें उनके हाथसे दिल्लीपतिने पुनः ले लिया था। १४२६ ई०में दिल्लीश्वर मुबारकशाह ग्वालियर जा राजाओंसे कर ले लौट आये थे।* इसी तरह १४२७, १४२८ और १४३२ ई०में भी दिल्लीपति ग्वालियर गये थे। इससे जाना जाता है कि डुङ्गरसिंह अपने मनसे कर देना नहीं चाहते, दिल्लीश्वरके ससैन्य वहां पहुंचने पर कर देनेमें बाध्य होते थे। राजा डुङ्गरसिंह ३० वर्ष तक ग्वालियरमें राज्यशासन करते रहे। उनके समयमें यहां शिल्प और पत्थरके कामकी बड़ी उन्नति थी। डुङ्गरसिंहकी शिलालिपि पढ़नेसे जाना जाता है कि उनके समयमें ग्वालियर आर्यावर्तमें एक पराक्रान्त राज्यके जैसा गिना जाता था। तथा दिल्ली, मालव और जौनपुरके मुसलमानराज भी समय समय पर उनसे सहायता लिया करते थे।

डुङ्गरसिंहके बाद उनके लड़के कीर्तिसिंह राजा हुए। कीर्तिसिंहके समयमें पर्वत काट कर जो सुन्दर

* Babor's Memoirs, by Erskine, p. 384.

* Brigg's Ferishta, Vol. I. p. 519

शिल्पकार्य किया गया था वह बहुत प्रशसनीय है। उनके समयमें १५२५ और १५३० सम्वत्‌की लिखी हुई शिलालिपि पाई गई है। उस समयके मालव, जोनपुर और दिल्लीके इतिहासमें भी ग्वालियरके राजाका पूरा पूरा हाल जाना जाता है। ये मुसलमान इतिहासमें "किरण-राय" नामसे मशहूर हैं। दिल्लीश्वर बहलोल लोदीके साथ जोनपुरके महमुद सरकीके भीषण युद्धकालमें किरण और उनके भाई पृथ्वीराय भी सम्मिलित थे। उस युद्धमें फतेखाँ हार्बिसे पृथ्वीरायके मारे जाने पर किरणने इसका बदला लेनेके लिये उसी समय फतेखांका मुण्ड दो खण्ड कर दिल्लीश्वरके निकट भिजवा दिया था। तभीसे जोनपुरके मुसलमान ग्वालियर राजासे उसका बदला लेनेका मौका ढूंढ रहे थे। फिरिस्ताने लिखा है कि, "८७० हिजरी या १४६५ ई०में जोनपुरके हुसेन सरकीने ग्वालियरके दुर्ग पर आक्रमण करनेके लिये एक बड़ी भारी सेना भेजी थी। घोरतर युद्धके बाद ग्वालियरके राजाने सन्धि कर ली और कर देनेके लिये राजी हुए।" इस समयसे ग्वालियरके राजाने दिल्लीके विरुद्ध जोनपुरका पक्ष अवलम्बन किया था। जोनपुराधिपति हुसेनकी माता बीबी राजीकी मृत्यु होने पर किरणरायने १४७३ ई०में सरकी राजाको सान्त्वना देनेके लिये अपने लड़के कल्याणको भेजा था। इसके बाद १४७८ ई०में हुसेन सरकी दिल्लीश्वर बहलोलसे पराजित हो ग्वालियर भाग आये थे। यहां आने पर किरणराय लाखों रुपये और तम्बू आदि नाना द्रव्य भेंट दे कालिपी पहुंचा आये थे। दूसरे वर्ष कीर्तिसिंह या किरणरायकी मृत्यु हुई। इनके बाद इनके पुत्र कल्याणमलने ७ वर्ष निर्विवाद राज्य शासन किया। १४८६ ई०में इनके पुत्र मानसिंहने पितृपद प्राप्त किया। इसी वर्ष बहलोल लोदीने उन पर चढ़ाई की थी। इन्होंने दिल्लीश्वरको ८० लाख रु० दे कर अपना छुटकारा पाया। १४८८ ई०में बहलोलके पुत्र सिकन्दरलोदीने मानसिंहको एक सुन्दर पोशाक और घोड़ा भेंट स्वरूप भेजा। मानसिंहने सहस्र अश्वारोहियोंके साथ अपने भतीजेको बयाना नामक स्थानमें भेज कर सिकन्दरको सम्मान रक्षा की थी। इसके बाद १५०० ई० तक ग्वालियरमें कोई विशेष घटना नहीं हुई। १५०१ ई०में राजा मानसिंहने दिल्लीश्वरके निकट निहाल नामके एक दूतको भेजा था। दूतको अनुपयुक्त कथासे दिल्लीश्वर क्रोधित हो उठे तथा थोड़े समयके बाद ही ससैन्य ग्वालियर राजाके विरुद्ध युद्ध करनेके लिये चल पड़े। इस समय राजा मानसिंहने सैयद खाँ, बाबर खाँ और राय गणेश नामके तीन भागे हुए मनुष्योंको पकड़ दिल्लीश्वरके निकट भेज दिया और बहुत भेंट देकर अपने पुत्र विक्रमादित्यको भेज कर सन्धिस्थापन कर ली। १५०५ ई०में सिकन्दरने फिर भी एक सेना भेजी थी, किन्तु इस बार ग्वालियर वासियोंने अदम्य उत्साहसे विपक्षकी गति रोक दी थी। इस लड़ाईमें दिल्लीपति विशेष क्षतिग्रस्त हो रणक्षेत्रसे भागनेके लिये बाध्य हुए थे। इस समय मानसिंह यथार्थमें स्वाधीन राजा हुए। १५१७ ई०में सिकन्दरने ग्वालियरके राजाको पराजित करनेके लिये दूर दूरके अमीर उमरावोंको आगरामें बुलाया था। किन्तु थोड़े ही समयके बाद उनकी मृत्यु हो जानेसे अभीष्ट सिद्ध नहीं हुआ। इसके बाद सुलतान इब्राहिमलोदी अपने पिताके पद पर आरूढ़ हुए। मानसिंहने इब्राहिमके भाई जलालखांको ग्वालियरके दुर्गमें आश्रय दिया था। इसीसे इब्राहिमने प्रतिहिंसा और उच्च आशासे उन्मत्त हो ग्वालियर जीतनेके लिये अजीम हुमायूके अधीन तीसहजार अश्वारोही, तीन सौ गजारोही तथा अनेक तरहके यन्त्रादि भेजे थे। उनने सात सर्दारोंको भी हुमायूको मदद देनेकी अनुमति दी थी। उस समय महावीर और तीक्ष्णबुद्धि मानसिंह दोनों कालग्रासमें फंस गये। इन्हीं तोमर राजाओंके समयमें ग्वालियरकी विशेष उन्नति हुई थी उन्होंने कृषिकार्यकी सुविधाके लिये अनेक स्थानोंमें झीलें खुदवाई थीं। वे शिल्पशास्त्रके एक प्रगाढ़ अनुरागी थे ग्वालियरके दुर्गमें उन्होंने जो मानमन्दिर नामक सुन्दर पत्थरका प्रासाद निर्माण किया था, मोगल सम्राट बाबर, राजमन्त्री अबुल फजल प्रभृति मुक्तकण्ठसे उस प्रासादके शिल्पनैपुण्यकी बहुत प्रशंसा कर गये हैं। उनमेंसे एक सङ्गीतानुरागी और दूसरे सुगायक थे, जिनकी रची हुई कविता आजतक भी प्रचलित है। मुसलमान ऐतिहासिक नियामत उल्लाने मान

सिंहको बहुत प्रशंसा कर अन्तमें लिखा है "वे कभी भी किसी मनुष्यके ऊपर अत्याचार नहीं करते। हिन्दू होने पर भी वे इस्लाम धर्मानुरागी थे।" फजल अलीने लिखा है 'मानसिंहके सदृश उदार राजा विरले ही होंगे, उनके समयमें ग्वालियरवासी उन्नतिके शिखर पर पहुंच गये थे।"

मानसिंहके पुत्र विक्रमादित्यने सिर्फ दो या तीन वर्ष राज्य किया था। इसी समय अजीम हुमायूंने ग्वालियर अवरोध किया था। कई एक मास अविरल चेष्टाके बाद इन्होंने बादलगढ़ द्वारको जला दिया। दग्धावशेष होने पर एक सुवृहत् पीतलकी वृषभ मूर्ति पायी गई थी। वह मूर्ति दिल्लीमें ला कर दिल्लीके बोगदाद-द्वार पर रखी गई। १५९३ ई०में अकबर उस प्रसिद्ध मूर्तिको फतेपुरसिकरीमें ले आये थे। अजीम हुमायूंने बहुत दिन अवरोध और बहुतसे सैन्यके मारे जानेके बाद एक एक करके सब द्वार अधिकार कर लिये थे। लक्ष्मणपुरद्वार आक्रमणके समय ताज खां नामक सुलतान इब्राहिमके एक प्रधान अमीर मारे गये थे। उस द्वारके निकट उनकी कब्र है। इस तरह एक वर्ष अवरोधके बाद जब सिर्फ हथियापुर नामक द्वार जीतनेके लिए रह गया था, विक्रमादित्यने देखा कि अब कोई निस्तार नहीं है और शीघ्र ही मुसलमानोंके हाथसे मानसंभ्रम नष्ट हो जायगा तब शीघ्र ही उनने युद्ध छोड़ सन्धिका प्रस्ताव किया। इस तरह ग्वालियर फिर भी मुसलमानोंके अधीन हो गया। विक्रमादित्यने दिल्ली जा सुलतान इब्राहिमसे भेंट की। इब्राहिमने उन्हें संमावाद जिला जागीर और दिल्ली साम्राज्यके मध्य एक उच्च अमीरपद प्रदान किया।

१५२६ ई०को पानीपथकी लड़ाई तक ग्वालियर दिल्लीके लोदीवंशके अधीन था। पानीपथके भीषण रणक्षेत्रमें इब्राहिमके साथ ग्वालियरके अन्तिम तोमर राजा विक्रमादित्य भी मारे गए थे। सम्राट् बाबरने भी विक्रमादित्यके वीरत्वकी तारीफ की थी। कोहिनूर शब्दमें विक्रमादित्य सम्बन्धीय विवरण देखो। दिल्ली साम्राज्य मोगलवीर बाबरके हस्तगत होने पर ग्वालियर राज्य भी उन्हींके अधिकारमें आया। जब बाबरने आगरा अधिकार किया था, उस समय मङ्गलराय नामके एक तोमरवंशीय राजा ग्वालियरमें अपना प्रभुत्व जमाये हुए थे। ग्वालियरके पठान दुर्गाधिपति तातार खाँने तोमर राजाके आक्रमणसे भयभीत हो बाबरको यों लिख भेजा,—"यद्यपि आप भी पठानके शत्रु हैं तथापि जातिके मुसलमान हैं, विधर्मीकी वश्यता स्वीकार करनेकी अपेक्षा आपहीकी अधीनता स्वीकार करनेको मैं प्रस्तुत हूं।" बाबरने रहिमदादखाँको ससैन्य ग्वालियरको भेजा। रहिमदाद खाँके यहां आने पर पठान-दुर्गाधिपने उन्हें दुर्ग प्रवेश न करने दिया। इसके बाद मुहम्मद घाउस् नामके एक सम्पत्तिशाली मुसलमान साधुके कौशलसे रहिमदादने ग्वालियर पर दखल किया। १५२७ ई०में तोमरराजा मङ्गलरायने ग्वालियरका दुर्ग अवरोध किया, किन्तु उनकी आशा सफल न हुई। १५२८ ई०में रहिमदाद विद्रोही हुए इस पर सम्राट् बाबरने आ उनके हाथसे ग्वालियरका दुर्ग छीन लिया।

१५३० ई०में बाबरकी मृत्युके बाद हुमायूं राजा हुए। ये ग्वालियरका दुर्ग देखने आये थे तथा यहां हुमायूं-मन्दिर नामसे एक प्रासाद निर्माण किया था। १५४२ ई०को शेरसाह ग्वालियर अधिकार कर यहां कुछ काल तक रहे थे। इन्होंने यहां एक सेरमन्दिर निर्माण किया था। इस समय विक्रमादित्यके पुत्र रामशाहने मोगलोंके हाथसे ग्वालियर दखल नहीं करने पर शेरसाहका पक्ष अवलंबन किया। शेरसाहकी मृत्युके बाद १५४५ ई०में उनके पुत्र सलीमने चुनारसे पिताकी समस्त धनसम्पत्ति ग्वालियर दुर्गमें ला रखी। १५४६ ई०में नियाजियोंको पराजित कर सलीम ग्वालियरमें आ कर रहने लगे। उस समय ग्वालियर दिल्ली साम्राज्यकी राजधानीके रूपमें गिना जाता था। १५५३ ई०में सलीमके देहान्त होनेके बाद शेरसाहके क्रतदास बहवलके हाथ ग्वालियरका दुर्ग सौंपा गया। इस समय विक्रमादित्यके पुत्र रामशाहने राजपूत-सैन्यकी सहायतासे ग्वालियर अधिकारमें लानेकी चेष्टा की। उसी समय कावखां नामक अकबरके एक सेनापति ग्वालियरका दुर्ग जीतनेके लिये आये। पहले पहल रामशाहके साथ उनका तीन दिन तक घोर युद्ध हुआ, जिसमें मोगल

मन्यको जीत हुई। इसके बाद बाहवलके साथ सामान्य युद्धके बाद ग्वालियरका दुर्ग अकबरके अधिकारमें आया। रामशाहने मेवाड़ जा आश्रय ग्रहण किया। वहां उनके पुत्र शालिवाहनके साथ शिशोदियाराजकुमारीका विवाह हुआ। रोहितासके प्राप्त एक शिलालिपि पढ़नेसे जाना जाता है कि शालिवाहनके पुत्रश्यामशाह और मित्रसेनने अकबरका आनुगत्य स्वीकार किया था। श्यामके दो पुत्र थे। सग्रामशाह और नारायणदास। संग्राम १६७० ई०में नाममात्र ग्वालियरके राजा हुए। इनके पुत्रका नाम राजा कृष्णसिंह था १७१० ई०में कृष्णकी मृत्यु हुई। उनके पुत्र विजयसिंह और हरिसिंहने उदयपुर जा आश्रय लिया। हरिसिंहके वंशधर आज भी उदय पुरमें वास करते हैं।

मोगल राजाओंके अधःपतन कालमें गोहादके जाट सर्दारने ग्वालियर अधिकार किया था, किन्तु थोड़े समयके बाद ही यह महाराष्ट्रोंके हाथ आया।

भारतके इतिहासमें अभी जो ग्वालियरका राजवंश प्रसिद्ध है महाराष्ट्रवीर रणजी सिन्धिया ही उस वंशके आदिपुरुष हैं। ये बालाजी पेशवाके पादुकावाहक थे। इनके पिता दाक्षिणात्यके किसी ग्राममें पटवारी थे। पेशवाके घरमें रणजीकी श्री और सौभाग्यकी वृद्धि दिन दूनी और रात चौगुनी होने लगी। क्रमशः ये पेशवाके रक्षिदलके प्रधान व्यक्ति हो गये। मालवके मध्य हो कर हिन्दुस्थानमें महाराष्ट्रीय सैन्य ले जा कर बहुत बार युद्ध करके मृत्युके कुछ पहले वर्तमान ग्वालियर राज्यके अधिकारी हुए थे। उनकी मृत्युके बाद उनके द्वितीय पुत्र माधाजी सिन्धिया राजसिंहासन पर बैठे। राजनैतिक सम्बन्ध और युद्धविद्यामें ये अद्वितीय थे। १७६१ ई०में पानीपथकी लड़ाईमें माधाजीने अपने वीरत्व और युद्धकौशलका अच्छी तरह परिचय दिया था। ये नाममात्र पेशवाके अधीन थे, किन्तु सब समय स्वाधीन भावसे राज्यशासन करते थे। दिल्लीके सम्राट्ने भी उनसे क्षमा प्रार्थना की थी तथा राजपूत सर्दार प्रसिद्ध अश्वारोही योद्धा भी थोड़ी देर तक भी उनके सैन्य सम्मुखमें ठहर नहीं सकते थे। १७९३ ई०में पेशवाके साथ मलवाड़ नगरमें जो युद्ध हुआ था, उसमें ये ही नायक थे। १७९४ ई०में अपने भाईके पौत्र दौलतराव सिन्धियाको राज्यभार सौंप आप परलोकको सिधारे। मधुरावनारायण पेशवाकी मृत्युके बाद (प्रजाविद्रोहके समय) दौलतरायने अपने प्रभुत्व फैलानेकी चेष्टा की थी। इन्होंने बाजीरावको अपने अधीन कर लिया और होलकरके अधिकृत राज्यके बहुतसे अंश पर दखल जमाया। इसके बाद इन्होंने दाक्षिणात्यमें अहमदाबादके दुर्गको जय कर पेशवा और निजाम राजा हो कर जानेका रास्ता साफ कर दिया। दौलतरायकी सेना फरासीसी सैनिक द्वारा परिचालित होती देख अंगरेज लोग डरने लगे थे। वेसिनकी सन्धिके अनुसार अंगरेजोंने भारतके छोटे छोटे राजाओंके ऊपर अपने ही खर्चसे सेना रख नेकी जो व्यवस्था की थी, पूना नगरमें इसी तरह सैन्य-दल रखते देख दौलतरायने बरारके राजा राघोजी भौंसले-के साथ मिल कर उक्त व्यवस्थाको खण्डन करनेकी चेष्टा की थी। १८०३ ई०में दोनोंने निजाम राज्य पर आक्रमण किया। इसी वर्ष २३वीं सितम्बरको सर आर्थर वेलिसलीने असाई नगरमें महाराष्ट्रों पर चढ़ाई की। बहुत दिन घोर युद्धके बाद महाराष्ट्रसेनाकी हार हुई। फिर भी उक्त वर्षके २८वी नवम्बरको वेलिसलीने अरगांव नगरमें महाराष्ट्रोंकी शक्ति पूर्ण रूपसे चूर कर डाली। उक्त वर्षमें दिल्लीको दूसरे पार फरासीसी नायक बुर्कोसे परिचालित सिन्धियाको सेना लॉर्ड लेकसे अच्छी तरह परास्त हुई थी। इसके बाद लसवारीकी लड़ाईमें जेनेरल लेकने सिन्धियाकी अवशिष्ट सेनाको नाश किया। इस तरहका चमता क्षम होने पर दौलतरावने सर्जि अंजे गांवकी सन्धिके अनुसार अपने अधिकृत हिन्दुस्थानके प्रदेश समूह और अजन्ता पर्वतके दक्षिणस्थ भूभाग छोड़ दिये। इस सन्धिसे सिन्धियाके गोहद और ग्वालियर हस्तच्युत होने पर ये बहुत क्षुब्ध हुए थे तथा होल-करके साथ मिल कर फिर भी अंगरेजोंके ऊपर आक्रमण करनेकी चेष्टा करने लगे। थोड़े समयके बाद ही इन्होंने रेसिडेण्टका तंबू जला कर उन्हें बन्दी कर लिया। लार्ड कोर्नवालिसने गोहद और ग्वालियर दखल कर रखना नितान्त अन्याय समझ कर उक्त सन्धिपत्रको फाड़ दिया और १८०५ ई०के नवम्बर महीनेमें एक दूसरी

सन्धि की गई, जिसमें अञ्जिगांवकी सन्धिकी सब शर्तें थीं, सिर्फ यही बदला गया कि गोहद और ग्वालियर सिन्धिया राजाको लौटा दे तथा चम्बल नदी ग्वालियर राज्यकी उत्तरी सीमारूपसे निर्दिष्ट हो।

१८१७ ई०में पिण्डारी युद्धके समय पिण्डारी डाकू दलने धीरे धीरे महाराष्ट्रीय सेनाओंके ऊपर अत्याचार करना आरम्भ किया। जब पेशवाने जाना कि दौलतराव गुप्तरूपसे पिण्डारियोंको सहायता दे रहे हैं तो इन्होंने दौलतरावको ऐसा कार्य छोड़ देनेका अनुरोध किया, किन्तु दौलतरावने उनकी बात पर कुछ भी ध्यान न दिया। अतएव गवर्नर जेनराल मार्क्विस ओफ हेष्टिंग्स बहुतसी सेना साथ ले सिन्धियाके विरुद्ध चम्बल नदीके तीर पर्यन्त अग्रसर हुए। इस समय एक और सन्धि स्थापित की गई, जिससे १८०५ ई०में लिखे हुये सन्धिपत्रकी कुल शर्तें रद की गईं और एक नया प्रस्ताव लिखा गया जिसमें था कि "सिन्धिया राजा पिण्डारियोंके विरुद्ध अङ्गरेजका पक्ष ले साहाय्य करें और उक्त प्रस्ताव-को माननेके लिये वे आशीरगढ़ और हिन्दियाके दुर्ग अङ्गरेजोंके हाथ सौंप दें।" पहले सिन्धियाराज किसी हालतसे अंगरेजोंके हाथ अशीरगढ़ छोड़ देनेको स्वीकृत न हुए थे, किन्तु अन्तमें अङ्गरेजोंने बलपूर्वक उक्त दुर्ग अधिकारमें कर लिये। दुर्गके मध्य एक पत्रमें लिखा था कि सिन्धियाके राजाने वहांके शासनकर्ताको पेशवाकी अनुमति पालन करनेका आदेश दिया। पेशवाहीने पूनाकी रेसिडेन्सी पर आक्रमण कर अंगरेजोंके साथ युद्ध घोषणा कर दी। सिन्धियाकी इस तरह विश्वासघात-कता देख अंगरेजने सदाके लिये आशीरगढ़ दुर्ग अपने अधिकारमें कर लिया।

१८२७ ई०में दौलतरावकी मृत्यु हुई। अपुत्रक होने और दत्तकपुत्र ग्रहण न करनेके कारण मृत्युकाल ये राज्यका समस्त भार वृटिश गवर्मेण्टके हाथ सौंप गये और अपनी छोटी स्त्री बाइजाबाईकी यथारीति व्यवहार करने कह गये थे। दौलतरावके इच्छानुसार अंगरेज गवर्मेण्टने मूगतराव नामक एक बालकको सिंहासन पर बिठाया तथा राजकीय समस्त कार्यका भार बाइजाके हाथ अर्पित कर दिया। नये महाराजने दौलतरावकी दौहित्रीसे विवाह किया तथा जनकाजी सिन्धिया नामसे मशहूर हुये। १८३३ ई०में बाइजाबाईका राज्यकार्य शिथिल हो पड़ा। बालक राजा बाइजाके व्यवहारसे अत्यन्त असन्तुष्ट हो उनकी अधीनतासे निकल भागे। जनकजीके राजत्वकालमें यद्यपि बाहरसे शत्रुओंका कोई उपद्रव न था, तौभी सीमान्त प्रदेशमें नित्यप्रति कोई न कोई उपद्रव हुआ ही करता था।

१८४३ ई०में जनकजीने पुत्रहीन अवस्थामें प्राणत्याग किया। उनकी विधवा स्त्रीने राज्यके सम्भ्रान्त मन्त्रियोंके साहाय्यसे बाजीराव नामक एक आठवर्षके बालक को दत्तकपुत्र ग्रहण किया। वृटिश गवर्मेण्टके समर्थन करने पर बालक बाजीराव सिन्धिया नामसे राजगद्दी पर बैठाये गये। इस समय राज्यमें विशेष अशान्ति फैल गई थी। शांति स्थापन करनेके लिये अंगरेजोंने ग्वालियरकी सेना भेजी। १८४३ ई०के २९ दिसम्बरमें महाराजपुर और पन्नियर नामक स्थानमें अंगरेजी सेना और विद्रो-हियोंमें लड़ाई छिड़ी। अन्तमें विद्रोही दल पराजित हो भाग चले। अंगरेजोंने फिर भी इन नव शिशुको राज्या-भिषिक्त किया। इनकी रक्षाके लिए ३००० प्यादे और ३२ तोपें रखी गईं और धीरे वहांकी सैन्य संख्या घटा दी गई। इससे सेनाओंके मनमें अंगरेजोंके विरुद्ध एक दूसरा ही भाव उत्पन्न हो आया। १८५७ ई०में सिपाही विद्रोह-के समय ये प्रकाश्यरूपसे अंगरेजोंके विरुद्ध हो गये। १८५८ ई०में जब विद्रोही तांतिया तोपी वहां पहुंचा तब सिन्धियाके सिपाहियोंने तोपीके साहाय्यसे बाजीराव-को सिंहासनसे हटा दिया। वे तथा उनके मन्त्री दिनकर-राव आत्मरक्षाके लिये आगराको चले गये थे। इसी वर्ष-के जून महीनेमें सर हिउरोजने ग्वालियर दखल कर महाराजको फिर वहांके प्रासादमें स्थापन किया। सिन्धियाके कार्यसे खुश हो गवर्मेण्टने उन्हें दत्तक पुत्र लेनेकी अनुमति दी तथा ३००००० रुपये आयकी संपत्ति और सैन्य संख्या वृद्धि करनेका आदेश प्रदान किया। महाराज वृटिश-सैन्यके एक प्रधान सेनापति हुए और इन्हें नाइट ग्राण्ड क्रास ओफ बाथ (K. G. C. B.) तथा नाइट ग्राण्ड कमाण्डर ओफ दि ष्टार ओफ इण्डिया (K. G. C. S. I.) की उपाधियां मिलीं। सिन्धिया

अपने राज्यमें २१ और वृटिश राज्यमें १९ तोपोंसे सम्मानित होते थे। किन्तु महाराज जयाजीराव (झाजीराव)-को सम्मानसूचक २१ तोपध्वनि मिलती थी। १८८६ ई०में जयाजीरावका स्वर्गवास हो गया। १० वर्षकी उम्रमें वर्तमान महाराज माधवराव सिन्धिया सिंहासन पर बैठे। नाबालिगी अवस्था होनेके कारण १८९४ ई० तक राजकार्य अंग्रेज रेसिडेण्ट द्वारा परिचालित हुआ। राजकीय विभागोंके परिचालन विषयमें इनका विशेष लक्ष्य रहनेसे इन्होंने विशेष उन्नति की है। १९०० ई०में युद्धके समय महाराज चीनदेशको गये थे और घायलोंकी सेवाके लिए इन्होंने एक बड़ा जहाज भेजा था। ये महाराज और हिज हाइनेस उपाधिसे विभूषित हैं। इनके सम्मानार्थ २१ तोपें दागी जाती हैं। वर्तमान महाराज भारतसम्राट्के G C V O, G C S I, A D C और अंग्रेजी सेनाके सेनापतियोंमें अन्यतम (Honorary Colonel) हैं। इन्हें केसर ए हिन्द नामक स्वर्णपदक तथा केम्ब्रिज विश्वविद्यालयसे सम्मानसूचक L L D की उपाधि मिली है।

यह राज्य विचारके सुभीतेके लिये दो विभागोंमें विभक्त किया गया है—एक उत्तर ग्वालियर और एक मालवप्रान्त। उत्तर ग्वालियरमें सात जिले हैं—ग्वालियर गिर्द, भिण्ड, श्योपुर, तनवारगढ़ ईसागढ़, भेलसा और नरवर। मालव प्रान्तमें चार जिले हैं—उज्जैन, मन्दसोर, साजापुर और अमझेर। महाराज खुद सदर बोर्डकी सहायतासे न्यायकार्य सम्पादन करते हैं। उक्त बोर्ड सात सदस्योंसे सगठित हुआ है। महाराज स्वयं उसके सभासद हैं, अन्य सदस्यों पर राजस्व आदि विभिन्न कार्योंका भार सौंपा गया है। इनके कोई सख्या नहीं हैं, किन्तु सेक्रेटरी बहुत हैं और उनके कार्यको देखरेख करनेके लिए एक प्रधान सेक्रेटरी भी है। सेक्रेटरियोंका काम यह है कि, वे महाराजको अन्तिम आज्ञा लेनेके लिए कागजात तयार कर रखते हैं। छोटी दीवानी अदालतमें ५००) तककी नालिशें होती हैं, जिनका फैसला कमासदार करते हैं और २०००) रुपये तककी नालिशोंका फैसला सदर अमीन द्वारा तथा पचास हजार रुपये तककी नालिशोंका फैसला प्रान्तीय जज करते हैं। इससे ज्यादेकी नालिशें सदर अदालत अर्थात् हाईकोर्टमें होती हैं। फौजदारी अदालतमें कामसदार २य या ३य मजिष्ट्रेटका अधिकार पाते हैं। सदर अमीन प्रथम मजिष्ट्रेटका अधिकार पाते हैं। राज्यकी आमदनी डेढ़ सौ लाखकी है।

२ ग्वालियर राज्यकी राजधानी। यह अक्षा० २६ १३ उ० और देशा० ७८ १२ पू० पर आगरा नगरसे ६५ मील दक्षिणमें अवस्थित है। सिन्धिया महाराजका यहां एक दुर्ग है, जो एक डेढ़ मील ऊंचे पहाड़ पर अवस्थित है। यह उत्तरांशमें ग्वालियर नगरसे ३०० फीट ऊंचा है, परन्तु इसके प्रधान दुर्गद्वारकी ऊंचाई २७४ फीट है। इस दुर्गके नीचे उत्तरांशमें प्राचीन ग्वालियर नगर तथा दक्षिणांशमें प्रायः एक मीलकी दूरी पर नया ग्वालियर या लस्कर नगर अवस्थित है। दुर्गके दक्षिण जहां दौलतराव सिन्धियाने स्कन्धावार स्थापन किया था, वही स्थान लस्कर या स्कन्धावार नामसे मशहूर है। सिन्धियाने यहीं पर प्रधान नगर स्थापन किया है। दिनों दिन इसकी उन्नतिके साथ प्राचीन ग्वालियरकी समृद्धि क्षीण होती गई है। जो कुछ हो, इन दोनों नगरोंको एकत्र रखनेसे भारतके मध्य एक बहुत जनाकीर्ण प्रधान नगर जैसा समझ पड़ता है। यहां सब मिला कर दो लाख मनुष्य रहते और लगभग पैंतीस हजार घर लगते हैं।

यहां देखनेको बहुतसी चीज है। हिन्दू और जैन शिल्पनैपुण्यके लिये बहुत दिनसे यह स्थान प्रसिद्ध है। दुर्ग प्रवेश करनेमें छह वृहत् तोरण (वहिर्द्वार) पार होने पड़ते हैं। इन दरवाजोंके नाम अलमगिरिपुर, बादलगढ़ या हिन्दोलापुर, भैरो या बांसोरपुर, गणेशपुर, लक्ष्मणपुर और हतियापुर हैं।

दुर्गके सबसे नीचे फाटकका नाम अलमगिरि है। १६६० ई०में औरङ्गजेबके नाम पर मोतामिदखांने यह द्वार प्रस्तुत किया था।

राजा कल्याणमलके भाई बादलसिंहके नाम पर बादलगढ़ स्थापित हुआ था। इसके बाद यहां बहुतसे हिन्दोल पक्षी देखे गये थे इसी कारण इसका दूसरा नाम हिन्दोलपुर हुआ है।

सर्वसाधारणके मतसे पूर्वकालमें भैरवपाल नामक एक

कच्छवाह राजा ग्वालियरमें राज्य करते थे। उन्होंने अपने नाम पर भैरों द्वार निर्माण किया था। मराठाके अधीन एक मनुष्यने यह स्थान बाँसकी लकड़ी (लाठी)से बचाया था, इसी कारण इसका नाम बाँसोरपुर रहा।

१४२४ से १४५४ ई०में राजा डुङ्गरसिंहसे गणेशपुर द्वार बनाया गया था। इस दुर्गके बाहर नुरसागर नामका एक सरोवर है। १६६७ ई०में मोतामिदखाँने इसका संस्कार किया था। गणेशद्वारके भीतर ग्वालिपा सिद्धका एक छोटा मन्दिर है। पहले जिस स्थान पर ग्वालिपा सिद्धका मन्दिर था वहां मोतामिदखाँने उस मन्दिरको ध्वंस कर मस्जिद निर्माण कर दी थी। उस मस्जिदके एक पासमें शिलालिपिमें ये सब बातें लिखी हुई हैं।

लक्ष्मणपुर द्वार जानेके रास्ते पर एक छोटा चतुर्भुज-मन्दिर है। इस मन्दिरमें गोपगिरि स्वामी भोजदेवके राजत्व कालमें ९३३ सम्वत्‌में उत्कीर्ण एक बड़ी शिलालिपि देखी जाती है। फजलअलीने लिखा है कि कच्छवाह वंशके १७ वें राजा लक्ष्मणपालने यह फाटक निर्माण किया था। सुहानियासे प्राप्त कच्छवाहके राजा वज्रदामाकी शिलालिपिसे जाना जाता है कि उनके पिताका नाम लक्ष्मण था। मालूम पड़ता है कि अपने पिता लक्ष्मणके ही नाम पर वज्रदामाने यह द्वार निर्माण किया होगा। लक्ष्मण फाटकके ऊपर एक स्थानमें बहुतसे शिवलिङ्ग, हरगौरी, गणेश प्रभृतिकी पाषाण मूर्त्तियां देखी जाती और उनके मध्यमें १५½ फीट ऊंची एक वृहत् वराह अवतारकी मूर्ति रखी हुई है।

ग्वालियरके राजा मानसिंहने हतियापुर द्वार निर्माण किया था। यहां एक पूर्णायतन हस्तीमूर्ति थी जिसकी पीठ पर सामनेमें माहुत और पीछे राजा मानसिंह बैठे हुए थे। सम्राट् बाबर, अबुलफजल आदि उस मूर्तिकी यथेष्ट प्रशंसा कर गये हैं। इसी हाथीकी मूर्तिसे हथियापुर नाम हुआ है। अभी उस हाथी मूर्तिका चिह्न मात्र भी न रहा है। शायद मोतामिदखाँने उसका ध्वंस किया होगा। यह फाटक मानसिंह-निर्मित मानमन्दिरका एक अंश है। मानमन्दिरका शिल्पनैपुण्य ऐसा सुन्दर और चमत्कार है कि समस्त उत्तरभारतमें वैसा शायद ही होगा। दुर्गके उत्तर-पश्चिमांशके प्रवेश द्वार पर तीन फाटक हैं, इस द्वारका नाम ढुण्डिपुर है। यहां मानसिंह प्रतिष्ठित ढुण्डिदेवका एक प्राचीन मंदिर है। इसी मन्दिरसे इस द्वारका नाम हुआ है। परन्तु मानसिंहके पहले भी उक्त द्वार विद्यमान था यह यहांके १५०५ सम्वत्‌में उत्कीर्ण शिलालिपिसे जाना जाता है।

दुर्गके दक्षिण पश्चिममें मानसिंहका बनाया हुआ घरगज पुर द्वार है। यहां भी बहुतसी पत्थरकी देवमूर्ति रखी हुई है।

ग्वालियरके सदृश दुर्भेद्य दुर्ग उत्तरभारतमें कहीं भी देख नहीं पड़ता है। कालञ्जर और अजयगढ़के दुर्ग दुर्भेद्यके जैसे ख्यात हैं सही किन्तु उसे बहुत दिन अवरोध करने पर जलाभाव हो जाता था, परन्तु ग्वालियरके दुर्गमें कभी जलाभाव नहीं होता ना कभी होनेकी सम्भावना ही है। गोपार देखो।

ग्वालियर दुर्गमें कई एक प्रासाद है। यथा—करणमन्दिर, मानमंदिर, गूजरिणिमंदिर, विक्रममन्दिर, शेरमन्दिर या जहाङ्गिरी महल और शाहजहान मंदिर।

मुसलमानकी कीर्तियोंमें यहां मुहम्मद घाउसकी कब्र, जुम्मा मस्जिद और प्रसिद्ध गायक तानसेनकी कब्र है। भिन्न भिन्न स्थानसे प्रधान प्रधान गायक तानसेनका कब्रस्थान देखने आया करते हैं। यहां एक इमलीका वृक्ष है, कब्रकी अपेक्षा इसीका आदर अधिक होता है। लोगोंको विश्वास है कि इस इमली वृक्षके पत्ते चिवानेसे कण्ठस्वर मधुर हो जाता है। इसी कारण आजभी भी बहुतसी गायिका, नर्त्तकी चाहे तानसेनके सम्मानार्थ आवें या न आवें परन्तु इमलीके पत्ते खानेके लिये तो आती ही हैं। इसी उत्पातसे पूर्वका गाछ मर गया। पुनः एक नवीन गाछ उसी स्थान पर उगा हुआ है।

२ ग्वालियर राज्यकी शहर। इसमें दो शहर लगते हैं, पहला उत्तरीय शहर जो ग्वालियर दुर्गके पास ही अवस्थित है। दूसरा लस्कर जो प्रधान राजधानी है, २ मील दक्षिणमें अवस्थित है।

दोनो स्थानकी लोकसंख्या प्रायः ११९४३२ है। जिनमें हिन्दुओंकी संख्या अधिक है। १६वीं शताब्दीमें

ग्वालियर मालव सूवाके एक महालका प्रधान शहर था।

प्राचीन ग्वालियर शहर अभी उजाड़सा दीख पड़ता है। यहाको मसजिद मंदिर तथा बड़े बड़े घर भग्न अवस्थामें पड़े हैं। यहा एक बहुत लम्बी चौड़ी सड़क है जिसके किनारे बहुतसे अच्छे अच्छे भवन बने हैं, जिनमेंसे जुमा मसजिद प्रसिद्ध है। इसके अलावा खान दौलतखाँ और उनके लड़के नजोरी खाँ, पूर्वमें मुहम्मद गौस और तानसेनके समाधिभवन देखने योग है।

ग्वालियर दुर्गसे २ मील दक्षिणमें लस्कर शहर पड़ता है। यह एक बड़ा और सौन्दर्यशाली शहर है। यहांकी जनसंख्या प्राय ८११५४ है। सिपाहीविद्रोहके समय यहांके सिन्धिया तातिया तोपी और झांसीको रानीसे आगरेको भगाये गये। बाद सर ह्यु,रोज ( Sir Hugh Rose ) ने जब विद्रोहियों पर आक्रमण कर उन्हें परास्त किया तब सिन्धिया पुन लौट कर लस्कर को आये।

ई०की षष्ठ शताब्दीमें यह शहर हूनके राजा तोरमान और उनके लड़के मिहिरकुलके अधीन था। इस वंशका शिलालेख दुर्गमें पाया जाता है। अष्टम शताब्दीमें यह कन्नौजके राजा भोजके अधिकारमें आया। कहा जाता है कि दशवीं शताब्दीके मध्य यह कच्छवाह राजपूतके हाथमें था। जिन्होंने ११२८ ई० तक राज्य किया। बाद वे परिहारसे परास्त किये गये। इनके अधिकारमें यह ११९६ ई० तक रहा। कुछ काल तक मुहम्मद गजनोने इस पर अपना अधिकार जमाया। १२१० ई०में कुतबुद्दीनके लड़केके शासनकालमें यह फिर परिहारके हाथमें आया और १२३२ ई० तक उन्हींके अधीन रहा। १२३२ ई०में अल्तमासने इस पर चढ़ाई की और इसे अधिकार कर लिया। ग्वालियर शहर १३९८ ई० तक मुसलमानोंके दखलमें रहा बाद तोमर राजपूतने इस पर अपना आधिपत्य जमाया और १५१८ ई० तक इसी अवस्थामें रहा। तोमरके समय यह शहर उन्नतिशिखर पर पहुंच गया था। १५४२ ई०में यह शेरशाह सुरोके अधिकारमें आया। १५५८ ई०में अकबरने सभी छोटे छोटे राजाओंको परास्त कर ग्वालियर शहर अपने कब्जेमें कर लिया और अठारहवीं शताब्दी तक यह मुगल वंशके अधिकारमें रहा। १९ जून १८५८ ई०में सर ह्यु,रोजकी सेनाने लेफटेनाण्ट वालर और रोजके अधीन ग्वालियर पर चढ़ाई कर उसे अपने हाथ कर लिया और १८८६ ई० तक यह इन्हींके दखलमें रहा बाद उन्होंने सिन्धियासे झांसी ले कर यह शहर उन्हें सौंप दिया।

ग्वैंठना ( हिं० क्रि० ) मरोड़ना, ऐंठना।

ग्वैंठा ( हिं० पु० ) गोंइठा देखो।

ग्वैंड़ा ( हिं० पु० ) ग्रामके आसपासकी जमीन।

ग्वैंड़े ( हिं० क्रि० वि० ) निकट, पास, करीब, समीप।

ग्वैंया ( हिं० स्त्री० ) गोइयां देखो।

घटपर्यसन ( सं० क्ली० ) घटस्य पर्यसनं, ६ तत्। धर्मशास्त्रानुसार पतित मनुष्यके प्रायश्चित्त न करने पर उसको परित्याग करनेके लिए उसके जातिवर्गोंकी करने योग्य क्रिया, जीवित दशामें पतितका प्रेतकार्य। मिताक्षराका मत है कि पतित मनुष्य यदि उद्धतवश प्रायश्चित्त न करे तो जाति और मातृपक्षके बान्धवोंको चाहिए कि ग्रामके बाहर उसकी जीवित दशामें ही पिण्ड दे कर प्रेत कार्य करें। सब मिल कर एक दासी द्वारा जलपूर्ण घड़ा मंगा कर स्थापन करावें। इसके बाद सब एकत्र हो कर विधानानुसार उसका उदकपिण्डदानादि समस्त प्रेतकार्य समाप्त करें। कार्यकी समाप्ति होने पर दासी दक्षिणकी ओर मुख कर उस जलपूर्ण पात्रको पैरसे गिरा दें। कुम्भसे जल निकल जानेसे ही इसका नाम घटपर्यसन पड़ा। रिक्ता प्रभृति निन्दित तिथिमें सन्ध्याको इसका अनुष्ठान करना होता है। अन्तमें मुक्तशिख हो स्नान कर ग्राममें प्रवेश करना चाहिए। पतित व्यक्तिको सब कोई मिल कर प्रायश्चित्त करनेको कहें। यदि वह प्रायश्चित्त न करे तो उक्त रीतिके अनुसार उसे छोड़ देना उचित है। इसके बाद उस पतितके साथ सम्भाषण और एक आसन पर बैठ कर कोई कार्य न करें तथा उसके साथ किसी तरहका संबंध न रखना चाहिए। स्नेहवश बातचित करनेसे भी प्रायश्चित्त करना पड़ता है। मनुके टीकाकार कुल्लुकभट्टके मतसे घटपर्यसनके बाद समानोदक और सपिण्ड सबको एक रात्र अशौच मानना पड़ता है।

विशेष विवरण पतित शब्दमें देखो।

घटप्रक्षेप ( सं० पु० ) घटस्य प्रक्षेपः, ६-तत्। प्रायश्चित्तके बाद करने योग्य कर्मविशेष। पतित मनुष्य प्रायश्चित्त कर किसी पुण्यप्रद जलाशयमें स्नान करें। उस जलाशयसे एक घड़ा जल ला कर सपिण्डगणके सामने आ अपवर्जन करें। इसीका नाम घटप्रक्षेप है।

गौतमके मतसे प्रायश्चित्त कर शुद्ध होनेके बाद एक सुवर्ण घड़ामें किसी पवित्र ह्रदसे जल भर कर लाना चाहिए। कृतप्रायश्चित्त मनुष्य उस घड़ेको स्पर्श कर "आपोहिष्ठा: पृथिवी" इत्यादि मन्त्र जप और होम कर ब्राह्मणको दक्षिणा देवें।

किसी संग्रहकारका मत है कि सब तरहके प्रायश्चितके बाद ही घटप्रक्षेप विधि करने योग्य है। फिर कोई कोई संग्रहकार सिर्फ पतित-प्रायश्चित्तके बाद ही इसका अनुष्ठान स्वीकार किया करते हैं। प्रायश्चित्त देखो।

घटबढ़ ( हिं० स्त्री० ) न्यूनाधिकता, कमोवेशी।

घटभव ( सं० पु० ) घटे भवः, ७-तत्। घटज, कुम्भयोनि, जो घड़ेसे उपजा, अगस्त्य मुनि। ( त्रि० ) २ जो घड़ेसे उत्पन्न हुआ हो।

घटभेदनक ( सं० पु० ) घटस्य भेदनकः, ६-तत्। वह यन्त्र जिससे घड़ा बनाया जाता हो, घड़ा बनानेका औजार।

घटयितव्य ( सं० त्रि० ) घट-णिच्-तव्य। १ घटनाके योग्य, होने लायक। २ जिसका होना उचित हो।

"कथमेतत् मदृच्छिद्रं घटयितव्यम्।" ( पञ्चतन्त्र )

घटयोनि ( सं० पु० ) घटः योनिः उत्पत्तिस्थानं यस्य, बहुव्री०। कुम्भयोनि, अगस्त्यमुनि। कुम्भयोनि देखो।

घटराज ( सं० पु० ) घटेन योजनेन राजते राज-अच्। कुम्भ, बड़ा घड़ा, कलसा।

घटराशि ( सं० पु० ) एक द्रोण जो प्रायः सोलह सेरका होता है।

घटरिका (सं० स्त्री०) एक प्रकारका वीणा, एक तरहका बाजा।

घटवाना ( हिं० क्रि० ) घटानेका काम करना, कम करना।

घटवाई ( हिं० पु० ) १ घाटवाला, वह मनुष्य जो घाटका कर लेता हो। २ रोकनेवाला, वह जो विना कर वा तलाशी लिए न जाने देता हो।

घटवार ( हिं० पु० ) १ घाटका महसूल लेनेवाला। २ मल्लाह, केवट, मांझी। ३ वह ब्राह्मण जो घाट पर बैठ कर दान लेता हो, घाटिया। ४ घाटका देवता।

घटवारिया ( हिं० पु० ) घटवालिया देखो।

घटवालिया ( हिं० पु० ) वह पण्डा जो तीर्थस्थानोंमें नदी या सरोवरके घाट पर बैठ कर दान लेता हो, तीर्थपण्डा, घाटिया।

घटसम्भव ( सं० पु० ) घटः सम्भव उत्पत्तिस्थानमस्य, बहुव्री०। कुम्भसम्भव, अगस्त्य मुनि।

घटसृञ्जय ( सं० पु० ) दक्षिणास्थ जनपदविशेष, दक्षिणमें एक गण्डग्राम। महाभारतके भीष्मपर्वमें इस जनपदका उल्लेख है।

घटस्थापन (सं० क्लो०) घटस्य स्थापन, ६ तत्। मन्त्रपूर्वक घड़े की स्थापना, मन्त्र पढ़ कर घड़े का रखना।

पूजा शब्द देखो।

घटहा (हिं० पु०) १ घाटका ठेकेदार, वह मनुष्य जो घाटका ठेका लेता हो। २ वह नाव जो इस पारसे उस पार जाती हो।

घटा (सं० स्त्री०) घट अङ्‌ टाप। १ समूह, झुण्ड, ढेर। २ घटना, कोई बात जो अचानक हो जाय, वाकया हादसा। ३ गोष्ठी, परिवार। ४ बहुतसे लोगोंका समूह, सभा। ५ युद्धस्थलमें हाथियोंका झुण्ड। ६ धूमधाम, समारोह, उत्सव। ७ मेघोंका घना समूह, उमड़े हुए बादलोंका समूह, मेघमाला। ८ मोठा नीबू।

घटाई (हिं० स्त्री०) हीनता, अप्रतिष्ठा, बेइज्जती।

घटाकाश (सं० पु०) आकाशका उतना भाग जितना एक घड़ेके भीतर आ जाय, घड़ेके भीतरकी खाली जगह।

घटाग्र (सं० पु०) वास्तु स्तम्भका अष्टम भाग, वास्तुविद्या में खम्भेके नौ विभागोंमेंसे आठवाँ भाग।

घटाटोप (सं० पु०) घटया आटोप, ३ तत्। १ आडम्बर, पाखण्ड तड़क भड़क, गप्पर। २ गाड़ी या पालकोको ढक लेनेवाला ओहार, किसी वस्तुको पूर्णत ढक लेनेवाला कपड़ा। ३ चारों तरफसे घिरी हुई बादलोंकी घटा। ४ बादलोंकी तरह चारों ओरसे घेर लेनेवाला दल या समूह।

घटाना (हिं० क्रि०) १ न्यून करना, कम करना। २ बाकी निकालना, काटना। ३ अप्रतिष्ठा करना, बेइज्जती करना।

घटाभ (सं० पु०) हिरण्यकशिपुका सेनापति असुरविशेष एक दैत्यका नाम जो हिरण्यकशिपुका सेनानायक था।

घटाभिधा (सं० स्त्री०) सफेद कुम्हड़ा, गोल लौकी।

घटाल (सं० त्रि०) घटा निन्दिता घटना अस्त्यस्य। घटा-लच्‌। कुत्सित घटनायुक्त, वह जो खराब तोरसे घटी हो।

घटालाबु (सं० स्त्री०) घट इवा लाबु। कुम्भतुम्बी, गोल कद्दू, गोल घीया, तितलौकी।

घटालिका (सं० स्त्री०) मोठा नीबू, डाभ नीबू।

घटाव (हिं० पु०) १ कम होनेका भाव, न्यूनता, कमी। २ अवनति, तनज्जुली।

घटिक (सं० त्रि०) घटेन तरति घट ठन्। १ जो घड़ा द्वारा नदी पार होता हो। (पु०) घटि कायति वादयति घटिवादनेन समय ज्ञापयतीति यावत् कै क पूर्व ह्रस्व'। २ घण्टा बजानेवाला सिपाही। (क्लो०) ३ नितम्ब, कमरके नोचेका भाग, चूतड़।

घटिका (सं० स्त्री०) १ कालका परिमाणविशेष, एक दंड या २४ मिनिटका समय। घटयति विहितकार्यकरणाय घट णिच् ण्वुल् टाप्। मुहूर्त, दो दण्ड। अल्पोघट घट-ङीप् स्वार्थे कन्। ३ छोटा घड़ा गगरी। ४ पाश्चात्य मतसे २½ दण्डकी एक घटिका होती है। ५ घड़ी, टाइमपीस।

घटिकाचल—मन्द्राज नगरके पूर्व चितोर नगरके पासका एक पर्वत। यहां एक नृसिंह मन्दिर है। घटिकाचल माहात्म्यमें इसका विशेष विवरण लिखा है।

घटिकायन्त्र (सं० क्लो०) समयनिर्णायक यन्त्रविशेष, समय बतलानेवाली घड़ी।

घटिकालवण (सं० क्लो०) विड्‌लवण, विट नमक।

घटिघट (सं० पु०) घट्या घटते घट अच् सप्तात् ह्रस्व'। महादेव, शिव।

"नमो घटाय घट्याय नमो घटिघटाय च।" (हरिवं० १०८ अ०)

घटित (सं० त्रि०) घट णिच् क्त। १ योजित, बना हुआ। २ रचित, रचा हुआ। ३ सक्रान्त, निर्मित। ४ न्याय-प्रसिद्ध पारिभाषिक पदार्थ। जिसका ज्ञान हो जानेसे दूसरेका ज्ञान होना जरूरी है उसको दूसरेका घटित कहते हैं। जैसे 'वह्निमान् पर्वत' इसका ज्ञान करनेसे अवश्य ही वह्नि और पर्वतका ज्ञान हुआ करता है। इस लिये "वह्निमान् पर्वत" यह वह्नि और पर्वत दोनोंसे घटित है।

घटितव्य (सं० त्रि०) जो घटेगा, जिसके होनेकी सम्भावना हो।

घटिन् (सं० पु०) घटस्तदाकारो ऽस्त्यस्य घट इनि। १ कुम्भराशि। (त्रि०) २ कुम्भयुक्त, जिसके पास घड़ा हो।

घटिन्धम (सं० त्रि०) घटीं धमति घटी ध्मा खश् मुम् ह्रस्वश्च। जो मुखसे घड़ो बजाता हो।

घटिन्धय (सं० त्रि०) घटीं धयति घटी धेट् खश् मुम् ह्रस्वश्च। जो छोटा घड़ामें पीता हो।

घटियन्त्र—घटीयन्त्र देखो।

घटिया (हिं० वि०) १ जो अच्छे मोलका न हो, खराब, कम मूल्यका, सस्ता। २ अधम, तुच्छ, नीच।

घटियारी (देश०) खवी नामकी एक तरहकी घास। यह पंजावमें होती और इसकी सुगन्ध अदरककीसी होती है।

घटिल (सं० त्रि०) घटोऽस्त्यस्य घट पिच्छादि इलच्। घटयुक्त, जिसके पास घड़ा हो।

घटिसेवड़ा—एक तरहका छोटा पेड़।

घटिहा (हिं० वि०) १ घात लगानेवाला, दाव पा कर अपना स्वार्थ साधनेवाला। २ चालाक, मक्कार। ३ धोखेवाज, वेईमान। ४ व्यभिचारी, लंपट। ५ दुष्ट, दुःख देनेवाला, खल।

घटी (सं० स्त्री०) घटः कालमानज्ञापकः सच्छिद्रः कुम्भः ज्ञापकतया अस्त्यस्यां घट-अच् गौरादित्वात् ङीष्। १ दण्डपरिमाणकाल। सिद्धान्तशिरोमणिके मतसे १० गुरु अक्षर उच्चारण करनेमें जितना समय लगता हो, उसका नाम असु, ६ असु या ६० गुरु अक्षरका एक पल और ६० पलका एक दण्ड होता है।

घट अल्पार्थे ङीप्। २ क्षुद्रकुम्भ, छोटा घड़ा, गगरी। ३ समयसूचक यन्त्र, टाइम्पीस, क्लाक।

घटी (हिं० स्त्री०) १ कमी, न्यूनता। २ हानि, क्षति। नुकसान, घाटा।

घटीकार (सं० पु०) घटीं करोति घटी-कृ-अण् उपपदसमा०। कुंभकार, कुम्हार।

घटीग्रह (सं० त्रि०) घटीं गृह्णाति घटी-ग्रह-अच्। घटी ग्राहक, जो छोटा घड़ा लेता हो, जो पानी ढोता हो।

घटीयन्त्र (सं० क्ली०) घट्याः दण्डरूपकालस्य ज्ञापकं यन्त्रं। समयसूचक यन्त्र, घड़ी। प्राचीन भारतवासी आर्य अपनी प्रतिभाशक्तिसे अनेक तरहके कालसूचक यन्त्र आविष्कार कर गये हैं। जब दूसरे दूसरे देशके मनुष्य घटीयन्त्र या कालमानज्ञापक किसी यन्त्रके विषयमें कुछ भी नहीं जानते तथा दूसरे किसी देशमें घटीयन्त्रका आविष्कार नहीं हुआ था, उस समय भी हिन्दुस्थानमें घटीयन्त्रका प्रचार था। अनेक प्राचीन ग्रन्थमें घटीयन्त्रका उल्लेख देखा जाता है। सूर्यसिद्धान्तके मतसे इसका दूसरा नाम कपालकयन्त्र है। घड़ेके नीचे भागको नाईं एक ताम्बेका पात्र बना कर उसके तलेमें एक ऐसा छिद्र बनावें जिसमेंसे धीरे धीरे जल प्रवेश करने पर ठीक एक दण्ड समयमें वह पात्र जलपूर्ण हो जाय। किन्तु स्मरण रहे कि प्रथम जल प्रवेशसे जल पूर्ण हो जाने तकका समय एक दण्डसे अधिक न हो। जो पात्र दिन रातमें ६० बार जलमग्न हो जाय, वही पात्र उपयुक्त है। इसके बाद एक जलपूर्ण बरतनमें उस ताम्रमय पात्रको रख देवें, पात्रके जलमें निमज्जनानुसार कालका परिमाण स्थिर करना चाहिए।

सूर्यसिद्धान्त-टीकाकार रङ्गनाथके मतसे दश पल ताम्रसे घड़ेके नीचे भागके सदृश एक पात्र बनावें। पात्रकी ऊंचाई ६ अंगुल और मुखकी चौड़ाई उसका द्विगुण करना होता है। ३⅓ माषे परिमाणके स्वर्णसे चार अंगुल परिमाणकी एक शलाका बना कर उस ताम्रपात्रमें घुसेड़ दें। इसीका नाम घटीयंत्र है। इस पात्रको किसी दूसरे जलपूर्ण पात्रमें रखनेसे एक दण्डमें वह जलसे भर जाता है।

सिद्धान्तशिरोमणिका मत है कि घड़ेके निम्नभागके जैसा एक तांबेका पात्र बनावें। उसमें एक छिद्र करके एक जलपूर्ण पात्रमें रख छोड़ें। इस पात्रका कोई नियत परिमाण नहीं है। इसे इच्छानुसार छोटे या बड़े आकारका बना सकते हैं। इसके बाद विशेष ध्यान रखना चाहिए कि यह दिन रातमें के बार निमज्जित होता है। यह जितनी बार डूबे उसका अनुपातके अनुसार प्रत्येक बार कितना समय लगता है, उसका स्थिर कर लेवें। इसीका नाम घटीयन्त्र है। किसी किसीके मतसे इस यन्त्रका निर्दिष्ट परिमाणका उल्लेख देखा जाता है, किन्तु वह असङ्गत है क्यों कि उसमें कोई युक्ति नहीं है।

विष्णुपुराणके मतानुसार १२⅓ पल ताम्रका एक पात्र बनावें। चार माषे सुवर्णसे चार अंगुल परिमाणकी एक शलाका तैयार कर पात्रमें छेद कर दें, इसकी नाम घटीयन्त्र है। इसको जलमें रख देनेसे यह ठीक एक दण्डमें जलसे भर जाता है। भारतके गौरवके साथ दिन दिन इन समस्त भारतीय यन्त्रोंका व्यवहार भी घटने

लगा है। वर्तमान समयमें पाश्चात्य कालसूचक यन्त्र ही विशेष प्रचलित है। किसी किसी जगह वर्तमान समयमें इस घटीयन्त्रका व्यवहार देखा जाता है। विशेष विवरण यन्त्र शब्दमें देखो।

२ कूए से जल निकालनेका यन्त्र रहट। ३ सुश्रुतोक्त रोगका एक भेद जो असाध्य माना जाता है। सुश्रुत, पार्श्वशूल और पेटके भीतर जलपूर्ण लोटेकी नाईं शब्द होनेको ही घटीयन्त्रग्रहणी रोग कहते हैं।

घटोत्कच (सं० पु०) भीम और हिडिम्बाके संयोगसे उत्पन्न एक राक्षस। महाभारतमें लिखा है—लाह घरके जलनेके बाद पाण्डव गुप्तभाव हो कर जङ्गलको भागे थे। वे हिडिम्बा नामकी एक राक्षसके राज्यको पहुंचे। राक्षसने उन्हें संहार करनेकी इच्छासे अपनी बहन हिडिम्बाको भेजा। हिडिम्बाने बलशाली भीमके रूपसे मुग्ध हो उनसे विवाह कर लिया। उसके गर्भसे घटोत्कचकी उत्पत्ति हुई। जन्मकालमें ही घटोत्कच राक्षस रूपमें एक भयानक वीर हो उठा। किसी दिन बालकके मातापिताके पास आने पर हिडिम्बा "घटो ह्यस्योत्कच" यह शब्द बोली, इसीसे उस बालकका नाम घटोत्कच रखा। इनकी दोनों आंखें विवर्ण, मुख बहुत बड़ा, कान दोनों खूंटेकी नाईं, ओष्ठ ताम्रवर्ण और शरीर कुछ कुछ बलिष्ठ था। कुरुक्षेत्रकी लड़ाईमें कर्णके हाथसे इनकी मृत्यु हुई। भीम और कर्ण देखो।

घटोत्कचान्तक (सं० पु०) घटोत्कचस्यान्तक, ६ तत्। कर्ण। घटोत्कचारि शब्द भी इसी अर्थमें व्यवहृत होता है।

घटोदर (सं० पु०) घट इव उदरमस्य, बहुव्री०। एक असुरका नाम, हिरण्यकशिपुका एक सेनापति।

घटोद्भव (सं० पु०) घटउद्भव उत्पत्तिस्थान यस्य, बहुव्री०। अगस्त्य मुनि।

घटोर (हि० पु०) मेष, मेढ़ा, भेड़ा।

घट्ट (सं० पु०) घट्टते ऽस्मिन् घट्ट घञ्। १ जिस स्थानमें पुष्करिणी प्रभृति जलाशयमें उतरा जा सकता है, घाट। २ घाटका महसूल लेनेका स्थान। घट्ट भावे घञ्। ३ संचालन चलाना।

घट्टकुटीप्रभात (सं० क्ली०) घट्टस्य कुटी तत्र प्रभातमिव। न्यायका एक भेद। न्याय देखो।

घट्टगा (सं० स्त्री०) दाक्षिणात्यकी एक नदी।

घट्टजीविन् (सं० पु०) घट्टेन घट्टे देयतरपण्येन शुल्कादिना जीवति जीव णिनि। वर्णसङ्कर जातिविशेष, घटवार। विवादार्णवसेतुके मतानुसार वैश्या और रजकके संयोगसे इस जातिकी उत्पत्ति है। घटवार देखो।

घट्टन (सं० क्ली०) घट्ट ल्युट्। संचालन, चलाना।

घट्टना (सं० स्त्री०) घट्ट युच टाप्। १ संचालन। २ वृत्ति, जीविका, पेशा।

घट्टानन्द (सं० पु०) कन्दका एक भेद।

घट्टिका (सं० स्त्री०) घण्टिका देखो।

घट्टित (सं० त्रि०) घट्ट कर्मणि क्त। १ निर्मित, बनाया हुआ। २ चालित चलाया हुआ। ३ कलप दिया हुआ। ४ नृत्यमें पैर चलानेका एक प्रकार जिसमें एड़ीको जमीन पर दबा कर पंजा नीचे ऊपर हिलाते हैं।

घट्टीट (सं० त्रि०) घट्ट तृच्। चालक, चलानेवाला।

घट्टी (सं० स्त्री०) घट्ट अल्पार्थे ङीष्। क्षुद्र घाट, छोटा घाट। घट्ट देखो।

घट्ठा (हि० पु०) शरीर पर उभड़ा हुआ चिह्न जो किसी वस्तुको रगड़ लगते लगते पड़ जाता है।

घड़घड़ (हि० पु०) बादल गरजने या गाड़ी चलनेकी आवाज।

घड़घड़ाना (हि० क्रि०) गड़गड़का शब्द करना।

घड़घड़ाहट (हि० स्त्री०) १ घड़घड़ आवाज होनेकी क्रिया। २ बादल गरजने या गाड़ी चलनेका शब्द।

घड़त (हि० स्त्री०) गढ़त देखो।

घड़नैल (हि० पु०) छोटी छोटी नदियां पार होनेके लिए बांसमें घड़े बांध कर बनाया हुआ ढांचा, घरनई।

घड़ा (हि० पु०) घट मिट्टीका बना हुआ गगरा, जलपात्र, बड़ी गगरी, कलसा, घैना, कुम्भ।

घड़ाई (हि० स्त्री०) गढ़ाई देखो।

घड़िया (हि० स्त्री०) १ सोनारका एक बरतन जिसमें रख कर वह सोना चांदी गलाता है। २ मिट्टीका छोटा प्याला। ३ शहदका छत्ता। ४ गर्भाशय, गर्भाशय। ५ लोहारके लोहे गलानेका मिट्टीका पात्र।

घड़ियाल (हि० पु०) १ पूजाके समयमें बजाया जानेवाला घण्टा। २ एक बड़ा जोर हिंसक जलजन्तु, ग्राह। नक्र देखो

घड़ियाली (हिं० पु०) १ वह मनुष्य जो समयकी सूचनाके लिये घंटा बजाता है, घंटा बजानेवाला। (स्त्री०) २ देवालयमें लगा हुआ एक तरहका घंटा जो पूजनके समय बजाया जाता है, विजयघंटा।

घड़ी—(घटी शब्द) १ समय बतलानेवाला एक यंत्र।

आज तक काल-विभागज्ञापक जितने उपाय और यंत्र प्रकाशित हुए हैं, उनमें इङ्गलैण्डकी बनी हुई घड़ी ही सबसे उत्कृष्ट है। घड़ीकी इस उन्नतिका श्रेय किसी एक ही व्यक्ति पर नहीं है। विलायती घड़ीका इतिहास देखनेसे यह ज्ञात होता है कि, करीब ४५० वर्षके उद्योगसे आज घड़ीकी ऐसी उन्नति हो पाई है।

घटीयन्त्र देखो।

ग्रह आदिकी गतिके आधारसे समयको प्रथमतः वर्ष मास और दिन-इन तीन स्थूल विभागोंमें विभक्त किया गया, पीछे दिनको फिर क्षुद्रांशमें विभक्त करनेकी जरूरत हुई, तब तरह तरहके उद्योग जारी हुए। सबसे पहिले खड़ा किया हुआ एक स्तम्भ, ध्वज वा बांस या काठसे बनी हुई सीधी लम्बी लकड़ीकी छाया देख कर दण्ड आदिका निश्चय किया जाता था। पाश्चात्य देशोंमें दिनको इसी तरह कई एक समभागोंमें विभाग कर लिया जाता था। इसके बाद ही सूर्य-घड़ी (Sundials) या रविचक्र, जल-घड़ी (Clepsydra) और बालू-घड़ी (Sand-glass) आविष्कृत हुई। रविचक्रसे सूर्यके उदयकालसे ले कर अस्तकाल तक उसकी छाया देख कर समयका निश्चय किया जाता था। जल-घड़ी और बालू-घड़ीसे कोई एक निर्दिष्ट समयका निश्चय किया जाता था। जलघड़ीके दो आधार (पात्र) रहते थे; जिसमे एक तो करीब भरा हुआ रहता था और दूसरा खाली रहता था। ये दोनों पात्र इस तरह संयुक्त रहते थे कि, जिसमें बाहरकी वायु या तापादि प्रवेश नहीं कर सकती थी। दोनों पात्रोंके जोड़की जगहमें एक ऐसा सूक्ष्म छिद्र रहता था कि जिसके द्वारा एक पात्रका पानी क्रमशः खतम हो कर दूसरे पात्रमे आ जमता था। एक पात्रसे दूसरे पात्रमें पानी जानेके समयको, समयका कोई भी एक निश्चय किया हुआ अंश मान लिया जाता था। बालू-घड़ी भो ठ-वह ऐसी ही बनती थी, सिर्फ फर्क इतना ही रहता था कि, उसमें पानीकी जगह सूखी बालू रहती थी। पर इससे सूक्ष्मतासे समयका निर्णय नहीं होता था, क्यों कि जल-घड़ीमें जलका भार, वाष्पतापादि, जलकी घनता व तरलता होती थी और इसमें बालूकी शुष्कता, सूक्ष्मता और संयोगस्थलमें छिद्रके वेधकी घट बढ़के अनुसार बहुतसा फर्क पड़ जाता था।

रविचक्र, जलघडी और बालुघडी देखो।

आजकल जिसको हम साधारणतः घड़ी कहते हैं, वे सब ही पाश्चात्य देशोंकी बनी हुई हैं और वह एकमात्र गतिविज्ञानकी सहायतासे ही बनी है। घड़ी पांच प्रकारकी देखनेमें आती हैं,—(१) घड़ी (Clock) इसमें यन्त्रसंयुक्त लौहशलाकाओंकी सहायतासे दिनके बारह समान अंश (घण्टा, होरा) होते हैं, और उस खदेशांशके प्रत्येक अंशका षष्ठ्यांश (सेकेण्ड) निर्द्धारित और प्रदर्शित होता है, तथा प्रत्येक द्वादशांश उत्तीर्ण होते समय घंटाकी आवाजसे प्रत्येक उत्तीर्ण द्वादशांशकी संख्या बतलाई जाती है। (२) टाइमपीस (Timepiece) इसमें भी उस ही एक ही उपायसे दिनके वैसे ही विभाग निरूपित होते और दिखलाए जाते हैं। फर्क इतना ही है कि, इसमें घण्टी नहीं बजती। (३) जेब-घड़ी (Watch or pocket-timepiece) यह बहुत छोटी होती है, आदमी इसे चलते फिरतेमें भी काममें ला सकते हैं। इसमें भी पहिले कहे हुए उपायोंसे और अपचाकृत बहुत छोटे छोटे कल पुर्जोंकी सहायतासे दिनके वैसे ही विभाग निरूपित होते और दर्शाये जाते है। इसमें भी घण्टी नहीं बजती। (४) क्रनोमिटर—इसमें दिनके सब ही विभाग निरूपित और प्रदर्शित होते हैं और साथही समुद्र आदिमें देशान्तर निरूपित होता है। स्थान और समयके तारतम्यके भेदसे इस घड़ीकी गतिमें फर्क न पड़े, अर्थात् समय निर्देशमें जरासा भी पार्थक्य न होने पावे, इस लिए उसका उपाय भी साथ ही में लगा हुआ रहता है। इसके सिवा घड़ी और जेबघड़ीमे मास, वार और दिनका नाम तक जाननेके लिये यंत्र लगे हुए रहते हैं। घड़ीमें दिनके बारहवें अंशमेंसे प्रत्येक अंशके एकचतुर्थांशमें घण्टा बजनेकी भी व्यवस्था की जाती है। जेब घड़ीमे भी इच्छानुसार बजानेकी

व्यवस्था की जा सकती है। इस तरहकी जेब घड़ियोंका नाम रिपिटर ( Repeater ) है। घड़ी और टाइमपीसमें घण्टा बजनेके अलावा एक ऐसा भी विशेष यन्त्र लगाया जा सकता है कि, जिसके द्वारा अपने कोई एक खास एक समय पर उस घण्टेको बजा लिया जा सके। इससे सोते हुए अन्यमनस्क और आलसी आदमियोंको बड़ी सुविधा होती है। इस यन्त्रके सहारे वे आवश्यकतानुसार समय पर यन्त्रको तुरत और कर्कश शब्द सुन कर कार्यमें प्रवृत्त हो सकते हैं। इस यन्त्रका नाम 'चैतन्योत्पादक" ( Alarm ) है। (५) हाथ घड़ी ( Wrist Watch ) यह जेब घड़ीके सदृश पर उससे कुछ छोटी होती है। हाथकी कलाईमें चमड़े, कपड़े या सोने चाँदीकी बैण्डसे बाँधी जाती है। इसके नाना आकार हैं गोल चौखूटी, कड़कोनी आदि।

सबसे पहिले किसने इस यन्त्रकी स्थापना की, इसका निर्णय करना कठिन है। पहिले यूरोपके नाना स्थानोंमें क्लक वा टाइमपीस शब्दके बदले घड़ी समझानेके लिए 'होरोलजियम्' (Horologium) शब्द काममें लाया जाता था क्यों कि समयविभाजकशास्त्रको उक्त देशोंमें 'होरोलजी'( Horology )कहते हैं। घण्टा बजानेवाली घड़ियोंका व्यवहार प्राचीन समयमें यूरोपके जिन जिन देशोंमें होता था उनमेंसे इटालीदेशके इतिहासमें सबसे ज्यादा प्राचीनकालका विवरण पाया जाता है। वहां तेरहवीं शताब्दीके मध्यके समयमें घड़ीका प्रचार था, ऐसा जाना जाता है। इङ्गलैण्डके इतिहाससे जाना जाता है कि, १२८८ ई०में 'किंगसबेंच' ( King's Bench ) नामक अदालतके प्रधान विचारकको जो अर्थदण्ड हुआ था, उससे वेस्टमिनिस्टर हाल नामक प्रासादके पास जो सुविख्यात घड़ि घर ( Clock house ) है, उसकी सबसे पहिले घड़ी बनी थी। इङ्गलैण्डके राजा तृतीय एडवर्ड सेण्टपिटर्स गिर्जाके प्रधान यानक विलियम पोटर्विकको उस घड़ीके लिए प्रतिदिन ६ पेन्स खर्च दिया करते थे। डोभरकी पहिली घड़ी १३०० ई०में स्थापित हुई थी। हेनरी डी वाइक नामक एक जर्मन शिल्पीने फ्रान्सके राजा पञ्चम चार्ल्सके प्रासाद में १३६४ ई०में एक घड़ी स्थापित की थी। इससे पहिले जो सब घड़ियां अर्थात् जिस नियमसे घड़ियां बनती थीं, इन्होंने उसमें बहुत ज्यादा उन्नति की। डाइसार नामक कविके 'फिडेरा' नामके काव्यमें ऐसा है कि,—३य एडवर्ड तीन तीन घटियास्त्र-वित् औलन्दाजोंको प्रतिपालन करते थे। ये लोग डेफ्ट' ( Delft ) से १३६८ ई०में इङ्गलैण्ड आये थे। १३७० की सालमें ष्ट्रासवर्ग नगरमें एक घड़ी बनी थी कनुरेडाम डासिपोडियास इस घड़ीका विशेष विवरण लिख गये हैं। फ्रइसाटके मतसे इसी समयमें कूर्ट्रेकी भी एक घड़ी थी और उस घड़ीको १३८२ ई०में डिउक औफ बारगण्डि छीन लाये थे। १३६५ ई०में ग्लायारमें एक घड़ी थी, लेमानने इसका विवरण लिखा है।

नरणबर्गमें १४६२ ई०में, अकजियारमें १४८३ ई०में और मिनिममें १४८७ ई०में एक एक घड़ी थी—ऐसा ज्ञात हुआ है। पाम्प्रोनियास् कामाल गुले लिमसु पर्नोरेम नगरमें निकोलासके जो पत्र लिखा था, उस पत्रमें ( Lib ९१ epis 1 ) जाना जाता है कि, १५वीं शताब्दीके पीछले समयमें यूरोपके प्राय समस्त देशोंमें बहुतोंके घर में घड़ीका व्यवहार प्रचलित हुआ था। इससे ही अनुमान किया जा सकता है कि हेनरी डी भीयाइककी घड़ीके बाद और भी डेढ़ सौ दो सौ वर्षके बीचके समयमें यूरोप में कोई भी घड़ीको दुर्लभ व आश्चर्यजनक पदार्थ नहीं समझते थे, साधारण स्थितिके लोगोंके घर भी घड़ीका व्यवहार जारी था। हेनरी डी भीयाइकके बाद घड़ीकी जो इतनी उन्नति हुई है, वह किसी एकके जरिये नहीं; बल्कि एकके बाद दूसरेके बहु उद्योगसे और तरकीबोंसे इतनी उन्नति हो पाई है। भीयाइकके समयमें जहां पर घड़ी स्थापन करनेकी आवश्यकता होती थी, वहीं सब बनाई भी जाती थी। क्यों कि बनाई हुई घड़ी एक जगहसे दूसरी जगहमें ले जाने लायक नहीं होती थी। फिर जब वह १५वीं शताब्दीके शेषभागमें सर्वसाधारणके काम में आने लगी, मालूम होता है तब वह तभी बनाई जाने लगी, स्थानान्तरित की जा सके। इस अनुमानसे यह भी मालूम होता है कि, हेनरी डी भीयाइकसे पहले, उससे पहिलेके घड़ी बनानेवालोंकी समस्त चेष्टा का और स्फुट परिश्रमका फल है।

उस समयमें घड़ीमें पेण्डुलम् वा दोलक नहीं था। उसकी जगह घड़ीकी गतिकी रक्षाके लिए एक मोटा रोलर या सिलिण्डरके मुंह पर रस्सी लपेट कर घड़ीकी एक तरफ एक भार लटका दिया जाता था। इसी भारके जरियेसे रोलर वा सिलिण्डरमें रस्सीकी पेंठ खुलते समय उसमें लगे हुए अन्यान्य चक्रोंमें गति पैदा होती थी।

१६ वीं शताब्दी तक इसी यंत्रकी कुछ कुछ उन्नति होती रही और उसीके अनुसार घड़ी बनती रही। घड़ी बनानेवालोंमें जो जितने जितने पीछे होते गये हैं, वे ही इसकी उन्नति करते हुए घड़ी बनाते गये हैं। इस दर्जेकी घड़ियोंकी साधारणतः वैलेन्स क्लक (Balance clock) संज्ञा थी। इसमें स्प्रिङ्ग वा पेण्डुलम नहीं था, परन्तु इस लिए उसके कार्यमें कोई बाधा नहीं आती थी। ज्योतिषतत्त्वकी आलोचनाके लिए १४८४ ई०में ओयाल्टरने इसी वैलेन्स क्लकको व्यवहार किया था, इसके बाद ज्योतिर्वित् लैं गड्रयें भने भी इसी उद्देश्यसे व्यवहार की थी। जेम्मा फ्रिसियसने १५३० ई०में समुद्रमें देशांतर निरूपणार्थ स्थानांतर करने लायक घड़ी बनानेके लिए प्रस्ताव किया था। १५६० ई०में ताइकोब्रे हिकी चार घड़ी थीं, उसमें घंटा, मिनिट और सेकेण्ड अलग अलग जाने जा सकते थे। इनमेंसे जो सबसे बड़ी थी, उसमें सिर्फ तीन चक्के थे, उनमें एकका व्यास २ फोट था। इस चक्केमें १२०० दांत थे। ताइकोब्रे हिने इन घड़ियोंमें शीत और उष्णताकी घट-बढ़के कारण समय निरूपणमें गड़बड़ होते देखा, पर उस समय वे भी इसका कारण नहीं समझ पाये थे कि, क्यों ऐसा होता है; पीछे मालूम हुआ था। १५७७ ई०में मोएष्टलिनकी एक घड़ी थी, जिसमें २५२८ वार आघात (टिक् टिक् शब्द) होता था। सूर्य उदयके बाद और अस्तसे पहिले इस घड़ीकी शब्द संख्या गिन कर सूर्यका व्यास निरूपण किया गया था। इससे यह स्थिर हुआ कि, सूर्यका व्यास ३४' १३" है। यह किस समयसे प्रारम्भ हुआ था, वह ठीक मालूम नहीं हुआ, किन्तु यह निश्चय है कि १५४४ ई०से पहिले ही प्रारंभ हुआ है। क्यों कि उस सालमें पारी नगरके घड़ी-निर्माताओंने १म फ्रान्सिस-के पाससे यह अनुमति ली थी कि, जो घड़ा निर्माणपटु इस विद्यामें शिक्षित न होंगे, वे बड़ी या छोटी घड़ी कैसी भी न बना सकेंगे। स्थानांतरित की जानेवाली घड़ी बननेके साथ साथ हो या उससे कुछ दिन पहिले, भार लटका कर घड़ीकी गति रक्षा करनेके स्थानमें स्प्रिंग आविष्कृत और व्यवहृत हुआ था। स्प्रिंग व्यवहारके समयसे ही घड़ीकी उन्नतिका द्वितीय युग प्रारंभ समझना चाहिये। इसी समयसे स्प्रिंगका गतिप्रदायक 'फुसि' नामक चक्रका व्यवहार प्रारंभ हुआ था।*

घड़ीकी जब इतनी उन्नति हो चुकी थी, तब गैलिलियोने भी स्थिर किया कि, कोई भार यदि उसके समान लंबे सूतसे लम्बित हो, तो वह एक दफेके हिलानेसे जितनी आगे पीछेकी गति पैदा कर सकता है, उसमें जितना परिमित काल अतीत होता है द्वितीय वार हिलानेके समयमें भी कालका परिमाण प्रायः समान ही रहता है। इससे पेण्डुलमकी सृष्टि हुई है। लण्डन नगरमें रिचार्ड हैरिस नामक एक शिल्पीने १६४१ ई०में सबसे पहिले पेण्डुलम बनाया था। उन्होंने उसी सालमें पेण्डुलमयुक्त घड़ी भी बनाई थी। पेण्डुलम आविष्कृत होनेके बाद हाइजेन्स नामक एक व्यक्तिने जेम्मा फ्रिसियानका मत अवलम्बन करके नाविकोंके व्यवहारके लिए देशान्तरनिरूपक घड़ी निर्माण की थी। उन्होंने घड़ीहीकी सहायतासे पृथिवीका आकार भी निर्णय किया था। उनकी वह घड़ी विषुवरेखाके जितने नजदीक पहुंचती थी, उसके पेण्डुलमकी गति भी उतनी ही कम होती जाती थी। इससे ही उन्होंने यह स्थिर किया था कि पृथिवी ठीक वर्तुलाकार नहीं है, मेरुदण्डके उत्तर-दक्षिणकी तरफ कुछ चपटी है। उसके बाद १६७६ ई०में लण्डनके क्लो नामक एक शिल्पीने घड़ीमें बजनेका यंत्र लगाना प्रारंभ किया। फिर घड़ीमें समयका निर्णय ठीक होता रहे इसके लिए तरह तरहके उपाय किये गये। १६८० ई०में लण्डन-

---

* Beckmann's History of Inventions, Vol. I. p. 340-355. घड़ीका पुरातत्त्व देखने योग्य है।

निवासी ह्लेमेगट नामक शिल्पीने 'एकर एस्केपमेंट' चक्रका आविष्कार किया, इसके जरिये पेण्डुलमके बदले पतला इस्पातका स्प्रिंगका व्यवहार चालू हुआ। सेकेण्ड निरूपणका पेण्डुलम उसमें स्प्रिंगके साथ संयुक्त होने पर उसका नाम हुआ,—'रयाल पेण्डुलम'। उसके बाद १७१५ ई०में जार्ज ग्रेहाम द्वारा पेण्डुलमका एक बड़ा दोष संशोधित हुआ। उन्होंने देखा कि, शीत उष्णताके परिवर्तनके साथ साथ पेण्डुलमके धातुके आकुञ्चन और प्रसारणसे उसकी गतिमें तारतम्य पाई जाती है, अतएव समय निरूपण विशुद्ध भावसे नहीं होता। उनने बहुत अनुसन्धान करके इस दोषको निकाल बाहर किया। फिर हैरिसन नामक दूसरे एक शिल्पीने उसकी और भी अधिक उन्नति की। इसके बाद ग्रेहामने अपने आविष्कृत किये हुए शब्दहीन एस्केपमेंट चक्र (Deadbeat escapement) व्यवहार किया। इस को जगहसे घड़ीकी उन्नतिका तृतीय युग समझना चाहिये।

उसके बाद इस एक सौ वर्षके भीतर भीतर घड़ीके कल-पुर्जाकी इतनी उन्नति हुई है कि, उसमें सेकेण्डमें भी सूक्ष्म काल विभागका निर्णय किया जा सकता है। इसके अलावा एक वर्षके भीतर घड़ीसे ऋतु, मास, पक्ष, दिन, घण्टा, मिनिट, तिथि, वार, मासकी तारीख तक जाननेकी व्यवस्था की गई है। जहाजमें रेलगाड़ीमें, हिमालयके शिखर पर वा विषुवरेखाकी उपरिस्थित मरुभूमिमें ले जाने पर भी आज कलकी घड़ीमें समयमें तारतम्यता नहीं होती। गिर्जा और प्रासादके स्तम्भ आदि पर व्यवहारके लिए एक तरहकी बड़ी घड़ी बनी है, उसका नाम है,—'टारेट क्लाक'। यह क्लाक घड़ियोंके यन्त्रोंसे स्वतन्त्र प्रणालीसे बनती है। टेलिग्राफ विभागमें अथवा ज्योतिर्विदोंके व्यवहार करने योग्य एक तरहकी घड़ी बनी है। वह बिजलीके जरिये चलती है। इसको बिजलीकी घड़ी कहते हैं। बिजलीकी सहायतासे दिनके किसी एक समय विशेषके निरूपणके लिए 'टायम बल' या समय गोलककी सृष्टि हुई है।

रातमें गिर्जा या मन्दिर पर स्थापित घड़ियोंका टायम देखनेके लिए उसमें स्वच्छ डायेल काममें ला कर आलोक पड़ने की भी व्यवस्था की गई है। वह बत्ती इस तरीकेसे संयोग की जाती है कि, जिससे घड़ीके यन्त्रोंकी छाया डायेल पर न पड़ने पावे। इसके सिवाय घड़ीके साथ तरह तरहके दृश्य भी लगाये जाते हैं। किसी किसी घड़ीमें घण्टा बजते समय घड़ीके एक स्थानमें छोटेसे केदका ढक्कन खुल कर उसमेंसे एक घुघु चिड़िया निकल पड़ती है और जितनी दफे घण्टा बजेगा उतनी दफे वह 'घू' 'घू' शब्द करती है। किसी घड़ीमें प्रति घण्टेके आधे घण्टेमें एक बन्दर या मनुष्यकी मूर्ति निकल कर एक लम्बे घंटे पर हतोड़ीसे मार कर बजाता है और किसीमें प्रति घण्टेमें गीत बजता रहता है। किसीमें बरात या ठाकुरविसर्जन और किसीमें वाद्य भाण्डसहित मनुष्य मूर्ति निकलती है।[1] किसी घड़ीमें एक फाटकदार काठका घर बना हुआ रहता है, उसके सामने एक द्वारवानकी मूर्ति बनी हुई रहती है, प्रति सेकेण्डकी गतिके साथ साथ वह एक तरफसे दूसरी तरफ आता जाता रहता है और फाटक एक बार पूरा बन्द हो कर फिर पूरा खुल जाता है। इस प्रकारकी तरह तरहके दृश्यवाली घड़ी देखनेमें आती हैं।

युरोपसे जिन जिन देशोंसे घड़ी चलती हैं, उनमेंसे लण्डनकी घड़ी ही सबसे अच्छी और मूल्यवान् समझी जाती है। परन्तु सुइजर्लेण्ड और जर्मनीमें सबसे ज्यादा घड़ी बनती हैं। आजकल घड़ीका व्यवहार इतना चालू है कि, सुइजर्लेण्डके किसी एक कारखानेमें सालभरमें २ लाख जेब घड़ी बना करती हैं।

कलकत्तेमें कई एक प्रसिद्ध मसजिद, अट्टालिका और गिर्जाओंके शिखर पर बड़ी बड़ी घड़ी लगी हुई हैं। उससे राहगीरोंका बड़ा लाभ है। अमेरिकामें स्त्रियां और बालक बालिकायें साधारणतः घड़ीका तरह तरहके काम करती हैं। भारतमें यद्यपि सब गांवोंमें घड़ीका व्यवहार अभी तक नहीं हुआ है तथ भी इतना जरूर है कि, कमसे कम ग्रामके कोई भी गांवमें पुराने हिसाबसे दण्ड पलादि न कह कर घण्टा मिनिटके हिसाबसे दिनका परिमाण बतलाने पर समझ जाते हैं।

[1] एक दृश्य। २ पाश्चात्य मतसे ढाई दण्ड।

घड़ीदिया (हिं० पु०) एक तरहका घड़ा जो किसी मनुष्यके मरने पर घरमें रखा जाता है। यह घड़ा १०।१२ दिनों तक रहता है। घड़ेके तलेमें एक छेद रहता जिसमें हो कर बूंद बूंद पानी टपकता है और इसके मुख पर एक दीपक जला कर रख दिया जाता है।

घड़ीसाज़ (हिं० पु०) घड़ीकी मरम्मत करनेवाला।

घड़ीसाज़ी (हिं० स्त्री०) घड़ी साजका कार्य या व्यवसाय।

घड़ौला (हिं० पु०) छोटा घड़ा, झंझर।

घड़ौंचो (हिं० स्त्री०) एक तिपाई जिस पर जलपूर्ण घड़ा रखा जाता है।

घण्ट (सं० पु०) घण-क्त। १ दीप्तियुक्त, कान्तिवाला। २ एक तरहकी मछली। ३ शाक प्रभृतिका व्यञ्जन। इसका गुण—बलवर्द्धक, रुचिकर और वातनाशक है।

घण्टक (सं० पु०) घण्ट संज्ञायां कन्। क्षुपविशेष, कोई छोटा पौधा। इसके मूलका गुण—कफनाशक, कटुपाक और पित्तवृद्धिकर है।

घण्टकर्ण (सं० पु०) घण्टो दीप्तः कर्ण इव पत्रमस्य, बहुव्री०। क्षुपविशेष, एक तरहका छोटा पौधा जिसके पत्ते बड़े बड़े अरूईकी तरह होते हैं।

घण्टा—(सं० स्त्री०) घटि शब्द करणे अच्। १ कांस्यादि निर्मित वाद्ययन्त्रविशेष।

"घण्टां वा पणवं वापि वामतः सन्निवेशयेत।" (दुर्गाध्यान)

स्नान और पूजनके समयमें इसका बजना प्रशस्त है। स्कन्दपुराणके मतसे,—जो वासुदेवके पास पूजाके समयमें घण्टा बजाता है, उसका एक सौ करोड़ हजार वर्ष देवलोकमें वास होता है और मनोहारिणी अप्सराएं उसकी परिचर्या करती है। घण्टा सर्ववाद्यमयी, विष्णुका अतिशय प्रिय है। दूसरे वादित्रोंके अभावमें सिर्फ घण्टा बजानेसे ही पूजाकी सिद्धि होती है। घण्टाके दंडके उपर गरुड़ मूर्ति और चक्र बनाया जाता है। ऐसा घण्टा बजानेसे विष्णु सर्वदा वहां उपस्थित रहते हैं।

विष्णुधर्मोत्तरके मतसे—गरुड़मूर्तियुक्त घण्टा बजानेसे उसको फिर जन्म मृत्युका डर नहीं रहता। घण्टाके दण्ड पर चक्रयुत गरुड़मूर्ति स्थापित करनेसे त्रिभुवन स्थापन करनेका फल होता है। जिस घरमें गरुड़मूर्तिवाला घण्टा रहता है, उस घरमें सर्पका भय नहीं रहता। जिसके यहां घण्टा नहीं, उसे विष्णुभक्त वा भागवत नहीं कह सकते। अतएव समस्त वैष्णवोंको चाहिये कि, वह घण्टा पासमें रखें। इसका विशेष विवरण स्कन्दपुराण, विष्णुधर्मोत्तर और हरिभक्ति-विलास आदिसे जानना चाहिये।

घण्टा दो प्रकारके देखनेमें आते हैं। एक तो थाली जैसा गोल होता है, जो हिन्दू, बौद्ध आदि आरतीके समयमें बजाते हैं। और जैनी लोग दसलाक्षिणी पूजाके अंतमें स्वयम्भू स्तोत्रके साथ साथ बजाते हैं और दूसरा मंदिरोंके दालानोंमें तथा वेदीगृहके सामने टंगा हुआ रहता है, इसका आकार औंधा ग्लास जैसा होता है और भीतरमें एक भारी किसी भी धातुका टुकड़ा लटकता रहता है। इसको हिन्दू, जैन, बौद्ध आदि सब ही मन्दिरमें घुसते समय बजाते हैं। इसमेंसे एक हाथसे बजानेका भी होता है, जिसके ऊपरकी तरफ एक पकड़नेके लिए हत्तल रहता है, इसी पर गरुड़ आदिका मूर्ति बनाई जाती है।

मन्दिरोंमें घण्टा लटकानेकी प्रथा यद्यपि भारतमें अति प्राचीनकालसे ही जारी है। पर तब भी यूरोपमें गिर्जा आदिमें जैसा बड़े आकारका घण्टा देखनेमें आता है, इस देशमें वैसा नहीं है।

मिसरवासी, प्राचीन ग्रीक और रोमकोंमें भी हाथसे बजाने योग्य घण्टाका यथेष्ट प्रचार था। मिसरमें 'ओरिसिसका भोज' नामक उत्सवका समय घण्टा बजा कर सबको जनाया जाता था। प्राचीन इहूदीयोंमें आरन नामके प्रधान याजकगण छोटी छोटी सोनेकी घण्टियां अंगरखामें सिलवा कर पहना करते थे। आथेन्स नगरमें सिबिलिके याजकगण पूजामें घण्टा काममें लाते थे। ग्रीक लोग शिविरमें चौर छावणीमें घण्टा (कोड़ा) व्यवहार करते थे। रोमक लोग 'टिनटिन्ना-बुलाम्' बजा कर नहानेका और धन्धेके काममें लगनेका समय सर्वसाधारणको बतलाता था।

४०० ई०में कैम्पानियाके अन्तर्गत नोलाके बिशप पलिनियासने सबसे पहिले बड़ा घण्टा व्यवहार किया था। कैम्पानियामें सबसे पहिले घंटा बना था, इस लिए कुछ दिन तक घण्टाको "कैम्पानि" भी कहते थे और उस

होमें यहां जो गिर्जा घरमें बड़े घण्टे टंगे रहते हैं, उनको 'कैम्पेनाइल' कहते हैं।

फ्रांसमें ५५० ई०में घण्टाका बजना चालू हुआ था। उद्यारमथका आबट वेनेडिक्ट ६८० ई०में इटालीसे एक घण्टा अपने गिर्जाके लिए लाये थे। पोप साबिनियानने (६०० ई०में) यह नियम कर दिया था कि, घण्टा घण्टामें गिर्जासे बड़ा घण्टा बजना चाहिये, जिससे सर्वसाधारण उपासनाका वक्त जान सकें। ये सब बड़े बड़े घण्टे दक्षिण यूरोपमें ही देखनेमें आते थे। यूरोपके पूर्वांशमें ८वीं शताब्दीमें और इङ्गलैंण्ड और जर्मनीमें ११वीं शताब्दीमें घण्टा प्रचलित हुआ था। आयर्लैण्ड, स्कोटलैण्ड, तथा उयेल्सूमें कुछ पुराने घण्टे सुरक्षित रखे हुए हैं, सुनते हैं, वे सब ६वीं शताब्दीके बने हुए हैं। लोहेकी चद्दरको टेढ़ी करके चौमुखी (अर्थात् बीचमें गड्ढासा और चारों कोन उठे हुए) करके रिभेटसे जोड़ कर ये सब घण्टा बनाये गये हैं, इनके ऊपर पीतलकी कलई की जाती है। इनमेंसे एकका नाम 'सेण्ट पेट्रिकका' घण्टा, और यह ६ इञ्च ऊंचा, ५ इञ्च चौड़ा तथा ४ इञ्च गहरा है। यह एक पीतलके डिब्बेमें सुरक्षित रखा हुआ है। यह डिब्बा रत्न खचित है और उस पर चांदीका काम किया हुआ है। आइरिस शुज (Irish Shews) के एक शिलालिखसे जाना जाता है कि, यह घण्टा १०९१से ११०५ ई०के भीतर भीतर बना है। "The Annals of Ulster" नामक पुस्तकमें ऐसा भी उल्लेख पाया जाता है कि, यह घण्टा ५५२ ई०में भी था। सेण्टमल नामके एक आइरिस मिशनरीके पास (६४६ ई०में) एक चापना घण्टा था। यह घण्टा अब भी सुइजर्लैण्ड नगरमें (मठमें) मौजूद है और सर्वसाधारणको दिखलाया जाता है।

आरलिन्स नगरके गिर्जाके लिए किसी राजाने एक घण्टा दान स्वरूप दिया था। खृष्टीय ग्यारहवीं शताब्दीमें इस घण्टाने बहुत प्रसिद्धि पाई थी। इसका वजन २६०० पौण्ड अर्थात् १३०० सेरके करीब था। १३वीं शताब्दीमें इससे भी बड़े बड़े घण्टे बनने लगे। १४०० ई०में पारी नगरमें 'जैकेलिन्' नामका एक घण्टा सांचेमें ढाला गया था जो कि वजनमें १५००० पौण्ड अर्थात् १८१॥ मन था। पारी नगरमें और भी एक १४७२ ई०में ढाला गया था, वह भी वजनमें २५००० पौण्ड अर्थात् ३१२॥ मन था। रुया नगरका जो प्रसिद्ध घण्टा है, वह १५०१ ई०में ढाला गया था। उसका वजन था ३६३६४ पौण्ड अर्थात् करीब ४५४॥ मन १ सेर।

रूसियाके मस्काउ नगरमें जो बड़ा भारी घण्टा है, उससे बड़ा या उसके समान दूसरा घण्टा यूरोपमें इससे पहिले नहीं था। यह घण्टा पहिले पहल कब बना था, उसका निश्चय नहीं। पर १५वीं शताब्दीमें ही बना है, यह ठीक है। इसका नाम था, 'जार कोलोकोल' अर्थात् 'घण्टाराज'। ऐसा सुननेमें आता है कि, मस्काउ नगरमें किसी समयमें १७०६ घण्टे थे। इनमें से एक घण्टा इतना बड़ा था कि, उसके भीतरका लटकन हिला कर बजानेमें २४ आदमियोंकी जरूरत होती थी। इसका वजन २८८००० पौण्ड अर्थात् ३६०० मन था। यह एक दफे टूट गया था और फिर १६५४ ई०से बना था। इसके बाद फिर भी एक दफे गिर पड़ा था, उस समय उसको तोड़ ताड़ कर और भी धातु मिला कर फिरसे (१७३४ ई०में) इसमें बड़ सांचेमें ढाला गया था। तबहीसे इसका नाम "जार कोलोकोल" पड़ा था। यह घण्टाराज' १८ फुट ३ इञ्च लम्बा ६० फुट ८ इञ्च घेर और २ फुट मोटा था। इस घंटेमें ६७००० पौण्ड अर्थात् (१०) दश रुपयेका अगर एक पौण्ड माना जाय) ६७००००) रु० खर्च पड़ा था। १९८ टन अर्थात् १०३६ मनके करीब इसका वजन था। बहुत दिन तक ऐसा भ्रम था कि, यही घण्टा किसी वक्त व्यवहृत होता था, फिर १७३७ ई०में यह अग्निकाण्डमें गिर कर जमीनमें प्राय घुस गया था। पर पीछे यह भ्रम दूर हो गया। बहुतसे सूक्ष्मदर्शी और धीरबुद्धियोंकी विवेचनासे यह निश्चय हुआ है कि यह कभी भी लटकाया नहीं गया और न कभी सांचेमेंसे निकाला ही गया था। ऐसा ही ८० टन वजनवाला और भी एक घण्टा मस्काउ नगरमें मौजूद है। इसके अलावा यूरोपके नाना देशोंके गिर्जाओंमें १८से लेकर ५ टन तकका घण्टा पाया जाता है।

मस्कोउके "घण्टाराज"के विषयमें क्लार्कके भ्रमण-वृत्तान्तसे यह मालूम होता है कि, जिस समय इसकी धातु गलाई जाती थी, उस समय साधारण और सम्भ्रान्त लोगोंने धार्मिक उद्देश्यसे इसमें इतना सोना, मुद्रा, अलङ्कार और तैजसादि डाला है कि, वह देखनेमें चांदी जैसा मालूम पड़ता है। सम्राट् 'निकोलस'ने इस घंटेको जमीनसे निकलवा कर एक ग्रेनाइट नामको पत्थरकी वेदी पर स्थापित किया था। उसी समय इसका एक तरफका थोड़ासा भाग टूट गया था और फिर वह घंटेमें घुसनेका दरवाजा सरीखा हो गया; जो अब छोटा गिर्जा ( Chapel ) कहलाता है। टूटा हुआ अंशका वजन ११ टनके करीब होगा।

ईसाई लोग इसी तरह बहुत दिनोंसे घण्टा व्यवहार करते आये हैं। मुसलमानोंमें घंटेका व्यवहार नहीं है। उपासनाका समय होने पर ईसाई लोग जिस प्रकार गिर्जामें घण्टा बजा कर साधारणको सूचित करते हैं, मुसलमान लोग उसी तरह मसजिदमें जा कर "आजान" दिया करते हैं। यह "आजान" देनेकी व्यवस्था शायद हिन्दू और ईसाइयोंके घण्टा व्यवहारके प्रति विद्वेष दिखलानेके लिए की गई होगी। हिन्दुओंमें जिस प्रकार घण्टाके बहु-व्यवहारसे उसकी पवित्रता, लक्षणालक्षण और उसमें देवप्रियता बतलाई है, उस ही प्रकार प्राचीन ईसाइयोंमें भी घण्टाके बहु व्यवहारमें उसकी पवित्रता और घण्टापवित्रीकरण प्रचलित था। घण्टा बनाते समय नाना प्रकारके धर्मानुष्ठान होते थे और फिर उसका मनुष्योंकी भांति अभिषेक ( वैप्टाइज ) कर नामकरण और सुगन्धि द्वारा लेपन होता था और सफेद या लाल रङ्गके टोप वा दूसरे कोई तरहके सुदृश्य आच्छादनसे ढक दिया जाता था। यह सब व्यवहार आलकुइनके समयसे चला आया है और १८वीं शताब्दीमें भी रोमन् कैथलिकोंमें प्रचलित था। ईसाई लोग घंटेको इतना पवित्र मानते है कि, उस पर पवित्र श्लोक आदि खुदाते है। उनका विश्वास है कि, घंटेमें आघात करनेसे उसकी आवाजके साथ खुदे हुए मंत्रोंके अंशसे उत्पन्न हुए शब्द मिल कर मङ्गल विधान करते हैं। तथा आंधी, मड़क और शत्रुकी दुरभिसन्धि, अग्नि-भय यह सब भी घंटेकी ध्वनिसे नष्ट हो जाते हैं। मध्ययुगमें प्रायः सब ही घंटोंमें निम्नलिखित श्लोक खुदा हुआ रहता था—

"Funera plango, fulgura frango, Sabbata pango, Excito lentos, dissipo ventos, paco cruentos."

इस तरहके बहुतसे कुसंस्कार उस समयके आदमियोंके हृदयमें घुस गये थे, इसका फोटो वाशिंगटन आरभिंगने अपनी Sketch book नामक पुस्तकमें खूब अच्छा उतारा है। घण्टाके बजनेसे आंधी रुकती है ऐसा विश्वास १९वीं शताब्दीमें भी सुसभ्य सुशिक्षित यूरोपियोंके हृदयसे नहीं निकला था। १८५२ ई०में जब माल्टाके उपकूलमें बड़ी भारी आंधी आई थी तब माल्टाके विशपने खुद समस्त गिर्जाओंमें ऐसा आर्डर भेजा था कि आंधी बन्द करनेके लिए लगा तार कई घंटे तक बड़े बड़े घंटे बजाये जांय।

पहिले किसी ईसाईकी मृत्यु होने पर घंटा बजाया जाता था। फिर धीरे धीरे मृत्युके ठीक अव्यवहितमें पहिले घण्टा बजानेकी व्यवस्था हुई। इस घंटाको मृत्यु-घण्टा अर्थात् Passing bell कहते थे: इस रीतिके प्रचारके समय लोगोंका ऐसा विश्वास था कि, घण्टाकी आवाज सुननेसे मुमुर्षुकी देह पवित्र हो जाती है और पिशाचादि भाग जाते हैं। १७वीं शताब्दीमें यह प्रथा बन्द हो गई और "मृत्यु-घण्टा" नामका भी लोप हो गया। परन्तु मरे हुए व्यक्तिको ले कर गोरस्थानमें पहुंचने तक तथा जब तक उसकी समाधिक्रिया पूरी न हो पाती थी, तब तक घंटा बजता रहता था। इसमें कोई कुसंस्कार नहीं था, मरे हुएके प्रति सम्मान दिखलाना ही इसका उद्देश्य था। अब भी यह प्रथा कहीं कहीं जारी है। रोमन कैथलिकोंमें अब भी दूसरे प्रकारसे घंटा बजानेकी रीति मौजूद है। गिर्जामें उपासना शुरू होते समय घंटा बजा कर लोगोंको इकट्ठा किया जाता और उपासनामें प्रवृत्त होनेसे पहिले मेरीकी उपासना करके तथा उपासना खतम होने पर क्षमा प्रार्थनापूर्वक उपासना करते समय फिर घण्टा बजाया जाता था। इन दो प्रकारके वाद्यको "क्षमा-वादन" वा Pardon-bell कहते थे। खृष्टीय समाज

मस्कारसे ( Reformation ) पहिले यह प्रथा सब गिर्जामें थी । पर यह प्रोटेष्टाण्ट गिर्जामें बन्द हो गई थी, परन्तु इससे यह न समझना चाहिये कि, 'मृत्यु घण्टा' एक ही समयमें उठ गया था ।

११वीं शताब्दीकी शुरू आतमें इङ्गलैण्डके 'कार्फिउ बेल' नामका एक प्रकारका घंटा बजाना प्रचलित हुआ था । इसमें धार्मिक कोई सम्बन्ध नहीं था । रातके आठ बजे सबको बत्तियां बुझा देनी होंगी ऐसा प्रथम विलियमने हुक्म दिया था, इसी आदेशके अनुसार सवसाधारणको होशियार हो जानेके लिए शहरोंमें यथासमय घंटे बजाये जाते थे । विलियम कफासके समय तक वह नियम जारी रहा, फिर उठ गया था । अब भी इङ्गलैंड में और स्कोटलैण्डमें बहुत जगह रातके आठ बजे घण्टा बजते हैं परन्तु उसके साथ साथ अधिवासियोंको बत्तियां नहीं बुझानी पड़ती ।

आखिरमें घण्टामें संगीतकी ध्वनि उत्पन्न करनेकी तरकीब निकाली गई । यह आविष्कार सबसे पहिले नेदारलैण्डके लोगोंने निकाला था । उस देशके बहुतसे गिर्जाओंमें हमेशह मृदु सुस्वरसे घण्टा बजते हैं और घंटा घण्टामें घडीकी भांति घंटे भरमें आधे घंटेमें पाव घंटेमें बजते रहते हैं । इनमें कई एक बैरेल लगे हुए अर्गन नामक यंत्रकी तरह बजते हैं और कुछ ऐसे भी हैं, जिनको चाबोकी सहायतासे वादक आ कर बजाते हैं । फरासी लोग इस प्रकारके बाजेको "कैरिलोन्स" कहते हैं । इङ्गलैण्डमें भी ऐसे घंटे हैं, पर वह एक नहीं, ५६ घंटे सुर मिला कर ऐसे कौशलसे रखे जाते हैं कि बजते समय उन घण्टोंसे तरह तरहके सुर उत्पन्न हो कर बहुत ही मनोमोहिनी ध्वनि उत्पादन करते हैं । अङ्गरेज लोक ऐसे ही घण्टोंको "कैरिलोन्स" कहते हैं । वार्सेस् नगरके 'लि होले' नामक प्रासादके शिखर पर ऐसा "कैरिलोन्स" नामका घण्टा है । ऐसा सर्वाङ्ग सुन्दर और सुस्वर वाद्यवाला घंटा सारे यूरोपमें और दूसरा नहीं है । लण्डनमें और बहुतसे घण्टोंमें कैरिलोन्स घण्टाकी भांति ४१६ घण्टोंका सुर मिलाया गया है, परन्तु उसकी तुलना नहीं कर सकता टिंग टांग् टग् टग् टाग् टंग् ऐसा बजता रहता है । इसका सुर मीठा और दूरसे मनमें आता है । इस बाजेकी यहां तक तरक्की हुई है कि, १२ घण्टा मिला देनेसे ४७८,००१,६०० प्रकारके भिन्न भिन्न सुस्वर बजते रहते हैं । चिपसाईड्' नामक स्थानके 'सेण्टमेरि लि बो' नामके गिर्जामें इसी तरहका घण्टा इतना प्रसिद्ध है कि, उसके विषयमें इङ्गलैण्डमें एक कहावत हो गई है कि, किसीको अगर लण्डनमें जन्म स्थान है—ऐसा परिचय देना होता था; तो वह कहता था—"Born within the sound of bowbells ।' ये सब घण्टे कोई एक निर्दिष्ट समय पर बजानेके लिए प्रति दिन लोग अर्थदान करते थे । पूर्वोक्त (Bowbells) प्रति दिन सुबह गम्भीर आवाजसे बजता है । लण्डनवासी एक व्यक्ति इस वाद्यके लिए यथेष्ट धन दे गये हैं । उनका यह उद्देश्य था कि, इससे लण्डनको शिक्षित सम्प्रदाय इसके नादको सुन कर जगेंगे और अपने अपने कार्यमें तत्पर होंयगे ।

यूरोपमें रोमकोंने घोड़े आदि पशुओंके गलेमें छोटे छोटे घण्टा बांधनेका नियम चलाया था । घोड़ेकी गर्दनमें सामको घण्टी लटका देनेसे अंधेरेमें रास्तागीरोंको घोड़के आगमनका ज्ञान हो जाता था । गाय, बकरी, भेड़ आदि पशुओंके गलेमें घण्टी रहनेसे पहाड़ व जंगलोंमें उनके खो जानेसे ढूंढनेमें सुविधा होती है ।

साहबोंके मकान पर किसीके आगमन होनेपर उसकी सूचनाके लिए जो घण्टा बजता है, वह इंगलैण्डकी रानी एनिके राजत्वकालमें नहीं था उसके बाद प्रचलित हुआ है । अंगरेज लोग नोकरको बुलानेके लिए हिन्दुस्तानियोंकी तरह हला नहीं करते, एक तरहकी घण्टी बजाते हैं । इस घण्टेको 'आह्वान घण्टा' ( Calling bell ) या 'गृहघण्टा' ( Room bell ) या 'टेबिलघण्टा' ( Table-bell ) कहते हैं । साहब लोग होटलोंमें, रहनेके घरमें इत्यादि स्थानोंमें प्रत्येक कमरेमें सवादादि देनेके लिए एक तरहकी तारसे बंधी हुई घंटी काममें लाते हैं । इन तारोंका एक मुंह तो नोकरोंके घरमें और एक मुंह दरवाजेके पास रहता है । इन तारोंमेंसे किसी एक तारके खींचनेसे अभीप्सित घरमें घण्टी बज जाती है ।

एशियाके दक्षिणपूर्वांशमें बड़े घण्टोंका अधिक प्रचार है । ब्रह्मदेशमें बहुतसे घण्टे बजानेके लिए

टोलक ( लटकन ) नहीं रहता, हिरणके सींगकी हथौड़ी द्वारा वे बजाये जाते हैं। ब्रह्मदेशमें करीब करीब सब मंदिरोंमें घण्टा है। रेंगूनके 'श्वेदागुन' नामक मन्दिरमें १८४२ ई०का ढला हुआ एक घण्टा है। इसका वजन ४२ टन ५ हन्दर ४० पौण्ड है। यह ऊंचाई-में ६॥ हाथ है, इसका व्यास ५ हाथ और मुटाई १५ इञ्चकी है। मेंगूनका घण्टा १८ फुट ऊंचा है, वजनमें ८८ टन ७ हन्दर १०६ पौण्ड अर्थात् करीब २५०० मन है।

पिकिन चीनदेशकी राजधानी है। यहाँ एक छोटेसे मठमें १ घण्टा है, जिसका वजन ५३॥ टन है। इस पर चीन भाषामें बौद्धधर्मके हजारों उपदेश खुदे हुए हैं। इससे उस 'मठ'का इतिहास जाना जा सकता है। क्योंकि प्रत्येक मठ-स्वामी अपनी मृत्युसे पहिले इस पर कुछ न कुछ लिख गये हैं। पिकिनमें ७ घण्टा ऐसे हैं, जो वजनमें ५० टन या इससे कुछ अधिक होंगे। इनमें एक घण्टा पृथिवी भरमें सबसे बड़ा है और मस्काउका 'घण्टाराज' दोयम नम्बर है।

हिन्दू लोग भी देवमन्दिरोंमें घण्टा लटकाते हैं। प्रत्येक दर्शनार्थी इसको बजाते हैं। विलायती 'कैरिलोन्स'की भांति ५-७-१२ घंटे एकत्र बजानेकी प्रणाली हिन्दुओंमें भी बहुत दिनसे है। किसी किसी मंदिरमें ऐसे १०८ घण्टा भी देखनेमें आये हैं। परन्तु इंगलैण्डके 'कैरिलोन्स'में जैसा सुर मिलाया जाता है, वैसा यह नहीं होता।

नेपालके किसी किसी प्राचीन मंदिरमें हजार डेढ़ हजार वर्षके पुराने घण्टा पाये जाते हैं।

देवपूजामें धूप और दीप दानके बाद बांये हाथसे घण्टाका हत्तल पकड़ कर घण्टा बजाना चाहिये। तंत्रसारके मतानुसार अस्त्रमंत्रमें ( फट् ) घण्टाकी पूजा करनेका विधान पाया जाता है।

२ घण्टापाटली वृक्ष। ३ अतिबला। ४ नागबला। (राजनि०) ५ जवापुष्पवृक्ष।

घण्टाक ( सं० पु० ) घण्टाइव कायति कै-क। घण्टापाटलीवृक्ष, मोरवा नामका पेड़।

घण्टाकर्ण—( सं० पु० ) घण्टावत् कर्णौ यस्य, बहुव्री०। १ शिवका एक अति प्रिय अनुचर। मीन संक्रांतिमें स्त्र हिवृक्षकी जड़में इसकी पूजा होती है। पूजाका मंत्र—

"घण्टाकर्ण ! महावीरः ! सर्वव्याधिविनाशन।
विस्फोटकभये प्राप्ते रक्ष रक्ष महाबलः॥" (तिथ्यादितत्त्व)

घण्टाकर्णके शिवानुचर होनेकी ऐसी कथा प्रचलित है,—ये मंगलके पुत्र हैं, मेधाके गर्भसे उत्पन्न हुए हैं। इनका दूसरा नाम घण्टेश्वर है। इन्होंने अभिशप्त हो कर उज्जयनी नगरीमें मनुष्य रूपमें जन्मग्रहण किया और महाराज विक्रमादित्यकी सभामें प्रधान रत्न होनेके लिए शिवकी आराधना की। शिवने संतुष्ट हो कर वर भी देना चाहा, पर इनके अभीष्टकी सिद्धि नहीं हुई। शिवने वर दिया कि,—"तुम कालिदासके सिवाय और सबको पराजित कर सकोगे। कालिदास सरस्वतीका वरपुत्र है, उसको पराजित कर सको ऐसा वर मैं नहीं दे सकता। यदि उसको पराजित करनेकी इच्छा हो, तो सरस्वतीकी आराधना करो।" घण्टाकर्ण इसमें राजी न हुआ। उन्होंने फिर भी शिवहीकी आराधना करनी शुरू की। पर उससे भी उनके अभीष्टकी सिद्धि न हो सकी। तब फिर उन्होंने झकमार कर ऐसी प्रतिज्ञा ली कि, देह रहते हुए अब शिवका नाम भी न लूंगा। पर इससे शिवके प्रति जो उनकी भक्ति और श्रद्धा थी, वह न घटी। आखिर विक्रमादित्यकी सभाके सभ्योंको पराजित करनेके लिए वे राजधानीकी तरफ जाने लगे। उनको इस बातका विश्वास था कि, शिवमें भक्ति रखनेसे मैं अवश्य ही कालिदास आदिको भी पराजित कर सकूंगा। देवादिदेव महादेव भी परोक्ष भावसे उनके पीछे पीछे चल दिये।

इधर यह भी प्रसिद्ध हो चुका था कि, घण्टाकर्णने महादेवका नाम परित्याग कर दिया है। उन्होंने राजसभामें प्रवेश कर कालिदासके अतिरिक्त सब पण्डितोंको पराजित कर दिया। कालिदासने देखा कि, मामला तो गड़बड़ाता है। उन्होंने विचार करनेसे पहिले यह कह दिया कि, "अगर आप दीर्घ छन्दसे, महादेवका स्तव कर सकें; तो हम भी आपके साथ विचार करेंगे, अन्यथा नहीं।" ऐसा कहनेका तात्पर्य शायद यही था कि, न तो यह शिवका स्तव करेगा और न मेरेको पराजित कर

सकेगा। पर इससे कालिदासकी अभीष्ट सिद्धि न हुई। घण्टाकर्ण महादेवमें भक्ति तो रखते ही थे, सिर्फ मानसिक कष्टसे उन्होंने ऐसी प्रतिज्ञा ली थी। अतएव उनने नामशून्य स्तव पढ़ना शुरू किया। जैसे—

'किं वाच्यो महिमा महाजलनिधे यत्रेन्द्रवज्राहति
ध्वस्तो भूधरसञ्चयस्तु निवसत्यौर्वोऽनलोऽहर्निशं ।
मैनाकोऽतिनिरीश्वरो विमलम् पाठीनपृष्ठोत्थम्
गौरव्यापकोटिकोटरकुटे कृष्णतरेऽपि तं ।
तावत् सततमुदस्तुहितमहो स सर्वथा तवं
तावद्धि परिवारितम् इव इव शेषः तमस्तारिन्यम् ।
यस्य व्यापकनामभी विलुलिते धत्ते ज्वलत्काऽऽकृति
सैव शीतलतामयन्तम्य कस्मै विदध्मो नमः ॥

इस स्तवको सुन कर सम्पूर्ण सभा उनकी प्रशंसा करने लगी। महाराज भी सन्तुष्ट हुए। कालिदासने विना विचारके ही अपनी पराजय स्वीकार की। घण्टाकर्ण शापमुक्त हुए। महादेवने इनकी अचला भक्ति देख कर इनको अपना प्रिय पार्षद बनाया।

२ घण्टकक्षुप।

घण्टागार (स० पु०) घण्टाया आगार ६ तत्। जिस घरमें घण्टा रखा जाता है।

घण्टाताड (स० पु०) घण्टा कालज्ञापकघण्टा ताडयति घण्टा ताडि अण्, उपपदस०। कालसूचक घण्टा बजाने वाला, वर्णसङ्कर जातिविशेष। जो लड़ाईमें घण्टा बजाता हो उसीको घण्टाताड कहते हैं।

घण्टाताडन (स० क्ली०) घण्टा बजानेकी क्रिया या भाव।

घण्टानाद (स० पु०) घण्टाया नाद, ६ तत्। १ घण्टाका शब्द, घड़ीकी आवाज। घण्टा या नाद इव नादोऽस्य, बहुव्री०। २ कुवेरके एक मन्त्रीका नाम।

घण्टापथ (स० पु०) घण्टानां घण्टादिवाद्यानां घण्टायुक्त हस्त्यादीनां वा पन्था, ६ तत्। समा अच। बड़ा राजपथ, हाथी जाने लायक ग्राममार्ग, गाँवकी वह राह जिस पर हाथी जा आ सकता हो।

घण्टापाटलि (स० स्त्री०) घण्टा नामी पाटलिरिति कर्मधा०। वृक्षविशेष मोखा नामका एक पेड़। (Bignonia Suaveolens) इसका संस्कृत पर्याय—गोलीढ़, झाटल, मोख, मुष्कक गोलिह, धारद्रु, काल मुष्कक, पाटलि, घण्टाक, झाट, तीक्ष्ण, घण्टक, मोचक, काष्ठपाटली, कालस्थाली और कालस्थली है। (भावप्र०)

घण्टाभ (स० त्रि०) घण्टाया इव आभा यस्य, बहुव्री०। एक दैत्यका नाम। घटाभ देखो।

घण्टारवा (स० स्त्री०) घण्टारववत् रव पक्वफलेषु यस्य, बहुव्री० टाप। वनशणवृक्ष, झनझनियाका पेड़। इसका पर्याय—शणपुष्पिका और शणपुष्पी है।

घण्टारवी (स० स्त्री०) घण्टारव बाहुलकात् ङीप्। घण्टारवा देखो।

घण्टाल (स० पु०) मदनवृक्ष।

घण्टालिका (स० स्त्री०) घण्टाली स्वार्थे कन् टाप् पूर्व-ह्रस्वश्च। घण्टाली देखो।

घण्टाली (स० स्त्री०) घण्टा तच्छब्द अलति अल-अण्-ङीप्। कोषातकी, एक तरहका पौधा, झाँक। घण्टानामाली, ६ तत्। २ घण्टाश्रेणी।

घण्टावत् (स० त्रि०) घण्टा मतुप् मस्य व। घण्टायुक्त, जिसको घण्टा हो।

घण्टावाद्य (स० क्ली०) घण्टाका शब्द, घड़ीकी आवाज।

घण्टावीज (स० पु०) घण्टेव वीज यस्य, बहुव्री०। १ जैपालवृक्ष, जायफलका पेड़। २ जायफलकी गुठली।

घण्टाशब्द (स० पु०) घण्टाया शब्द, ६ तत्। १ घण्टारव, घण्टाकी आवाज। घण्टाया शब्द इव शब्दो यस्य, बहुव्री०। २ कांस्य, कांसा धातु।

घण्टाशोता (स० स्त्री०) अतिबला।

घण्टाशोला (स० स्त्री०) महाशण वृक्ष।

घण्टिक (स० पु०) जलजन्तुविशेष घड़ियाल, ग्राह। कुम्भीर देखो।

घण्टिका (स० स्त्री०) घण्टा अल्पार्थे ङीप् ततः स्वार्थे कन् ह्रस्वश्च। १ बहुत छोटा घण्टा। २ तालुस्थ जिह्वा, वह छोटी जिह्वा जो तालुमें लगी रहती है, काग। ३ घुंघुरू। ४ गलरोगविशेष, गलेका एक तरहका रोग। ५ शणपुष्प, झनझनियाके फूल। ६ ~ मरिच सरचाद।

घण्टिन (स० त्रि०) घण्टाऽस्यास्ति घण्टा इनि। १ घण्टायुक्त, जो घण्टासे सुसज्जित हो, जिसको घण्टा हो।

घण्टिनीवीज (स० क्ली०) घण्टिन्या वीज, ६-तत्। जैपाल, जायफल।

घण्टु ( सं० पु० ) घटि-उण्। १ गजघण्टा, हाथीके गले-का घण्टा। २ प्रताप, उष्णता, गरमी, ताप।

घण्टेश्वर ( सं० पु० ) मङ्गल और मेधाके संभोगसे उत्पन्न देवताविशेष। इन्होंने व्रण दान किया था। इनकी पूजा करनेसे व्रणरोग आरोग्य होता है।

घण्टोदर ( सं० पु० ) घटोदर देखो।

घण्ड ( सं० पु० ) घणिति शब्दं कुर्वन् डयते उड्डीयते घण्-डी-ड्। १ भ्रमर, भौंरा। (त्रि०) हन्ति हन् सुम् निपातने साधुः। २ मारक, हिंसा करनेवाला, मारनेवाला, कत्ल करनेवाला। ३ मधुमक्षिका।

घतर ( देश० ) प्रभातकाल, तड़का।

घतिया ( हिं० वि० ) घात करनेवाला, धोखा देनेवाला।

घतियाना ( हिं० क्रि० ) १ अपनी घात या दाँवमें लाना। २ चुराना, छिपाना।

घन (सं० पु०) हन् अप्, घनादेशश्च। मूर्तौ घनः। पा ३।३।७७। १ मेघ। "माल्यवत्यनवद्यासमीपोपगतान् घनान्।" (भारत ११।१५७।२४) २ मुस्तक, मुथा। ३ समूह। ४ दार्ढ्य। ५ विस्तार लौहमुद्गर। (मेदिनी)

"प्रतिजघान घनैरिव मुष्टिभिः।" (भारवि १८।१)

६ शरीर। ७ कफ। ८ अभ्रक, अबरक। ( त्रि० ) ९ निविड़, निरंतर।

"तदलब्धपदं हृदि शोकघने प्रतियातमिवान्तिकमस्य गुरोः।" (रघु ८।९१)

१० दृढ़। "यश्चकार विवरं शिलाघने।" (रघु ११।१८)

११ पूर्ण।

"कि स्विद्यापूर्वं नैवास जलधारा घनैर्घनैः।" (भारत ११३६।२८)

१२ सम्पुट। (शब्द१०) १३ करतालादि कांस्यवाद्य। १४ मध्यम नृत्य। (मेदिनी) १५ लोहा। १६ त्वच्। (राजनि०) १७ मोटा, स्थूल। १८ अविरत, अविच्छिन्न। (पु०) १९ वेदपाठविशेष।

"जटामुक्ता विपर्यस्य घनमाहुर्मनीषिणः।"

(जटा शब्दमें विस्तृत विवरण द्रष्टव्य) २० नागरमुस्तक, नागरमोथा। २१ वङ्ग, सीसा। २२ गुड़। २३ गणित-विशेष, समान तीन अंकका घातु अर्थात् गुणा करके गुणफलको पुनः उससे गुणा करनेसे जो संख्या होती है, उसे भी राशिका घन कहते हैं। जैसे ३ का घन करना है, तो ३ को ३ से गुणा करने पर फल हुआ ९। इस गुणफलको पुनः ३ से गुणा करनेसे फल हुआ २७; इस लिए तीनको घन राशि सत्ताईस हुई। दो या इससे अधिक संख्याका घन करनेका सहज नियम लीलावतीमें लिखा हुआ है।

सिर्फ एक राशिका घन करना हो तो, उस राशिको उसीसे गुणा करके गुणफलको पुनः उसी राशिसे गुणा करनेसे जो संख्या होगी, वह ही उस राशिका घन है। दो या उससे अधिक राशिका घन निकालनेका यही नियम है।

१म नियम।—जिन दो राशिका घन करना होगा, उसकी दाहिनी ओरकी राशिको अन्त्य और बाईं ओरकी राशिको आदि कहते हैं। पहिले अन्त्य अंकका घन बैठाना होगा। उसके बाद अन्त्यके वर्गको ३ और आदिके द्वारा गुणा करके पहिले बैठाये हुए अंकके नीचे एक स्थान छोड़ कर बैठाना होगा और आदिके वर्गको ३ और अन्त्यसे गुणा करके दूसरी पंक्तिके नीचे एक स्थान छोड़ कर शुद्ध घन करना चाहिए। बादमें आदिके घनको तीसरी पंक्तिके नीचे एक स्थान छोड़ कर लिखो और फिर उसका जोड़ लगाओ। यह योगफल ही उन दो राशियोंका घन होगा। इसकी बाईं तरफ और भी राशि रहने पर जिन दो राशिका घन किया गया है, उसकी अन्त्य और उससे पहिलेकी एक राशिको आदि कल्पना करके पूर्व नियमसे प्रक्रिया करनी चाहिये। तीसरे अंकको आदि कल्पना करके प्रक्रिया करना चाहें तो ऊपरकी पंक्तिके दो अंकको छोड़ कर उसके नीचे दूसरी पंक्तिको स्थापना करनी चाहिये। इस प्रकारसे तत्परवर्ती राशि होने पर उनकी भी प्रक्रिया करनी चाहिये।

उदाहरण—२७ और १२५, इसका घन निश्चित करो।

प्रक्रिया—२७, इन दो राशिका घन करना हो तो ७को अन्त्य समझना चाहिये और २ को आदि समझना चाहिये। ७के घन ३४३को एक पंक्तिमें स्थापन करो। अन्त्यवर्ग ४९ ( को ) आदि २×३से गुणा करनेसे २९४

फल हुआ, इसको पहिली पङ्क्तिके नीचे एक स्थान छोड कर रखो और आदि २के वर्ग ४को अन्त्य ७×३से गुणा करने पर ८४ फल हुआ, इसको द्वितीय पङ्क्तिके नीचे एक स्थान छोड कर रखो। फिर आदिके घन ८को एक स्थान छोड कर रखो, फिर उसका जोड देनेसे १८६८३ फल होगा। इस लिए २७ की घन राशि १८६८३ हुई। दो राशिको घन प्रक्रिया चार पङ्क्तियोंमें होती है। उसकी प्रणाली निम्न प्रकार समझनी चाहिये—

$$२७^३ = १९६८३।$$

३४३
२९४
८४
८
———
१९६८३

प्रक्रिया—पहिली प्रक्रियाके अनुसार ५ अन्त्य और दो आदि कल्पना करके प्रक्रिया करनेसे २५, घन होगा १५६२५। फिर २५को अन्त्य और २१को आदि कल्पना करके प्रक्रिया करनी चाहिये। अन्त्य २५के वर्ग १५६२५ की एक पङ्क्तिमें रखो। अन्त्यके वर्ग ६२५को आदि १×३ द्वारा गुणा करनेसे फल १८७५ होता है, इसको पहिली पङ्क्तिके दो स्थान छोड कर रख दो। आदिके वर्ग १को २५×३ द्वारा गुणा करने पर फल ७५ होगा, इसको दूसरी पङ्क्तिके नीचे दो स्थान छोड कर रखो फिर १के १को तीसरी पङ्क्तिके नीचे दो स्थान छोड कर रखो और जोड लगाओ। इसका फल १९५३१२५ होगा। अतः १२५का घन १९५३१२५ हुआ। पङ्क्ति रखनेकी प्रणाली इस प्रकार है—

$$१२५^३ = १९५३१२५।$$

१५६२५
१८७५
७५
१
———
१९५३१२५

इस नियमसे आदि अङ्कसे प्रक्रिया शुरू करनेसे भी काम चल सकता है।

२रा नियम—जिस राशिका घन करना होगा, इच्छानुसार उसके दो टुकडे कर दोनों खण्डके घातको उस ही राशिसे पूरण करने पर जो कुछ होगा, उसको ३ द्वारा गुणा करके रखो, पृथक् रूपसे दोनों खण्डोंका घन करके उसके योगफलको पूर्वस्थापित राशिके साथ योग करनेसे जो होगा वह ही उक्त राशिका घन है। ऐसी जगह राशिको जिन दो खण्डोंमें विभक्त करनेसे प्रक्रिया सहजमें हुई उसी तरह खण्डमें विभक्त करना चाहिये।

उदाहरण—९ और २७ इन दो राशिका घन निर्णय करो।

१ प्रक्रिया—९ को ५ और ४ ऐसे दो खण्डोंमें विभक्त करो। दोनोंके घात २०से ९को पूरण करो, फिर उसको ३से गुणा करनेसे फल ५४० होगा। दोनों खण्डोंका घन ६४ और १२५का योगफल १८९को पूर्वस्थापित ५४०के साथ जोड देनेसे फल ७२९ हुआ। इस प्रकार २य नियमके अनुसार ९का घन ७२९ हुआ।

२ प्रक्रिया—२७को २० और ७ इन दो खण्डोंमें विभक्त करो। दोनोंका घात १४० हुआ, इससे २७को पूरण करो, फिर उसे ३से गुणा करनेसे ११३४० उपलब्ध होंगे। दोनोंका घन ८००० और ३४३का जोड हुआ—८३४३। इसको पहली रखी हुई राशिके साथ जोड देनेसे १९६८३ होगा। इस तरह २७का घन १९६८३ होता है।

३य नियम—जिस राशिका घन करना होगा वह राशि अगर वर्गराशि हो तो वर्गमूलकी प्रक्रियाके अनुसार उसका मूल निकालना होगा। उस मूलका घन, उसके वर्गहीको वगराशिका घन समझना चाहिये।

उदाहरण—४ और १६का घन कितना होता है?

प्रक्रिया—४का वर्गमूल २ है, २का घन ८ और ८ का वर्ग ६४ होता है। इस लिए तीसरे नियमके अनुसार ४का घन ६४ हुआ। १६का वर्गमूल ४ है, ४का घन ६४ है, और ६४का वर्ग ४०९६ है। अत तीसरे नियमके अनुसार १६का घन ४०९६ होता है।

घनकफ (स० पु०) घनस्य मेघस्य कफ इव, ६ तत्। करका, ओला, वर्षाका पत्थर।

घनकाल ( सं० पु० ) घनस्य कालः, ६-तत्। वर्षा ऋतु, वर्षा मौसिम।

घनकोदण्ड ( सं० पु० ) इन्द्रधनुष, मदाइन।

घनक्षेत्र ( सं० क्ली० ) जिस क्षेत्रकी लम्बाई, चौड़ाई तथा ऊंचाई समान रहे उसे घनक्षेत्र बोलते हैं।

घनगरज ( हिं० स्त्री० ) १ बादलके गरजनेकी ध्वनि। २ आषाढ़ या वर्षारम्भमें उत्पन्न होनेवाली एक तरहकी खुमी। ऐसा कहा जाता है कि बादलके गरजने पर इसके बीज जमीन फोड़ गाँठके रूपमें निकल पड़ते हैं। इसकी तरकारी बनाई जाती है। ३ एक तरहकी तोप।

घनगोलक ( सं० पु० ) घनेन मूल्यो गोल इव कायति कैं-क। मिश्रित स्वर्ण रौप्य, सोना और चाँदीका मिला हुआ द्रव्य।

घनघन— अतिशय निरन्तर, परस्पर मिलान, जिसके बीचमें फांक न हो।

घनघनाना ( हिं० क्रि० ) घनघन शब्द होना, घंटेके जैसा शब्द निकलना।

घनघनाहट ( हिं० स्त्री० ) घन घन शब्द निकलनेकी आवाज।

घनघोर ( हिं० पु० ) १ घनघनाहट, भीषण ध्वनि, भारी आवाज। २ बादलकी गरज। ( वि० ) ३ बहुत घना, गहरा। ४ जिसका दर्शन और श्रवण भयानक हो, जिसे देख और सुन हृदय दहल जाय, भीषण, भयावना।

घनचक्कर ( हिं० पु० ) १ चञ्चल बुद्धिका मनुष्य, वह मनुष्य जिसकी बुद्धि सदा चञ्चल रहे। २ मूर्ख, बेवकूफ, मूढ़। ३ वह मनुष्य जो निष्प्रयोजन इधर उधर भ्रमण करता हो, निठल्ला, आवारागर्द। ४ एक तरहकी आतशबाजी, चकरी, चरखी। ५ सूर्य्यमुखीका पुष्प। ६ गर्दिश, चक्कर। ७ फेरफार, जञ्जाल।

घनचतुष्कोण ( सं० पु० ) लम्बाई, चौड़ाई, तथा ऊंचाई चतुष्कोणका नाम घनचतुष्कोण है।

घनचन्दनादि ( सं० पु० ) वातपित्तज्वरका क्वाथ (काढ़ा)। मोथा, रक्तचन्दन, पपड़ी, कटकी, वेणाका मूल, परवल लता, वाला, प्रत्येकको १४ रत्ती ले कर आधसेर जलमें उन्हें उबालें जब जल आधा पाव बच जाय तो उसे उतार ४ माषा चीनी डाल दें। इसे छान कर लेनेसे वातपित्त-ज्वरनाश हो जाता है।

घनच्छद ( सं० पु० ) घना निविड़ाश्छदा यस्य, बहुव्री०। १ शिग्रु, सहिंजनका दरख्त। २ तालीशपत्र।

घनजम्बाल ( सं० पु० ) घनश्चासौ जम्बालश्चेति, कर्मधा०। चुल्लुक, गण्डूष, मुख भरने लायक पानी, चुल्लू।

घनज्वाला ( सं० स्त्री० ) घनस्य ज्वालेव। १ वज्राग्नि, बिजलीकी तड़क। २ मेघकी दीप्ति, मेघकी चमक दमक।

घनता ( सं० स्त्री० ) घनस्य भावः घन-तल्-टाप्। घना होनेका भाव, ठोसपन, घनापन।

घनताल ( सं० पु० ) घनतायां निविड़तायां अलति पर्याप्नोति अल्-अच्। १ सारङ्ग पक्षी, चातक चिड़िया, पपीहा। ( पु० ) घनश्चासौ तालश्चेति, कर्मधा०। बाद्यादिका तालविशेष, करताल। ताल देखो।

घनतिमिर ( सं० पु० ) गहरा अन्धकार।

घनतोय ( सं० पु० ) ह्रदविशेष, कोई झील।

घनतोल ( सं० पु० ) घनं मेघं तोलयति ऊर्ध्वं नयति आघ्राणेन घन-तुल् अण्, उपपदस०। चातकपक्षी, पपीहा।

घनत्व ( सं० क्ली० ) घनस्य भावः घन-त्व। १ घनता, घनापन, घना होनेका भाव। २ लम्बाई, चौड़ाई, और मोटाई तीनोंका भाव।

घनत्वच् ( सं० पु० ) घना निविड़ा त्वक् यस्य, बहुव्री०। शिग्रु, सहिंजनका पेड़।

घनद्रुम ( सं० पु० ) घनश्चासौ द्रुमश्चेति, कर्मधा०। विकण्टकवृक्ष, जवासा।

घनधातु ( सं० पु० ) घनश्चासौ धातुश्चेति, कर्मधा०। चर्बी, मेद।

घनध्वनि ( सं० पु० ) मुस्तक, मोथा।

घननाद ( सं० पु० ) १ बादलोंकी गरज। २ रावणका पुत्र मेघनाद।

---

षष्ठ भाग संपूर्ण